| शब्द और मात्राओ के चिन्ह | मात्रा | शब्द और मात्राओ के चिन्ह | मात्रा | |
|---|---|---|---|---|
| ऽऽऽ। सीताराम | ७ | ऽ। राम | ३ | लघुवर्णों के सांकेतिक नाम—ल, ला। गुरुवर्णों के सांकेतिक नाम—ग, गा, गी, गो। |
| ऽ।ऽ। रामचंद्र | ६ | ऽ। चित्र | ३ | |
| ऽऽऽ संयोगी | ६ | ऽ। सत्य | ३ | |
| ऽऽ। श्रृंगार | ५ | ऽ। अर्क | ३ | |
| ऽऽ। ऐश्वर्य | ५ | ऽ। धान्य | ३ | |
| ऽ। दुःख | ३ | ऽ। कार्य्य | ३ | |
| ।ऽ रमा | ३ | ।। रम | २ | |
| ऽ वत् | २ | ।। सुख | २ | |

## शब्द योजना ।

छन्द की शुद्धता के अर्थ कवि लोग कभी२ हल् को सस्वर, दीर्घ को ह्रस्व और ह्रस्व को दीर्घ मान लेते हैं यथा—विघ्न का विघन, और सीय का सिय वा हरि का हरी इत्यादि।

इसी प्रकार छन्दोध्वनि की शुद्धता के हेतु कविजन यदाक़दा व्याकरण की भी उपेक्षा कर निजेष्ट संपादित करते है। यथा—

स्फुटांगारचक्रांखुरैः स्पर्शयन्तो रटन्तो नटंतो भटंतोपयंतः।
कुरंगा इवांगानि संकोचयंतस्सुरंगास्तुरंगापुरंगाहयंति॥

इस पद्य के पूर्वार्द्ध में निजेष्ट सिद्धचर्थ शुद्धरूप 'भटान्' के स्थान में 'भटम्' दिया है। इसके लिये प्रमाण भी है (अपिमाषं मषं कुर्य्याच्छंदो भङ्गं न कारयेत्।) ऐसे ही भाषा में भी जानो। यथा रामायणे—

राम करौं केहि भांति प्रशंसा। मुनि महेश मन मानस हंसा।

यहां हंस के स्थान में हंसा लिखा है। ऐसेही और भी जानो।

## मात्रा के पर्य्यायवाची शब्द।

मात्रा के पर्य्यायवाची शब्द ये हैं—मता, मत्त, कला, कल।

## छंद भेद।

गुरु लघु के संयोग से ही नाना प्रकार के मात्रिक छन्द और वर्णवृत्त सिद्ध होते हैं।

छंद अहहिं द्वैविध जग माहीं, मात्रिक वर्णिक सुनत सुहाहीं।*
मात्रिक छंदहिं जाती कहिये, वर्णिक वृत्त कहत बुध लहिये॥ १॥
चारि चरण छंदनि पति जानो, पहिलो तीजो विषम प्रमानो।
दूजो चौथो कह सम चरणा, भेद लखौ जो आगे वरणा॥ २॥
चहुं चरणनि की गति सम देखो, सो सम छंद हिये में लेखो।
विषम विषम सम सम इकसेही, छंद अर्द्धसम जानिय तेही॥ ३॥
सम नहिं अर्द्ध समहुं नहिं जेते, छंद विषम कवि गावहिं तेते।
बत्तिस कल लगिसम छंदन गति, इनते अधिक सुदंडक शुभमति॥४॥
वर्णिक छब्बिस लग सम वृत्ता, अधिक वर्ण दंडक सुनु मीता।
अर्द्ध समनि विषमनि गति न्यारी, समुझत सुखद सुनत अति प्यारी॥५॥

छंद के मुख्य दो भाग हैं-(१) मात्रिक अर्थात् जाति और (२) वर्णिक अर्थात् वृत्त। प्रत्येक के चार२ चरण होते हैं। पहिले और तीसरे चरणों को विषम चरण कहते हैं और दूसरे और चौथे को सम चरण कहते हैं। जिनके चारों चरणों की गति एकसी हो वे सम छंद, जिनके विषम के समान विषम और सम के समान सम चरण हों वे अर्द्धसम छंद और जो न तो सम छन्द हो और न अर्द्धसम हों वे विषम छन्द कहाते हैं। चार चरणों से न्यून वा अधिक पद वाले छंद भी विषम कहाते हैं। प्रति चरण ३२ मात्राओं तक साधारण और ३२ से अधिक मात्राओं वाले दंडक कहाते हैं। ऐसे ही वर्णिक वृत्तों में २६ वर्णों तक साधारण और २६ से अधिक वर्ण वाले दंडक कहाते हैं। नीचे एक छंदोवृक्ष लिखकर इसका स्पष्टीकरण किया गया है। —

छन्द
- मात्रिक (जाति)
  - सम
    - साधारण
    - दंडक
  - अर्द्धसम
  - विषम
- वर्णिक (वृत्त)
  - सम
    - साधारण
    - दंडक
  - अर्द्धसम
  - विषम

* पद्यं चतुष्पदं तच्च वृत्तं जातिरिति द्विधा। वृत्तमक्षरसंख्यातं जातिर्मात्राकृता भवेत्॥

## मात्रिक छंद लक्षण।

मिलैं एक सम मत्त जहँ, चहुँ चरणनि निरद्वंद।
वरणनि क्रम नहिं एक सम, सोई मात्रिक छंद॥

मात्रिक छन्द वह है जिसके चारों चरणों के प्रत्येक चरण में मात्रिक संख्या एक समान हो, परन्तु वर्णों का क्रम एकसा न हो। यथा—

| | | वर्ण | मात्रा |
|---|---|---|---|
| १ पूरब भरत प्रीति मैं गाई | ... | ११ | १६ |
| २ मति अनुरूप अनूप सुहाई | ... | १२ | १६ |
| ३ अब प्रभु चरित सुनहु अति पावन | ... | १५ | १६ |
| ४ करत जु बन सुर नर मुनि भावन | ... | १५ | १६ |

यह उदाहरण मात्रिक सम छंद का है। इसके चारों चरणों में १६, १६ मात्राएं हैं, परन्तु वर्णों का क्रम एकसा नहीं। इसीलिये यह मात्रिक छन्द है। जिस मात्रिक छंद के पहिले और तीसरे चरण एकसे हों तथा दूसरे और चौथे चरण भी एकसे हों वे मात्रिकार्द्धसम हैं, जैसे दोहा, सोरठा, इत्यादि। जो छंद न सम हों और न अर्द्धसम हों वे मात्रिक विषम हैं, जैसे—कुंडलिया छप्पय इत्यादि॥

## वर्णवृत्त लक्षण॥

क्रम अरु संख्या वरण की, चहुँ चरणनि सम जोय।
सोई वर्णिक वृत्त है, भाषत सब कवि लोय॥ यथा—

| | | वर्ण |
|---|---|---|
| ।।S ।।S ।।S ।।S | | |
| १ जय राम सदा सुख धाम हरे | ... | १२ |
| २ रघुनायक सायक चाप धरे | ... | १२ |
| ३ भव वारण दारण सिंह प्रभो | ... | १२ |
| ४ गुण सागर नागर नाथ विभो | ... | १२ |

यह उदाहरण वर्णिक समवृत्त का है। इसके चारों चरणों में वर्णों का क्रम एक समान है और उनकी संख्या भी एक समान है। इसीलिये यह वर्णवृत्त है। जिस वर्णवृत्त के पहिले और तीसरे चरण एक से हो तथा दूसरे और चौथे चरण भी एक से हों वे अर्द्धसम वृत्त हैं, जैसे वेगवती, भद्रविराट इत्यादि। जो वृत्त न तो सम हो न अर्द्धसम हों वे विषम वृत्त हैं, जैसे आपीड़, प्रत्यापीड़ इत्यादि। इन विषम वृत्तों के पद भिन्न२ नियमों से बद्ध हैं।

## वर्णिक वृत्त और मात्रिक छन्द की पहिचान ।

क्रम अरु संख्या वरण की, चहुँ चरणनि सम जोय ।
सोई वर्णिक वृत्त है, अन्य मातरिक होय ॥

अथवा

क्रम बिन मत्ता, क्रम सह वृत्ता ।
समकल वर्णा, गिन प्रति चर्णा ॥

(पाठान्तर)

क्रम हत मत्ता, क्रम गत वृत्ता ।
समकल वर्णा, गिन प्रति चर्णा ॥

क्रमहतमत्ता—अर्थात् सिलसिला लघु वा गुरु वर्णों का जिसके चारो चरणों में एक समान न हो परन्तु मात्रिक संख्या समान हो वही मात्रिक छंद है ।

क्रमगतवृत्ता—अर्थात् सिलसिला लघु वा गुरु वर्णों का जिसके चारों चरणों में एक समान हो और साथ ही साथ वर्ण संख्या भी समान हो वही वर्णवृत्त है ।

विदित हो कि मात्रिक छन्द और वर्णवृत्त की पहिचान के नियम जो ऊपर कह आये हैं वे केवल समछंद वा समवृत्तों में पूर्णरूप से घटित होते हैं । परन्तु अर्द्धसम छंद वा अर्द्धसम वृत्तों में विषम विषम और सम सम चरणो में घटित होते हैं । विषम छन्द वा विषम वृत्तो की तो गति ही निराली है । इनकी पूर्ण व्याख्या विषम वृत्तों के प्रकरण में देखिये, तथापि इतना अवश्य ज्ञातव्य है कि मात्रिक विषम में पदों की भिन्नता रहते हुए भी वर्णों का क्रम एकसा नहीं रहता, परन्तु वर्णिक विषम के प्रत्येक पद में वर्ण योजना किसी एक नियमित रूप से होती है ।

## दग्धाक्षरों का वर्णन ।

कविजन काव्य रचना करते समय अक्षरों के शुभाशुभ फल पर अवश्य ध्यान देते हैं । अशुभाक्षरो को ही दग्धाक्षर कहते हैं । इनको कविता के आदि में न रखना चाहिये ।

| शुभाक्षर | अशुभाक्षर |
|---|---|
| क, ख, ग, घ, च, छ, ज, ड | ङ, झ, ञ, ट, ठ, ढ, ण, त, थ, प, फ, |
| द, ध, न, य, श, स, क्ष,—१५ | ब, भ, म, र, ल, व, ष, ह—१६ |

इन १९ अशुभाक्षरों से भी कवियों ने ५ अक्षर मुख्य चुन लिये हैं अर्थात् झ, ह, र, भ, ष, इनको आदि में रखने से छंद की रोचकता न्यून हो जाती है ।

दीजो भूलि न छंद के, आदि 'झ ह र भ ष' कोय ।
दग्धाक्षर के दोष तें, छंद दोषयुत होय ॥

इनके प्रतिप्रसव अर्थात् दोष परिहार का भी विधान है यथा—

मंगल सुर वाचक शब्द, गुरु होवे पुनि आदि ।
दग्धाक्षर को दोष नहिं, अरु गण दोषहुं वादि ॥

सुर वा मंगलवाची शब्द के आरंभ में यदि ये दग्धाक्षर आवें अथवा छंद के आदि में ऐही वर्ण गुरु हो तो दग्धाक्षर अथवा गणदोष नहीं होता । यथा—

(झ) झारखंड में बसत हैं बैजनाथ भगवान ।
झुकि झुकि तिनकी झलक को, देव करैं सब गान ॥
यहां झकार गुरु होने से निर्दोष है ।

(ह) हरि से ठाकुर परिहरे, और देव मन लाय ।
ते नर पार न पावहीं, जन्म जन्म भरमाय ॥
हरि शब्द का हकार देववाची शब्द के योग से निर्दोष है ।

(र) रघुपति प्रजा प्रेमवश देखी ।
रकार रघुपति शब्द के योग से निर्दोष है ।

(भ) भरत वचन सब कहँ प्रिय लागे ।
भकार भरत शब्द के योग से निर्दोष है ।

(ष) भाषा पद्य के आदि में षकार का प्रयोग प्रायः नहीं होता

## मात्रिकगण ।

ट ठ ड ढ ण

ट ठ ड ढ ण गण मत्ता । छै पच चौ त्रय दुइ कल यत्ता ॥
मत्त छंद कहुँ कहुँ यह रीती । दै संख्या कोउ करहिं प्रतीती ॥

| मात्रिक गण | लक्षण | उपभेद की संख्या |
|---|---|---|
| टगण | ६ मात्राओं वाले | १३ |
| ठगण | ५ ,, | ८ |
| डगण | ४ ,, | ५ |
| ढगण | ३ ,, | ३ |
| णगण | २ ,, | २ |

प्राचीन ग्रन्थों में कहीं२ मात्रिक छंदों का लक्षण उक्त गणों द्वारा भी मिलता है, परन्तु अब कविजन संख्या वा संख्यासूचक शब्दों से ही काम निकाल लेते हैं । इनके उपभेदों के भिन्न२ नाम उदाहरण सहित नीचे लिखे हैं ।

| | रूप | संज्ञा | उदाहरण | | रूप | संज्ञा | उदाहरण |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | (१) टगण | | | | (३) डगण | |
| १ | SSS | हर | गोविन्दा | | | | |
| २ | IISS | शशि | वनवारी | १ | SS | कर्ण | रामा |
| ३ | ISIS | सूर्य | रमापती | २ | IIS | करताल | कमला |
| ४ | SIIS | शक्र | लोकपती | ३ | ISI | मुरारि, पयोध | मुकुंद |
| ५ | IIIIS | शेष | जगतपती | ४ | SII | वसु चरण | मोहन |
| ६ | ISSI | अहि | दयासिंधु | ५ | IIII | विप्र, द्विज | गिरिधर |
| ७ | SISI | कमल | दीनबंधु | | | | |
| ८ | IIISI | धाता | जगतनाथ | | | (४) ढगण | |
| ९ | SSII | कलि | राधावर | | | | |
| १० | IISII | चंद्र | मुरलीधर | १ | IS | रसवास, ध्वजा | रमा |
| ११ | ISIII | ध्रुव | रमारमण | २ | SI | पौन, नंद, ग्वाल, ताल | राम |
| १२ | SIIII | धर्म | नंदसुवन | | | | |
| १३ | IIIIII | शाली | कमलनयन | ३ | III | वलय | भ्रमर |
| | | (२) ठगण | | | | (४) णगण | |
| १ | ISS | इंद्रासन | मुरारी | | | | |
| २ | SIS | वीर | राधिका | | | | |
| ३ | IIIS | चाप | जगपती | १ | S | हार, चौंर, नूपुर, कुंडल | श्री |
| ४ | SSI | हीर | गोपाल | | | | |
| ५ | IISI | शेखर | व्रजनाथ | २ | II | सुप्रिय | हरि |
| ६ | ISII | कुसुम | कृपाकर | | | | |
| ७ | SIII | अहिगण | पापहर | | | | |
| ८ | IIIIII | पापगण | मनहरण | | | | |

१ मात्रा का गण नहीं होता । १ मात्रा के शास्त्रोक्त नाम—

शंख, मेरु, गंध, काहल ।

## वर्णिक गण ।

तीन तीन वर्णों का एक वर्णिक गण होता है । ऐसे गण आठ होते हैं इनके नाम और रूप शुभाशुभ के क्रम से नीचे लिखते हैं—

| नाम | लघु संज्ञा | रेखारूप | वर्ण रूप | उदाहरण | शुभाशुभ | व्याख्या |
|---|---|---|---|---|---|---|
| मगण | म | ऽ ऽ ऽ | मागाना | मायावी | शुभ | मन भय सुखदा । जरसत दुखदा ॥ अशुभ न आदिहि । नर त्रि वर्जिये ॥ ग्रन्थ वा काव्यके आदिमें अशुभ गण वर्जित हैं । इनकी विशेष व्याख्या वर्णिक वृत्तों में आदिमें देखिये । |
| नगण | न | । । । | नगन | नमन | शुभ | |
| भगण | भ | ऽ । । | भागन | भावन | शुभ | |
| यगण | य | । ऽ ऽ | यगाना | यमारी | शुभ | |
| जगण | ज | । ऽ । | जगान | जलेश | अशुभ | |
| रगण | र | ऽ । ऽ | रागना | राधिका | अशुभ | |
| सगण | स | । । ऽ | सगना | सरसी | अशुभ | |
| तगण | त | ऽ ऽ । | तागान | तातार | अशुभ | |

मगण और नगण के वर्णरूप तो शीघ्र कंठस्थ हो जाते हैं । शेष छै गणो को स्मरण रखने के लिये सबसे उत्तम रीति यह है कि नीचे दिये हुए पदो को कंठस्थ कर लेवे—

**भागन—यगाना—जगान । रागना—सगना—तागान ॥**

## पिंगल के दशाक्षर ।

वर्णिक गणो के आठ अक्षर 'म य र स त ज भ न' और गुरु लघु के दो अक्षर 'ग' 'ल' मिलकर पिंगल के दशाक्षर कहाते है । यथा—

'म य र स त ज भ न ग ल' सहित, दश अक्षर इन सोहिं ।
सर्व शास्त्र व्यापित लखौ, विश्व विष्णु सों ज्योंहिं ॥

जैसे विश्व में विष्णु व्याप्त है वैसेही सम्पूर्ण काव्यरूपी सृष्टि में ये दशाक्षर व्याप्त हैं । इनका माहात्म्य वर्णवृत्त के आदि मे विस्तारपूर्वक वर्णित है ।

# संख्यासूचक सांकेतिक शब्दावलि।

| | |
|---|---|
| १ शशि, भू। | १२ रवि, राशि, भूषण, मास। |
| २ भुज, पक्ष, नैन। | १३ भागवत, नदी। |
| ३ गुण, राम, ताप, काल, अग्नि। | १४ मनु, विद्या, रत्न, भुवन। |
| ४ वेद, वर्ण, फल, युग, आश्रम, अवस्था, धाम। | १५ तिथि। |
| ५ सर, गति, बाण, शिवमुख, कन्या, इन्द्रिय, तत्त्व, प्राण, यज्ञ, वर्ग, गव्य, भूत। | १६ शृंगार, चन्द्रकला, संस्कार। |
| ६ शास्त्र, राग, रस, ऋतु, वेदांग, ईति, अलिपद। | १८ पुराण, स्मृति। |
| ७ अश्व, मुनि, लोक, पुरी, वार, स्वर, द्वीप, सिन्धु, पाताल, नग। | २० नख। |
| ८ वसु, सिद्धि, योग, याम, दिग्गज, अहि, अंग। | २५ प्रकृति। |
| ९ भक्ति, निधि, अंक, ग्रह, नाड़ी, भूखंड, छिद्र, द्रव्य। | २८ नक्षत्र। |
| १० दिशि, दशा, दोष, अवतार, दिग्पाल। | ३० मासदिवस। |
| ११ शिव, हर, भव। | ३२ लक्षण, दंत। |
| | ३३ देव। |
| | ३६ रागिणी। |
| | ४९ पवन। |
| | ५६ भोग। |
| | ६३ वर्णमाला। |
| | ६४ कला। |

सूचनाः—इनके स्थान में पर्य्यायवाची शब्द भी व्यवहृत होते हैं।

## मात्रिक छंदोंकी संख्या और उनकी वर्गसंज्ञा ।

| मात्राओं की संख्या | वर्ग संज्ञा | कुलभेद अर्थात छंद संख्या |
|---|---|---|
| १ | चान्द्र | १ |
| २ | पाक्षिक | २ |
| ३ | राम | ३ |
| ४ | वैदिक | ५ |
| ५ | याज्ञिक | ८ |
| ६ | रागी | १३ |
| ७ | लौकिक | २१ |
| ८ | वासव | ३४ |
| ९ | आंक | ५५ |
| १० | दैशिक | ८९ |
| ११ | रौद्र | १४४ |
| १२ | आदित्य | २३३ |
| १३ | भागवत | ३७७ |
| १४ | मानव | ६१० |
| १५ | तैथिक | ९८७ |
| १६ | संस्कारी | १५८७ |

| मात्राओं की संख्या | वर्ग संज्ञा | कुल भेद अर्थात् छंद संख्या |
|---|---|---|
| १७ | महासंस्कारी | २५८४ |
| १८ | पौराणिक | ४१८१ |
| १९ | महापौराणिक | ६७६५ |
| २० | महादैशिक | १०९४६ |
| २१ | त्रैलोक | १७७११ |
| २२ | महारौद्र | २८६५७ |
| २३ | रौद्रार्क | ४६३६८ |
| २४ | अवतारी | ७५०२५ |
| २५ | महावतारी | १२१३९३ |
| २६ | महाभागवत | १९६४१८ |
| २७ | नाक्षत्रिक | ३१७८११ |
| २८ | यौगिक | ५१४२२९ |
| २९ | महायौगिक | ८३२०४० |
| ३० | महातैथिक | १३४६२६९ |
| ३१ | अश्वावतारी | २१७८३०९ |
| ३२ | लाक्षणिक | ३५२४५७८ |

## मात्रिक छन्द संख्यासूचक कविता ।

| | |
|---|---|
| १-२-३-४ | एक दो तीन रहैं ते तेई, चौके पांच प्रमानो । |
| ५-६-७ | पांच आठ छै तेरा कहिये, सातहिं इकिस जानो ॥ |
| ८-९-१० | आठहिं चौंतिस नौ पचपन कहि, दसहिं नवासी गावे । |
| ११-१२ | ग्यारहि एक चवालिस जानो, रवि-दो तेतिस भावे ॥ १ ॥ |
| १३-१४ | तेरा-तीन सतत्तर जानो, चौदहिं छै दस भाते । |
| १५-१६ | पन्द्रा के हैं नव सत्तासी, सोला तिथि नव साते ॥ |
| १७-१८ | सत्रा पच्चिस चवासी, ठारा-इकतालिस इक्यासी । |
| १९-२० | उन्निस सड़सठ पेंसठ-बीसे, दस नव चौरस रासी ॥ २ ॥ |
| २१ | इकिस एक सतत्तर ग्यारा, भेद हिये गुनि लीजे । |
| २२ | बाइस दो छ्यासी सतावन, पूछे पै कहि दीजे ॥ |
| २३ | तेइस छ्यालिस छत्तिस वसु कहि, भेद याहि के भाखो । |
| २४ | चौबिस सात पचास पचीसा, मीत हिये धरि राखो ॥ ३ ॥ |

| | |
|---|---|
| २५ | पच्चिस बारा तेरा ऊपर, नव अरु तीन विराजै। |
| २६ | छब्बिस-उन्निस चौंसठ ठारा, भेद सुकवि जन साजै॥ |
| २७ | सत्ताइस-इकतीस अठत्तर, तापर कीजै न्यारा। |
| २८ | अट्ठाइस-छप्पावन ब्यालिस, दो नवहुं अधिकारा॥ ४॥ |
| २९ | उनतिस-सत्तु अव बीस चार नभ, कहिये सहित हुलासा। |
| ३० | तीसहिं तेरा छ्यालिस छब्बिस, तापर नव अति खासा॥ |
| ३१ | इकतिस इक्किस सात तिरासी, तापर नभ नव धारा। |
| ३२ | बत्तिस-माहीं पैंतिस चौबिस, पांच अठत्तर सारा॥ ५॥ |

## वर्णवृत्तों की संख्या और उनकी वर्णसंज्ञा।

| वर्ण | वर्ण संज्ञा | सम्पूर्ण भेद अर्थात् छंद संख्या | वर्ण | वर्ण संज्ञा | सम्पूर्ण भेद अर्थात् छंद संख्या |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | उक्था | २ | १४ | शर्करी | १६३८४ |
| २ | अत्युक्था | ४ | १५ | अतिशर्करी | ३२७६८ |
| ३ | मध्या | ८ | १६ | अष्टिः | ६५५३६ |
| ४ | प्रतिष्ठा | १६ | १७ | अत्यष्टिः | १३१०७२ |
| ५ | सुप्रतिष्ठा | ३२ | १८ | धृतिः | २६२१४४ |
| ६ | गायत्री | ६४ | १९ | अतिधृतिः | ५२४२८८ |
| ७ | उष्णिक् | १२८ | २० | कृतिः | १०४८५७६ |
| ८ | अनुष्टुप् | २५६ | २१ | प्रकृतिः | २०९७१५२ |
| ९ | बृहती | ५१२ | २२ | आकृतिः | ४१९४३०४ |
| १० | पङ्क्ती | १०२४ | २३ | विकृतिः | ८३८८६०८ |
| ११ | त्रिष्टुप् | २०४८ | २४ | संस्कृतिः | १६७७७२१६ |
| १२ | जगती | ४०९६ | २५ | अतिकृतिः | ३३५५४४३२ |
| १३ | अतिजगती | ८१९२ | २६ | उत्कृतिः | ६७१०८८६४ |

२६ वर्ण से अधिक वर्ण जिस वृत्त में हो उसे दंडक कहते हैं, उसकी भी संख्या इसी हिसाब से दूनी२ करके निकाल लेनी चाहिये।

## वर्णिकवृत्त संख्यासूचक कविता।

| | |
|---|---|
| १-२-३ | इक के दो, दो के चौ जानों, तीन वर्ण के आठ प्रमानो। |
| ४-५-६ | चौके सोला, पांच बतीसा, छै के चौसठ गुनौ कवीसा॥ १॥ |
| ७-८ | सातहिं एक, अठाइस धारी, आठहिं दो छप्पन अधिकारी। |
| ९-१० | नव के होहिं, पांच सौ बारा, दस के दस चौबीस पसारा॥ २॥ |

११-१२ ग्यारहिं-तीस चार-पुनि आठा, बारहिं चालिस नव रस ठाठा ।
१३-१४ तेरहिं-आठ एक नव दो है, मनु-इक त्रेसठ वसु चौ सोहै ॥ ३ ॥
१५-१६ तिथि-उन्तिस मुनि राग अहीसा, सोला पैसठ पांच छतीसा ।
१७ सत्रा-तेरा दसा बहत्तर, पूछे पै कहि दीजे उत्तर ॥ ४ ॥
१८ वर्ण अठारह-दो सासठपर, धरिये एक चवालिस आगर ।
१९ उन्निस-बावन ब्यालिस वसु वसु, रामचन्द्र हैं अपने सरबसु ॥ ५ ॥
२० बीस वर्ण के भेद सविस्तर, दस अड़तालिस पांच छहत्तर ।
२१ इक्किस वर्ण भेद मन भावन, बीस निधी मुनि इकसौ बावन ॥ ६ ॥
२२ बाइस इकतालिस नौ जारी, तापर तीस चार पुनि धारी ।
२३ तेइस आठ तीन अट्ठासी, तापर छै सौ आठ बिलासी ॥ ७ ॥
२४ चौबिस-सोला मुनि मुनि मुनि दो, तापर सोला अंकहिं धर दो ।
२५ पच्चिस-तैंतिस पचपन धरिये, तापर चौ चौ बत्तिस करिये ॥ ८ ॥
२६ छब्बिस-सड़सठ दस अट्ठासी, तापर चौंसठ परम हुलासी ।
'भानु' भणित जो हिय महँ लावै, पूछे भेदहिं तुरत बतावै ॥ ९ ॥

रस ६, राग ६, मुनि७, अहीश८, वसु८, निधि९, दसा१०, मनु१४, तिथि १५ ।

## पारिभाषिक शब्दावलि ।

ल-एक लघु ।
ग-एक गुरु ऽ
लल-दो लघु ॥
लग-लघु गुरु ।ऽ
गल-नंद, पौन, ग्वाल-गुरु लघु ऽ।
गग-कर्ण, दो गुरु ऽऽ
वलय-तीन लघु ।।।
मुरारि-जगण ।ऽ।
गंत-गुरु हो अंत में जिसके
गादि-गुरु हो आदि में जिसके
भन्ता-भगण हो अंत में जिसके
जग्रन्त-जगण और एक गुरु हो अंत में जिसके ।ऽ।ऽ
जग-जगण और एक गुरु
जगग-जगण और दो गुरु ।ऽ।ऽऽ
जस-जगण और सगण ।ऽ।।।ऽ
जर लग-जगण, रगण, लघु, गुरु
रज गल-रगण, जगण, गुरु, लघु
द्वितिय-दूसरा
यति-विश्राम
विरति-विश्राम
कल, कला, मत्ता, मत्त-मात्रा
द्विकल-दो मात्रा वाला शब्द जैसे-रा, रम इत्यादि
त्रिकल-तीन मात्रा वाले शब्द जैसे-रमा, राम, रमण इत्यादि
चौकल-चार मात्रा वाले शब्द जैसे-रामा, रावण, हलधर इत्यादि ।

इति श्रीछन्दःप्रभाकरे भानु कवि कृते गुरुलघु विचार, दग्धाक्षरमात्रिकछंदलक्षण तद्वर्ग संज्ञादि, वर्णवृत्तलक्षण स्तद्वर्ग संज्ञादि वर्णनन्नाम् प्रथमोमयूखः ॥१॥

# अथ गणित विभागः।

(प्रत्यय)

जातें प्रगटत विविध विधि, छंद बिभेद अनेक।
ताको प्रत्यय मानिये, 'भानु' भनत सविवेक ॥ १ ॥
बहुरि कहव सब छंदके, कछु कछु गणित विशेष।
पूरण कहिवे जोग हैं, केवल श्री गुरु शेष ॥ २ ॥
सूची पुनि प्रस्तार नष्ट उद्दिष्ट बखानहु।
पातालहु पुनि मेरु खंडमेरुहु पहिचानहु।
जानि पताका भेद और मर्कटी प्रमानहु।
नव प्रत्यय ये छंद शास्त्र के हिय महँ आनहु।
दशम भेद कोउ सूंचिका वरणत हैं निज बुद्धि बल।
मर्कटि अंतर्गत स्वऊ संख्या लघु गुरु की सकल ॥ १ ॥

प्रत्यय गुणावलि।

सूची संख्या छंद की, मत्त वरण कहि देय। (संख्या)
प्रस्तारहि सो रूप रचि, भिन्न भिन्न लखि लेय ॥ १ ॥ (सर्व्व रूप)
नष्टहु पूछे भेद को, रूप रचै ततकाल। (इष्ट रूप)
कहु उदिष्ट रचि रूप की, संख्या भेद रसाल ॥ २ ॥ (इष्ट संख्या)
पातालहु लघु गुरु सकल, एकत्रित दरसाय। (लघु गुरु संख्या एकत्रित)
मेरु खंड विस्तार लग,* संख्या छंद लखाय ॥ ३ ॥ (लघु गुरु छंद संख्या)
सजहु पताका गुरुन के, छंद भेद अलगाय। (गुरु भेद)
वर्ण कला लग पिंडहूं,* मर्कटि देत दिखाय ॥ ४ ॥ (सर्व संख्या)
सूची औ प्रस्तार पुनि, नष्ट और उदिष्ट।
नव प्रत्यय में चारही, 'भानु' मते हैं इष्ट ॥ ५ ॥ } (मुख्य प्रत्यय)

## १ सूची।

(सूची संख्या छन्द की मत्त वरण कहि देय)

सूची कल कल पिछली दोय, इक दो तीन पांच ज्यों होय।
दून वरण द्वै चारऽरु आठ, दोनों सूची कर लो पाठ ॥

*ल ग =लघु गुरु। पिंड=सम्पूर्ण कलाओंके आधे को पिंड कहते है।

टीका—मात्रिक सूची में पिछले दो दो (कल) मात्रा जुड़ती जाती है और वर्णिक सूची में आदिही से दूने दूने अंक होते हैं यथा—

| अनुक्रम संख्या | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| मात्रिक सूची | १ | २ | ३ | ५ | ८ | १३ |
| वर्णिक सूची | २ | ४ | ८ | १६ | ३२ | ६४ |

इससे यह विदित हुआ कि ६ मात्राओं के भिन्न२ प्रकार से १३ मात्रिक छन्द बन सकते हैं। वैसेही ६ वर्णों के भिन्न२ प्रकार से ६४ वर्णिक छन्द (वृत्त) बन सकते हैं। वैसेही और भी जानिये।

## २ प्रस्तार।

(प्रस्तारहि सो रूप रचि, भिन्न२ लखि लेय)

आदि गुरु तर लघु निःशंक, दांयें नक़ल बांयें बंक।
बरन बरन कल कल अनुरूप, 'भानु' भनत प्रस्तार अनूप॥

टीका—आदि में ही जहां गुरु मिले उसी के नीचे लघु लिखो (गुरुका चिन्ह ऽ है और लघु का चिन्ह । है) फिर अपनी दाहिनी ओर ऊपर के चिन्हों की नकल उतारो। बाई ओर जितने स्थान खाली हों (क्रमपूर्वक दाहिनी ओर से) बाईं ओर को (बंक=वक्र) गुरु के चिन्ह ऽ तब तक रखते चले जावो जब तक कि सब लघु न आ जावें। जब सब लघु आजावें तब उसी को उसका अंतिम भेद समझो। प्रत्येक भेद में इस बात का ध्यान रखो कि यदि वर्णिक प्रस्तार है तो उसके प्रत्येक भेद में उतनेही उतने चिन्ह आते जावें और मात्रिक प्रस्तार हो तो प्रत्येक भेद में उतनीही उतनी (कल) मात्राओं के चिन्ह आते जावें; न्यूनाधिक नहीं। मात्रिक प्रस्तार में यदि बाईं ओर गुरु रखने से एक मात्रा बढ़ती हो तो लघु का ही चिन्ह रखो। वर्णिक प्रस्तार में पहला भेद सदैव गुरुओं का रहता है। मात्रिक प्रस्तार के समकल में पहला भेद सदैव गुरुओं का रहेगा और विषम कलों में पहला भेद सदैव लघु से प्रारम्भ होगा। यथा—

३ वर्णों का पहला भेद-वर्णिक ऽऽऽ
४ वर्णों का पहला भेद-वर्णिक ऽऽऽऽ
५ मात्राओं का पहला भेद-मात्रिक ।ऽऽ विषम कल
६ मात्राओं का पहला भेद-मात्रिक ऽऽऽ सम कल

(१) वर्णिक प्रस्तार ३ वर्ण।

| | |
|---|---|
| म | SSS |
| य | ISS |
| र | SIS |
| स | IIS |
| त | SSI |
| ज | ISI |
| भ | SII |
| न | III |

(२) वर्णिक प्रस्तार ४ वर्ण

| | |
|---|---|
| १ | SSSS |
| २ | ISSS |
| ३ | SISS |
| ४ | IISS |
| ५ | SSIS |
| ६ | ISIS |
| ७ | SIIS |
| ८ | IIIS |
| ९ | SSSI |
| १० | ISSI |
| ११ | SISI |
| १२ | IISI |
| १३ | SSII |
| १४ | ISII |
| १५ | SIII |
| १६ | IIII |

(३) मात्रिक विषमकल प्रस्तार ५ मात्रा

| | |
|---|---|
| १ | ISS |
| २ | SIS |
| ३ | IIIS |
| ४ | SSI |
| ५ | IISI |
| ६ | ISII |
| ७ | SIII |
| ८ | IIIII |

(४) मात्रिक समकल प्रस्तार ६ मात्रा

| | |
|---|---|
| १ | SSS |
| २ | IISS |
| ३ | ISIS |
| ४ | SIIS |
| ५ | IIIIS |
| ६ | ISSI |
| ७ | SISI |
| ८ | IIISI |
| ९ | SSII |
| १० | IISII |
| ११ | ISIII |
| १२ | SIIII |
| १३ | IIIIII |

इन प्रस्तारो से हम एक उपयोगी बात जान सकते हैं।

वर्णिक प्रस्तार से यह ज्ञात हुआ कि प्रत्येक भेद के समान चारो चरण होने से ही कोई एक वर्णवृत्त बन सकता है। वर्ण प्रस्तार में एक बात और द्रष्टव्य है कि अंतिम स्थान में ऊपर से नीचे की ओर आधे स्थान तक गुरु और उसके नीचे आधे स्थान तक लघु रहते हैं, फिर उसके बाईं ओर उनकी संख्या आधी आधी होती जाती है, जैसे कि ऊपर ३ और ४ वर्ण के प्रस्तार से प्रगट है। इसके जानने से वर्ण प्रस्तार के भेदों का ज्ञान शीघ्र होता है।

मात्रिक प्रस्तार से यह ज्ञात हुआ कि जिस छंद के चारों चरणों में प्रस्तार के भेद एक से न हों वही मात्रिक छंद है, जहां एक से हो वही वर्णिक वृत्त है ।

## ३ नष्ट ।

(नष्टहु पूछे भेद को रूप रचै ततकाल)

अंक प्रश्न हरि छंदनि अंक, नष्ट शेष सम करिये वंक ।
सूची अरध, बरन कल पूर, गुरु नंतर कर कल इक दूर ॥

टीका—वर्णिक नष्ट में सूची के आधे अंक स्थापित करो और मात्रा नष्ट में पूरे पूरे अंक स्थापित करो । छंद के पूर्णांक से प्रश्नांक घटावो । जो शेष बचे उसके अनुसार दाहिनी ओर से बाईं ओर के जो जो अंक क्रमपूर्वक घट सकें हों उनको गुरु कर दो । मात्रिक में जहां जहां गुरु बने उनके आगे की एक एक मात्रा मिटा दो । यथा—

**वर्णिक नष्ट**

प्रश्न-बतावो ४ वर्णों में १०वां रूप कैसा होगा?

रीति-पूर्णांक ८×२=१६ में से १० घटाये ६ रहे । ६ में से ४ और २ ही घट सके है । इसलिये इन दोनो को गुरु कर दिया । यथा—

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| अर्ध सूची | १ | २ | ४ | ८ | पूर्णांक १६ |
| साधारण चिन्ह | । | । | । | । | |
| (उत्तर) | । | S | S | । | |

यही १०वां भेद हुआ ।

**मात्रिक नष्ट**

प्रश्न-बतावो ६ मात्राओं में ७ वाँ भेद कैसा होगा?

रीति-पूर्णांक १३ में से ७ घटाये, शेष ६ रहे । ६ में से ५ और १ ही घट सकते है । अतएव इन दोनों को गुरु कर दिया और उनके आगे की एक एक मात्रा मिटादी यथा—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| पूर्ण सूची | १ | २ | ३ | ५ | ८ | १३ |
| साधारण चिन्ह | । | । | । | । | । | । |
| (उत्तर) | S | | । | S | | । |

यही ७वां भेद सिद्ध हुआ SIS।

प्रश्न-नष्ट से क्या लाभ है ?
उत्तर-विना प्रस्तार किये पूछी हुई भेद संख्या का रूप बताना ।

## ४ उद्दिष्ट ।

(कहु उदिष्ट रचि रूप की, संख्या भेद रसाल)

गुरु अंकनि हरि छंदनि अंक, शेष रहे उदिष्ट निशंक ।
वरन अरध कल जहँ गुरु होय, अंक सूचि सिर पगतल दोय ॥

टीका-वर्णिक उद्दिष्टमें सूची के अंक आधे आधे स्थापित करो। मात्रिक में जहां गुरु का चिन्ह हो वहां ऊपर और नीचे भी सूचीके अंक लिखो। गुरु चिन्हो के ऊपर जो संख्या हो उन सब को छंद के पूर्णांकमें से घटा दो। जो शेष रहेगा, वही उत्तर है। यथा—

| वर्णिक उद्दिष्ट | मात्रिक उद्दिष्ट |
|---|---|
| बताओ, ४ वर्णोंमें यह ऽ।ऽ। कौनसा भेद है? | बताओ, ६ मात्राओं में से यह ऽ।ऽ। कौनसा भेद है? |
| अर्धसूची-१ २ ४ ८ पूर्णांक १६ | पूर्णसूची-१ ३ ५ १३ पूर्णांक १३ |
| ऽ । ऽ । | ऽ । ऽ । |
| | २ ८ |
| गुरु के चिन्हों पर ४ और १ है, दोनो मिलकर ५ हुए। ५ को पूर्णांक ८×२=१६ मेंसे घटाया शेष ११ रहे अतएव यह ११वां भेद है। | गुरु के, चिन्हों पर ५ और १ हैं दोनों मिलकर ६ हुए। ६ को पूर्णांक १३ में से घटाया तो ७ रहे। अतएव यह ७वां भेद है। |

प्रश्न-उद्दिष्ट से क्या लाभ है?
उत्तर-विना प्रस्तार किये पूछे हुए रूप की भेद संख्या बताना।

## ५ पाताल।

(पातालहु लघु गुरु सकल, एकत्रित दरसाय)

### मात्रिक पाताल।

तीन कोष्ठ की पंक्ति बनैये। इच्छित मत्ता लग रचि जैये ॥
आदिहिं क्रम सों अंक धरौ जू। दूजे सूची अंक भरौजू ॥
तीजे इक दो, पुनि पाछिल दो। शीर्षांक सह आगे धर दो ॥
मत्त पतालहिं लघु गुरु पैये। गुप्त भेद औरहु कछु लहिये ॥

| मात्राओं की संख्या | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| छंदों की संख्या | १ | २ | ३ | ५ | ८ | १३ | २१ | ३४ |
| लघु गुरु संख्या | १ | २ | ५ | १० | २० | ३८ | ७१ | १३० |

इससे यह विदित हुआ कि ८ मात्राओ के सम्पूर्ण छंद ३४ ही हो सके हैं। ३४ के नीचे १३० है यही ८ मात्राओं के सम्पूर्ण छंदों की लघु मात्राओ का

ज्ञापक है। १३० की बाईं ओर ७१ है, यही ८ मात्राओं के संपूर्ण छंदो के गुरु मात्राओ का ज्ञापक है। ७१ दूने १४२ और १३० का योग-२७२ हुआ इसलिये ८ मात्राओं के संपूर्ण छंदो में २७२ कला है और १३० और ७१ मिलकर २०१ होते है इतने ही वर्ण जानो। ऐसे ही और भी जानिये।

वर्ण पाताल।

वर्ण पताल सरल चौ पांती। प्रथम अनुक्रम संख्या तांती॥
दूजे सूची तीजे आधे। आदि अंत लघु गुरुहू साधे॥
चौथे इक त्रय गुणन करौजू। गुरु लघु के सब भेद लहौजू॥
सविस्तार मर्कटि में पढ़्ये। पिंगल गति लहि हरि गुण गइये॥

| वर्ण संख्या | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वृत्त संख्या .. | २ | ४ | ८ | १६ | ३२ | ६४ | १२८ | २५६ |
| लघ्वादि लघ्वंत गुर्वादि गुर्वंत | १ | २ | ४ | ८ | १६ | ३२ | ६४ | १२८ |
| सर्वगुरु सर्वलघु | १ | ४ | १२ | ३२ | ८० | १९२ | ४४८ | १०२४ |

इस वर्ण पाताल से यह विदित हुआ कि ८ वर्ण के सब २५६ वृत्त हो सके है। इनमें से १२८ ऐसे हैं जिनके आदि में लघु हैं और १२८ ही ऐसे होगे जिनके अंत में लघु हैं। १२८ ऐसे होगे जिनके आदि में गुरु हैं और १२८ ही ऐसे होगे जिनके अंत में गुरु हैं। सब वृत्तो में मिलकर १०२४ गुरु और १०२४ ही लघु वर्ण होंगे। मर्कटी में ये सब भेद विस्तार सहित मिलते हैं।

## ६ मेरु।

(मेरु, खंड, विस्तार लग, संख्या छंद लखाय)

गाथा मेरु।

द्वै द्वै सम कोठा अंतन में अंक सु इक इक दीजे॥
इक दो एक तीन इक चौ इमि बांये अंत लिखीजे॥
शेष कोष्ठ में तिर्य्यक गति सों द्वै द्वै अंक मिलावै॥
सूने थल को या विधि भरिये मत्त मेरु ह्वै जावै॥

मात्रा मेरु—१ से १० मात्राओं का

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | १ | १ |
| | | | | १ | १ | २ |
| | | | | २ | १ | ३ |
| | | | १ | ३ | १ | ४ |
| | | | ३ | ४ | १ | ५ |
| | | १ | ६ | ५ | १ | ६ |
| | | ४ | १० | ६ | १ | ७ |
| | १ | १० | १५ | ७ | १ | ८ |
| | ५ | २० | २१ | ८ | १ | ९ |
| १ | १५ | ३५ | २८ | ९ | १ | १० |
| SSSSS | SSSSII | SSSIIII | SSIIIIII | SIIIIIIII | IIIIIIIIII | |

इस यंत्र से यह विदित हुआ कि १० मात्राओ के छंद में
१ छंद ५ गुरु का होगा।
१५ छंद ४ गुरु और २ लघु के होंगे।
३५ छंद ३ गुरु और ४ लघु के होगे।
२८ छंद २ गुरु और ६ लघु के होगे।
९ छंद १ गुरु और ८ लघु के होगे।
१ छंद सर्व लघु का होगा।

कुल ८९

पताका बनाने के लिए आदिही में मेरु अंकों की आवश्यकता पडती है। विद्यार्थियो के लाभार्थ यहां १० मात्रा तक के मेरु अंक की कविता लिखते हैं। कंठस्थ कर लेने से परीक्षा में बड़ी सफलता होती है।

मात्रा मेरु अंकावलि।

इक कल, इक। (१) १

दुइ, एकुइ एका। (२) १, १

त्र, दो इक। (३) २, १

चौ, इक त्रय एका । (४) १, ३, १

पंच, तीन चौ इक अभिषेका । (५) ३, ४, १

षट, इक ऋतु सर पुनि इक सारै । (६) १, ६, ५, १,

सतैं, चार दस षट इक धारै । (७) ४, १०, ६, १

आठैं, एक दस तिथि मुनि एका । (८) १, १०, १५, ७, १

नव, सर नख इक्किस बसु एका । (९) ५, २०, २१, ८, १

दस, शशि तिथि पैंतिस नखत, (१०) १, १५, ३५, २८, ९, १
नव एकहिं भगवंत । मत्त मेरु
के अंक ये, गुनि राखहु गुनवंत ॥

## वर्ण-मेरु ।

इच्छित कोठनि आदि अंत में एक एक लिखि आवै ।
दायें बायें पुनि इक द्वै त्रय चार आदि भरि जावै ॥
शेष घरन में तिर्यक् गति सों द्वै द्वै अंक मिलावै ।
सिगरे कोठा या विधि साजै वरण मेरु ह्वै जावै ॥

### वर्ण मेरु १ से ८ वर्णों का



दूसरी सरल रीतिः—

तीन कोष्ठ को यंत्र बनाओ। नीचे सरल अंक लिखि जाओ॥
दूजे उलटे क्रम स्वइ लिखिये। आदिहिं इक घर बाहिर रखिये॥
तिर्यक् गति गुणि पहिले दूजे। भाजि तीसरे आदिहि पूजे॥
वर्ण मेरु सुंदर बनि जावै। जाके लखे मोद अति पावै॥

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ८ | २८ | ५६ | ७० | ५६ | २८ | ८ | १ |
| | ८ | ७ | ६ | ५ | ४ | ३ | २ | १ |
| | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ |

$$१, \frac{१\times८}{१}=८, \frac{८\times७}{२}=२८, \frac{२८\times६}{३}=५६, \frac{५६\times५}{४}=७०,$$

$$\frac{७०\times४}{५}=५६, \frac{५६\times३}{६}=२८, \frac{२८\times२}{७}=८, \frac{८\times१}{८}=१$$

पताका बनाने के लिये आदिही में मेरुके अंकोंकी आवश्यका पड़ती है। विद्यार्थियों के लाभार्थ यहाँ १ से ८ वर्ण तक मेरु अंक की कविता लिखते हैं। कंठस्थ कर लेनेसे परीक्षामें बहुत सफलता होती है।

## वर्ण मेरु अंकावलि।

वर्ण मेरु आद्यंत में इक इक अंक निसंक।
मध्य अंक सह आठ लग लिखत यहाँ
सब अंक॥१॥

एक वर्ण इक इक धरौ। (१) १, १
दूजे इक द्वो एक। (२) १, २, १
तृतिय मध्य त्रै त्रै धरौ, दुहुं ओर पुनि (३) १, ३, ३, १
एक॥२॥
चौथे षटधरि मध्यमें, एक चार दुहुं ओर। (४) १, ४, ६, ४, १
पंचम दस दस मध्य में, इक पच देत (५) १, ५, १०, १०, ५, १
बहोर॥३॥
छठें बीस करि मध्य में, इक ऋतु तिथि (६) १, ६, १५, २०, १५, ६, १
पुनि सोय।

सतैं मध्य पैंतिस जुगुल, इक मुनि (७) १, ७, २१, ३५, ३५, २१, ७, १
इक्किस होय ।४॥
अष्टम सत्तर मध्य दे, शशि वसु तारक (८) १, ८, २८, ५६, ७०,
भोग । ५६, २८, ८, १,
दायें बायें क्रम स्वइ, वर्ण मेरु
संजोग ॥५॥

## ७ खंड मेरु ।

उलटो क्रमही मेरु को, खंड मेरु फल एक ।
एक कोष्ठ धरिये अधिक, आदिहि एकहि एक ॥

६ मात्राओं का खंड मेरु

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | | |
| १ | ३ | ६ | | | | |
| १ | | | | | | |

६ वर्णों का खंड मेरु

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | |
| १ | ३ | ६ | १० | १५ | | |
| १ | ४ | १० | २० | | | |
| १ | ५ | १५ | | | | |
| १ | ६ | | | | | |
| १ | | | | | | |

सूचना—तिर्य्यक् गति से अंकों की पूर्ति कर लो । फल मेरु सदृश ही है ।

## पताका ।

(सजहु पताका गुरुन के, छंद भेद अलगाय)

१ प्रथम मेरु के अंक सुधारो । उतनइ कोष्ठ अधः लिखि डारो ॥
दूजे घर लिख सूची अंकनि । वरन अरध मत्ता भरपूरनि ॥
२ समकल अलग सूचिको प्रथमा । विषम कलनि सब सिर पगतलमा ॥
नीचे तें ऊपर को चलिये । क्रम तें सकल भेद तब लहिये ॥
३ अंत अंक तें इक इक अंका । हरि लिख प्रथम पंक्ति निरसंका ॥
द्वै द्वै दूजे त्रय त्रय तीजे । इमि हरि शेष अंक भरि लीजे ॥
४ पिंगल रीति अनेक प्रकारा । सुगमहिं को इत कियो प्रचारा ॥
आयो अंक न पुनि कहुं आवै । भानु पताका सहज लखावै ॥

**१ मात्रा की पताका**

| |
|---|
| १ |

**२ मात्राओं की पताका**

| १ | १ |
|---|---|
| १ | १ |

**३ मात्राओं की पताका**

| २ | १ |
|---|---|
| २ | ३ |
| २ | |

**४ मात्राओं की पताका**

| १ | ३ | १ |
|---|---|---|
| १ | २ | ५ |
| | ३ | |
| | ४ | |

**५ मात्राओं की पताका**

| ३ | ४ | १ |
|---|---|---|
| १ | ३ | ८ |
| २ | ५ | |
| ४ | ६ | |
| | ७ | |

**६ मात्राओं की पताका**

| १ | ६ | ५ | १ |
|---|---|---|---|
| १ | २ | ५ | १३ |
| | ३ | ८ | |
| | ४ | १० | |
| | ६ | ११ | |
| | ७ | १२ | |
| | ९ | | |

**७ मात्राओं की पताका**

| ४ | १० | ६ | १ |
|---|---|---|---|
| १ | ३ | ८ | २१ |
| २ | ५ | १३ | |
| ४ | ६ | १६ | |
| ९ | ७ | १८ | |
| | १० | १९ | |
| | ११ | २० | |
| | १२ | | |
| | १४ | | |
| | १५ | | |
| | १७ | | |

**८ मात्राओं की पताका**

| १ | १० | १५ | ७ | १ |
|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ५ | १३ | ३४ |
| | ३ | ८ | २१ | |
| | ४ | १० | २६ | |
| | ६ | ११ | २९ | |
| | ७ | १२ | ३१ | |
| | ९ | १६ | ३२ | |
| | १४ | १८ | ३३ | |
| | १५ | १९ | | |
| | १७ | २० | | |
| | २२ | २३ | | |
| | | २४ | | |
| | | २५ | | |
| | | २७ | | |
| | | २८ | | |
| | | ३० | | |

यहां ८ मात्राओं के पताका की रीति विस्तारपूर्वक लिखते हैं—

पहिली पंक्ति १३ वाली
७ कोष्ठ

३४-१=३३ सू०-दायें से बायें तरफ़ की पहिली पंक्ति भरना
३४-२=३२ आरम्भ करो। कोष्ठो को नीचे से ऊपर को भरते
३४-३=३१ जाओ। जैसे ३३, ३२, ३१ इत्यादि। इस पहिली पंक्ति
३४-५=२९ में सूची का एकही अंक घटित होता है। इतनेही
३४-८=२६ स्थान एक एक गुरु के हैं।

दूसरी पंक्ति ५ वाली
१५ कोष्ठ

३४- ३,१=३०
३४- ५,१=२८
३४- ५,२=२७
३४- ८,१=२५
३४- ८,२=२४
३४- ८,३=२३
३४-१३,१=२०
३४-१३,२=१९
३४-१३,३=१८
३४-१३,५=१६
३४-२१,१=१२
३४-२१,२=११
३४-२१,३=१०

यह दूसरी पंक्ति हुई। कोष्ठों में नीचे से ऊपर को अंक भरते जावो, जैसे ३०, २८, २७, इत्यादि इस दूसरी पंक्ति में सूची के दो दो अंक घटित होते हैं। इतने ही स्थान दो दो गुरु के हैं।

तीसरी पंक्ति २ वाली
१० कोष्ठ

३४- ८,३,१=२२
३४-१३,३,१=१७
३४-१३,५,१=१५
३४-१३,५,२=१४
३४-२१,३,१= ९
३४-२१,५,१= ७
३४-२१,५,२= ६
३४-२१,८,१= ४

यह तीसरी पंक्ति हुई। कोष्ठों में नीचे से ऊपर को अंक भरते जावो। जैसे २२, १७, १५ इत्यादि इस तीसरी पंक्ति में सूची के तीन तीन अंक घटते हैं। इतने ही स्थान तीन गुरु के हैं।

पहिला भेद १ सर्व्व गुरु का है और ३४वां भेद सर्व्व लघु का है।

## वर्ण पताका १ से ५ वर्णों की

### १ वर्ण की पताका

| १ | १ |
|---|---|
| १ | २ |

### २ वर्णों की पताका

| १ | २ | १ |
|---|---|---|
| १ | २ | ४ |
| | ३ | |

### ३ वर्णों की पताका

| १ | ३ | ३ | १ |
|---|---|---|---|
| १ | २ | ४ | ८ |
| | ३ | ६ | |
| | ५ | ७ | |

### ४ वर्णों की पताका

| १ | ४ | ६ | ४ | १ |
|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ४ | ८ | १६ |
| | ३ | ६ | १२ | |
| | ५ | ७ | १४ | |
| | ९ | १० | १५ | |
| | | ११ | | |
| | | १३ | | |

### ५ वर्णों की पताका

| १ | ५ | १० | १० | ५ | १ |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ४ | ८ | १६ | ३२ |
| | ३ | ६ | १२ | २४ | |
| | ५ | ७ | १४ | २८ | |
| | ९ | १० | १५ | ३० | |
| | १७ | ११ | २० | ३१ | |
| | | १३ | २२ | | |
| | | १८ | २३ | | |
| | | १९ | २६ | | |
| | | २१ | २७ | | |
| | | २५ | २९ | | |

यहां ५ वर्णों के पताका की, रीति सविस्तर लिखते हैं। जो अंक रीत्यनुसार प्राप्त होते जांय उन्हें कोष्ठ से ऊपर की ओर भर चलिये:—

दांयें से बांई ओर की पहिली पंक्ति-
१६ के सूची की (५ कोष्ठ)

३२-१=३१
३२-२=३०
३२-४=२८
३२-८=२४

१ गुरु ४ लघु

दूसरी पंक्ति—
८ के सूची की (१० कोष्ठ)

३२-१, २=२९
३२-१, ४=२७
३२-२, ४=२६
३२-१, ८=२३
३२-२, ८=२२
३२-४, ८=२०
३२-१, १६=१५
३२-२, १६=१४
३२-४, १६=१२

२ गुरु ३ लघु

तीसरी पंक्ति—
४ के सूची की (१० कोष्ठ)

३२-१,२, ४=२५
३२-१,२, ८=२१
३२-१,४, ८=१९
३२-२,४ ८=१८
३२-१,२, १६=१३
३२-१,४, १६=११
३२-२,४, १६=१०
३२-१,८, १६= ७
३२-२,८, १६= ६

३ गुरु २ लघु

चौथी पंक्ति—
२ के सूची की (५ कोष्ठ)

३२-१,२,४, ८=१७
३२-१ २,४, १६= ९
३२-१,२,८, १६= ५
३२-१,४,८, १६= ३
३२-२,४ ८, १६= २

४ गुरु १ लघु

पहिला भेद सर्व्व गुरु का है और ३२वां भेद सर्व्व लघु का जानो।

## ६ मर्कटी।

( वर्ण कला लग पिंडहू मर्कटि देव दिखाय )

### मात्रा मर्कटी।

सत कोठावलि प्रथम क्रमावलि दूजे सूचो दीजे।
तीजे गुणन दुहुँन को भरिये सर्व कला लखि लीजे॥
चौथे सुन इक द्वै पुनि दूने हरि सिरंक गुरु जानो।
अंकन स्वइ आदिहिं सो पंचम कोष्ठ साजि लघु मानो॥
चौथे हृत तीजे सों अंकनि छठे कोष्ठ महँ धारो।
तृतिय अर्द्ध धार सप्तम पिंडहि मत्ता मर्कटि मारो॥

१ लग=लघु, गुरु।

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | कला |
| २ | १ | २ | ३ | ५ | ८ | १३ | २१ | ३४ | ५५ | ८९ | छन्द संख्या |
| ३ | १ | ४ | ९ | २० | ४० | ७८ | १४७ | २७२ | ४९५ | ८१० | सर्व कला |
| ४ | ० | १ | २ | ५ | १० | २० | ३८ | ७१ | १३० | २३५ | गुरु |
| ५ | १ | २ | ५ | १० | २० | ३८ | ७१ | १३० | २३५ | ४२० | लघु |
| ६ | १ | ३ | ७ | १५ | ३० | ५८ | १०९ | २०१ | ३६५ | ६५५ | वर्ण |
| ७ | ½ | २ | ४½ | १० | २० | ३९ | ७३½ | १३६ | २४७½ | ४४५ | पिंड |

### वर्ण मर्कटी।

वर्ण मर्कटी लिखि क्रम संख्या दूजे सूची धारै।
द्वै के आधे तृतिय पंक्ति में आदि अंत गल सारै ॥
चौथे इक द्वै गुण कर रखिये सर्व वर्ण गहि पावै।
पंचम चौ के आधे प्यारे गुरु लघु भेद बतावै ॥
छटवें चार पांच को जोरौ सर्व कला दरसावै।
सप्तम में पट् के आधे धरि पिंड सकल लखि पावै ॥

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | वर्ण संख्या |
| २ | २ | ४ | ८ | १६ | ३२ | ६४ | वृत्तो की संख्या |
| ३ | १ | २ | ४ | ८ | १६ | ३२ | गुर्वादि गुर्वन्त लघ्वादि लघ्वन्त |
| ४ | २ | ८ | २४ | ६४ | १६० | ३८४ | सर्व वर्ण |
| ५ | १ | ४ | १२ | ३२ | ८० | १९२ | गुरु लघु |
| ६ | ३ | १२ | ३६ | ९६ | २४० | ५७६ | सर्व कला |
| ७ | १½ | ६ | १८ | ४८ | १२० | २८८ | पिंड |

१ गल=गुरु, लघु।

## १० सूचिका ।

दशम भेद कोउ सूचिका बरणत हैं निज बुद्धि बल ।
मर्कटि अंतर्गत स्वरू संख्या लघु गुरु की सकल ॥

मत्त सूचिका सूची लिखिये । अंत ओर दो अंकहिं तजिये ।
वाम उपर अय ऊपर नीचै । कोठा एक एक शुभ खींचै ॥
इक तजि पुनि तल कोठा ठानो । आदि अंत लघु विय सम जानो ।
आदि अंत गुरु लघु तिहि वांयै । आदि अंत गुरु पुनि तिहि वांयें ॥

छः मात्राओं की सूचिका ।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | आदि गुरु अन्त गुरु | आदि लघु अन्त लघु | |
| १ | २ | ३ | ५ | ८ | १३ |
| | आद्यन्त गुरु | | आद्यन्त लघु | | |

एक और दो मात्राओं तक की सूचिका व्यर्थ है । तीन मात्रा और उससे अधिक की सूचिका नियमानुसार बन सकती है ।

वर्ण सूचिका ।

वर्ण सूचिका अंत तजि, द्वै द्वै कोठा वाँयँ ।
आदि अंत लघु गुरु प्रथम, वामाद्यंत लखायँ ॥

४ वर्णों की सूचिका ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| | आद्यंत लघु | आदि लघु अन्त लघु | |
| २ | ४ | ८ | १६ |
| | आद्यंत गुरु | आदि गुरु अंत गुरु | |

एक वर्ण की सूचिका नहीं होती ।

सूची और प्रस्तार पुनि, नष्ट और उद्दिष्ट।
नव प्रत्यय में चारिही, भानु मते हैं इष्ट ॥

"शेष केवल कौतुकम्"

सूची प्रस्तार उद्दिष्ट और नष्ट इन चारो प्रत्ययों के परस्पर संबन्ध के ज्ञानार्थ निम्न लिखित सवैये को कंठस्थ कर लेना चाहिये—

सूचीतें छंद के भेद लखो सब रूप लखो प्रसतार बढ़ायकै।
भेद जो पूछहिं रूपहिं दै कहि देहु उदिष्ट सुद्धि लगायकै ॥
भेदहिं दै यदि पूछहिं रूप तो ताहि बतावहु नष्ट बनायकै।
भानु अनंत अनन्द लहो गुरु पिंगलराय को सीस नवायकै ॥



# विशेष गणित चमत्कार

## (मात्रिक)

पहिले मात्रिक सूची यों लिख चुके हैं:—

| मात्रा | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| भेद संख्या | १ | २ | ३ | ५ | ८ | १३ | २१ | ३४ | ५५ | ८९ | १४४ | २३३ |

(१) उक्त कोष्ठक के रचे विना अमुक संख्यक मात्रा के कितने छंद बन सकते हैं उसको केवल गणित से ही जानने की रीति लिखते हैं।

चार पांच पुनि छै अरु सात। चौकी प्रथम जानिये तात।
पांच आठ तेरा इक्कीस। श्रेणी चारों भनत कवीस॥ १॥
भागो चौसे पूछो अंक। चौकी लब्धी सम निःसंक।
श्रेणी प्रथम भाग जहँ पूर। शेष अंक में इक इक जूर॥ २॥
सप्त गुणित चौकी अधिकाय। एक एक दो तीन घटाय।
पुनि पाछिल जो अष्टम अंक। ताकी सूची घट निःसंक॥ ३॥
लब्धी एक अंक कर ऊन। उतनइ वार सात से गून।
क्रमतें अंतर देय घटाय। जो चहिये उत्तर सो पाय॥ ४॥

| | श्रेणी १ | श्रेणी २ | श्रेणी ३ | श्रेणी ४ | |
|---|---|---|---|---|---|
| अंतर | १ | १ | २ | ३ | *इन चारों को प्रारम्भ स्थान अथवा मूलांक जानो। |
| प्रथम चौकी | ४ | ५ | ६ | ७ | |
| सूची अंक वा मूलांक | ५* | ८* | १३* | २१* | |
| दूसरी चौकी | ८ | ९ | १० | ११ | |
| सूची अंक | ३४ | ५५ | ८९ | १४४ | |
| तीसरी चौकी | १२ | १३ | १४ | १५ | |
| सूची अंक | २३३ | ३७७ | ६१० | ९८७ | |
| चौथी चौकी | १६ | १७ | १८ | १९ | |
| सूची अंक | १५९७ | २५८४ | ४१८१ | ६७६५ | |
| पांचवीं चौकी | २० | २१ | २२ | २३ | |
| सूची अंक | १०९४६ | १७७११ | २८६५७ | ४६३६८ | |

जानना चाहिये कि १, २ और ३ के तो अधिक भेद होते ही नहीं, ४ की संख्या से भेद अधिक हो चलते हैं अतएव ४, ५, ६ और ७ को प्रथम चौकी मानो और इन संख्याओं के सूची अंक अर्थात् ५, ८, १३ और २१ को क्रमानुसार प्रथम, द्वितीय, तृतीय और चतुर्थ श्रेणी के सूची अंक वा मूलांक जानो। चौकी के प्रत्येक अंकों में चार चार जोड़कर वहां से नीचे नीचे तीसरे तीसरे स्थान में अंक रखते जावो, तो दूसरी, तीसरी, चौथी, पांचवीं इत्यादि चौकियां बनती जावेंगी (जैसे ४, ५, ६, ७ ये प्रथम चौकी के अंक हैं, ८, ९, १०, ११ ये दूसरी तथा १२ १३, १४, १५ ये तीसरी चौकी के अंक हैं) प्रत्येक चौकी में चार चार श्रेणियां होती हैं। प्रथम श्रेणी का मूलांक ५, दूसरी का ८, तीसरी का १३, और चौथी का २१ है। अब पूछी हुई संख्या को ४ से भाग देव, जो लब्धि आवे वही चौकी होगी, फिर श्रेणी का निश्चय यो कर लेव कि यदि पूरा भाग जावे (शेष कुछ न बचे) तो उसे प्रथम श्रेणी जानो यदि कुछ शेष रहे तो उसमें १ जोड़ देव अर्थात् १ शेष रहे तो दूसरी श्रेणी, २ शेष रहे तो तीसरी श्रेणी और ३ शेष रहे तो चौथी श्रेणी जानो फिर जिस श्रेणी का जो सूची अंक वा मूलांक है उसको ७ से गुणा करो और उसका अन्तर इस क्रमसे घटावो कि यदि प्रथम और दूसरी श्रेणी है, तो गुणनफल में से एक एक घटावो, यदि तीसरी श्रेणी है तो २ घटावो और यदि चौथी श्रेणी है तो ३ घटावो जो शेष बचेगा वह आगे की चौकी के उसी श्रेणी का अंक अर्थात् सूची अंक सिद्ध होगा। उसको फिर ७ से गुणो और उसमें से जो उसका पिछला अष्टम अंक है उसका सूची अंक घटा देव ऐसे ही इष्ट-संख्या तक करते जावो और पिछले अष्टम अंक की सूची संख्या घटाते जाव। कितने वार ७ से गुणा किया जाय इसका ज्ञान यों हो सक्ता है कि लब्धि मे १ घटा देव जो शेष रहे उतने ही वार ७ से गुणा करे और क्रमानुसार अन्तर घटाता जाय तो जो चाहिये वह उत्तर प्राप्त होगा। यथा किसी ने पूछा कि १४ मात्राओं के कितने छंद होंगे तो १४ को ४ से भाग दिया ३ लब्धि आये २ शेष रहे इससे पाया गया कि १४ यह तीसरे चौकी के (२+१) तीसरी श्रेणी की संख्या है। अब तीसरी श्रेणी का मूलांक १३ है (जो ६ का सूची अंक है) तो १३ को ७ से गुणो १३×७=९१ और नियमानुसार २ घटावो तो शेष ८९ रहे (जो १० का सूची अंक है) अब १४ के लिये ८९ को फिर ७ से गुणो और गुणनफल में से १४ का पिछला आठवां अंक जो ६ है उसका सूची अंक १३ घटा देव तो शुद्ध संख्या १४ मात्राओं के छंदो की निकलेगी (८९×७)-१३=६१० ऐसे ही और भी जानो।

उदाहरणार्थ २०, २१, २२ और २३ की छंद संख्या क्रिया सहित नीचे लिखी जाती है—

| २० मात्राओं के छंदों का गणित | २१ मात्राओं के छंदों का गणित | २२ मात्राओं के छंदों का गणित | २३ मात्राओं के छंदों का गणित |
|---|---|---|---|
| प्रथम चौकी (४) | (५) | (६) | (७) |
| $\frac{२०}{४}$ शेष ० प्रथम श्रेणी=५ | $\frac{२१}{४}$ शेष १+१ द्वितीय श्रेणी=८ | $\frac{२२}{४}$ शेष २+१ तृतीय श्रेणी=१३ | $\frac{२३}{४}$ शेष ३+१ चतुर्थ श्रेणी=२१ |
| दूसरी चौकी (८) | (९) | (१०) | (११) |
| (५×७)−१=३४ | (८×७)−१=५५ | (१३×७)−२=८९ | (२१×७)−३=१४४ |
| तीसरी चौकी १२) | (१३) | (१४) | (१५) |
| (३४×७)−५=२३३ | (५५×७)−८=३७७ | (८९×७)−१३=६१० | (१४४×७)−२१=९८७ |
| चौथी चौकी (१६) | (१७) | (१८) | (१९) |
| (२३३×७)−३४=१५९७ | (३७७×७)−५५=२५८४ | (६१०×७)−८९=४१८१ | (९८७×७)−१४४=६७६५ |
| पांचवी चौकी (२०) | (२१) | (२२) | (२३) |
| (१५९७×७)−२३३=१०९४६ | (२५८४×७)−३७७=१७७११ | (४१८१×७)−६१०=२८६५७ | (६७६५×७ −९८७=४६३६८ |

ऐसेही और भी जानो

(२) कोई भी शुद्ध मात्रिक छंद संख्या देखकर यह बताना कि यह इतने मात्राओं की छंद संख्या है:—

छंद भेद की कला कितेक। लहिये सोऊ सहित विवेक ॥
उलटी क्रिया करिय मनलाय। रीति तासु अब देत लखाय ॥१॥
इक दो तीन न बदलैं ठाठ। चार पांच पांचहुं के आठ ॥
छै के तेरा सात इकीस। मूल अंक कहि गये फणीश ॥२॥
भाजि सात सों छंदनि अंक। सप्तम कर जहं लगि मूलंक ॥
शेष जहां लब्धी जुर एक। केवल आठ अंक व्यतिरेक ॥३॥
चों सप्तम प्रति जोरो भाय। पूछी मत्ता देहु बताय ॥
प्रश्न और उत्तर सह रीति। लिखियत जासों होय प्रतीति ॥४॥

जिस छंद संख्या में ७ का भाग जा सक्ता हो उसे ७ से भाग देव यदि कुछ शेष रहे तो शेष से कुछ प्रयोजन नहीं, परन्तु जहां शेष हो वहां लब्धि में १ जोड़ो। ध्यान रहे कि जहां शेष शून्य हो वहां १ न जोड़ा जावे। यदि फिर भी ७ से भाग जा सक्ता हो तो भाग देते जाव जब तक कि १, २ ३, ५, ८, १३, २१, मूलांको में से या उनका निकटवर्ती कोई एक अंक न आ जावे केवल ८ के अंक में ७ से भाग देने पर जो १ बचता है उसके लब्धि में १ न जोड़ो क्योंकि ८ की पिछली मात्रा ५ में केवल ३ का ही अन्तर है। अधिक अंतर में यह साध्य है। लब्धि में १ जोड़ने पर जो अंक आवे वही अंक लेव, परंतु ८ से अधिक हो तो १३ मानो और १३ से अधिक हो तो २१ मानो, फिर उनकी मात्रा नियमानुसार लेलो।

| छंद भेद, सूची, छंदांक वा मूलांक | १ | २ | ३ | ५ | ८ | १३ | २१ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मात्रिक संख्या | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |

जितनी बार ७ से भाग दिया गया हो उतने ही बार चार चार जोड़ दो तो पूछे हुए छंद भेद की शुद्ध मात्रा ज्ञात होगी।

प्रश्न-बताओ कि १, २ ३, ४, ५, ६, ७, ८, १३ २१, ३४, ५५, ८९, २३४ और ६७६५ ये छंद संख्याएं कितनी कितनी मात्राओं की हैं?

( क्रिया सहित उत्तर )

१ में ७ का भाग नहीं जाता, मानो कि १ ही लब्धि है, शेष कुछ नहीं अतएव १ की १ मात्रा।

२ में ७ का भाग नहीं जाता, मानो कि २ ही लब्धि है, शेष कुछ नहीं अतएव २ की २ मात्रा।

३ में ७ का भाग नहीं जाता, मानो कि ३ ही लब्धि है, शेष कुछ नहीं अतएव ३ की ३ मात्रा।

४ यह प्रश्न ही अशुद्ध है क्योंकि छंद भेद या मूलांक नहीं है।

५ में ७ का भाग नहीं जाता, मानो कि ५ ही लब्धि है, शेष कुछ नहीं अतएव ५ की ४ मात्रा।

६ और ७ ये दोनो प्रश्न भी ४थे प्रश्न के अनुसार अशुद्ध हैं।

८—$\frac{८}{७}$ शेष १, लब्धि १, ८ में शेष रहने से लब्धि में १ नहीं जुड़ता, ८ में एक वार ७ का भाग गया अतएव जोड़े ४ अर्थात् १+४=५ मात्रा।

१३—$\frac{१३}{७}$ शेष ६, लब्धि १, १+१=२, २ की मात्रा २, १३ में १ वार ७ का भाग गया अतएव जोड़े ४ अर्थात् २+४=६ मात्रा।

२१—$\frac{२१}{७}$ शेष कुछ नहीं, लब्धि ३, ३ की मात्रा ३, २१ में ७ का भाग १ वार लगा अतएव जोड़े ४ अर्थात् ३+४=७ मात्रा।

३४—$\frac{३४}{७}$ शेष ६, लब्धि ४+१=५, ५ की मात्रा ४, ३४ में ७ का भाग १ वार लगा अतएव जोड़े ४ अर्थात् ४+४=८ मात्रा।

५५—$\frac{५५}{७}$ शेष ६, लब्धि ७, ७+१=८ की मात्रा ५, ५५ मे ७ का भाग एक बार ही लगा अतएव जोड़े ४ अर्थात् ५+४=९ मात्रा।

८९—$\frac{८९}{७}$ शेष ५, लब्धि १२, १२+१=१३, १३ की मात्रा ६, ८९ मे ७ का भाग एक वार लगा अतएव जोड़े ४ अर्थात् ६+४=१० मात्रा।

१४४—$\frac{१४४}{७}$ शेष ४, लब्धि २०, २०+१=२१, २१ की मात्रा ७, १४४ में ७ के भाग की आवश्यकता एक ही वार पड़ी अतएव जोड़े ४ अर्थात् ७+४=११ मात्रा।

६७६५—$\frac{६७६५}{७}$ शेष ३, लब्धि ९६६, ९६६+१=९६७ $\frac{९६७}{७}$ शेष १ लब्धि १३८, १३८+१=$\frac{१३९}{७}$ शेष ६, लब्धि १९, १९+१=२०, २० को मानो २१ २१ की मात्रा ७, ६७६५ में ७ का भाग ३ वार लगा अतएव जोड़े ३×४=१२ अर्थात् ७+१२=१९ मात्रा। ऐसेही और भी जानिये।

प्रिय पाठकों के विनोदार्थ १ से लेकर ३२ मात्राओं की सारिणी यहां लिखते हैं।

| कुल छन्द भेद | छंद भेदों में ७ से भाग देने पर अंतिम शेष | छंद भेदों में ७ से भाग देने पर अंतिम लब्धि | शेष के कारण जोड़े | शुद्ध योग | कल्पित योग | कल्पित योग की मात्राएं | जितनी बार ७ से भाग लगा उसका चौगुना | कुल मात्राएं जो सिद्ध हुईं | विवरण |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ० | ० | ० | १ | १ | १ | ० | १ | |
| २ | ० | ० | ० | २ | २ | २ | ० | २ | |
| ३ | ० | ० | ० | ३ | ३ | ३ | ० | ३ | |
| ५ | ० | ० | ० | ५ | ५ | ४ | ० | ४ | |
| ८ | १ | १ | ० | १ | १ | १ | ४ | ५ | |
| १३ | ६ | १ | १ | २ | २ | २ | ४ | ६ | |
| २१ | ० | ३ | ० | ३ | ३ | ३ | ४ | ७ | |
| ३४ | ६ | ४ | १ | ५ | ५ | ४ | ४ | ८ | |
| ५५ | ६ | ७ | १ | ८ | ८ | ५ | ४ | ९ | |
| ८९ | ५ | १२ | १ | १३ | १३ | ६ | ४ | १० | |
| १४४ | ४ | २० | १ | २१ | २१ | ७ | ४ | ११ | |
| २३३ | ६ | ४ | १ | ५ | ५ | ४ | ८ | १२ | |
| ३७७ | ५ | ७ | १ | ८ | ८ | ५ | ८ | १३ | |
| ६१० | ४ | १२ | १ | १३ | १३ | ६ | ८ | १४ | |
| ९८७ | १ | २० | १ | २१ | २१ | ७ | ८ | १५ | |
| १५९७ | ५ | ४ | १ | ५ | ५ | ४ | १२ | १६ | |
| २५८४ | ४ | ७ | १ | ८ | ८ | ५ | १२ | १७ | |
| ४१८१ | २ | १२ | १ | १ | १३ | ६ | १२ | १८ | |
| ६७६५ | ६ | १९ | १ | २० | २१ | ७ | १२ | १९ | |
| १०९४६ | ४ | ४ | १ | ५ | ५ | ४ | १६ | २० | |
| १७७११ | ३ | ७ | १ | ८ | ८ | ५ | १६ | २१ | |
| २८६५७ | ० | १५ | ० | १२ | १३ | ६ | १६ | २२ | |
| ४६३६८ | ३ | १९ | १ | २० | २१ | ७ | १६ | २३ | |
| ७५०२५ | ४ | ४ | १ | ५ | ५ | ४ | २० | २४ | |
| १२१३९३ | २ | ७ | १ | ८ | ८ | ५ | २० | २५ | |
| १९६४१८ | ५ | ११ | १ | १२ | १३ | ६ | २० | २६ | |
| ३१७८११ | ० | १९ | ० | १९ | २१ | ७ | २० | २७ | |
| ५१४२२९ | ३ | ४ | १ | ५ | ५ | ४ | २४ | २८ | |
| ८३२०४० | १ | ७ | १ | ८ | ८ | ५ | २४ | २९ | |
| १३४६२६९ | ४ | ११ | १ | १२ | १३ | ६ | २४ | ३० | |
| २१७८३०९ | ४ | १८ | १ | १९ | २१ | ७ | २४ | ३१ | |
| ३५२४५७८ | २ | ४ | १ | ५ | ५ | ४ | २८ | ३२ | |

(३) एक से लेकर इष्ट संख्या तक मात्राओं की समस्त छंद संख्या का योग बताना।

प्रश्न अंक लगि केते छन्द। तासु रीति विय लहु स्वच्छंद॥
संख्या छंद कीजिये दून। जुरि उपान्त्य दुइ कीजे ऊन॥१॥

अथवा

प्रश्न अंक लगि केते छन्द। प्रश्न अंक जुरि दो स्वच्छन्द॥
संख्या छन्द तासु मन लाव। तामें दुइ को अंक घटाव॥२॥

टी०-(१) प्रश्नांक की छंद संख्या को द्विगुणित करके उसमें उसकी उपान्त्य अर्थात् पूर्व्व की संख्या को जोड़कर उसमे से २ घटा देव। यथा-एक से लेकर सात मात्रा तक के छन्दो की संख्या जाननी हो तो ७ के नीचे जो २१ का अंक है उसका दुगना किया तो ४२ हुए और २१ का उपान्त्य संख्या १३ है। ४२ में १३ जोड़ो तो ५५ हुए ५५ में से २ घटाये ५३ रहे। यही उत्तर हुआ।

टी०-(२) प्रश्नांक मे २ जोड़ो और योग फल की छंद संख्या में से २ घटा देव। यथा-१ से लेकर ७ मात्रा तक के छन्दो की संख्या जाननी हो तो ७ में २ जोड़ो ९ हुए ९ के नीचे ५५ है अतएव ५५ में से २ घटाये ५३ रहे। यही उत्तर हुआ अर्थात् १+२+३+५+८+१३+२१=५३।

(४) प्रत्येक मात्रिक छंद के चारों चरणो में मिलाकर गुरु लघु वर्णों की संख्या जानना:—

चारि चरण की जो कला, तिनतें वर्ण घटाव।
शेष गुरू गुरु दुगुन हरि, लघु मत्ता चित लाव॥

S I I S I S I S S S   S I S I I I I I I I S S
आकर चार लाख चौरासी (१०) जाति जीव नभ जल थल वासी (१२)
I S S I I I I I I I S S   I S I S I S I I I S S
सिया राम मय सब जग जानी (१२) करौं प्रणाम जोरि जुग पानी (११)

चौपाई के प्रति चरण में १६ मात्राएं होती हैं। चारों चरणों की मिल कर ६४ मात्राएं हुई। ६४ में से कुल वर्ण संख्या ४५ घटाई तो शेष रहे १९ तो १९ ही वर्ण वा मात्राएं गुरु हैं १९ के दूने हुए ३८ तो ३८ को ६४ में से घटाया तो २६ रहे इतनी ही मात्राएं लघु हैं अर्थात् इस छन्द में १९ गुरु और २६ लघु हैं कुल वर्ण ४५।

S I I S I I S I I I S I I I I I I S I
कामिहिं नारि पियारि जिमि लोभिहिं प्रिय जिमि दाम। (१९)
S S S I I S I S I I S S I I S I
ऐसे है कब लागि हौ, तुलसी के मन राम॥ (१६)

इस दोहे में ३५ वर्ण है। अब ३५ को छन्द की सम्पूर्ण ४८ मात्राओं में से घटाया तो शेष १३ रहे ये ही १३ मात्रा गुरु हैं और १३ के दूने २६ हुए, इन २६ को ४८ में से घटाया तो शेष २२ रहे, येही २२ मात्राएं लघु हुई।

# विशेष गणित चमत्कार।

## ( वर्णिक )

(१) विना सूची के इष्ट वर्णों की वृत्त संख्या जानना पहिले वर्णिक सूची यों लिख आये हैं:—

| वर्ण | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| भेद | २ | ४ | ८ | १६ | ३२ | ६४ | १२८ | २५६ | ५१२ | १०२४ |

(१) उक्त सूची को रचे विना इष्ट वर्णों की वृत्त संख्या जानने की एक सुलभ रीति लिखते हैं।

इक के दो, दो के चौ जानो। तीन वर्ण के आठ प्रमानो॥
चौ के सोरह वृत्त विकासी। अधिकन को यह रीति प्रकासी॥
चौ से अधिक प्रश्न को अंक। चौ से भागो जु निःसंक॥
सोर सोर गुन लब्धि समान। शेष दुगुन त्रय आठ प्रमान॥

| | लब्धि | शेष | |
|---|---|---|---|
| ५/४ | १ | १ | १६×१=१६×२=३२ |
| ६/४ | १ | २ | १६×१=१६×४=६४ |
| ७/४ | १ | ३ | १६×१=१६×८=१२८ |
| ८/४ | २ | . | १६×१६=२५६ |

प्रश्न संख्या को ४ से भाग देव जो लब्धि आवे उतने ही अंक १६, १६ के स्थापित करके उनको एक दूसरे से गुणा करो। यदि भाग देने से कुछ शेष रहे तो गुणनफल को फिर इस प्रकार गुणा करो।

१ बचे तो २ से गुणा करो, २ बचे तो ४ से गुणा करो, ३ बचे तो ८ से गुणा करो, परन्तु प्रश्न संख्या चार से अधिक हो। यथा—किसी ने प्रश्न किया कि १४ वर्णों के कितने वृत्त होंगे तो १४ में ४ का भाग दिया लब्धि ३ और शेष २ रहे अतएव १६×१६×१६×४=१६३८४ यही उत्तर है।

(२) किसी वृत्त संख्या को देखकर यह बताना कि यह कितने वर्णों की है:— वृत्त संख्या में दो का भाग देते जाव जब तक कि लब्धि १ आकर शेष कुछ न रहे। जितने बार दो से भाग जायगा उतनेही वर्ण होंगे यथा—किसी ने पूछा कि ६४ यह कितने वर्णों की वृत्त संख्या है तो—

$\frac{६४}{२}$=३२, $\frac{३२}{२}$=१६, $\frac{१६}{२}$=८, $\frac{८}{२}$=४, $\frac{४}{२}$=२, $\frac{२}{२}$=१,

६ वार दो का भाग गया अतएव कहना चाहिये कि यह ६ वर्णों की संख्या है।

इस नियम के लिये इस चौपाई का स्मरण रखना समुचित है—

वर्ण वृत्त की संख्या जोय, भागो दुइ लब्धी पुनि दोय।
भाग दोय को जितनी बार, उतनइ वर्णन को प्रस्तार॥

(३) १ से लेकर इष्ट संख्या तक समस्त वृत्तो की संख्या का योग बताना:-

प्रश्न अंक लगि केते वृत्त, सो बताय मन कीजे तृप्त।
संख्या वृत्त कीजिये दून, तामें दोय कीजिये ऊन॥१॥

टी०—प्रश्नांक की वृत्त संख्या को द्विगुणित करके उसमें से २ घटा देव तो एक से लेकर प्रश्नांक तक की समस्त वृत्त संख्या निकल आवेगी यथा-किसी ने प्रश्न किया कि एक से सात वर्णों तक के समस्त वृत्तो की संख्या क्या है? तो ७ के नीचे १२८ की संख्या है, इसका दुगना किया तो २५६ हुए, इसमे से २ घटाये तो २५४ बचे। यही एक से लेकर ७ वर्णो तक के वृत्तों की पूर्ण संख्या वा योगफल है अर्थात् २+४+८+१६+३२+६४+१२८=२५४।

(४) वर्ण नष्ट जानने की अन्य सुगम रीति।

विषम गुरु, सम लघु, मन साध। प्रश्न अंक पुनि आधौ आध॥
नष्ट रचिय विषमनि इक जूर। जब लगि वृत्त वरण हों पूर॥१॥

अथवा

निमे सैक निम हिय में धार। विषम गुरू सम लघु निरधार॥२॥

जानना चाहिये कि वर्ण प्रस्तार के आदि में विषम संख्या के नीचे गुरु और सम संख्या के नीचे सर्वत्र लघु होता है अतएव प्रश्नांक यदि विषम हो तो प्रथम एक गुरु स्थापित करो और यदि सम हो तो प्रथम एक लघु स्थापित करो, फिर इस प्रश्नांक का आधा करो यदि प्रश्नांक की संख्या विषम हो तो उसमें एक जोड़कर आधा करो। निमे=आधा, सैक निमे=सहित एक के आधा। फिर जो संख्या विषम वा सम आवे उसके अनुसार गुरु वा लघु स्थापित करो। ऐसेही आधा२ तब तक करते जाव कि जब तक वृत्त के वर्ण पूरे न हो जांय। यदि वृत्त के वर्ण अधिक हों, और आधा करते करते १ बच जाय और आगे संख्या न निकल सके तो वृत्त के जितने वर्ण खाली रह गये हों उनमें उतने ही गुरु लिख दो क्योंकि १ यह विषम संख्या है और उसमें १ जोड़कर २ का भाग देने से फिर १ ही आवेगा। बस इस नियम के प्रतिपालन से बिना प्रस्तार बिना सूची चाहे जिस वर्ण के इष्ट भेद का रूप बात की बात में बता सकते हो। नीचे ५ उदाहरण उनकी प्रक्रिया के सहित लिखते हैं।

१ प्रश्न—बताव ६ वर्णों में ६१ वां भेद कैसा होगा ?

प्रक्रिया (६१) $(\frac{६१+१}{२}=३१)$ $(\frac{३१+१}{२}=१६)$ (८) (४) (२)

उत्तर— ऽ ऽ । । । ।

२ प्रश्न—बताव ६ वर्णों में ६३ वां भेद कैसा होगा ?

प्रक्रिया (६३) $(\frac{६३+१}{२}=३२)$ (१६) (८) (४) (२)

उत्तर— ऽ । । । । ।

३ प्रश्न—बताव ५ वर्णों में २७वां भेद कैसा होगा ?

प्रक्रिया (२७) $(\frac{२७+१}{२}=१४)$ (७) $(\frac{७+१}{२}=४)$ (२)

उत्तर— ऽ । ऽ । ।

४ प्रश्न—बताव ४ वर्णों में १३वां भेद कैसा होगा ?

प्रक्रिया (१३) $(\frac{१३+१}{२}=७)$ $(\frac{७+१}{२}=४)$ (२)

उत्तर— ऽ ऽ । ।

५ प्रश्न—बताव ४ वर्णों में २रा भेद कैसा होगा ?

प्रक्रिया (२) (१) (१) (१)

उत्तर— । ऽ ऽ ऽ

ऐसेही और भी जानो।

इति श्रीछंदःप्रभाकरे भानु-कवि कृते गणित विभाग-वर्णननाम
द्वितीयो मयूखः ॥२॥

# अथ मात्रिक समछंदांसि।

चहुं चरणनि गति एकसी, सो सम छंद बखानु।
सोई गुरु पद वंदि कै, इत वरणत कवि भानु॥

विदित हो कि १ मात्रा से लेकर ६ मात्राओ के छंद प्रचलित नहीं हैं क्योंकि उनमें कोई रोचकता नहीं। अतएव उनका वर्णन यहां नहीं किया जाता।

## लौकिक ( ७ मात्राओंके छन्द भेद २१ )

### सुगती ( अन्त में गुरु ऽ )

अश्व सुगती, गहत सुमती।
राम भजिये, मोद लहिये॥

अश्व=७

दूसरा उदाहरण

शिव शिव कहौ, जो सुख चहौ।
जो सुमति है, तो सुगति है॥

( अन्य नाम शुभगति )

## वासव ( ८ मात्राओंके छन्द भेद ३४ )

### छवि ( अन्त में ।ऽ। )

वसु छवि मुरारि मम हिय मँझारि।
तुम हौ रमेश, काटौ कलेश॥

वसु=८। मुरारि शब्द ।ऽ। का बोधक है। (देखो पृष्ठ ६)

( अन्य नाम मधुभार )

## आंक ( ९ मात्राओं के छन्द भेद ५५ )

### गंग ( अन्त में ऽऽ )

वर गंग भक्ती, दै पूर्ण शक्ती।
अघ ओघ जारै, भवसिंधु तारै॥

भक्ति=९

**निधि** ( अन्त में । )

निधि लहौ अपार, भजि राम उदार ।
नर जनम सुधार, प्रभु पद हिय धार ॥
निधि=६

## दैशिक ( १० मात्राओंके छन्द भेद ८९ )

**दीप** ( अन्त में ।।।ऽ। )

धातृ सह दस दीप, रखहु चरण समीप ।
तिहुं लोक अवनीप, दशरत्थ कुलदीप ॥
धातृ=।।।ऽ। ( देखो पृष्ठ ६ )

## रौद्र ( ११ मात्राओंके छन्द भेद १४४ )

**अहीर** ( अन्त में जगण ।ऽ। )

शिव कल सजौ अहीर, हरत सदा जन पीर ॥
भक्तन को सुख कंद, भजौ सदा नँद नंद ॥
शिव = ११ ( अन्य नाम अभीर )

**शिव** ( अन्त में स ।।ऽ र ऽ।ऽ वा न ।।। )

शिव सगो सदा सरन, गहु सभक्ति दुहुं चरन ।
हैं सुभक्त रंजना, सर्व ताप भंजना ॥
इसकी तीसरी, छठी और नवीं मात्राएं सदा लघु रहती हैं ।

**भव** ( अन्त में ऽ वा ।ऽऽ )

भवहिं गाय भजहुरे, असत कर्म्म तजहुरे ।
पुजहिं आस तुम्हारी, आशुतोष पुरारी ॥

## आदित्य ( १२ मात्राओंके छन्द भेद २३३ )

**तोमर** ( अन्त में ऽ।। )

तोमर सु द्वादश पौन, नहिं बीर धारैं मौन ।
प्रचंड कृतांत समान, रण भूमि में रण ठान ॥ यथा—
तब चले बाण कराल, फुंकरत जनु बहु ब्याल ।
कोप्यो समर श्री राम, चल विशिख निशित निकाम ॥
पौन =ऽ।

कहीं तोमर छंद का लक्षण वर्णवृत्त की भांति 'सजज' भी मिलता है. यथा-सज जाहि तोमर जान-परंतु कवि सम्राट श्री गुसाईं तुलसीदास जी ने तोमर को मात्रिक छन्द ही माना है और यही उचित भी प्रतीत होता है क्योंकि वर्णवृत्त की अपेक्षा मात्रिक छन्द का क्षेत्र बहुत विस्तृत है।

### ताण्डव (आदि लघु अन्त लघु)

रचैं ताण्डव सुखरासि, ललित भावहिं परकासि।
शिवाशंकर कैलास, सदा पूजें जन आस॥
रासि =१२ का बोधक है।

### लीला (अन्त में ।ऽ।)

रवि कल लीला मुरारि, जाहि जपत हैं पुरारि।
जसुमति के लाल सोइ, ध्यावत बहु मोद होइ॥
रवि=१२, मुरारि= ऽ।

### नित (अन्त में लग ।ऽ वा न ।।।)

नित नव राम सों लगन, लगी रहे दुहूं पगन।
सदा कृपा निधान हैं, सुभक्त जनन प्रान हैं॥
नव=९+राम ३=१२, लगन =अंत में लघु गुरु व नगण।

इस छंद की लय फारसी के इस बहर से मिलती है-मुफ़्त-अलन मफाइलुन् यथा—

मुतरिबे खुश नवा बगो। ताजा बताज़ा नौबनौ॥

विदित हो कि उर्दू भाषा में १ पद को मिसरा, २ पदों को बैत या शेर, ३ पदों को मुलसा, ४ पदों को रुबाई या क़िता, ५ पदों को मुखम्मस और ६ पदों को मुसद्दस कहते हैं। यथा—

इक मिसरा द्वै बैतऽरुशेर, किता रुबाई में चौ हेर।
पांच मुखम्मस जान सुजान, षट पद छंद मुसद्दस मान॥

## भागवत (१३ मात्राओंके छंद भेद ३७७)

### उल्लाला

उल्लाला तेरा कला, दशनंतर इक लघु भला।
सेवहु नित हरि हर चरण, गुण गण गावहु हो शरण॥ यथा—

काव्य कहा विन रुचिर मति, मति सु कहा विनही विरति।
विरगिउ लाल गुपाल मल, चरणनि होय.सु रति अचल॥

यद्यपि इस छंद के अंत में गुरु लघु का कोई विशेष नियम नहीं है तथापि ११वीं मात्रा लघु ही रहती है।

( अन्य नाम-चन्द्रमणि दो दल वाले उल्लाल छंद को जिसके प्रत्येक दल में १५+१३ मात्राएं होती हैं अर्द्धसम मात्रिक छंदों में देखिये।

### ✓ चंडिका ( अन्त में रगण ऽ।ऽ )

वसु गति कल श्री चंडिका, भक्त जनन सुख मंडिका।
सुत जिनके जग वन्दना, गणपति शंकर नन्दना॥

वसु ८, गति ५। इसका नाम कहीं धरणी भी पाया जाता है।

## मानव [ १४ मात्राओंके छंद भेद ६१० ]

### कज्जल ( अन्त में ऽ। )

कज्जल भौन मत्ता पौन, मूरख सोइ प्रविसत जौन।
असत माया फंदहिं त्याग, सीताराम चरणहिं लाग॥ यथा—

भौन=भवन=१४, पौन=अंत में ऽ।
प्रभु मम ओरी देख लेव, तुम सम नाहीं और देव।
कस प्रभु कीजे तोरि सेव, पाव न कोऊ तोर भेव॥

### सखी ( अन्त में म ऽऽऽ वा य ।ऽऽ ) ✓

कल भुवन सखी रचि माया, वह माया पतिहिं लुभाया।
प्रभु तउ अति प्रीति प्रकासी, रचि रास कियो सुखरासी॥

माया=अन्त में मगण वा यगण।

### विजात ( आदि में। )

लहो विद्या विजाती की, कि जैसे लह स्वजाती की।
परस्पर प्रीति सों रहिये, सदा मीठे वचन कहिये॥

इसके दुगने में ग़ज़ल की एक चाल होती है।
लहो=आदि में लघु हो। विद्या=१४।

### ✓ हाकलि ( अन्त में ऽ )

शिव दस विद्या हाकलि गा, गिरिवर धारी अरु वलि गा।
संतत जो गुण गाय भजै, तौ सुख साज समाज सजै॥ यथा—

पर तिय मातु समान भजै, पर धन विष के तुल्य तजै।
संतत हरि को नाम रटै तासु कहा कलि काल करै॥

पूर्वाचार्यों ने इसके पहिले और दूसरे चरण में ११ वर्ण और तीसरे और चौथे में १० वर्ण माने हैं परन्तु मुख्य नियम तो यह है ( त्रै चौकल गुरु हाकलि है ) अर्थात् इसमें तीन चौकल के पश्चात् एक गुरु होता है यथा—

राधा कृष्णै गावैं जो, उनहीं सो मन लावैं जो।
लहहीं जग में सुख भारी, चारो फल के अधिकारी॥

जहां चारो पदो में तीन तीन चौकल न पड़ें वहां इस छन्द को मानव कहेंगे यथा—

मानव देही धारै जो, राम नाम उच्चारै जो।
नहिं तिनको डर जम को है, पुण्य पुंज तिन सम को है॥

## मधुमालती ७, ७ ( अन्त में ऽ।ऽ )

फल सप्त स्वर, मधुमालती, आदेश पति, प्रतिपालती।
जिहि धाममें, सखि देखिये, ऐसी तिया, धन लेखिये॥

सप्त= ७+स्वर ७ = १४।

## सुलक्षण ( अन्त में ऽ। )

मुनि मुनि पौन सुलछन तौन, अस को भेद पावै जौन।
सब तजि धार हरि पद प्रीति, सीख हमारि मानौ मीत॥

मुनि ७+ मुनि ७=१४, पौन=गुरु लघु।

इसमें चार मात्राओ के पश्चात् गुरु लघु रहते हैं। यथा—

हरि हर देव नित उठ सेव, अस को जौन पावहि मेव।
मन में एक यह कर टेव, सब तजि राम नामै लेव॥

## मनमोहन ८, ६ ( अन्त में ।।। )

मनु मनमोहन, धन्यउ वलय, सपने में मैं भई अभय।
नींद खुली तो, भई विकल, विन हरि दरसन, परत न कल॥

मनु=१४। वलय=कलाई, तीन लघु ।।। ( देखो पृष्ठ ६ ) मनमोहन=अष्टमावतार (श्रीकृष्ण) ८ का बोधक है और दर्शन ६ का बोधक है।

## सरस ७, ७

द्वै पांच कल, दुहरे सरस, गोविंद की, भक्ती सरस।
सिख मीत यह, हिय धार भल, यहि जन्म में, लह चार फल॥

कहीं२ इसका नाम मोहन भी पाया जाता है।

२+५=७, दुहरे १४।

**मनोरम** ( आदि ऽ अन्त ऽ॥ वा ।ऽऽ )

गो मनोरम रत्न भायो, सेवते फल को न पायो ।
कृष्ण गो सेवा करी नित, ताहि सेवौ जानि के हित ॥
गो=आदि गुरु । रत्न=१४ । सेवते=सेवा करते हुए ।

## तैथिक [ १५ मात्राओं के छन्द भेद ९८७ ]

**चौबोला** ( अन्त में ।ऽ )

वसु मुनि लग चौबोला रचौ, काहे तपि तपि देही तचौ ।
संत समागम संतत सजौ, शरणागत है प्रभु को भजौ ॥
वसु=८, मुनि=७ । लग=अंत में लघु गुरु ।

**गोपी** ( आदि त्रिकल, अन्त गुरु ऽ )

गुणहु भुज शास्त्र वेद गोपी, धरहु हरि चरण प्रीति चोपी ।
जनम क्यों व्यर्थ गमावौ रे, भजन बिन पार न पावौ रे ॥
चोपी=उत्साह सहित, गुण ३+भुज २+शास्त्र ६+वेद ४=१५ । यथा—
मातु तुव चरणन को चेरो, मातु टुक दया दृष्टि हेरो ।
मिलत ना मुहिं कहुँ अवलंबा, तुम्है तजि आ जय जगदंबा ॥

**चौपई** ( अन्त में ऽ। )

तिथि कल पौन चौपई माहिं, अंत गुरु लघु जहाँ सुहांहि ।
यहै कहत सब वेद पुरान, शरणागत वत्सल भगवान ॥
तिथि=१५ ( अन्य नाम जयकरी )

**गुपाल** ( अन्त में जगण ।ऽ। )

वसु मुनि कल धरि सजहु गुपाल, सदा दीन पर परम दयाल ।
आरत हरन सरन जन हेतु, सुलभ सकल अंतर कुल केतु ॥
वसु ८+मुनि ७ ( अन्य नाम भुजंगिनी )

**उज्वला मात्रिक** ( अन्त में ऽ।ऽ )

कल दिसि गति राजत उज्वला, गावत हरि कीरति निर्मला ।
नर लहत सकल शुभ कामना, सुख पावत जग जम त्रासना ॥
दिसि १०, गति ५ ।

### पुनीत ( अन्त में तगण SSI )

तिथि कल पुनीत है हे तात, मेरी कही जु मानों बात।
हरि पद भजो तजो जंजाल, तारै वही नंदको लाल ॥

इसके आदि में सम कल के पीछे विषम कल होता है।
तिथि=१५।

## संस्कारी ( १६ मात्राओंके छंद भेद १५९७ )

### पादाकुलक ( ४ चौकल )

चौकल चार जहां पर आनो, छंद सु पादाकुलक बखानो ॥
गुरु पिंगल बहु भेद लखाये, तिन महँ भानु कछुक इत गाये ॥

पाद+आकुलक=पदों का संग्रह करनेवाला। जिसके प्रत्येक पदमें चार चार चौकल हों उसे पादाकुलक कहते हैं। यथा—

चौकल ४ चारज ४ हांपर ४ आनो ४। चौकल ५ प्रकार के होते हैं अर्थात् SS, IIS, ISI, SII, IIII इन्हीं को मात्रिक डगण कहते हैं।

प्रश्न—राम नाम बिन गिरा न सोहै—यह एक चरण पादाकुलक का है या नहीं ? कारण सहित उत्तर देव।

उत्तर—नहीं, क्योंकि इसमें त्रिकल के पीछे त्रिकल हैं चार चौकल नहीं बनते।

प्रश्न—फिर यह पद किस छंद का है ?

उत्तर—चौपाई का, जिसमें त्रिकल के पीछे त्रिकल आ सकते हैं। पादाकुलक के कुछ भेद नीचे लिखे जाते हैं:—

### पद्धरि ( अन्त में जगण ISI )

वसु वसु कल पद्धरि लेहु साज, सेवहु संतत संतन समाज।
भजिये राधा सह नंद लाल, कटि जैहैं सब भवसिंधु जाल ॥ यथा—

श्रीकृष्णचंद्र अरविंद नैन, धरि अधर बजावत मधुर बैन।
गण ग्वाल संग आगे सु धेनु, बन तें ब्रज आवत मोद देन ॥

### अरिल्ल ( अन्त में ॥ वा ISS )

सोरह जन लल याहु अरिल्ला, पत्र विहीन न सोह करिल्ला।
ले हरि नाम मुकुन्द मुरारी, राधा वल्लभ कुंज विहारी ॥

इसके किसी चौकल में 'जन' जगण ISI न हो। करिल्ला=करील।

## डिल्ला ( अन्त में भगण ऽ।। )

वसु वसु भन्ता डिल्ला जानहु, राम पदाम्बुज हिय महँ आनहु ॥
सीख हमारी जो हिय लावहु, जन्म मरण के फंद नसावहु ॥

भन्ता=भगण हो अंत में ।

## उपचित्रा ( ८+ग+४+ग )

वसु पर गोरस ज्यों उपचित्रा, सिया-रमण गति चित्र विचित्रा ।
तातें भजिये संतत रामा, हुइहौ मीता पूरण कामा ॥

इसके किसी एक वा अधिक चौकल में जगण ।ऽ। अवश्य हो, जैसे "सिया-र" ।

## पज्झटिका ( ८+ग+४+ग )

वसु गुरु रस जन है पज्झटिका, व्यर्थ न खोवहु एकहु घटिका ।
संतत भजिये सीता रामा, हुइहौ मीता पूरण कामा ॥

इसके किसी चौकल में 'जन' जगण ।ऽ। न पड़े ।

## सिंह ( आदि ।। अंत ।।ऽ )

लल सोरह कल सिंहहि सरसै, हरि सुमिरत अति आनँद बरसै ।
भजिये सादर नित सिय पति को, लहिये निश्चय उत्तम गति को ॥

इसी के दूने को कामकला कहते हैं ।

## मत्त समक ( ९वीं मात्रा लघु )

मत्त समक गंतल नौ वसु है, भजन करहु नित प्रभु शरण है ।
नित्य भजिय तजि मन कुटिलाई, राम भजे किहिं गति नहिं पाई ॥

## विश्लोक ( ५वीं और ८वीं मात्रा लघु )

सर वसु लघु कहिये विश्लोका, राम भजत सब होंहिं विशोका ।
हिमतें प्रगट अनल वरु होई, राम विमुख सुख पाव न कोई ॥

## चित्रा ( ५, ८ और ९वीं मात्रा लघु )

सर वसु नव लघु रच चित्रा को, हरिपद सुमिरत भलो न काको ।
कवि कोविद अस हृदय विचारी, गावहिं हरि गुण कलि मल हारी ॥

## वानवासिका ( ९वीं और १२वीं मात्रा लघु )

ग्रह रवि लघु वानवासिका को, धन्य जु राम भजन महँ छाको।
बुध वरणहिं हरि यश अस जानी, करहिं पुनीत सुफल निज बानी॥

इति पादाकुलक प्रकरणम्।

---

## चौपाई ( अन्त में ॥ऽ। न हो )

सोरह क्रमन 'जतन' चौपाई, सुनहु तासु गति अव मनलाई।
त्रिकल परे सम कल नहिं दीजै, दिये कहूं तो लय अति छीजै॥
सम सम सम सम सम सुखदाई, विषम विषम सम समहू भाई।
विषम विषम सम विषम विषम सम, विषम दोय मिलि जानिय इक सम॥

सोरह क्रम न जतन चौपाई, सोलह मात्राओं में क्रम न=गुरु लघु का अथवा चौकलों का कोई क्रम नहीं। क्रमन=क्रम पूर्वक। क्रम इतनाही कि सम के पीछे सम और विषम के पीछे विषम कल हो इन्हीं की 'जतन' यत्नपूर्वक योजना करो। जत-न=अन्त में जगण ।ऽ। वा तगण ऽऽ। न पड़े अर्थात् गुरु लघु न हों।

(१) त्रिकल परे समकल नहिं दीजे-त्रिकल के पीछे समकल मत रखो यथाः—

| ( अशुद्ध ) | ( शुद्ध ) |
|---|---|
| सुनत रामा | सुनत राम |
| सुनत सबहीं | सुनत सबहिं |
| सुनत शंकर | सुनत शंकरहिं |
| सुनत सबजन | सुनत सबहिं |

(२) सम सम सम सम सम सुखदाई—सम सम प्रयोग अत्युत्तम होते हैं यथा—

गुरु—पद—रज—मृदु—मं—जुल—अं—जन।

(३) विषम विषम सम समहू भाई-यथा—

नित्य—भजिय—तजि—मन—कुटि—ला—ई।

(४) विषम विषम सम विषम विषम सम-यथा—

कहहु—राम—की—कथा सुहा—ई।

(५) विषम दोय मिलि जानिय इक सम-यथा—

वं—दौं—राम—नाम—रघु—वर— को।

अभिप्राय यह है कि समकल के पीछे समकल रखते जाओ । यदि विषम कल आ पड़े तो एक विषम कल और रखकर समता प्राप्त कर लेव जैसे उदाहरण १, ३, ४ और ५ से विदित है ।

स्मरण रहे कि त्रिकल के पीछे चार मात्राओं का एक जगण ।ऽ। आ सकता है क्योंकि उसकी पूर्व्व की दो मात्राओं में एक त्रिकल पूरा आजाता है । यथा—यहै-इमा-रवि-ड्डी-सिव-का-ई । चौपाइयां कई प्रकार की होती हैं । जिन चौपाइयों में वर्णों की संख्या और उनके स्थान निर्दिष्ट हैं वे सब वर्णवृत्तों में भिन्न२ नाम तथा उदाहरण सहित मिलेंगी । जैसे=विद्युन्माला, चम्पकमाला, शुद्धविराट्, मत्ता, पणव, अनुकूला, दोधक, भ्रमरविलसिता, स्वागता, तामरस, चंद्रवर्त्म, कुसुमविचित्रा, मालती, मोदक इत्यादि । चौपाई के दो चरणों को अर्द्धाली कहते हैं । चौपाई को रूप चौपाई भी कहते हैं । कोई कोई लोग चौपाई के एक पद को ही चौपाई कहते हैं यह ठीक नहीं, एक पद को एक पाई, दो पद दो पाई वा अर्द्धाली, तीन पद तीन पाई और चार पद चौपाई जानिये ।

चौपाई और पादाकुलक की चाल ( गति ) एकसी ही है भेद केवल इतना है कि पादाकुलक के प्रत्येक चरण में चार चार चौकल होते हैं । चौपाई में इनकी आवश्यकता नहीं । पादाकुलक और चौपाई के पद आपस में मिल जाते हैं । जिस चौपाई के चारों चरणों में चार चार चौकल हों उसे पादाकुलक ही जानो ।

## पद्पादाकुलक ( आदि द्विकल )

पद्पादाकुलक कला सोला, सम विषम विषम गति अनमोला ।
व्रज में हरि होरी खेलि रहे, गण ग्वाल अबीरहिं मेलि रहे ॥

पद्पादाकुलक के आदि में एक द्विकल ( ऽ वा ।। ) अवश्य रहना है आदि मे त्रिकल ( ।ऽ, ऽ।, ।।। ) कदापि नहीं आता, समकल तो आदि अन्त तक चलते हैं परन्तु आदि में द्विकल के पीछे त्रिकल आवे तो एक त्रिकल और रखना पड़ता है । पद्पादाकुलक की चाल कुछ कुछ तोटक वृत्त से मिलती है । चौपाई और पद्पादाकुलक में यही अन्तर है कि चौपाई के आदि में तो समकल के पीछे समकल और विषमकल के पीछे विषमकल रहता है परन्तु पद्पादाकुलक के आदि में सदा एक द्विकल रहता है द्विकल के पीछे त्रिकल आ सकता है । द्विकल के पीछे जो चौदह मात्रा रहती हैं उनमें समकल तो आ सकते हैं परन्तु अन्त तक चौकल नहीं आ सके । शृंगार छन्द का उलटा पद्पादाकुलक है । इन सबों के कुछ उदाहरण नीचे देते हैं:—

### पादाकुलक ( सब चौकल ४+४+४+४ )

गुरुपद-रजमृदु-मंजुल-अंजन । नयनअ-मियदृग-दोषवि-भंजन ।
तिहिकर-विमलवि-वेकवि-लोचन । वरणौं-रामच-रितभव-मोचन ॥

इसके प्रत्येक पद में चार चार मात्राओं के चार चौकल बनते हैं, अतएव पादाकुलक।

चौपाई ( सब समकल या विषम युग्म )

स्वइ-रघु-वर-स्वइ-लछ्‌-मन-सीता। देखि-सती-अति-भई-सभी-ता।
हृदय-कप-तन-सुधि-कछु-ना-हीं। नयन-मूंदि-थे-ठी-मग-माहीं॥

इसके प्रथम दो चरणों में तो चौकल बन सकते हैं परन्तु तीसरे और चौथे में नहीं, अतएव यह चौपाई है।

शृंगार ( आदि ३+२ अन्त ऽ।=३ )

सजत-सब-ग्वाल-वधू-शृं-गार। अजन-नित-सुंद-रनं-दकु-मार।
ध य-वह-वृ-न्दा-वन-को-धाम। श्याम-जँह-रास-कीन-अभिराम॥

इसका एक उपभेद अन्त में ।ऽ सहित और है यथा—

भजिय नित माधव का मन लगा।

'पदपादाकुलक, चौपाई वा शृङ्गार की विवेचना द्विकल और त्रिकल से ठीक होती है। पादाकुलक और चौपाई के पदों का परस्पर संयोग हो सकता है ऐसे संयोग को भी चौपाई कहते हैं। जब तक चारों चरणों में चार चार चौकल न मिलें तब तक वह छन्द पादाकुलक नहीं कहा जा सकता उसे चौपाई ही जानो। शृंगार वा पदपादाकुलक के पद पृथक् रहते हैं। उनका मेल पादाकुलक वा चौपाई से भी नहीं होता।

## महासंस्कारी ( १७ मात्राओं के छन्द भेद २५८४ )

राम ( ६,८ अन्त में यगण ।ऽऽ )

मनु राम गाये, सुभक्ति सिद्धी, विमुख रहै सोइ, लहै असिद्धी।
श्री राम मेरो, शोक निवारो, आयो शरण प्रभु, शीघ्र उबारो॥

मनु १४, राम ३, भक्ति ६, सिद्धि ८

चन्द्र ( १०,७ )

मत्त दस मुनि रचौ रुचिर चन्द्रै, धार मत सु करौं मलिन तन्द्रै।
शरण जावो प्रभू करहिं दाया; तोर काटैं सबै जाल माया॥

इसके अन्त में गुरु लघु का कोई विशेष नियम नहीं। तन्द्रै=आलस को।

## पौराणिक ( १८ मात्राओं के छन्द भेद ४१८१ )

राजीवगण

नव नव राजीव, गण कल धारिये, भावो गोविन्द, नाम उचारिये।
तन सोहत सुभग, चर्चित चन्दना; शरण सरोज नित, कीजिय वंदना॥

( अन्य नाम माली )

शक्ति ( आदि में लघु । अन्त में स ।।ऽ र ऽ।ऽ वा न ।।। )

दुनी चौगुनी पंच शक्ती सरन, कहां जाउँ तजि अंब तोरे चरन ।
लहौ आदि माया घने प्रेम सों, जपत नाम सुन्दर सदा नेम सों ॥

दुनी=त्रिकल दो बार, चौ ४, गुणी ३, पंच ५ । लहौ आदि=लघु हो आदि में।
रचना क्रम ३+३+४+३+५=१८

यह छन्द भुजंगी और चन्द्रिका वृत्तों की चाल पर होता है । वे गणबद्ध हैं, यह स्वतन्त्र है । इसकी १, ६, ११ और १६वीं मात्राएं सदा लघु रहती हैं । यथा—मत्पिता श्रीबख्शीरामकृत हनुमन्नाटके—.

शिवा शंभु के पांव पंकज गहौं, विनायक सहायक सबै दिन चहौं ।
भजों राम आनन्द के कन्द को, दिया जिन हुकुम पौन के नन्द को ॥

यह छन्द उर्दू के इस बहर से मिलता है:—
फ़ऊ उन फ़ऊलुन फ़ऊलुन फ़अल यथा—
फरीता चवगशाय परहालमा, कि हस्तम अज़ीरे कमन्दे हवा ।

बंदन ( अन्त में ऽ। )

दस वपु कर बंदन, साजहु सनंद, सुमिरत, हरि नामहिं, पावहु अनन्द ।
बोलत जय जय श्री, गोपाल लाल, गोपी जन वल्लभ, प्रभु प्रणत पाल ॥

पुरारि ( ७-११ अन्त ऽ )

मुनिहि पुरारि, जतायो गहि बहियां ।
अहगिति तात, न भाख्यो हरि पहियां ॥
तउ मुनि जाय, बखानी निज महिमा ।
को नहिं जान, भई जो गति महिमा ॥

पहियां=पास, महिमा=प्रताप, पृथ्वी में, संसार में ।
मुनि=७, नारद । पुरारि-११, शिव ।

## महापौराणिक ( १९ मात्राओं के छन्द भेद ६७६५ )

पीयूषवर्ष ( १०–६ ल ग )

दिसि निधी पीयूष, वर्षत झरि लगा ।
राम तजि नहिं आन, है कोई सगा ॥
यह सकल संसार, सपने तूल है ।
सांच नाहीं मीत, भारी भूल है ॥

जहां यति का कोई विशेष नियम नहीं वहां इसी छन्द को आनन्द वर्द्धक कहते हैं यथाः—

पांय के नर जन्म क्यो चेते नहीं, ध्यान हरि पद पद्म मे देते नहीं।
घोर कलियुग म नहीं कुछ सार है, रामही का नाम इक आधार है॥

आनन्दवर्द्धक में अन्तिम गुरु के स्थान में दो लघु आने से भी हानि नहीं। इस छन्द की वहर फारसी के इस वहर से मिलती है ( फायलातुन फ़ायलातुन फ़ायलुन ) यथा—

मन नमी दानम फऊलुन फायलुन, शेर मीगोयेम बेहृयज़ दुर्रे अदन।

## सुमेरु ( १२-७ वा १०-९ )

लहै रवि लोक सोभा, यह सुमेरु।
कहूं अवतार पर, ग्रह केर फेरु॥
सदा जम फन्द सों, रहि हौ अभीता।
भजौ जो मीत हिय सों, राम सीता॥

इस छन्द के आदि में लघु रहता है अन्त मे यगण ।ऽऽ कर्णमधुर होता है। ध्यान रहे कि इसके अन्त मे ऽऽ।, ऽ।ऽ, ।ऽ। और ऽऽऽ ऐसे प्रयोग नहीं आते, उर्दू वहर यो है-मफ़ाईलुन मफ़ाईलुन फऊलुन यथा—

तसव्वर राम का शामो सहर हो, खयाले जानकी नक्शे जिगर हो॥

## तमाल ( अन्त में ग ल ऽ। )

उन्निस कल गल यति है अन्त तमाल।
कहां गये तुम छांड़ि हमें नँदलाल॥
बाट जोहती हैं हम जमुना तीर।
प्रगटि वेगि किन हरहु विरह की पीर॥

सू०—चौपाई के अन्त में ऽ। रखने से भी यह छन्द सिद्ध होता है।

## सगुण ( आदि । लघु अन्त में जगण ।ऽ। )

सगुण पंच चारौं जुगन वंदनीय।
अहो मीत प्यारे भजौ मातु सीय॥
लहौ आदि माता चरण जो ललाम।
सुखी हो मिलै अन्त में राम धाम॥

लहौ आदि-लघु हो आदि में।
रचना क्रम ( ५+५+५+४ )

यह छन्द उर्दू के इस बहर से मिलता है-फ़ऊलुन फ़ऊलुन फ़ऊलुन फ़ऊल यथा—

बनामे खुदावंद बिसियार बख्श।

## नरहरी ( १४-५ अन्त में न ग ।।।ऽ )

भनु सरन गहे सब देवा, नरहरी।
झट आये खंभा फारी, तिहि घरी॥
रिपु हन्यो दीन सुख भारी, दुख हरी।
सुर जय जय जयति उचारी, शुभ करी॥
नग=अंत में नगण और एक गुरु।

## दिंडी ( ९-१० अन्त में कर्ण ऽऽ )

करण भक्ती की, दोष हरण दिंडी।
घमंडी हो मत, माटी की पिंडी॥
भजहु सीतावर, रामचन्द्र स्वामी।
अन्त होओगे, सुर पुर के गामी॥ यथा—

(१) कथा बोलूं हे मधुर सुधा धारा होय श्रृंगारा करुण रसा धारा॥
निषध राजा नळ नाम धेय होता। वीर सेना चा तनय महा होता॥

२) चौगुणींनें जरि पूर्ण शीत भानू। नळा ऐसे तरि कग निधी मानूं॥
प्रतापा चा, जो न मावळे भानू। तया सारीखा कोण गुजावानू॥

# महादैशिक : २० मात्राओं के छंद भेद १०९४६।

## योग ( १२-८ अन्त में य ।ऽऽ )

द्वादश पुनि आठ सुकल योग सुहायो।
मानुष तन पाय सदा रामहिं गायो॥
जप तप तब और कहा शेष रहो रे।
छांड़ि सकल साधन हरि नाम कहो रे॥

### शास्त्र (अन्त में नंद ऽ।)

सुनोके लोक लहिये शास्त्र आनंद।
सदा चितलाय भजिये नंद के नंद॥
सुलभ है मार्ग प्यारे ना लगै दाम।
कहौ नित कृष्ण राधा और बलराम॥

यह छन्द उर्दू के इस बहर से मिलता है—मफ़ाईलुन मफ़ाईलुन मफ़ाईल। यथा—

रहे विर्दे ज़बां श्रीराम का नाम, नमो रामो, नमो रामो नमो राम।

### हंसगति (११-९)

शिव सु अंक कलहंस, गती भन पिंगल।
बदत ग्राम भाषाहिं, कहूं कहुं डिंगल॥
जगत ईस नर भूप, सिया ढिग सोहत।
गल वैजंती माल, सुजन मन मोहत॥

### मंजुतिलका (१२-८ अन्त में जगण ।ऽ।)

रच मंजुतिलकाहिं कल, भानु वसु साज।
सो धन्य नित सेव जो, सन्तन समाज॥
भजु जो सदा प्रेम सों, केशव उदार।
नसिहैं भव फंद लहै, तू सुख अपार॥

### अरुण (५, ५, १० अन्त मे ऽ।ऽ)

पंच सर, दिसिहिं धर, अरुण शुभ छन्द में।
राम भज, मोह तज, परो कह फन्द में॥
भूल मत, कित अनत, शरण रहु राम के।
मंजु तन, धाम धन, कोउ ना काम के॥

## त्रैलोक (२१ मात्राओंके छन्द भेद १७७११)

### प्लवंगम (८-१३ आदि ऽ अन्त में जग ।ऽ।ऽ)

गादि वसु- दिसि, राम जगंत प्लवंगमें।
धन्य वही जो, रँगे राग रस रंग में॥
पावन हरि जन, संग सदा मन दीजिये।
राम कृष्ण गुण, ग्राम नाम रस भीजिये॥

गादि=गुरु हो आदि में, वसु ८, दिसि १०, राम ३।

कोई२ ग्यारह और दस पर भी यति मानते हैं । यथा—

रांम रांम जो जपत, लहत सब कामना ।

प्लवंगम के दो उपभेद और देखे जाते हैं अर्थात् तगंत और नगन्त । यथा—

( तगण और एक गुरु अन्त में SSIS )
मैं बूझो क्यों मित्र भजत ना शंकरै ।
( नगण और एक गुरु अंत में IIIS )
मैं बूझौं क्यो मित्र भजत ना गिरधरै ।

( अन्य नाम अरल वा अरिल परन्तु १६ मात्राओं के छन्दों में भी अरिल्ल नामक एक प्रसिद्ध छंद है )

## चान्द्रायण ( ११-१० )

शिव दस जरा सु चन्द्र, अयन कवि कीजिये ।
प्रभु जू दया निकेत, शरण रख लीजिये ॥
नरवर विष्णु कृपाल, सबहिं सुख दीजिये ।
अपनी दया विचारि, पाप सब छीजिये ॥

जरा=११ मात्रा जगणांत और १० मात्रा रगणांत होतो हैं ।

सू०—प्लवंगम और चांद्रायण के मेल से अन्त में IS लघु गुरु का तिलोकी नामक छंद माना गया है-यथा-सोरह पर कल पंच तिलोकी जानिये । प्लवंगम चांद्रायण और तिलोकी का अन्तर नीचे लिखा जाता है—

(१) प्लवंगम के आदि में S गुरु रहता है, और अन्त में ISIS जगण और एक गुरु रहते हैं । प्लवंगम के उपभेदों में भी आदि गुरु रहता है और उनके अन्त में IS लघु गुरु अवश्य रहते हैं । प्लवंगन का अर्थ बन्दर है इसीसे इसकी चाल समझना चाहिये ।

(२) चांद्रायण के आदि में लघु व गुरु समकलात्मक रूप से आते हैं जैसे SS, IIS, SII, वा IIII यदि कोई पद त्रिकल से प्रारंभ हो तो एक त्रिकल और रखना पड़ता है परंतु ११ मात्राएं जगणांत और दस मात्राएं रगणांत होती हैं, चन्द्र के जैसे २ पक्ष शुक्ल और कृष्ण प्रसिद्ध हैं वैसे ही इसके पूर्वार्ध और उत्तरार्ध पादांत की रीति भी भिन्न भिन्न है ।

(३) प्लवंगम और चान्द्रायण के पद जब आपस में मिल जाते हैं तब वह छंद तिलोकी कहाता है । त्रिलोकी=3×5=२१ मात्राएं । चौपाई पर ५ मात्राएं उपरोक्त नियमानुसार अधिक रखने से ही ये तीनो छंद सिद्ध होते हैं । तिलोकी के अन्त में दो पद हरिगीतिका के रखकर कविजनों ने उसका नाम अमृतकुंडली रखा है । यथा श्रीराधाकृष्ण-चंद्रिकायाम्—

दुर्गा सो अस भाखि कृष्ण आतुर भये।
चाहि षडानन ओर बैन बोलत भये॥
अंश रूपनें वत्स, धरातल जावहू।
जांबवती सुत होय, देव सुख पावहू॥
करि अंश-सुर समुदाय उर हरषाय भूमि चलैं सबै।
अवतार मानव धारि वसुधा भार मैं हरिहौं सबै॥

## सिन्धु (आदि लघु)

लखौ त्रय लोक महिमा सिंधु की भारी।
तऊ पुनि गर्व के कारण भयो खारी॥
लहे प्रभुता सदा जो शील को धारै।
दया हरि सों तरै कुल आपनो तारै॥

त्रय३×लोक ७=२१। इसकी पहली, आठवीं और १५वीं मात्राएं लघु होती हैं

## संत (३, ६, ६, ६)

गुणौ शास्त्र छहौ राग सदा संत भजौ।
रहो काल नाचि सीस बुरो संग तजौ॥
भला अब तौ मन देय प्रभू भक्ति गहौ।
सिया राम सिया राम सिया राम कहौ॥

सन्त–अन्त में सगण।

## भानु (६-१५ अन्त मे नन्द ऽ।)

रसखानी, कथा भानु कुल मणि रघुनंद।
जगमाहीं, बरणत संत सदा सानंद॥
नित गैये, रामचन्द्र के चरित उदार।
फल पैये, चारों पुनि नहिं यह संसार॥

रस ६, भानु १२ कुल ३ (मुख्य कुल तीन हैं प्रकृत, सहज, कोमल (अर्थात् माइका, ससुराल, ममियारा) यथा,—

जगदम्बा, तुम्हरी कला न बरणी जाय, जग माहीं, घटघट महिमा रही समाय॥
अपनैये, करि कछु कृपा दृष्टि की कोर, लघु चेरो, भानु सदा शरणागत तोर॥

# महारौद्र (२२ मात्राओंके छन्द भेद २८६५७)

## रास (८, ८, ६ अन्त सगण ॥ऽ)

वसु वसु धारौ पुनि रस सारौ रास रचौ।
तप तप काहे देही दाहे अग्नि पचौ॥

काम तजौ धन धाम तजौ हरि भक्ति सजौ ।
राम भजौ बलराम भजौ श्रीकृष्ण भजौ ॥

काम=इच्छा ।

## राधिका ( १३-९ )

तेरा पै लज नव कला, राधिका रानी ।
लखि रूप अलौकिक मातु, कीर्ति हरखानी ॥
कहुं घर याके अहुहार, अहै अजवाला ।
सुनि सब कहतीं है मुदित, एक नँदलाला ॥ यथा—

सब सुधि बुधि गइ क्यों भूलि गई मति मारी ।
माया को चेरो भयो भूल असुरारी ॥
कटिं जेहिं भव के फन्द पाप नसि जाई ।
रे सदा भजौ श्रीकृष्ण राधिका माई ॥

## बिहारी ( १४-८ )

द्वै चार छहों आठ रच्यो, रास बिहारी ।
सुनि संग सखी राधे लै, कुंज सिधारी ॥
बंसी सु मधुर श्याम तहां, ज्योंहिं बजाई ।
सब गोपि नचैं झूमि झूपि, बलि बलि जाई ॥

द्वै चार=दो चार ४ = ८ ।

यह छन्द उर्दू के इस बहर से मिलता है—मफ़ऊल मफ़ाईल मफ़ाईल फ़ऊलुन । यथा—

यो कहके गया दिल तु मुझे याद किया कर ।

## कुंडल ( १२-१० अन्त में ऽऽ )

भानु राग कर्ण देखि, कुंडल पहिरायो ।
ताहि दै असीस चूमि, हाथ सों लगायो ॥
दानिन में महा दानि, सुजस छा रह्यो है ।
कर्ण नाम प्रात लेत, पुण्य पुंज सो है ॥ यथा—

भानु १२+६+कर्ण ऽऽ

तू दयाल दीन हौं तु दानि हौं भिखारी ।
हौं प्रसिद्ध पातकी तु पाप पुंजहारी ॥
नाथ तू अनाथ को अनाथ कौन मोसो ।
मो समान आरत नहिं आरति हर तोसों ॥
जय गणेश जय गणेश सकल विघ्न हारी ।
सकल काज सिद्ध करण, भक्तन सुखकारी ॥

मस्तक पै चन्द्रभाल, चार भुजाधारी ।
शंकर सुत गौरि पुत्र, मूषक असवारी ॥२॥
जय महेश जय महेश, जय महेश देवा ।
लसत गले मुंडमाल, करत सिद्ध सेवा ॥
नयन तीन लाल और गरल सरल सेवा ।
भूषण संग करत व्याल, विधि न पाव भेवा ॥३॥
मेरे मन राम नाम, दूसरा न कोई ।
सन्तन ढिग बैठि बैठि, लोक लाज खोई ॥
अब तो बात फैल गई, जानत सब कोई ।
अँसुवन जल सींचि सींचि प्रेम बेलि बोई ॥४॥
सीतापति रामचन्द्र रघुपति रघुराई ।
बिहँसत मुख मंद मंद सुन्दर सुखदाई ॥
कीरति ब्रह्मंडऽखंड, तीन लोक छाई ।
हरखि निरखि तुलसिदास, चरणनि रज पाई ॥५॥

उदाहरण १ के २रे पद में यति १२, १० पर नहीं है किंतु प्राचीन कविता के कारण दोष उपेक्षणीय है । यही पद यों निर्दोष हो सका है—

नाथ तू अनाथ केर को अनाथ मोसो ।

जिस छंद के अन्त मे एकही गुरु हो उसे उड़ियाना कहते हैं । यह छन्द प्रभाती में भी पाया जाता है । यथा—

ठुमकि चलत रामचन्द्र बाजत पैजनियाँ ।
धाय मातु गोद लेत दशरथ की रनियाँ ॥
तन मन धन वारि मंजु, बोलतीं बचनियाँ
कमल बदन बोल मधुर, मंदसी हँसनियाँ ॥

### सुखदा ( १२-१० अन्त में ऽ )

रवि दसहूं दिसि भ्राजै, गति लोकन सुखदा ।
पर उपकारी जैसे, स्वप्नहु ना दुखदा ॥
नर देही सोने की, परमारथ कर ले ।
चाहसि जो भल अपनो, भानु सीख धरले ॥

## रौद्रार्क ( २३ मात्राओं के छन्द भेद ४६३६८ )

### उपमान ( १३-१० अन्त में ऽऽ )

तेरह दस उपमान रच, दै अन्तै कर्णा ।
राम कृष्ण गोविंद भजु, हो उनके शर्णा ॥
अबहुं सुमिर हरि नाम शुभ, काल जात बीता ।
हाथ जोर बिनती करौं, नाहिं जात रीता ॥

अन्त में ( कर्ण ) ऽऽ का प्रयोग कर्णमधुर होता है परन्तु अन्त में एक गुरु रहने से भी हानि नहीं । अन्य नाम-दृढ़पट वा दृढ़पद ।

हीर (६, ६, ११ आदि में ऽ अन्त में रगण ऽ।ऽ)

आदि गुरु अंतहिं रू, ऋतु रस हर हीर में ।
चित्त लगा पाद पद्म, मोहन बल बीर में ॥
काम तजौ, धाम तजौ, वाम तजौ साथहीं ।
मित्त गहो, नित्त अहो, मंजु धर्म पाथहीं ॥

जग (१०, ८, ५ अन्त में नन्द ऽ।)

दिसि वसु गति दाता, नन्द दुलारो, जग मांझ ।
हरि नामहिं प्यारे, भजहु सवेरे, अरु सांझ ॥
श्रीराधा माधो, शरण गहौरे, सह मीत ।
मानौ जू मानो, सीख हमारी, यह मीत ॥
श्रीराधा माधो, ध्याव सदाही, सह प्रीत ।
मानो जू मानो, सीख हमारी, यह मीत ॥
नर देही नाहीं, तोहिं मिलैरे, हरवार ।
सुन सुन रे प्यारे, चरण दुहूं के, उरधार ॥

संपदा (११-१२ अन्त में ।ऽ।)

शिव आभरण मजाय, सकल संपदा सु लेहु ।
इक बेल पत्र देय, हिये धारि कै सनेहु ॥
हैं आसु तोष शीघ्र, द्रवैं प्रभु दयानिधान ।
क्यों तू न ध्याय नित्त, तिन्हैं मित्र है अजान ॥

अवतार (१३-१०)

अवतार राम की कथा, सब दोष गंजनी ।
नहिं ता समान आन है, त्रय ताप भंजनी ॥
प्रभु नाम प्रेम सों जपे, हे राम हे हरे ।
गणिकाहु अजामील से, पापी घने तरे ॥
अवतार १०, राम ३, दोष १० ।
अन्त मे रगण ऽ।ऽ कर्णमधुर होता है ।

सुजान (१४-९ अन्त में नंद ऽ।)

विद्या सुभक्ति नन्द युक्त, धन्य सो सुजान ।
नहिं तिहि समान बुद्धिमंत, और भाग्यवान ॥

श्री राम नाम ही अधार, और सब असार।
संसार ताप दूर करण, राम नाम सार ॥
विद्या १४, भक्ति ६ ।

**निश्चल** ( १६-७ अंत में नन्द ऽ। )

निश्चल सोला सात कला को, पद सानंद।
जे न भजे प्रभु श्याम सुंदरहि, सो मतिमंद ॥
राधा वल्लभ कुंज विहारी, ध्यावो मीत।
तिनही के पद पंकज सों नित, लावै प्रीत ॥

**मोहन** ( ५, ६, ६, ६ )

तत्व रस, राग छहौं, छन्द भलो, मोहन को।
गाइये, गान सदा, कृष्ण मदन, मोहन को ॥
मीत क्यों, भूल करै, होत कहा, धाम तजे।
क्यों न भव, सिंधु तरै, पाद पद्म, श्याम भजे ॥

## अवतारी ( २४ मात्राओं के छंद भेद ७५०२५ )

**रोला** ( ११-१३ )

रोला की चौबीस, कला यति शंकर तेरा।
सम चरणन के आदि, विषम सम कला बसेरा ॥
राम कृष्ण गोविन्द, भजे पूजत सब आसा।
इहां प्रमोद लहंत, अंत वैकुंठ निवासा ॥

रचना क्रम विषम पद ४+४+३ वा ३+३+२+३
सम पद ३+२+४+४ वा ३+२+३+३+२

सूचना-जिस रोला के चारों पदों में ११वीं मात्रा लघु हो उसे काव्य छन्द कहते हैं। वर्णवृत्त में इसी के एक भेद ( भ न ज भ ज ज ल, को रसाला नामक वृत्त माना है यथा ( छन्दोमंजरी से )—

मोहन मदन गुपाल, राम प्रभु शोक निवारन।
सोहन परम कृपाल, दीन जन पाप उधारन ॥
प्रीतम सुजन दयाल, केशि पद दानव मारन।
पूरण करण सुनाम, दीन दुख दारिद टारन ॥

यात्रा भिखारीदासजी ने रोला में २४ मात्राएं मानकर उसकी गति अनियमित लिखी है परन्तु उनकी पद योजना देखकर यह पाया जाता है कि प्रत्येक पद में उन्होंने छै छै चौकल मानकर बारह बारह मात्राओं पर विश्राम माना है यथा—

रवि छवि देखत घुग्घू, घुसत जहां तहं भागत।
कोकनि को ताही सो, अधिक हियो अनुरागत॥
त्यो कारे कान्हहिं लखि, मन न तिहारो पागत।
हमको तो वाही तें, जगत उज्यारो लागत॥

सर्व सम्मत नियम तो वही है जो आदि में ११, १३ के विश्राम सहित लिखा है।

## दिगपाल (१२, १२)

सविता विराज होई, दिगपाल छन्द सोई।
सो बुद्धिमंत प्राणी, जो राम शरण होई॥
रे मान बात मेरी, मायाहिं त्यागि दीजे।
सब काम छांड़ि मीता, इक राम नाम लीजे॥

सविता=१२। (अन्य नाम मृदुगति)

यह छन्द उर्दू के इस बहर से मिलता है—मफ़ऊल फ़ायलातुन मफ़ऊल फ़ायलातुन, यथा—

क्या क्या मची हैं यारो बरसात की बहारें।

## रूपमाला (१४-१० अन्त में [illegible] ऽ।)

रत्न दिसि कल रूपमाला, साजिये सानन्द।
रामहीं के शरण में रहि, पाइये आनन्द॥
जातु हो बनं बादिही गल, बांधिके बहु तंत्र।
धामहीं किन जपत कामद, राम नाम सुमंत्र॥

(अन्य नाम-मदन)

## शोभन (१४-१० अन्त में जगण ।ऽ।)

चौबिस कला विधा दिसा, मंजु शोभन साज।
तारिबे को दुस्तर भवनिधि, धन्य सन्त समाज॥
तिनसों न कोऊ जगत में, जानिये सुखकन्द।
हरि भक्ति को उपदेश करि, काटहीं भव फन्द॥

(अन्य नाम सिंहिका)

## लीला (७-७-१० अंत में सगण)

मुनि मुनि कला, पुनि दस कला, हरिलीला सुखदा।
सुने बिना न, तरत कोऊ, भव बारिधि दुखदा॥
वेदहु जाहि, बखानि थके, नेतिहि नेति भनै।
ऐसे प्रभुहिं, विचारि भजो, जो सब पाप हनै॥

## सुमित्र ( १०, १४ आदि ।ऽ। अंत ।ऽ। )

कला सुदस विद्या, भूषित जो सोई सुमित्र।
अनीत नहिं भाखंत, चालहु है जाकी पवित्र ॥
स्वधर्म रत संतत, ध्यावै जो शंकर उदार।
सुयोग्य वहि जानो, संगति में ताकी बहार ॥

( अन्य नाम=रसाल )

इसी छंद का एक रूप वर्णवृत्तमें इस प्रकार होगा ( ज स त थ र ल )
यथा—रसाल वहि लेखो, जो सत यारी लै निबाह।

## सारस ( १२-१२ आदि में ऽ )

भानु कला शशि कला, गादि भला सारस है।
राम भजन ताप भजत, शांति लहत मानस है ॥
शोक हरण पद्म चरण, होय शरण भक्ति सजौ।
राम भजौ राम भजौ, राम भजौ राम भजौ ॥

यह छंद उर्दूके इस बहर से मिलता है-मुफ़्तअलन मुफ़्तअलन मुफ़्तअलन मुफ़्तअलन। दिग्पाल के आदिमें समकल और सारसके आदिमें विषमकल होता है। अनुप्रास मिले तो अच्छा है न मिले तो हानि नहीं।

## महावतारी ( २५ मात्राओंके छन्द भेद १२१३९३ )

## गगनांगना ( १६-९ अन्तमें रगण ऽ।ऽ )

सोरह नौकल धरि कवि गावत, नव गगनांगना।
प्रभु प्रसाद व्यापत न जरा तउ, हरि पद रंगना ॥
रूप सुभग जउ अर्थ न कछु है, अनरथ मंडती।
नाच रंग महँ रहती निस दिन, मुनि तप खंडती ॥

इसमें विशेषता यह है कि इसके प्रत्येक पदमें ५ गुरु और १५ लघु रहते हैं। कहीं२ इसका नाम गगनानंग लिखा है सो भूल है शुद्ध नाम गगनांगना है।

## मुक्तामणि ( १३-१२ अन्तमें कर्ण ऽऽ )

तेरह रवि कल कर्ण लह, मुक्तामणि रचि लीजे।
राम नाम माला सुभग, फेरन में चित दीजे ॥
सत संगति कीजे सदा, पाप पुंज सब जारे।
हरि भक्ती है सार जग, ताहि न कबहुं बिसारे ॥

**सुगीतिका** ( १५-१०, आदि । अंत नंद ऽ। )

सुगीतिका तिथि औ दिशा शुभ, गाइये सानंद ।
जपौ सदा शुभ नाम पावन, कृष्ण आनँद कंद ॥
लहौ पदार्थ सबै जु दुर्लभ, गाय नित प्रभु गीत ।
पदारविंदहिं सेइये नित, तब मिटै भव भीत ॥ यथा—

हजार कोटि जु होयँ रसना, एक एक मुखग्र ।
मुखहु अरब्बिन होंय ऐसे, तीव्र वेग समग्र ॥
खरा रहैं दिग दास तनु धरि, देव परम पुनीत ।
कछुक अहिराज ब्रजराज कै, कहि सकै यश गीत ॥

सूचना—उदाहरणमे 'ह' दग्धाक्षर है परन्तु यहां देवस्तुति मे प्रयुक्त किया गया है इसलिये हकारका अथवा छंदके आदिमे जगणका दोष नहीं है ।

**मदनाग** ( १७-८ )

कला दस सात वसु मदनाग में, प्यारे सजिये ।
सिया वर राम को अति प्रेम सों, नितही भजिये ॥
उन्हीं की पावनी लीला सुनौ, कलिमल हरणी ।
यही भव सिंधु में जानो सदा, जनकी तरणी ॥

**नाग** ( १०-८-७ अन्त ऽ। )

मत्ता दस आठै, स्वर गल ठाठै, नागहिं जान ।
इमि गतिन तरंगी, परम उमंगी, जान सुजान ॥
दस कंठ विदारी, सुर दुख हारी, भजिये धीर ।
सोई रघुवीरा, करि निज तीरा, हरि हैं पीर ॥

## महाभागवत ( २६ मात्राओंके छन्द भेद १९६४१८ )

**शंकर** ( १६-१० अन्त में नंद ऽ। )

सोला दोष कलायति कीजै, शंकरै सानंद ।
शिव बम्भोला भजत प्रेम सों, लहत अति आनंद ॥
शंभूके पदमें नहिं दीनो, चित्त तेरी भूल ।
सुख सम्पति धन देह धामको, देखकर मत भूल ॥

**विष्णुपद** ( १६-१० अन्तमें गुरु )

सोरह दस कल अंत गहो भल, सबते विष्णु पदै ।
तिहि समान प्रतिपाल करै को, जनहिं सकल सुखदै ॥

किमि प्रभु कहौं सहस मुख सों जस, शेषहु कहि न सकै।
नेति नेति कहि वेदहु थाके. तव को बरणि सकै॥

कामरूप (९-७-१० अन्तमें ऽ।)

निधि मुनिहि दिसि धरि, काम रूपहिं, साज गल युत मित्त।
बिन हरि भजनके, कौन कारण, अमित हय गय वित्त॥
दस सीस सम बहु, नष्ट भे सब, गर्व के जे गेह।
तासों कहौं तुहिं, मान मेरी, राम सों कर नेह॥
(अन्य नाम-बैताल)

झूलना (७-७-७-५ अन्तमें ऽ।)

मुनि राम गुनि, बान युत गल, झूलन प्रथम, मतिमान।
हरि राम विभु, पावन परम, जन हिय बसत, रति जान॥
यदु बंस प्रभु, तारण तरण, करुणायतन, भगवान।
जिय जानि यह, पछिताय फिर, क्यों रहत हौ, अनजान॥
मुनिराम=७ मात्रा तीन बार। बान=५। गल=गुरु लघु।

गीतिका (१४-१२ अन्तमें ।ऽ)

रत्न रवि कल धारि कै लग. अन्त रचिये गीतिका।
क्यों बिसारे श्याम सुन्दर, यह धरी अनरीति-का॥
पायके नर जन्म प्यारे, कृष्णके गुण गाइये।
पाद पंकज हीयमें धरि, जन्मको फल पाइये॥
इसमें कभी कभी यति १२-१४ में भी आ पड़ती है यथा--
रामही की भक्तिमें अपनी भलाई जानिये।

मुख्य नियम तो यह है कि इस छन्द की ३री, १०वीं, १७वीं और २४वीं मात्राएं सदा लघु रहती हैं। अन्त में रगण कर्णमधुर होता है।

गीता (१४-१२ अन्तमे ऽ।)

कृष्णारजुन गीता भुवन, रवि सम प्रगट सानंद।
जाके सुने नर पावहीं, संतत अमित आनंद॥
दुहुं लोकमें कल्याण कर, यह मेट भवको शूल।
तातें कहौं प्यारे कवौं, उपदेश हरि ना भूल॥

# मात्रिक (२७ मात्राओंके छंद भेद ३१७८११)

## सरसी (१६-११ अन्तमें ऽ।)

सोरह संभु यती गल कीजै, सरसी छन्द सुजान।
श्री कबीर की वाणी उत्तम, सब जानत मति मान॥
झूठो है धन धाम बावरे, अंत न आवत काम।
सांचो प्रभु को नाम बावरे, राम सिया भजु राम॥
यति=विश्राम।

सूचना—श्रीकबीरजीकी शुद्ध वाणी के पलटे होलीमें जो कबीर कहे जाते हैं वे इसी ढंगके होते हैं। यथा—

कोइ नचावे रंडी-मुंडी, कथक भांड़ धन खोय।
आप नचाइय विद्या देवी, मुलक मुलक जस होय॥
(भला यह रीति तुम्हारे कुलकी है)
आपस में ना करे मुकदमा, घूस हजारों देयं।
डिगरी पावे खरचा जोड़ैं, लंबी सांसैं लेयं॥
(भला पञ्चाइत को नहिं मानेंगे)
वह बेटियां मातु पिता की कही न मानैं बात।
पढ़े गुने बिन यही फजीहत दाऊजी अकुलात॥
(भला बिन नारि पढ़ाये गत रहियो)
(अन्य नाम कबीर, सुमन्दर)

## शुभगीता (१५-१२ अन्तमें रगण ऽ।ऽ)

सुधन्य तिथि रवि अर्जुनहिं जब, कृष्ण शुभ गीता कही।
प्रवृत्त हो निज धर्ममें तब, युद्धमें कीर्ती लही॥
स्वधर्म में, अनुकूल जो रह, तासु शुभ परिणाम है।
भजे जु पद गोविंदके नित, सो लहत विश्राम है॥

## शुद्धगीता (१४-१३ अन्तमें ऽ।)

मत्त चौदा और तेरा, शुद्ध गीता ग्वाल धार।
ध्याय श्री राधारमण को, जन्म अपनो ले सुधार॥
पायके नर देह प्यारे, व्यर्थ मायामें न भूल।
हो रहो शरणै हरीके, तो मिटै भव जन्म शूल॥

इस छंद की बहर फ़ारसीके इस बहरसे मिलती है-फ़ायलातुन फ़ायलातुन फ़ायलातुन फ़ायलात। यथा—

सूरते गरदद मुजस्सिम सुबह गोयद आशकार।

# यौगिक (२८ मात्राओं के छंद भेद ५१४२२९)

## सार (१६-१२ अन्तमें कर्णा ऽऽ)

सोरह रवि कल अंते कर्णा, सार छंद अति नीको।
चरित कहिय कछु बालकृष्ण अरु, सुघर राधिकाजी को॥
धनि वृन्दावन धनि वंसीवट, धनि सब गोपी ग्वाला।
धनि जमुना तट जहां मुदित मन, रास कियो नँदलाला॥

अन्तमें कर्णा ऽऽ कर्णामधुर होते हैं।

प्रश्न—यदि अंतमें एक गुरु वा दो लघु हुए तो कौन छंद होगा?

उत्तर—ये दोनो रूपान्तर इसी छंदके हैं अंतम दो गुरु का नियम तो केवल कर्णा-मधुरताके हेतु है, चाहो तो सब गुरुही गुरु रख सकते हो, यथा—

(१) सादर सुनिये सादर गुनिये मधुर कथा रघुवर की। (ऽ)
(२) सार यही नर जन्म लहे को हरि पद प्रीति निरन्तर। (॥)
(३) राधा राधा राधा राधा राधा राधा राधा। (सर्वगुरु)

प्रथम दो पदान्तोंमें दो गुरु न रहनें से लयमें कुछ न्यूनता है पर तीसरे पद के अन्तमें दो गुरुके कारण लय ठीक है। पदों की रचना इच्छानुकूल होनेपर भी परस्पर तुकान्त का ध्यान अवश्य रहे। हां, वेलुकी कविताका तो ढंगही निराला है। मराठी भाषाकी साकीभी इसी ढंग की होती है। यथा—

श्री रघुवंशी ब्रह्म प्रार्थित लक्ष्मीपति अवतरला।
विश्व सहित ज्याच्या जनकर्त्वे, कौशल्या अवतरला॥

अन्य नाम ललितपद और दोवै

## हरिगीतिका (१६-१२ अन्त में ।ऽ)

शृंगार भूषण अंत लग जन, गाइये हरि गीतिका।
हरि शरण मार्णा जे भये कहु, है तिन्हैं भव भीतिका॥
संसार भवनिधि तरण को नहिं, और अवसर पाइये।
शुभ पाय मानुष जन्म दुर्लभ, राम सीता गाइये॥

शृंगार=१६ भूषण १२।

इसका रचनाक्रम यों है—२, ३, ४, ३, ४, ३, ४, ५=२८।

जहां२ चौकल है उनमें 'जन' जगण ।ऽ। अति निषिद्ध है, अन्तमें रगण ऽ।ऽ कर्णमधुर होता है। यथा—

ये दारिका परिचारिका करि, पालिवी करुणामयी।
अपराध छमियो बोलिपठये, बहुत हौं ढीठी.कयी॥
पुनि भानु कुल भूषण सकल सन, मान विधि.समधी किये।
कहि जात नहिं विनती परस्पर, प्रेम परिपूरण हिये॥

यह छन्द फ़ारसी के इस बहर से मिलता है यथा—

मुस्तफ़्अलन मुस्तफ़्अलन मुस्तफ़्अलन मुस्तफ़्अलन वा मुतफ़ायलुन मुतफ़ायलुन मुतफ़ायलुन मुतफ़ायलुन।

जिस पदके आदिमें गुरु हो वहां मुस्तफ़्अलन और जिस पदके आदिमें दो लघु हो वहां मुतफ़ायलुन जानिये यथा—

अय बहरये ज़ेबाय तो, रश्के बुताने आज़री।
हरचंद वस्फ़त मी कुनम, दर हुस्न ज़ां ज़ेबातरी॥
मनतू शुदम् तू मन शुदी मन तन शुदम् तू जां शुदी।
ताकस न गोयद बाद ज़ीं, मन दीगरम् तू दीगरी॥
ऐ माह आलम सोज़मन, अज़मन चिरा रंजीदई।
वै शम्मे शब अफ़रोज़मन, अज़मन चिरा रंजीदई॥

## विधाता। १४-(४)।

लहौ विद्या लहौ रवै, लखौ रचना विधाताकी।
सदा सद्भक्तिको धारे, शरण हो मुक्ति दाताकी॥
वही सिरजै वही पाले, वही संहार करता है।
उसीको तुम भजौ प्यारे, वही सब दुःख हरता है॥

यह छन्द उर्दू के इस बहर से मिलता है-मफ़ाईलुन मफ़ाईलुन मफ़ाईलुन मफ़ाईलुन-यथा—

न कोई साथ लछमनने विरादर हो तो ऐसा हो।

इसको पहिली आठवीं और पन्द्रहवीं मात्रा सदा लघु रहती है। इसे शुद्धगा भी कहते हैं। यही तर्ज़ गज़ल की भी होती है। गजल कई प्रकार की होती हैं उनके लिये देखिये मेरा रचित उर्दू ग्रन्थ गुलज़ारे सख़ुन।

## विद्या ( १४-१४ आदि। अन्त में ।SS)

लहौ मीत सदा सतसंग, जग विद्या रव जु पायो।
कहौ कौन काज नर देह, जब राम नाम नहि गायो॥
करौ जन्म सुफल जग माहिं, करि दीननको उपकारा।
भनै भानु सदा शुभ छंद, गहि गुरुपद बारहिं बारा॥

अहो क्याही है आनन्द, लखि पिंगल ज्ञान प्रचारा।
भजें संत सदा नँदनंद, नित रचि रचि भजन अपारा॥
हिये धारि जुगुल पद कंज, भन छंद अनेक प्रकारा।
कहै भानु प्रभू गुण गाय, उतरिय भवसागर पारा॥

सू०-अन्तमें ।SS रोचक होता है परंतु दो गुरुसे अधिक गुरु आनेमें भी हानि नहीं।

लहौ-आदिमें लघु हो।

## महायौगिक ( २६ मात्राओंके छन्द भेद ८३२०४० )

### चुलियाला ( १३-१६ जुला ।ऽ। )

तेरह सोरह मत्त धरि, चुलियाला रच छंद जुलाचित।
हरि हरि भजु नित प्रेम सों, हों मायाके फंद पराजित॥

कोई इसके दो और कोई चार पद मानते हैं, जो दो पद मानते हैं वे दोहेके अंतमें एक जगण और एक लघु रखते हैं ।ऽ।।, जो चार पद मानते हैं वे अन्तमें एक यगण ।ऽऽ रखते हैं। यथा—

पहिला—मेरी विनती मानिके, हरि जू देखो नेक दयाकर।
नाहीं तुम्हरो जान है, दुख हरिबेको टेक सदा कर॥

दूसरा—हरि प्रभु माधव धीरवर, मनमोहन गोपति अविनासी।
कर मुरलीधर धीर नर, वरदायक काटत भव फांसी॥
जन विपदा हर राम प्रिय, मन भावत संतन घटवासी।
अब मम ओर निहारि दुख, दारिद हरि कीजे सुखरासी॥

सू०—किसीके मतमें ५ मात्रा सोरठाके अन्तमें लगानेसे भी यह छंद सिद्ध होता है।

### मरहटा ( १०-८-११ अन्त ऽ। )

दिसि वसु शिव यति धरि, अन्त ग्वाल करि, रचिय मरहठा छंद।
भजु मन शिवशंकर, तू निसि वासर, तब लह अति आनन्द॥
निरखत मदनहिं जिन, कदन कियो छिन रतिहिं दियो वरदान।
मिलिहै द्वापरमें, शंवर घरमें, प्रद्युम्न तुव पति आन॥

यति=विश्राम।

### मरहटा माधवी ( ११-८-१० अन्त ।ऽ )

शिव वसु दिसि जहँ कला, लगैं अति भला, मरहठा माधवी।
अति कोमल चित सदा, सकज्ञ कामदा, चरित किय मानवी॥
दस अवतारहिं धरे, अभय सुर करे, धरम किय थापना।
अस प्रभुवर नित भजौ, कुमति सब तजौ, रहे जम त्रास ना॥

### धारा ( १५+१४ अन्त ऽ )

तिथि सानंद भुवन गुर्वन्त, गंगाजीकी शुभ धारा।
सुमिरणही तें हो आनन्द, मज्जन तें भवनिधि पारा॥
कोटि जन्मके पातक पुंज, होत छनकमें सब भंगा।
मनसा वाचा भजै जु नित्य, हर गंगा श्री हरगंगा॥

इसकी १५ मात्राओं का अन्त ऽ। सें और १४ मात्राओंका अन्त ऽ से होता है।

## महातैथिक (३० मात्राओंके छंद भेद १३४६२६९)

### चवपैया (१०-८-१२ अन्त ऽ)

दिसि वसु रवि मत्तन, धरि प्रति पत्तन, सग अंतहिं चवपैया।
भे प्रगट कृपाला, दीन दयाला, हर्षित छवि लखि मैया॥
लोचन अभिरामा, तनु घन श्यामा, निज आयुध भुज चारी।
भूषण वन माला, नयन विशाला, शोभा सिंधु खरारी॥

इसके अंत में एक सगण और एक गुरु अत्यंत कर्ण मधुर होता है, परन्तु प्रधान नियम तो अन्त गुरुका है, योंतो ६ गुरु तक आ सक्ते हैं यथा—
रामा रामा रामा।

### ताटंक (१६-१४ अन्त मे मगण ऽऽऽ)

सोरह रव कला प्रतिपादहिं, है ताटंके मो अंते।
तिहिं को होत भलो जग संतत, सेवत हित सों जो संते॥
कृपा करैं ताही पर केशव, दीन दयाला कंसारी।
देहीं परम धाम निज पावन, सकल पाप पुंजे जारी॥

लावनी (लावणी) इसी के अन्तर्गत है, लावनीके अन्तमें गुरु लघुका कोई विशेष नियम नहीं है यथा—

व्रज ललना जसुदा सों कहतीं, अरज सुनो इक नँदरानी।
लाल तुम्हारे पनघट रोकैं, नहीं भरन पावत पानी॥
दान अनोखो हम सों मांगें, करें फजीहत मनमानी।
भयो कठिन अब व्रज को बसिबो, जतन करो कछु महरानी॥ १॥
इंडुलि सीस गिरि ठननननन मोरी, तुचक पुचक कहुँ ढरकानी।
चुरियां खनकीं खननननन मोरी, करक करक भुई बिखरानी॥
पायजेब बज छननननन मोरी, टूक टूक सब छहरानी।
बिछियां झनकैं झननननन मोरी, हेरतहूं नहिं दिखरानी॥ २॥
लालन बरजो ना कछु तरजो, करौ कछू ना निगरानी।
जाय कहेंगी अब नंदबबा सों, न्याय कछुक देहैं ज्ञानी॥
कहि सकुचानो दृग ललचानो, जसुदा मन सो पहिचानो।
बड़ी सयानो अवसर जानो, बोला बानो नयसानो॥ ३॥
भरमानी घर घर बिसरानी, फिरौ अरी क्यो इतरानी।
अबै लाल मेरो बारो भारो, तुम मदमातो बौरानी॥
दीवानी सम पीछे डोलौ, लाज न कछु तुम उर आनी।
जाव जाव घर जेठन के ढिग, उचित न अस कहिबो बानी॥ ४॥
उततें आये कुँवर कन्हाई, लखी मातु कछु घबरानी।
कह्यो मातु ये झूठी सब हुहिं, पकर लेत बालक जानी॥

माखन मुख चरजोरी सेलत, चूमि कपोलन गहिं पानी ।
नाच अनेकन मोहि नचावै, रंग तरंगन सरसानी ॥ ५ ॥
ए मैया मुहि दे दे गुलचा बड़ी करत री हैरानी ।
कोउ कहे मोरि गैया दुहि दे, साझ बेर अब नियरानी ॥
कोउ देवन सो बर बर मांगे, बार बार हिय लँपटानी ।
जस तस कर जो भागन चाहूं, दूजी आय गहत पानी ॥ ६ ॥
भागत हू ना पाऊं छांड़े, बड़ी हठीली गुन मानी ।
मुहिं पहिरावत लहँगा लुगरा, पहिरि चीर कोउ मरदानी ॥
थेइ थेइ थेइ मुहिं नाच नचावत, नित्य नेम मन महँ ठानी ।
मनमोहन की मीठी मीठी, सुनत बात सब मुसकानी ॥ ७ ॥
सुनि सुनि बतियां नंदलाल की, प्रेम फंद सब उरझानी ।
मन हर लीनो नट नागर प्रभु, भूल उरहनो पछतानी ॥
मातु लियो गर लाय लाल को, तपन हिये की सियरानी ।
भानु निरखि तब बालकृष्ण छवि, गोपि गईं घर हरखानी ॥ ८ ॥

इस छन्दमें कई गुरु वर्ण हैं जहां उनका उच्चार लघुवत् है वहां लघु मानो । जिन जिन पदोंके अंतमें दो गुरु हैं उनको कुकुभ छंदके पद जानो ।

## कुकुभ (१६-१४ अन्तमें ऽऽ)

सोरह रत्न कला प्रति पादै, कुकुभा अंते दे कर्णा ।
पारवती तप कियो अपारा, खाय खाय सूखे पर्णा ॥
सूखेहू पर्णा तजि दीने, नाम अपर्णा तब भाखैं ।
तिनके पद जो सेवत हित सों, उनकी पूजत अभिलाखैं ॥

## रुचिरा (१४-१६ अन्तमें ऽ)

मत्त धरौ मनु और कला, जन गंत सुधारि रचौ रुचिरा ।
संत करै उपकार सदा, जासों सत्कीर्ति रहै सुचिरा ॥
या जग में इक सार यही, नर जन्म लिये कर याहि फला ।
राम लला भजु राम लला, भजु राम लला भजु राम लला ॥

कला=१६ । इसके चौकलोंमें जगणका निषेध है । इसका एक रूपान्तर और है अर्थात् समकलके पीछे समकल वा समकलके पीछे दो विषमकल । यथा—
सीताराम भजो भाई तेरी बिगड़ी हू बनि जाई ।

## शोकहर (८-८-८-६ अन्तमें ऽ)

वसु गुन सजिये, पुनि रस धरिये, अंत गुरू पद, शोकहरम् ।
मैं बहु दीना, सर्व गुणहीना, पुनि पुनि बन्दौं, तव चरणम् ॥
शोक नसैये, मुहिं अपनैये, अब न घिनैये, भय हरणा ।
नमामि शंकर, नमामि शंकर, नमामि शंकर, तव शरणा ॥

अन्तमें १ से अधिक गुरु भी हो सके हैं। इसके प्रत्येक चरणके दूसरे, चौथे और छठे चौकलमें जगण न पड़े। (अन्य नाम शुभगो)

### करणी (१३-१७ अन्तमें ऽऽ)

कल वेरा सजा साजि, बखानैं करण सरीखे दानी।
नित भात सवा मन सोन, द्विजन कहँ देत महा सुखमानी॥
जन लेत प्रभात जु नाम, करैं उपकार दया उर धारी।
तिहि पुण्यहि के परभाव, जगत में कीर्ति लहैं सो भारी॥

इसका नाम कहीं सार्थ भी पाया जाता है। इसके चौकलोंमें जगण ।ऽ। का निषेध है।

## अश्वावतारी (३१ मात्राओंके छन्द भेद २१७८३०९)

### वीर (१६-१५ अन्तमें नंद ऽ।)

वसु वसु तिथि सानंद सवैया, यारौ वीर पँवारो गाव।
यहै कहावत आल्ह छंद है, सुनते मन मां बाढ़ै चाव॥
सुमिरि भवानी जगदंबा का, श्री शारद के चरण मनाय।
आदि सरस्वती तुमका ध्यावौं, माता कंठ विराजो आय॥

इसे मात्रिक सवैया भी कहते हैं।

## लाक्षणिक (३२ मात्राओंके छन्द भेद ३५२४५७८)

### त्रिभंगी (१०-८-८-६ अन्तमें ऽ)

दस बसु बसु संगी, जन रस रंगी, छंद त्रिभंगी, गंत भलो।
सब संत सुजाना, जाहि बखाना, सोइ पुराना, पंथ चलो॥
मोहन बनवारी, गिरिवर धारी, कुंजविहारी, पग परिये।
सब घट घट वासी, मंगल राशी, रास बिलासी, उर धरिये॥ यथा—

सुर काज सँवारन, अधम उधारन, दैत्य बिदारन, टेक धरे।
प्रगटे गोकुलमे, हरि छिन छिनमें, नंद हियेमे, मोद भरे॥
थिन ताक धिनाधिन, ताक धिनाधिन, ताक धिनाधिन, ताक धिना।
नाचत जसुदा को, लखि मन छाको, तजत न ताको, एक छिना॥ १॥

परसत पद पावन, शोक नसावन, प्रगट भई तप, पुंज सही।
देखत रघुनायक, जन सुखदायक, संमुख ह्वै कर, जोरि रही॥
अति प्रेम अधीरा, पुलक शरीरा, मुख नहिं आवै, बचन कही।
अतिशय बड़ भागी, चरणन लागी, जुगल नयन जल, धार बही॥ २॥

इसके किसी चौकलमें 'जन' जगण न पड़े। पादाकुलकके अन्तमें एक त्रिभंगी छन्द रखकर कविजनोंने उसका नाम हुल्लास छन्द रखा है, यथा—

सोरह सोरह कल चरणन कै, ऐसे पादाकुलक बरनकै।
आदि सु पादाकुलक बखानौ, तापर छन्द त्रिभंगी ठानौं॥
ठानो तिरभंगी, छंद सुअंगी, है बहु रंगी, मनहिं हरैं।
चवसठि कला करि, सो आगे धरि, बसु चरणन कवि, तासु धरैं॥
हुल्लास सुछन्दा, आनँद कंदा, जस बर चंदा, रूप रजै।
यो छन्द बखानै, सब मन मानैं, जाके बरणत, सुकवि सजै॥

सूचना—कविजन अपनी उमंगमें आकर एक छन्दके साथ दूसरे छन्दकी भी योजना कर देते हैं। इसमें कोई हानि नहीं, परन्तु ध्यान इस बात का रहे कि प्रत्येक छन्द पिंगलके नियमानुसार रहे।

## शुद्धध्वनि (१०-८-८-६ अन्त ऽ)

दस आठ सिद्धि रस, शुद्धध्वनि जस, समरभूमि महँ, खग्ग करै।
पद सुमिरि कालिका, शत्रु घालिका, कटक काटि कै, मग्ग भरै॥
कटि परत रुंड जहँ, झुंड झुंड तहँ, मुंड मुंड कहँ, कौन गनै।
अस वीर अभ्युमन, क्रुद्धित ह्वै रन, सिंह तुल्य तहँ, शत्रु हनै॥

अति पल उदग्ग नृप साह अग्ग जब, समर मग्ग चलि, खग्ग करे।
कह कवि चिंतामनि, विकट कटक तहँ, काटि काटिके धरनि भरे॥
रिपु हनत हत्थ तन, यमत रुधिर जनु, मेरु मेरु श्रुत, झरनि झरे।
खसि परत शैल सो, ग्रहि उदंड जिमि, खडित सुन्डा, दंड परे॥

त्रिभंगीके विपरीत इसके चौकलो मे जगण का प्रयोग होना है। इस छन्दमें वीररसका वर्णन उपयुक्त है। यमक तो कर्णमधुर है ही परन्तु इसकी विशेष आवश्यक्ता नहीं।

## पद्मावती (१०-८-१४ अन्तमें ऽ)

दस वसु मनु मत्तन धर विरती जन, है पदमावति इक कर्णा।
अतुलित छवि भारी, श्री हरि प्यारी, वेद पुराणनहूं वर्णा॥
है शक्ति अनादी, मुनि सनकादी, महिमा नहिं सकत गाये।
ताको नित गैये, सहजहि लहिये, चारि पदारथ मन भाये॥

विरती=विश्राम।

इसके किसी चौकलमें जगण न पड़े। (अन्य नाम-कमलावती)

सू०—जहां सब पदोंके अन्तमें यगण ।ऽऽ पड़ता जाय वह बाबा रामदासजीके मत से लीलावती नामक छन्द है यथा—दूसरे पदके अन्तमें 'वेद पुराणन हूं वर्णा' के बदले 'वेद पुराणन महँ वर्णा'। बाबा भिखारीदासजी लीलावतीका लक्षण यो लिखते हैं—

द्वै कल दै फिर तीस कल, लीलावती अनेम।
दुगुन पद्धरिय के किये, जानौ दहै सप्रेम ॥

एक महाशय १८+१४ अन्त गुरुकाही लीलावती छन्द मानते हैं। बाबा रामदासजीका मत प्रौढ़ प्रतीत होता है।

### समान सवैया ( १६-१६-अन्तमें भगण ऽ॥ )

सोरह सोरह मत्त धरौ जू, छंद समान सवैया सोभत।
श्रीरघुनाथ चरण नहिं सेवत, फिरत कहा तू इत उत जोहत ॥
जब लगि शरणागत ना प्रभु की, तब लगि भव बाधा तुहि बाधत।
पाप पुंज हों छार छनकमें, शुभ श्री राम नाम आराधत ॥

( अन्य नाम-सवाई )

इसके पहिले एक दोहा सिंहावलोकित रीतिसे रखकर कवियोंने विमल-ध्वनि नामक छन्द माना है। यथा—

थर थर थहरत सकल ब्रज, कोप्यो इन्द्र प्रचंड।
घग्घग्घग्घहराय. घन, रहै गगन विच मंड ॥
मंडज्जदि रण घोरग्घन गण, भब्भब्भरि रिस तत्तत्तड़कत।
सस्सस्सुन धुनि जज्जज्जकि जन, डड्डड्डरि हिय धड़धड्डध ड़कत ॥
दद्दद्दामिनि चच्चच्चमकत, वव्वव्वारिद वर्षज्झर झर।
थत्थत्थलचर खज्जज्जलचर चच्चच्चहिंचहि कम्पत थरथर ॥

सू०—इसी छन्दान्तर्गत पद्पादाकुलकके दो चरणों का एक चरण मानकर एक उपभेद मत्तसवैया नामक और है यथा—

कर भुवन कला कर भुवन कला, सज मत्त सवैया अलबेला।
सत्संगति करले साधुनकी, जग चार दिनो का है मेला ॥
यह मानुष देही दुर्लभ है, क्यों भूलि परा है संसार।
सब ठाठ पड़ा रह जावेगा. जब लाद चलेगा बंजारा ॥

### दंडकला ( १०-८-१४ अन्तमें सगण ॥ऽ )

दस वसु विश्रा पै, विरती थापै, अन्त सगण जन दंड कला।
रघुनन्दन ध्यावै, चित्त लगावै, एक पला नहिं आध पला ॥
भावहि के भूखे, विषयनि रूखे, भक्तहि तारत शीघ्र हरी।
शबरीके जूठे, बेर अनूठे, खात प्रशंसा बहुत करी ॥

इसके किसी चौकलमें जगण न हो। यथा—

फल फूलनि ल्यावै, हरिहिं सुनावै, है या लायक भोगनिकी।
अरु सब गुण पूरी, स्वादनि रूरी, हरनि अनेकन रोगनि की ॥
हंसि लेहिं कृपानिधि, लखियोगी विधि, निदहिं अपने योगनकी।
नभ ते सुर चाहैं, भाग सराहैं, धारन दंडक लोगन की ॥

### दुर्मिल ( १०-८-१४ सो गुरु छै ॥SSS )

दस वसु मनु कल सों, गुरु द्वै पद सों, जन दुर्मिल सबहीं भायो।
जय जय रघुनन्दन, असुर निकंदन, को नहिं जस तुम्हरो गायो॥
शरणागत आयो, ताहि बचायो, राज विभीषण को दीनों।
दशकंठ विदारो, धर्म सुधारो, काज सुरन जन को कीनो॥

'जन'—इसके किसी चौकलमें जगण न पड़े।

### कमंद ( १५-१७ अन्तमें SS )

मत्ता पंद्रा सत्रा साजि, कमंदा छन्द सकर्णा कीजे।
रघुवर दशरथजीके लाल, चरणमें मित्र सदा चित दीजे॥
संतत ध्यावहु दीनदयाल, जनोंके जो नित मंगलकारी।
कोई नाहीं तिनके तुल्य, जगतमें भक्तनके हितकारी॥

### खरारी ( ८-६-८-१० )

द्वै चारहिं छै, आठ दसै, मत्त सजावो, लै नाम खरारी।
नर जन्म लहे, वाही सों, प्रीति लगावो, जपजाहि पुरारी॥
सब पापन को, जारो भव, सिंधु तरौरे, सिख मोरि गहौरे।
श्री राम भजो, राम भजो, राम भजौरे, श्री राम भजौरे॥

द्वै चारहि=दोचार ४=८।

यह छन्द फारसीके इस बहरसे मिलता है-मफऊल मफ़ाईलुन मफऊल फऊलुन मफऊल फऊलुन यथा—

शाहां च अजब गर बनवाजंद गदारा गाहे बनिगाहे।

इति श्रीछन्दःप्रभाकरे भानु-कवि कृते मात्रिक समछन्द वर्णनंनाम तृतीयो मयूखः ॥३॥

# अथ मात्रिक समान्तर्गत दंडक प्रकरणम्।

बत्तिस कल तें अधिक पद, मत्ता दंडक जान।

विदित हो कि, ३२ मात्राओंसे अधिक मात्रा वाले छंद मात्रिकदण्डक कहाते हैं। इनको दण्डक अर्थात दण्डकर्त्ता कहने का प्रयोजन यह है कि इनके कहने में मनुष्य को अधिक काल तक श्वास सँभालना पड़ता है।

## ३७ मात्राओंके छन्द।

### करखा।

कल सैंतीसें, वसु भानु वसु अंक यति,

यों रचहु छंद, करखा सुधारी।

टी०-८ १२, ८ और ९के विश्रामसे इसमें ३७ मात्राएं होती हैं। 'यों' अन्तमें यगण होना है।

उ०-नमो नरसिंह, बलवन्त नरसिंह प्रभु, सन्त हितकाज, अवतार धारो।
खम्भत निकसि, भू हिरणकश्यप पटक, झटक दे नखन, झट उर बिदारो॥
ब्रह्मरुद्रादि, सिर नाय जय जय कहत, भक्त प्रहलाद, निज गोद लीनो।
प्रीति सो चाटि, दे राज सुख साज सब, नरायनदास, वर अभय दीनो॥

### हंसाल।

बीसैं सत्रह यति धरि निःसंक रचौ,

सबै यह छंद हंसाल भायो।

टी०-२० और १७ मात्राओंके विश्रामसे ३७ मात्राएं होती हैं। अन्तमें 'यों' यगण होता है।

उ०-तोसो ही चतुर सुजान परवीन अति, परे जिन पींजरे मोह कूआ।
पाय उत्तम जनम लायके चपल मन, गाय गोविंद गुन जीत जूआ॥
आपही आप अज्ञान नलिनी बँधो, बिना प्रभु भजे कइ बार मूआ।
दास सुन्दर कहै परम पद तो लहै, राम हरि राम हरि बोल सूआ॥

### द्वितीय झूलना।

सैंतिस यगंत यति, दोष दस दोष मुनि,

जानि रचिये द्वितिय झूलना को।

टी०-१०, १०, १० और ७ के विश्रामसे ३७ मात्राएं होती हैं। अन्तमें यगण होता है।

उ०-जैति हिम बालिका, असुरकुल घालिका, कालिका मालिका, सुरन हेतू।
छमुख हेरम्बकी, अम्ब जगदम्बिके, प्राण प्रिय वल्लभा, वृषभ केतू।
सिद्धि औ ऋद्धि सुख, खान धन धान्य की, दानि शुभगांगना, सुत निकेतू
भक्ति मुक्ति प्रदे, वाणि महारानी, प्रणत ईश्वरी कहँ, शरणदे तू॥
सू०-मुक्तिप्रदे, को यों पढ़ो "मुक्तिप्रदे"। किसी किसी कवि ने इसके दोहो पद मानकर तीसरा भेद मान लिया है। यथा—
तीन दस भूलना अन्त मुनि भूल ना होय पद तीसरो भेद भायो।
राम भजु बावरे राम भजु बावरे रामके नामको वेद गायो॥

## ४० मात्राओंके छन्द।

### मदनहर।

दस बसु मनु यामा, गंत ललामा, आदि लला दै,
मंजु गहो, पद मदन हरै।

टी०-१०, ८, १४, ८ के विश्रामसे ४० मात्राएं होती हैं। 'आदि लला' आदिमें दो लघु होते हैं। 'गन्त' अन्तमें १ गुरु होता है।

उ०-सखि लखि यदुराई, छवि अधिकाई, भाग भलाई जान परै, फल सुकृति करै।
अति कांति सदन मुख, होतहि सन्मुख, दासहिये सुख भूरि भरै, दुख दूरि करै॥
छवि मोर पखन की, पीत बसनकी, चारु-भुजनकी चित्त हरै, सुधि बुधि बिसरै।
नवनील कलेवर, सजल भुवनधर, वर इन्दीवर छबि निदरै, मद मदन हरै॥

सू०-कहींर इस छन्द में ३२ और ८ परभी यति कही गई है परन्तु वह अशुद्ध है। इसका नाम मदनगृह भी है।

### उद्धत।

दस दस दस दस कल, पुनि अंत धरौ गल,
मन राखि अचंचल, सोज उद्धत छंद,

टी०-१०, १०, १० और १० के विश्राम से ४० मात्राएं होती हैं। 'गल' अन्त में गुरु लघु होते हैं।

उ०-प्रभु पूरन रघुवर, सुन्दर हरि नरवर, विभु परम धुरधर, रामजू सुखसार।
मम आशय पूरन, बहुदानव मारन, दीनन जन तारन, कृष्णजू हर भार॥
बहु दैत्य निकदन, जन मन चख अंजन कलिमल सब गंजन, संत मन आधार।
रवि बंसहि मंडन, दुख दारुन खंडन, अग जग नित वंदन, बेगि दीजिय तार॥

### शुभग।

दुइ नव धरहु मत्त, कह पिंगल जु सत्त,
यति दोष गुनि तत्त, शुभगै रचौ मित्त।

टी०—दुट्टलख (२०) अर्थात् ४० मात्रा दस दसके विश्राम से होती है। जिसका 'त' सार्थक है। अन्त में तगण होना है।

उ०—जब चलत दशरत्थ, सुत राम समरत्थ, बलजुत्थ सिलहत्थ, मदमत्त गर्जन्त।
घरखुंड फुंकार, धौंसाहि धुंकार, झुलि धनुष झंकार, हुंकार सामन्त॥
रथ चक्र घहरानि, धराधर हहरानि, वर वाजि पदरेणु, उठि सूर दापन्त
सटपटत लंकेश, अटपटत दिग्गजरु, चटपटत चपि शेष, फणिकमठ कापन्त॥

## विजया । ✓

ठिसन चहुं छा रही, फिरति विजया मही,
दनुज कुल घालही, ज-नकुल पा रही।

टी०—दस दस मात्राओं के चार समूह का विजया छन्द होता है. अन्तमें रगण रखने से कर्णमधुर होता है। यथा छन्दार्णवे—

उ०—सित कमल वंशसी. शीतकर अंशसी, विमल विधि हससी, हीरवर हारसी।
सत्य गुण सत्वसी, सांतरस तत्वसी ज्ञान गौरत्वसी. सिद्धि विस्तारसी॥
कुन्दसी कासंसी, भारतीवाससी, सुरतरुनिहारसी, सुधारस सारसी।
गंगजल धारसी, रजतके तारसी, कीर्ति तव विजय की, शंभु आगारसी॥

सू०—ध्यान रहे कि इसके चारों पदमें वर्ण संख्या समान न रहे। यदि समान हो तो यह वर्ण दंडकों के भेदों में से एक भेद हो जायगा।

# ४६ मात्राओंके छन्द ।

## हरिप्रिया ।

सूरज गुन दिसि सजाय, अन्त गुरु चरण ध्याय,
चित्त दै हरि प्रियाहिं, कृष्ण कृष्ण गावौ।

टी०—सूरज १२ गुण तीन बार अर्थात् १२, १२, १२ और दिसि १० मात्राओं के विश्राम से ४६ मात्राओंका हरिप्रिया छन्द होता है। इसके पदान्तमें गुरु होता है। हरिप्रियाकी 'रि' को गुरुवत् पढ़ो-यथा-हरिप्रिया—

उ०—सोहने कृपानिधान, देव देव रामचन्द्र, भूमि पुत्रिका समेत, देव चित्त मांहैं।
मानो सुरतरु समेत, कल्पवेलि छविनिकेत, शोभा शृंगार किधौं, रूप धरे सोहैं॥
लक्ष्मीपति लक्ष्मीयुत, देवी युत ईश किधौं, छायायुत परमहंस, चारुवेश राखैं।
अन्दौं जगमात तात चरणयुगलनीरजात, जाकों सुर सिद्धविध, मुनिजनअभिलाखैं॥

सू०—भिखारीदासजीने इसका नाम चंचरी लिखा है।

इति श्रीछन्दःप्रभाकरे भानु-कविकृते मात्रिक समांतर्गत दंडक वर्णनंनाम चतुर्थो मयूखः ॥ ४ ॥

# अथ मात्रिकार्द्धसम प्रकरणम् ।

विषम विषम सम सम चरण, तुल्य अर्द्धसम छन्द ।

जिस मात्रिक छन्दके पहिले और तीसरे अर्थात् विषम चरणोंके और दूसरे और चौथे अर्थात् सम चरणोंके लक्षण मिलते हों उसे मात्रिक अर्द्ध सम कहते हैं ।

मात्रिक अर्द्धसम छन्दोंकी संख्या जानने की यह रीति है कि विषम अर्थात् प्रथम चरणके मात्राओंकी छन्द संख्याको द्वितीय अर्थात् सम चरण के मात्राओंकी छन्द संख्यासे गुणा करे, जो गुणनफल आवे उसीको उत्तर जानो । यथा—

## मात्रिक-अर्द्धसम छन्द प्रस्तार संख्या ।

| | पहिला चरण (विषम) | दूसरा चरण (सम) | तीसरा चरण (विषम) | चौथा चरण (सम) | रीति और भेद | व्याख्या |
|---|---|---|---|---|---|---|
| मात्रा | ४ | ५ | ४ | ५ | | इन ४० भेदोंमें से जिस किसी भेदसे छंद का प्रारंभ हो सो मुख्य भेद है शेष उपभेद हैं अर्थात् प्रत्येक मुख्य भेद के लिये ३९ उपभेद विद्यमान हैं । |
| छंद संख्या | ५ | ८ | ५ | ८ | ५×८=४० | |
| | | रूपांतर | | | | |
| मात्रा | ५ | ४ | ५ | ४ | | |
| छंद संख्या | ८ | ५ | ८ | ५ | ८×५=४० | |
| मात्रा | ६ | ७ | ६ | ७ | | इन २७३ भेदोंमें से जिस किसी भेदसे छन्द का प्रारम्भ हो सो मुख्य भेद है शेष उपभेद हैं । अर्थात प्रत्येक मुख्य भेद के लिये २७२ उपभेद विद्यमान हैं ऐसेही और भी जानो । |
| छंद संख्या | १३ | २१ | १३ | २१ | १३×२१=२७३ | |
| | | रूपांतर | | | | |
| मात्रा | ७ | ६ | ७ | ६ | | |
| छंद संख्या | २१ | १३ | २१ | १३ | २१×१३=२७३ | |

ये प्रस्तार संख्या केवल कौतुकरूप हैं इससे विशेष लाभ नहीं । विद्यार्थियो को केवल सिद्धांत जानना ही बस है ।

प्रश्न—बताओ, जिस मात्रिकार्द्धसम छंदके विषम चरणोंमें ३ मात्राएं और सम चरणोंमें ४ मात्राएं हों उसके कितने भेद होंगे ? क्रिया सहित सब रूप लिखो ।

उत्तर—३ मात्राओंके ३ भेद और ४ मात्राओंके ५ भेद होते हैं इसलिये ३×५=१५ भेद हुए जिनके रूप प्रस्तार क्रमानुसार नीचे लिखे हैं—

| | पहिला चरण (विषम) | दूसरा चरण (सम) | तीसरा चरण (विषम) | चौथा चरण (सम) |
|---|---|---|---|---|
| १ | IS | SS | IS | SS |
| २ | IS | IIS | IS | IIS |
| ३ | IS | ISI | IS | ISI |
| ४ | IS | SII | IS | SII |
| ५ | IS | IIII | IS | IIII |
| ६ | SI | SS | SI | SS |
| ७ | SI | IIS | SI | IIS |
| ८ | SI | ISI | SI | ISI |
| ९ | SI | SII | SI | SII |
| १० | SI | IIII | SI | IIII |
| ११ | III | SS | III | SS |
| १२ | III | IIS | III | SII |
| १३ | III | ISI | III | ISI |
| १४ | III | SII | III | SII |
| १५ | III | IIII | III | IIII |

प्रश्न—बताओ जिस मात्रिकार्द्धसम छन्दके विषम चरणोंमें तीन मात्राएं और सम चरणोंमें भी ३ मात्राएं हो उसके कितने भेद होंगे ।

उत्तर—ऐसा छन्द मात्रिकार्द्धसम छन्द होही नहीं सका वह तो मात्रिक सम छन्द होगा जिसके केवल ३ भेद हो सके हैं ।

प्रश्न— SI   IIS   SI   IIS
राम भजिये काम तजिये ।
यह छन्द मात्रिकार्द्धसम छन्द हुआ या नहीं ?

उत्तर—नहीं, क्योंकि इसमें विषम और सम चरणोंका वर्णक्रम एकसा है यह तो वर्णिकार्द्धसम वृत्त हुआ । मात्रिकार्द्धसम छन्दके विषम वा सम चरणों में वर्णक्रम एकसा नहीं रहता इसीलिये तो एक भेद के

-साथ-दूसरे भेद की आवश्यकता रहती है। यही छन्द इस प्रकार लिखा जाय तो मात्रिकार्द्धसम छन्द होगा—

। । ।  । । S  S ।  । । S
प्रभुहिं भजिये काम तजिये

अब इसके आगे छन्दों का वर्णन किया जाता है—

## चारों पद मिलकर ३८ मात्राओंके छंद।

### बरवै।

ल०—विषमनि रविकल बरवै, सम मुनि साज।

टी० विषम अर्थात् पहिले और तीसरे पदो में (रवि) १२ मात्राएं होती हैं। और सम अर्थात् दूसरे और चौथे पदो में (मुनि) ७ मात्राएं होती हैं। अन्त में जगण रोचक होता है परन्तु तगणका प्रयोग भी देखा जाता है। यह बरवै छंद है।

उ०-वाम अंग शिव शोभित, शिवा उदार।
सरद सुवारिद मे जनु, तड़ित विहार॥

अथवा

कवि समाज को बिरवा, चले लगाइ।
सींचन की सुधि लीजो, मुरझि न जाय।

सू० - इसे ध्रुव और कुरंग भी कहते हैं।

### मोहनी।

ल०—सुकल मोहनी वारा, सम मुनि लसै।

टी०-मोहनी छन्द के विषम पद में १२ और सम पद में ७ मात्राएं होती हैं। अन्त में सगण होता है।

उ०-शम्भु भक्तजन त्राता, भव दुख हरैं।
मन वाञ्छित फलदाता, मुनि हिय धरैं।

## चारों पद मिलकर ४२ मात्राओं के छंद।

### अतिबरवै।

ल०-विषमनि रवि अति बरवै, सम कलनिधि साज।

टी०-इस छन्द के विषम पद में १२ और सम पद में ९ मात्राएं होती हैं।

उ०-कवि समाज को बिरवा, भल चले लगाय।
सींचन की सुधि लीजो, कहुं मुरझि न जाय॥

# चारों पद मिलकर ४८ मात्राओं के छन्द

## दोहा।

ल०—जान विषम तेरा कला, सग शिव दोहा मूल।

टी०-विषम चरणो में १३ और सम चरणो मे (शिव) ११ मात्राएं होती हैं। 'जान विषम' पहिले और तीसरे अर्थात् विषम चरणो के आदि में जगण नहीं होना चाहिये। अन्त में लघु होता है।

उ०—श्रीरघुवर राजिव नयन, रमारमण भगवान।
धनुष बाण धारण किये, बसहु सु मम उर आन॥

सू०—जो छन्द दो पंक्तियो में लिखे जाते हैं जैसे-दोहा, सोरठा इत्यादि उनकी प्रत्येक पंक्ति को दल कहते हैं। दोहे की रचना के लिये इस दोहे को याद रखना चाहिये—

जान विषम राखें 'सरन', अन्त सु सम दे 'जात'।
संकट तेरो शिव हरें, सुनि दोहा अवदात॥

टी०-जो महादेव ऐसे दयालु हैं कि हम संसारी जीवोंको कृपण अनाथार्थ ये अल्पमति जानकर अपनी शरणमें रख लेते हैं और शरणमें रख लेनेका यह प्रभाव है कि विघ्न दूर नष्ट होकर समता अर्थात् सुगति प्राप्त होती है, ऐसे महादेव इस सुन्दर दोहेको अवधारकर तेरे सर्व संकट हरण कर ले। पिंगलार्थ--विषम चरण के आदि में जगण न होकर १३ मात्रा रहें और अन्त में 'सरन' सगण (IIS) वा रगण (SIS) अथवा नगण (III) हो और सम चरण में ११ मात्रा इस प्रकार हों कि उनके अन्त में 'जात' जगण (ISI) अथवा तगण (SSI) हो परन्तु दोनों (विषम और सम चरणो) में विषम और सम मात्राओंके मेलका ध्यान रक्खो जो नीचे लिखा जाता है।

दोहेके त्रयोदशकलात्मक विषम चरणोंकी बनावट दो प्रकार की होती है यथा:—

(१) जिस दोहेके आदिमें (IS) वा (SI) अथवा (III) हों उसे विषमकलात्मक दोहा जानो। इसकी बनावट ऐसी ३+३+२+३+२ होती है अर्थात् त्रिकल के पश्चात् त्रिकल फिर द्विकल फिर त्रिकल, और फिर द्विकल होता है चौथा समूह जो त्रिकल का है उसमें (IS) रूप नहीं पड़ना चाहिये, यथा "राम राम गाय भाई" किन्तु 'राम राम गावहु सदा' वा 'राम राम गावो सदा, ऐसा चाहिये।

(२) जिस दोहेके आदिमें (IIS) वा (SS) अथवा (IIII) हों तो उसे समकलात्मक दोहा जानो। इसकी बनावट ४+४+३+२ होती है अर्थात् चौकलके पीछे चौकल, फिर त्रिकल और द्विकल हो परन्तु त्रिकल इस (IS) रूपसे न आवे जैसे 'सीता सीता पतीको' किन्तु ऐसा चाहिये 'सीता सीता नाथ को'।

दोहेके एकादशकलात्मक सम चरणोंकी बनावटभी दो ही प्रकार की होती है:—(१) ४+४+३ यथा-'राखो मेरी लाज'। अन्तका त्रिकल इस रूपसे (ऽ।) आवे। (२) ३+३+२+३ यथा-'वेद न पावहिं पार' अन्तका त्रिकल इस रूप से (ऽ।) आवे। कभी कभी भगणके पीछे जगण आता है ऐसी अवस्थामें गुरु लघु आदिमें रहने परभी वह दोहा समकलात्मक माना जाता है। यथा.'सोचिय यती प्रपंचरत'।

(३) इन नियमोंसे यह प्रतिपादित हुआ कि दोहेके आदिमें समके पीछे सम और विषमके पीछे विषम कलका प्रयोग होता है इसका नाम इसी कारण दोहा है कि यह दुहरा दुहरा चलता है और इसमें दोही दल होते हैं। विषम चरणोंके अन्तमें सगण, रगण अथवा नगण पड़े और सम चरणोंके अन्तमें जगण अथवा तगण पड़े-अर्थात् गुरु लघु अवश्य हो (ऽ।)

(४) विषम चरणके आदिमें जगण न हो। यदि देव काव्य है, अथवा देव वा मंगलवाची शब्द है तो दोष नहीं। दोष केवल नर काव्यमे माना जाता है देवकाव्यके विषयमें कहा भी है 'यहां प्रयोजन गण अगण और द्विगणको काहि। एकै गुण रघुवीर गुण त्रिगुण जपत है जाहि'।

(५) भूषण चन्द्रिकामें दोहेकी चालके सम्बन्ध मे यह दोहा लिखा है—

षट कल द्वैकल त्रिकल पुनि, इक लघु द्वैकल जोय।
सम पद षट कल द्विकल गुरु, इक लघु दोहा होय॥

यदि यह ठीक माना जाय तो 'सीतापती न भूलिये" में यह लक्षण घटित नहीं होता, अतएव यह नियम अपूर्ण है। इसकी अपूर्णता देखकर दूसरे कवि ने यों लिखा है—

आठ तीन द्वै प्रथम पद, दूजे पद वसु ताल।
वसु में अन्त पर दो न गुरु, यह दोहा की चाल॥

यदि यही ठीक माना जाय तो "मुरारि मुरारि गावहीं"अथवा "गोविंद नाम जाहिमें" इन पदोंमें भी तो ८+३+२ का क्रम मिलता है फिर लय क्यो बिगड़ी है? अतएव यह नियमभी पूर्ण नहीं है।

इन्हीं कठिनाइयोंको पहिलेसे ही विचारकर पूर्व्व आचार्योंने रचना प्रणाली (षट कल व आठ तीन द्वै इत्यादि) को मुख्य न समझ केवल लय को ही प्रधानता दी है। मुख्य विचार तो जगण, सम वा विषमकल का है, जो ऊपर लिख आये है। नीचे दो पद विचारणीय हैं:—

ऽऽ।ऽ। ऽ।ऽ ऽऽ। ।ऽ ऽ।
अरोचक—गोविंद नाम जाहिमें संगीत भलो जान। ८+३+२+८+३

ऽऽ ।ऽ । ऽ।ऽ, ऽ ऽ ।।ऽ ऽ।
रोचक—सीतापती न भूलिये, जौलौं घटमें प्रान॥ ८+३+२+८+३

उक्त उभय पदोंमें गुरु, लघुका क्रम एकसा होने परभी प्रथम क्यो अरोचक है और दूसरा क्यो रोचक है ? कारण उसका यह है कि पहिलेमें पद योजना ठीक नहीं है। आदिमें 'गोविंद' शब्द विषम और पंचकलात्मक है। इसके आगे एक लघु विभक्तिकी अपेक्षा है। 'संगीत' शब्दभी वैसाही है। यदि येही पद ऐसे होते तो रोचक हो जातेः—

गोविंदहिंको नाम जहँ सोइ भलो संगीत।

इन सब दोषोंका परिहार सम्यक् पद योजनासे हो जाता है। विदित हो कि विभक्ति सहित शब्द को पद कहते हैं जैसे 'राम' यह केवल शब्द है और 'रामहिं' यह पद है। दोहेकी लय इतनी सरल है कि रामायणादि सद्ग्रंथोंके पठन पाठनसे सहजही सिद्ध होकर ये कठिनाइयां आपही आप दूर हो जाती हैं। आगेके दोहेमें जगणके निषेधका वर्णन है—

## दोहा (चंडालिनी)

ल०—जहां विषम चरणानि परै, कहूं जगन* जो आन।
वखान ना चण्डालिनी, दोहा दुख की खान॥

टी०—गणागणका विचार प्रधानतः छन्दके आदिमें ही देखा जाता है अतएव दोहेके पहले और तीसरे चरणके आदिमें कोई ऐसे शब्दका प्रयोग न करे कि जिसके तीनों वर्ण मिलकर जगणका रूप (।ऽ।) सिद्ध हो जाय। यदि ऐसा हो तो ऐसे दोहेको चन्डालिनी कहते हैं। यह दूषित है अतएव त्याज्य है। जगणसे अभिप्राय यह है कि प्रथम तीन वर्णोंमें (लघु गुरु लघु) मिलकर एक शब्द पूर्ण हो (अर्थात् जगण पूरित शब्द जैसे तीसरे चरणमें 'वखान' लिखा है) यदि प्रथमके तीन वर्ण मिलकर जगण तो सिद्ध होता हो परन्तु शब्द प्रथम और दूसरे अथवा दूसरे और तीसरे वर्णों के मिलनेसे ही पूर्ण होता हो तो ऐसा शब्द दूषित नहीं है। जैसे प्रथम चरणमें 'जहां वि' इन तीन वर्णोंके मेल से जगण तो सिद्ध होता है पर शब्द दो वर्णों में ही पूर्ण होगया। यथा— 'जहाँ' तो यह अदूषित है। परन्तु जहांतक हो सके वहां तक ऐसे प्रयोगोंका भी बचाव अत्युत्तम है। जगण पूरित शब्दके प्रयोगसे दोहेकी साहजिक लय में न्यूनता आ जाती है अतएव दोष माना जाता है। परन्तु देव अथवा मंगलवाची शब्दोंमें इसका दोष नहीं है। आदिमें दो जगणका प्रयोग अत्यन्त दूषित है। नीचे कुछ उदाहरण दिये जाते हैं—

---

*भाषा में बहुधा 'ण' के स्थान में 'न' का भी प्रयोग देखा जाता है। जैसे—'जगन जो आन'। इसके अन्तके चार वर्ण 'न जो आन' सार्थक है। 'न जो' अर्थात् नगण जगण 'आन' अर्थात् अन्य (Exception) अर्थात् नगण के पीछे यदि जगणपूरित शब्द आवे तो दोष नहीं परन्तु जगणके पीछे एक लघु अवश्य हो जैसे—'भजत गुपालहि प्रेम सों'।

(१) 'महान महान पापतें' दो जगण महादूषित हैं क्योंकि प्रथम जो नियम दोहेके लिख आये हैं उनके अनुसार इसमें त्रिकलके पश्चात् त्रिकल नहीं आये।

(२) 'सुधारि भारत की दशा' 'सुधारि' शब्द जगणपूरित है अतएव लय में कुछ न्यूनता आ गई है।

(३) 'भले भलाई पै लहहिं' आदिमें जगण है परन्तु शब्द प्रथम और दूसरे वर्णके मेलसे ही पूर्ण हो गया, अतः दोष नहीं है।

विषम चरणमें जगण अन्यत्र आने से भी दोष होता है जैसे 'मांगत इनाम दीन है' 'इनाम' जगणपूरित शब्द है अतः लय बिगड़ीसी जान पड़ती है। इसी प्रकार और भी जानो।

सू०—दोहेके अनेक भेद होते हैं पर यहां उनमेंसे मुख्य जो २३ हैं वेही दिये जाते हैं:—

(छप्पय)

भ्रमर १ सुभ्रामर २ शरभ ३ श्येन ४ मंडूक ५ वखानहु।
मर्कट ६ करभ ७ सु और नरहिं ८ हंसहि ९ परिमानेहु॥
गनहु गयंद १० सु और पयोधर ११ वल १२ अवरेषहु।
वानर १३ त्रिकल १४ प्रतच्छकच्छपहु १५ मच्छ १६ विशेषहु॥
शार्दूल १७ सुअहिवरं १८ व्याल १९ जुतवर विडाल २० अरु स्वान २१ गनि
उद्दाम उदर २२ अरु सर्प २३ शुभ तेइस विधि दोहा वरनि॥

१ भ्रमर (२२ ग+४ ल)

सीता सीतानाथ को, गावौं आठौं जाम।
सर्व्वेच्छा पूरी करैं, औ देवैं विश्राम॥

२ सुभ्रामर (२१ ग+६ ल)

माधो मेरे ही वसो, राखो मेरी लाज।
कामी क्रोधी लंपटी, जानि न छांडो काज॥

३ शरभ (२० ग+८ ल)

हर से दानी कहुं नहीं, दीन्हें केते दान।
कैसे को भापै तिन्हैं, वानी एकै जान॥

४ श्येन (१९ ग+१० ल)

श्रीराधा श्रीनाथ प्रभु, तुमहीं सो है काज।
सेवौ तो पदकंज को, राखौ मेरी लाज॥

५ मंडूक (१८ ग+१२ल)

मेरी ओरै देखिये, करिकै दाया साज।
कामी मनमें हौं महा, सब विधि राखौ लाज॥

६ मर्कट (१७ ग+१४ ल)

ब्रज में गोपन संग मे, राधा देखे श्याम।
भूली सुधि बुध प्रेम सो, मोही मानहु काम॥

करभ (१६ ग+१६ ल)
भये पशू तारे पशू, सुनी पशुन की बात।
मेरी पशु माते देखि कै, काहे मोहि घिनात ॥
अथवा
और दीन के दारिदै, कैसे हरौ मुरारि।
दै सर्वस द्विज दीन लखि, दियो सुदामा तारि ॥
८ नर (१५ ग+१८ ल)
विश्वंभर मानै नहीं, मरौं विश्व में नाहिं।
तुइ मरि झूठी कौन है, यह संशय जिय मांहि ॥
लघुता ते प्रभुता मिले, प्रभुता ते प्रभु दूर।
चींटी शक्कर खात है, कुंजर के मुख धूर ॥
९ हंस (१४ ग+२० ल)
मो सो औरो है नहीं, अघ की खानि मुरारि।
चरण शरण प्रभु दीजिये, यह भौ-निधि तें तारि ॥
१० गयन्द वा मदुकल (१३ ग+२२ ल)
राम नाम मणि दीप धरु, जीह देहरी द्वार।
तुलसी भीतर बाहिरहु, जो चाहसि उजियार ॥
११ पयोधर (१२ ग+२४ ल)
यथा सु अंजन आंजि दृग, साधक सिद्ध सुजान।
कौतुक देखहिं शैल बन, भूतल भूरि निधान ॥
१२ चल वा बल (११ ग+२६ ल)
जन्म सिंधु पुनि बंधु विष, दिन मलीन सकलंक।
सिय मुख समता पाव किमि, चन्द्र बापुरो रंक ॥
१३ वानर (१० ग+२८ ल)
जड़ चेतन गुण दोषमय, विश्व कीन्ह करतार।
संत हंस गुण गहहिं पै, परिहरि वारि विकार ॥
१४ त्रिकल (९ ग+३० ल)
अति अपार जे सरित वर, जो नृप सेतु कराहिं।
चढ़ि पिपीलिका परम लघु, बिन श्रम पारहिं जाहिं ॥
१५ कच्छप (८ ग+३२ ल)
एक छत्र इक मुकुट मणि, सब बरनन पर जोय।
तुलसी रघुवर नाम के, बरण बिराजत दोय ॥
१६ मच्छ (७ ग+३४ ल)
सरल कवित कीरति विमल, स्वइ आदरहिं सुजान।
सहज बैर बिसराय रिपु, जो सुनि करहिं बखान ॥
शार्दूल (६ ग+३६ ल)
बंदौं पद धरि धरणि शिर, विनय करहुं करजोरि।
बरणहु रघुवर विशद यश, श्रुति सिद्धांत निचोरि ॥

१८ अहिवर (५ ग+३८ ल)

कनक वरण तन मृदुल अति, कुसुम सरिस दरसात।
लखि हरि हग रस छकि रहे, बिसराई सब बात॥

१६ व्याल (४ ग+४० ल)

हम सन अधम न जग अहै, तुम सन प्रभु नहिं धीर।
चरन सरन इहि उर गह्यो, हरहु सु हरि भव पीर॥

२० विडाल (३ ग+४२ ल)

विरद सुमिरि सुधि करत नित, हरि तुव चरन निहार।
यह भव जलनिधि तें तुरत, कब प्रभु करिहहु पार॥

२१ श्वान (२ ग+४४ ल)

तुव गुन अहिपति रटत नित, लहि न सकत तुव अंत।
जग जन तुव पद सरन गहि, किमि गुनि सकहिं अनंत॥

२२ उदर (१ ग+४६ ल)

कलुषहरण भवभयहरण, सदा सुजन सुख अयन।
मम हित हरि सुरपुर तजत, धनि धनि सरसिज नयन॥

२३ सर्प (४८ लघु)

अरुण चरण कलिमल हरण, भजतहिं रह कछु भयन।
जिनहिं नवत सुर मुनि सकल, किन भज पयनिधि सयन॥

सू०—२२वें और २३वें भेद केवल प्राचीन परिपाटी की मर्यादा के आदर से उदाहरणार्थ लिखे हैं। ऐसे दोहे बहुत कम पाये जाते हैं। इनके बनाने में मेरी सम्मति नहीं है, अन्त के शब्द अयन नयन, भयन सयन, ऐसे पढ़े जाते हैं जैसे—ऐन, नैन, भैन और सैन। यदि ऐसेही लिखे भी जावें तो दोहे के लिये अनुचित नहीं है।

तुलसीकृत रामायण में कहीं कहीं विषम चरण १२ मात्राओं के ही पाये जाते हैं। जैसे-"तात चरण गहि मांगौं" परन्तु यह दोष पाठान्तर का है गुसाईं तुलसीदासजी का नहीं। किसी२ कवि ने ऐसे दोहों को भी प्रमाणिक मानकर उनका नाम दोहरा रक्खा है। परन्तु यह शास्त्र नियम के विरुद्ध है। यहे दोहा प्रसिद्धही है।-"सतसैया को दोहरा, ज्यों नावक को तीर। देखत को छोटो लगै, अर्थ बड़ो गंभीर॥" यहां दोहरा शब्द से दोहे का ही प्रयोजन है इसी प्रकार दोहे के अन्त के लघु का लोप करके किसी२ ने २३ मात्राओं का विदोहा नामक छन्द माना है।

## सोरठा।

ल०—सम तेरा विषमेश, दोहा उलटे सोरठा।

टी०—सम अर्थात् दूसरे और चौथे चरणों में १३ और विषम अर्थात् पहिले और तीसरे चरणों में ईश=महादेव अर्थात् ११ मात्राएं होती हैं। दोहे का उलटा सोरठा है। दोहे के अनुसार सोरठे के भी २३ भेद हो सक्ते हैं।

उ०-जिहि सुमिरत सिधि होय, गणनायक करिवर वदन।
करहु अनुग्रह सोय, बुद्धि राशि शुभ गुण सदन॥

सू०-इसके सम चरणो में जगण का निषेध है। रोलाके और सोरठा के विषम पद एक से होते हैं। सोरठा सम पद के (अर्थात् दोहे के विषम पद के) आदि में त्रिकल के पश्चात् दो गुरु नहीं आते परन्तु रोला के समपद के आदि में त्रिकल के पश्चात् दो गुरु आ सक्ते हैं। दोनो के सम पदो की रचना यो होती है, सोरठा सम पद ३+३+२+३+२ वा ४+४+३+२, रोला सम पद, ३+२+४+४ वा ३+२+३+३+२। "जिहि सुमिरत" यह सोरठा रामायण के आदि में है। इसी का उल्टा दोहा होता है। दोहे के जो भेद कहे हैं, उनमें यह ६ गुरु और ३६ लघु वाला शार्दूल नामक दोहा है। इसमे श्री गुसाई तुलसीदासजी ने गणों के नायक प्रति प्रार्थना की है। इस सोरठे के लिखने से यह अभिप्राय है कि इस ग्रन्थ में रघुकुल शार्दूल श्री रामचन्द्रजी का परम पावन चरित्र कथित किया गया है। सूक्ष्म दृष्टि से देखिये तो इसमें म, न, भ, य, ज, र, स, और त आठों गणो के बोधक वर्ण विद्यमान है। गुसांईजी की विलक्षण बुद्धि को धन्य है। आपने रामायण में आद्योपांत पिंगल का निर्व्वाह जैसा सांगोपांग किया है वैसा कदाचित् ही दूसरोसे बन पड़ा हो। ग्रन्थारम्भमे "वर्णानाम्"* संस्कृत श्लोक में पहिले मगण का प्रयोग किया। ग्रंथ के आदि में व कार वर्ण संस्कृत कोषानुसार महाकल्याणवाची है और जब भाषा का प्रारम्भ किया तब 'जिहि सु' नगण का प्रयोग किया। ये दोनो गण "म न" स्वामि-सेवक भाव से महामंगल के कर्ता है। तभी तो उनका अनुपम ग्रन्थ इतना समादृत होकर घर घर विराजमान और पूज्य है। (गुसांईजी का पिंगल विषयक विशेष चमत्कार मेरी निर्मित 'नवपंचामृत रामायण' में देखिये)।

# चारों पद मिलकर ५२ मात्राओं के छंद।

## दोही।

लं०-विषमनि पन्द्रा साजो कला, सम शिव दोही मूल॥

टी०-जिसके पहिले और तीसरे चरण मे १५ और दूसरे और चौथे मे ११ मात्राएं हो अन्त में लघु हो उसे दोही कहते हैं।

उ०-विरद सुमिरि सुधि करत नितहों हरि तुव चरन निहार।
यह भव जलनिधि ते मुहिं तुरत, कब प्रभु करिहहु पार॥

*"वर्णानामर्थ" में मगण का आद्याक्षर 'मङ्' तत्पश्चात् 'अथ' का 'ग ल' होने से मङ्गल ऐसा रूप सिद्ध होता है इसीको श्रीगुसांईजी ने दूसरे पद में ध्वनित किया है यथा—
"मङ्गलानाञ्च कर्त्तारौ"।

## चारों पद मिलकर ५४ मात्राओंके छन्द ।

### हरिपद ।

ल०—विषम हरीपद कीजिग सोरह सम शिव दै सानन्द ।

टी०-विषम अर्थात् पहिले और तीसरे पदोंमें १६ और सम अर्थात् दूसरे और चौथे पदोमे ११ मात्राएं होती हैं। अन्तमें 'नंद' गुरु लघु होते हैं।

उ०-रघुपति प्रभु तुम हौ जगमें नित पालौ करके दास ।
परम धरम ज्ञाता परमानहु, येही मनकी आस ॥

( मराठी )

राम भजावा राम सदोदित, राम भजावा राम ।

सू०-यह छन्द सरसी छन्द का आधा है अर्थात् सरसी के दोही चरणोंमें इसके चारो चरण पूर्ण होते हैं।

## चारों पद मिलकर ५६ मात्राओंके छन्द ।

### उल्लाल ।

ल०—विषमनि पन्द्रह धरिये कला, सम तेरा उल्लाल कर ।

टी०-पहिले और तीसरे पदमें १५ और दूसरे और चौथे पदमे १३ मात्राएं होती हैं। यथा छन्दार्णवे—

उ०-कह कविन कहा बिन रुचिर मति, मति सु कहा बिनहीं बिरति ।
कह बिरति लाल गुपालके, चरण न होय जु प्रीति अति ॥

## चारों पद मिलकर ६० मात्राओंके छन्द ।

### रुचिरा (द्वितीय)

ल०-विषम चरण कल धारहु सोला, रुचिराविय राम मनु कर्णा ।

टी०-विषम चरणोंमे १६ और सम चरणोम १४ मात्राए होती है अन्तमें दो गुरु होतेहै। रुचिराविय अर्थात् रुचिरा दूसरी ।

उ०-हरि हर भगवत सुन्दर स्वामी, सबके घटकी तुम जानो ।
मेरे मन की कीजे पूरी, इतनी हरि मेरी मानो ॥

## चारों पद मिलकर ६२ मात्राओंके छन्द ।

### घत्ता ।

ल०—दीजे घत्ता इकतिस मत्ता है, नौ तेरा अन्तहिं नगन ।

टी०-विषम चरणोंमें १८ और सम चरणोंमें १३ मात्राएं होती हैं। अन्तमें तीन लघु होते हैं। यह छन्द द्विपदी घत्ता कहाता है और दोही पंक्तियोंमें लिखा जाता है।

उ०-कृष्ण मुरारी कुंजविहारी पद, भक्तु जन मन रंजन करन।
ध्यावो बनवारी जन दुखहारी, जिहिं नित जप गंजन मदन॥

## घत्तानंद।

ल०-इकतिस मत्तानंद, घत्तानन्द, शंकर मुनि तेरह बलय।

टी०- ११, ७ और १३ के विश्रामसे घत्तानन्दकी प्रत्येक पंक्तिमें ३१ मात्राएं होती हैं। अन्तमें तीन लघु होते हैं। यह भी घत्ता के सदृश दोही पंक्तियो में लिखा जाता है। यथा (छंदोमंजरी)—

उ०-जय कंदिय कुल कंस, बलि विध्वंस, केशिय बक दानव दरन।
सो हरि दीन दयाल, भक्त कृपाल, कवि सुखदेव कृपा करन॥

इति श्रीछन्दःप्रभाकरे भानु-कवि कृते मात्रिकार्द्धसम वर्णनन्नाम पंचमो मयूखः ॥५॥

# अथ मात्रिक विषम प्रकरणम् ।

ना सम ना पुनि अर्द्धसम, विषम जानिये छंद ।

मात्रिक विषम छन्द उसे कहते हैं कि जिसके चारो चरणोंकी मात्रा अथवा नियम भिन्न२ होते हैं वा जिसके सम सम और विषम विषम पाद न मिलते हो अथवा सम सम मिलते हो, परन्तु विषम विषम न मिलते हो। इसी प्रकार जिसके विषम विषम पाद मिलते हो, परन्तु सम सम न मिलते हो अर्थात् जो छन्द मात्रिक सम अथवा मात्रिक अर्द्धसम न हो वही मात्रिक विषम है।

चार चरणोसे कम अर्थात् तीन वा चार चरणो से अधिक चरण जिन छन्दोंमें हो उनकी गणनाभी विषम छन्दोंमें है ।

मात्रिक विषम छन्दोकी संख्या जानने की यह रीति है कि प्रत्येक पाद की मात्राओंकी छन्द संख्या को आपसमें गुणा करो जो गुणनफल आवे उसी को उत्तर जानो यथा—

## मात्रिक-विषम छन्द प्रस्तार की रीतिः—

चरण चरणके मत्त जो, तिनकी संख्या छंद ।
गुणो परस्पर लहिय सब, विषम छन्द स्वछंद ॥

| | पहिला चरण (विषम) | दूसरा चरण (सम) | तीसरा चरण (विषम) | चौथा चरण (सम) | व्याख्या |
|---|---|---|---|---|---|
| मात्रा | २ | २ | २ | ३ | |
| छन्द संख्या | २ | २ | २ | ३ | २×२×२×३=२४ |
| मात्रा | ४ | ५ | ६ | ७ | |
| छन्द संख्या | ५ | ८ | १३ | २१ | ५×८×१३×२१=१०९२० |
| | | | | | घट बढ़ चरणोंमें इसी रीतिसे संख्या निकल सक्ती है रूपान्तर से इसके अनेक उपभेद हो सकते हैं परन्तु ये सब केवल कौतुक हैं। |

उदाहरणार्थ २, २, २, ३ मात्राओं वाले विषम छन्दका प्रस्तार नीचे लिखते हैं:—

| | पहिला पद विषम | दूसरा पद सम | तीसरा पद विषम | चौथा पद सम |
|---|---|---|---|---|
| १ | ऽ | ऽ | ऽ | ।ऽ |
| २ | ।। | ऽ | ऽ | ।ऽ |
| ३ | ऽ | ।। | ऽ | ।ऽ |
| ४ | ।। | ।। | ऽ | ।ऽ |
| ५ | ऽ | ऽ | ।। | ।ऽ |
| ६ | ।। | ऽ | ।। | ।ऽ |
| ७ | ऽ | ।। | ।। | ।ऽ |
| ८ | ।। | ।। | ।। | ।ऽ |
| ९ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ। |
| १० | ।। | ऽ | ऽ | ऽ। |
| ११ | ऽ | ।। | ऽ | ऽ। |
| १२ | ।। | ।। | ऽ | ऽ। |
| १३ | ऽ | ऽ | ।। | ऽ। |
| १४ | ।। | ऽ | ।। | ऽ। |
| १५ | ऽ | ।। | ।। | ऽ। |
| १६ | ।। | ।। | ।। | ऽ। |
| १७ | ऽ | ऽ | ऽ | ।।। |
| १८ | ।। | ऽ | ऽ | ।।। |
| १९ | ऽ | ।। | ऽ | ।।। |
| २० | ।। | ।। | ऽ | ।।। |
| २१ | ऽ | ऽ | ।। | ।।। |
| २२ | ।। | ऽ | ।। | ।।। |
| २३ | ऽ | ।। | ।। | ।।। |
| २४ | ।। | ।। | ।। | ।।। |

प्रस्तार द्वारा विषम छंदोंके असंख्य भेद प्रगट होते हैं। परन्तु प्राचीन मतानुसार यह केवल कौतुक ही है, और यथार्थमें इससे कोई विशेष लाभभी नहीं किन्तु वृथा समय नष्ट होता है। विद्यार्थियोंको मुख्य२ नियमही समझ लेना बस है, क्योंकि यदि हम इन सब भेदों को निकालने बैठें तो सम्पूर्ण आयु व्यतीत होने पर भी पार नहीं पा सकेंगे। अब इसके आगे छन्दों का वर्णन किया जाता है।

## चारों पद मिलकर ५७ मात्राओंके छन्द।

### लक्ष्मी वा बुद्धि।

ल०—आदौ धारैं मत्ता तीसै, दूजे पुरान नौ रूरो।
लक्ष्मीनाथा बुद्धी दीजे, ग्रन्थहिं करौं पूरो॥

टी०-प्रथम दलमें ३० और दूसरे दलमें २७ मात्राएं होती हैं। यति कवि की इच्छा पर है परन्तु आर्या छन्दके सदृश इसमें यति १२, १८ और १२, १५ पर न होनी चाहिये।

उ०-गोरी धाए भागे सोहत, आछे छुरा पगा माथे।
काछे माथा जालें मोर, शंपा करिय हाथा॥

## चारों पद मिलकर ६२ मात्राओंके छंद।

### गाहिनी।

ल०—आदौ बारा मत्ता, दूजे द्वै नौ सजाय मोद लहो।
तीजे भानू कीजे, चौथे बीसे जु गाहिनी सुकवि कहो॥

टी०-पहिले दलमें १२+१८ और दूसरे दलमे १२+२० मात्राएं होती हैं अन्तमें गुरु होता है। बीस बीस मात्राओंके पीछे एक जगण होता है। लक्षण से ही उदाहरण समझ लो। इसके उलटे को सिंहनी कहते हैं।

सू०-बीस मात्राओं के उपरान्त चार लघु रहनेसे भी दोष नहीं है।

### सिंहनी।

ल०—आदौ बारा मत्ता, कल धरि बीस जु सगन्त दूजे चरना।
तीजे प्रथमैं जैसे, सिंहनि दस बसु चतुर्थ पद धरना॥

टी०- पहिले दलमें १२+२० और दूसरे दलमें १२+१८ मात्राएं होती हैं। २० मात्राओंके पीछे एक जगण रहता है। अन्तमें गुरु होता है। इसके उलटे को गाहिनी कहते हैं। लक्षणसे ही उदाहरण समझ लो।

सू०-इसमें और गाहिनीमें चार चार मात्राओंका एक एक समूह रहता है। आर्या प्रकरण देखने पर यह शीघ्र समझमें आ जायगा। इस छन्दमें २० मात्राओं के उपरांत चार लघु रहनेसे भी दोष नहीं है।

## चारों पद मिलकर ६७ मात्राओंके छन्द।

### मनोहर।

ल०—कला तेरा त्रय चरणा, बहुरि सोरा रवि धरणा।
मनोहर कुँवरि कुँवर है, बीसौं बिसै जानकी लायक रामचन्द्र ही वर हैं॥

टी०—कहीं२ तेरा तेरा मात्राओं के पांच पद भी आते हैं । अंतिम पद २८ मात्राओं का होता है । पहिले पद का तुकांत दूसरे पदसे और तीसरे पदका तुकांत चौथे से मिलता है । अन्य नाम-दोर, दौड़ ।

# ६ पद मिलकर १४४ मात्राओंके छन्द ।

## अमृतधुनि ।

ल०—अम्मृतधुनि दोहा प्रथम, चौबिस कल सानन्द । आदि अन्त पद एक धरि, स्वच्छ चित रच छन्द ॥ स्वच्छचित रच छन्दद्ध्वनि लखि पद्दलि धरि । साजज्जमक*तिवाजज्झमक सुजामम्मद्धरि ॥ पद्धरि सिर विद्ज्जन कर युद्धद्ध्वनि गुनि । चित्तत्थिर करि बुद्धिद्धरि कह यों अम्मृतधुनि ॥

टी०—अमृतधुनिमें प्रथम एक दोहा रहता है । प्रतिपदमें २४ मात्राएं होती हैं । आदि अन्तमे जो पद हो वे एकसे ही हों । इस प्रकार स्वच्छ चित्त से छन्द की रचना करो । परन्तु छन्दकी ध्वनि की ओर ध्यान रखो । 'अलिपद' भँवरेके ६ पद होते हैं इसीलिये वह षट्पद कहाता है सो ६ पद रखकर जमक अर्थात् यमकको तीन वार झमकाव के साथ (जाम अर्थात् याम-मत्त) आठ आठ मात्रा सहित साजो । विद्वज्जनोंके पादारविंदोंमें सिर धरकर युद्ध के प्रसंग को विचार चित्त को स्थिर कर और अच्छी बुद्धि धारण करके अमृतधुनि छंदको कहो, इस छन्दमें प्रायः वीररस वर्णन किया जाता है ।

उ०-प्रति भट उद्भट विकट जहँ लरत लच्छ पर लच्छ ।
श्री जगतेश नरेश तहँ अच्छच्छवि परतच्छ ॥
अच्छच्छवि परतच्छ च्छटनि विपच्छच्छय करि ।
स्वच्छच्छिति अति कित्ति त्थिर सुअमित्तिभ्भय हरि ॥
उज्झिज्झडरि सपुज्झिज्झहरि विरुज्झिज्झटपट ।
कुप्पप्पगट सु रुप्पप्पगनि विलुप्पप्पतिभट ॥

---

* आजकल बहुधा यही परिपाटी देखनेमे आती है कि सब प्रकार के अनुप्रासों को केवल भाषा जाननेहारे 'यमक' अथवा 'जमक' कहते हैं । 'जमक' शब्द जिस प्रकार प्रचलित है वैसा 'अनुप्रास' शब्द प्रचलित नहीं है, परन्तु यथार्थमें 'यमक' अनुप्रास के अनेक भेदोंमें से एक भेद है । यहा जो 'जमक' शब्दका प्रयोग किया गया है उसे जन परिपाटीके अनुसार अनुप्रासका बोधक समझना चाहिये ।

# कुंडलियां ।

ल०-दोहा रोला जोरिकै, छै पद चौबिस मत्त । आदि अन्त पद एक सो, कर कुंडलिया सत्त ॥ कर कुंडलिया सत्त, मत्त पिंगल धरि ध्याना । कविजन बाणी सत्त; करै सब को कल्याना ॥ कह पिंगल-को दास, नाथजू मो तन जोहा । छन्द प्रभाकर मांहि, लसैं रोला अरु दोहा ।

टी०-आदिमें एक दोहा उसके पश्चात् रोला छन्द को जोड़कर ६ पद रक्खो । प्रति पदमें २४ मात्राएं हो और आदि अन्तका पद एकसा मिलता रहे । श्रीमत्पिंगलाचार्य्यके मतको ध्यानमें रखकर कुंडलियाकी रचना करो । यह सत्य मानो कि कविजनोंकी वाणी कल्याणकारिणी होती है । पिंगलका दास (ग्रन्थकर्त्ता) कहता है कि श्रीमत्पिंगलाचार्य्य महाराजने मुझ पर कृपादृष्टि की है कि जिसके प्रभावसे इस छन्दःप्रभाकर संज्ञक ग्रन्थमें दोहा, रोला प्रभृति छंद विलसित हो रहे हैं ।

उ०—मेरी भव बाधा हरौ, राधा नागरि सोय ।
जातन की झांई परे, श्याम हरित दुति होय ॥
श्याम हरित दुति होय, कटै सब कलुष कलेसा ।
मिटै चित्त को भरम; रहै नहि कछुक अंदेसा ॥
कह पठान सुलतान, काटु यम दुख की बेरी ।
राधा बाधा हरहु, हहा विनती सुन मेरी ॥

सू०-किसीर कविने दूसरे पद का तीसरेके साथ और चौथेका पांचवं के साथ सिंहावलोकन दर्शाया है, परन्तु यह बहुमत नहीं है और गिरिधरदासजी ने जिनकी कुंडलिया प्रसिद्ध है, केवल दूसरेका तीसरेके साथही सिंहावलोकन प्रदर्शित किया है जैसा कि लक्षण और उक्त उदाहरण दोनोंसे प्रगट होता है । गिरिधरदासजीकी भी एक कुंडलिया नीचे लिखी जाती है ।

बसिबो वृन्दावन करौ, यह चाहत जिय मोर ।
सुनिबो करौ गुपाल की, कर मुरली की घोर ॥
कर मुरली को घोर, मोर जमुना को अन्हैबो ।
बंसीवट तरु छांह, बहुरि कहुँ अन्त न जैबो ॥
कह गिरिधर कविराय, कोटि पापन को नसिबो ।
मन में यही विचारि, करौ वृन्दावन बसिबो ॥

# ६ पद मिलकर १४८ मात्राओंके छन्द ।

## छप्पय ।

ल०-रोला के पद चार, मत्त चौबीस धारिये । उल्लाला पद दोय, अन्त माहीं सु धारिये ॥ कहुँ अट्ठाइस होयँ, मत्त छब्बिस कहुँ देखौ । छप्पय के सब भेद, मीत इकहत्तर लेखौ ॥ लघु गुरु के क्रम तें भये, बानी कवि मंगल करन । प्रगट कवित की रीति भल, भानु भये पिंगल सरन ॥

टी०-इस छन्दके आदिमें रोलाके चार पद चौबीस२ मात्राओंके रक्खो । तदुपरान्त उल्लालाके दो पद रक्खो । उल्लालामें कहीं २६ और कहीं २८ मात्राएं होती हैं । हे मित्र ! लघु गुरुके क्रमसे कविजनो की वाणी मंगल करने के हेतु इस छन्दके ७१ भेद होते हैं । ग्रन्थकर्त्ता (उपनाम भानु) का कथन है कि श्रीमत्पिंगलाचार्य्य महाराजकी शरण लेनेसे छन्दकी रीति भलीभांति विदित होती है । इस छप्पयके अन्तमें उल्लाला २६, २६ मात्राओंका है ।

सू०-जैसे दोहे बिहारीजीके, चौपाई श्रीगोस्वामी तुलसीदासजीकी, कुंडलिया गिरधरदासजीकी और कवित्त पद्माकरजीके प्रसिद्ध हैं, उसी प्रकार छप्पय नाभादासजीके अत्यन्त ललित हैं, छप्पयके जो ७१ भेद हैं वे ये हैं:-

छप्पय-अजय विजय बल कर्ण वीर वेताल विहंकर ।
मर्कट हरि हर ब्रह्म इन्द्र चन्दन जु शुभंकर ॥
श्वान सिंह शार्दूल कच्छ कोकिल खर कुंजर ।
मदन मत्स्य तारंक शेष सारंग पयोधर ॥
शुभ कमल कन्द वारन शलभ भवन अजंगम सर सरस ।
गणि समर सु सारस मेरु कहि मकर अली सिद्धिहि सरस ॥१॥
बुद्धि सुकरतल और सु कमलाकार धवल वर ।
मलय सुध्रुव गनि कनक कृष्ण रंजन मेघाभर ॥
गिद्ध गरुड़ शशि सूर्य्य शल्य पुनि नवज मनोहर ।
गगन रत्न नर हीर भ्रमर शेखर शुभ गौहर ॥
जानिये सुकुसुमाकर पतिहिं दीप शंख वसु शब्द मुनि ।
छप्पय सुभेद शशि मुनि बरन गुरु लघु घट बढ़ रीति गुनि ॥

इन छप्पयोंके अन्तमें उल्लाला २८, २८ मात्राओंका है ।

विदित हो कि जिस छप्पयमें उल्लालाके दो पद २६, २६ मात्राओंके होते हैं, उसमें १४८ मात्राएं होती हैं । अर्थात् २४×४=९६+२६×२=५२ कुल

१४८ और जिस छप्पयमें उल्लालाके दो पद २८, २८ मात्राओंके होते हैं, उसमें १५२ मात्राएं होती हैं। अर्थात् २४×४=९६+२८×२=५६ कुल १५२।

इसी हिसाबसे यदि इनका प्रस्तार निकालना हो तो क्रमानुसार एक एक गुरु घटाकर और दो दो लघु बढ़ाकर पूरे ७१ भेद प्रगट हो सकते हैं। यथा—

| | १४८ मात्रा वाले | | | | १५२ मात्रा वाले | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | गु. | ल. | वर्ण | मात्रा | गु. | ल. | वर्ण | मात्रा |
| १ अजय | ६८ | १२ | ८० | १४८ | ७० | १२ | ८२ | १५२ |
| २ विजय | ६७ | १४ | ८१ | १४८ | ६९ | १४ | ८३ | १५२ |

इसी रीतिसे अंतिम भेदका रूप यों होगा—

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ७१ मुनि | ० | १४८ | १४८ | १४८ | ० | १५२ | १५२ | १५२ |

इति श्री छन्दःप्रभाकरे भानु-कवि कृते मात्रिक विषम वर्णननाम षष्ठो मयूख ॥ ६ ॥

# अथ मात्रिकार्द्धसम वा विषमांतर्गत

# आर्य्या प्रकरणम्

विदित हो कि आर्य्या छन्दका प्रयोग विशेषकर संस्कृत और महाराष्ट्रीय भाषामें ही पाया जाता है। भाषामें इसका प्रयोग बहुत कम है परंतु यहां विषयक्रमानुरोधसे सर्व्व-साधारण जनोंके बोधार्थ, इसका संक्षिप्त रीतिसे सोदाहरण वर्णन किया जाता है।

आर्य्याके मुख्य ५ भेद है जिनकी संज्ञा और मात्राएं नीचे लिखी जाती हैं—

| भेद की अनुक्रम संख्या | नाम | मात्रा पहिले पाद में | मात्रा दूसरे पाद में | मात्रा तीसरे पाद में | मात्रा चौथे पाद में | योग | दूसरे नाम | अर्द्धसम वा विषम |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | आर्य्या | १२ | १८ | १२ | १५ | ५७ | गाहा | विषम |
| २ | गीति | १२ | १८ | १२ | १८ | ६० | उग्गाहा, उद्गाथा | अर्द्धसम |
| ३ | उपगीति | १२ | १५ | १२ | १५ | ५४ | गाहू | अर्द्धसम |
| ४ | उद्गीति | १२ | १५ | १२ | १८ | ५७ | विग्गाहा विगाथा | विषम |
| ५ | आर्य्यागीति | १२ | २० | १२ | २० | ६४ | स्कन्धक, खंधा साहिनी | अर्द्धसम |

(१) आर्य्याके छन्दमें चार मात्राओंके समूहको गण कहते हैं। ऐसे चतुष्कलात्मक सात गण और एक गुरुके विन्याससे आर्य्याका पूर्वार्द्ध होता है।

(२) आर्य्यागण
- प्रथम गण ऽ ऽ ४ मात्रा
- द्वितीय गण ।। ऽ ४ मात्रा
- तृतीय गण । ऽ । ४ मात्रा
- चतुर्थ गण ऽ ।। ४ मात्रा
- पंचम गण ।।।। ४ मात्रा

चतुर्मात्रिक आर्य्या गणों के ५ भेद होते हैं

(३) आर्य्याकी रचना करते समय इस बात पर विशेष ध्यान देना चाहिये कि आर्य्याके चतुष्कलात्मक सात गणोंमें से विषम गणोंमे (अर्थात् पहिले, तीसरे, पांचवे और सातवेंमें) जगण न हो।

(४) छठवें चतुष्कलात्मक समूह अर्थात् गणमें जगण हो अथवा चारों लघु हों।

(५) आर्यादलमें जहां ६७ मात्राएं होती है वहां छठवां गण एक लघु मात्राका ही मान लिया जाता है।

## आर्य्या।

१ २ ३ ४ ५ ६ ७ ग

आदौ तीजे बारा, दूजे नौनौ कलान कोजुध रौ।

१ २ ३ ४ ५ ६ल ७ ग

चौथे तिथिआ यांसो, विषमग णौजन सु गंतक रौ॥

टी०-जिसके पहिले और तीसरे चरणमें बारह बारह, दूसरेमे अठारह और चौथेमें (तिथि) १५ मात्राएं हो उसे आर्य्या कहते है। इसके विषम गणोमें (१, ३, ५ और ७में 'जन') जगणका निषेध है। और अन्तमें गुरु वर्ण होता है यथा—

रामा रामा रामा, आठौ यामा जपौ यही नामा।
त्यागौ सारे कामा, पैहौ वैकुन्ठ विश्रामा॥

यथा श्रुतबोधे—यस्याः पादे प्रथमे द्वादश मात्रास्तथा तृतीयेऽपि।
अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश सार्य्या॥

## गीति।

१ २ ३ ४ ५ ६ ७ ग

भानु वि पमगण जनहो, नौनौ कल सम पदेप टजगी ती।

टी०-जिसके विषम पदोंमे १२ और सम पदोंमें १८ मात्राएं हो उसे गीति कहते हैं। विषम गणोंमें जगण न हो। छठवेमे जगण हो और अन्तमे गुरु हो यथा—

रामा रामा रामा, आठौ यामा जपो यही नामा।
त्यागौ सारे कामा, पैहौ अन्ते हरीजु को धामा॥

यथा श्रुतबोध—आर्यापूर्वार्द्धसमं द्वितीयमपि भवति यत्र हंसगते।
छन्दोविदस्तदानीं गीतितामम्तवाणि भाषन्ते॥

## उपगीति।

१ २ ३ ४ ५ ६ल ७ ग

भानुअ युकगण जनहो, योगरु मुनिसम हि उपगी ती

टी०-जिसके (अयुक) विषम चरणोमें १२ और सम चरणोंमें (योग ८+मुनि ७) १५ मात्राएं हो, परन्तु विषम गणोमें 'जन' जगण न हो, अन्तमे गुरु हो उसे उपगीति कहते हैं। यथा—

रामा रामा रामा, आठौ यामा जपौ रामा।
छांड़ौ सारे कामा, पैहौ अन्तै सुविश्रामा॥

यथा श्रुतबोधे-आर्य्योत्तरार्धतुल्यं प्रथमार्द्धमपि प्रयुक्तंचेत्।
कामिनि तामुपगीतिं प्रतिभापन्ते महाकवयः॥

## उद्गीति।

१ २ ३ ४ ५ ६ल ७

भानुवि षमगण ज न-हो, योगमु निलखुवि य पद्रीती।

१ २ ३ ४ ५ ६ ७ ग

तूर्यच रणवसु दोषा, या विधि पंडित रचौ जु उद्गी ती।

टी०-जिसके विषम अर्थात् पहिले और तीसरे चरणोमें बारह बारह मात्राएं हो, दूसरे चरणमें योग ८+मुनि ७) १५ मात्राएं और चौथे चरणमें (वसु ८+दोष १०) १८ मात्राएं हो उसे उद्गीति कहते है, विषम गणोमें 'जनहो' अर्थात् जगण न हो अन्तमें गुरु हो। यथा—

राम भजहु मन लाई, तन मन धनके सहित मीता।
रामहिनिसिदिनध्यावो, राम भजे तबहिं जान जग जीना॥

यथा— आर्याशकले द्वितये विपरीते पनरिहोद्गीतिः।

## आर्यागीति।

१ २ ३ ४ ५ ६ ७ ८

भानुअ युक गण ज न हो, सममें बीसय रमत्त आर्या गीती।

टी०-जिसके विषम चरणोमें १२ और सम चरणोमें २० मात्राएं हों उसे आर्यागीति कहते हैं, विषम गणोमें जगण न हो और अन्तमें गुरु हो। यथा—

रामा रामा रामा, आठौ यामा जपौ यही नामा को।
त्यागौ सारे कामा, पैहौ सांची सुखौ हरी धामा को॥

यथा—आर्य्याप्राग्दलमंतेऽधिकगुरुताद्दगपरार्द्धमार्यागीतिः।

आर्य्याओंके अनेक उपभेद हैं परन्तु भाषाकाव्यके रसिकोको मुख्य२ भेदोंका जाननाही अलम् (बस) है।

इति-श्री छन्दःप्रभाकरे भानु-कवि कृते मात्रिकार्द्धसमविषमातर्गत.र्य्या वर्णनंनाम सप्तमो मयूखः ॥७॥

# अथ वैतालीय प्रकरणम् ।

वैताली छन्द भी आर्याके सदृश अपने ढंग का निराला होता है और बहुत करके संस्कृतमें ही पाया जाता है। इसका प्रयोग भाषामे बहुत कम है, परन्तु हम छन्दक्रमानुरोधसे अपने पाठकोंको इस छन्दसे भी परिचित होनेके हेतु इसका समास वर्णन यहां कर देते हैं।

इसकी मात्रा वा इसके लक्षण नीचेके उदाहरणोंमें दर्शाये गये हैं। इसमें विशेष नियम यह है कि विषम चरणोंमें दूसरी मात्रा तीसरी मात्रासे वा चौथी पांचवींसे न मिली हो अर्थात् उनके मिलनेसे गुरु वर्ण न हो जाय। जैसे 'विशाल' शब्दमे 'वि' की एक मात्रा है और 'शा' मे दूसरी और तीसरी मात्रा मिली है ऐसा न होना चाहिये। इसी प्रकार सम पादोंमे छठवीं मात्रा सातवींसे न मिली हो अर्थात् छठवीं और सातवीं मिलकर एक दीर्घाक्षर न हो और यह भी नियम है कि दूसरे और चौथे चरणके आदिमें ६ लघु न हो, पहिले और तीसरे पादमें चाहे हो चाहे न हों।

## वैताली ।

ल०-कल मनु धरि आदि तीसरे। औ सोला सम रे लगा सही।
विषम छ उपरे ल गा धरौ। वैताली वसु पै समै वही ॥

टी०-जिसके पहिले और तीसरे चरणोंमें (मनु) १४, और दूसरे और चौथे चरणोंमें सोलह२ मात्राएं हो उसे वैताली कहते हैं। इसके विषम चरणों में ६ मात्राओं के उपरांत 'रे लगा' एक रगण और लघु गुरु होते हैं। और सम चरणोंमें आठ मात्राओंके उपरांत वही अर्थात् 'रलग' होते हैं। यथा—

हर हर भज जाम आठहूं। जंजालहिं तजिकै करौ यही।
तन मन धन दे लगा सबै। हर धामहिं जइहौ सखा सही ॥

सू०-वैतालीके अन्तमें एक गुरु अधिक करनेसे औपच्छन्दसिकम् नामक छंद सिद्ध होता है। यथा—

हर हर भज जाम आठहूं। जंजालहिं तजिकैं यहै करौ जू।
तन मन धन दे लगा सबै। हर धामहिं जैहौ हिये धरौ जू ॥

वैतालीके निम्नांकित ६ भेद हैं—

### उदीच्यवृत्ति ।

वैताली छन्दके विषम पादोंमें दूसरी और तीसरी मात्रा मिलकर एक गुरु वर्ण होनेसे 'उदीच्यवृत्ति' छन्द सिद्ध होता है। यथा—

हरैहिं भज जाम आठहूं। जंजालहिं तजि के,करौ यही।
तनै मनै दे लगा सबै,। पाइहौ परम धामहीं सही ॥

प्राच्यवृत्ति।

वैताली छंदके सम पादोंमें चौथी और पांचवीं मात्राओंके एकत्रित होनेसे 'प्राच्यवृत्ति' छन्द बनता है। यथा-

हर हर भज जाम आठहूं। तज सबै भरम रे करौ यही।
तन मन धन दे लगा सबै। पाइहौ परम धामहीं सही॥

प्रवर्त्तक।

वैताली छंदके विषम पादोंमें दूसरी और तीसरी और सम पादोंमें चौथी और पांचवीं मात्राओंके एकत्रित होनेसे 'प्रवर्त्तक' छन्द बनता है। यथा-

हरैहिं भज जाम आठहूं। तज सबै भरम रे करौ यही।
तनै मनै दे लगा सबै। पाइहौ परम धामहीं सही॥

आपातलिका।

वैताली छन्दके विषम चरणोंमें ६ और सम चरणोंमें ८ मात्राओंके उपरांत एक भगण और दो गुरु रखनेसे 'आपातलिका' छन्द बनता है। यथा-

हर हर भज रात दिना रे। जंजालहिं तज या जग माहीं।
तन मन धन सो जपिहौ जो। हर धाम मिलव संशय नाहीं॥

अपरांतिका।

जिसमें वैताली छंदके सम चरणोंके सदृश चारो पाद हो और चौथी और पांचवीं मात्रा मिलकर एक दीर्घाक्षर हो उसे 'अपरांतिका' कहते हैं। यथा—

शंभु को भजहु रे सबै घरी। तज सबै भरम रे हिये धरी।
त्यागिये सबहिं झूठ जालही। पाइहौ परम धामही सही॥

चारुहासिनी।

जिसमें वैतालीके विषम चरणो के समान चारों पाद हों परंतु दूसरी और तीसरी मात्रा मिलकर एक दीर्घाक्षर हो, उसे 'चारुहासिनी' कहते हैं। यथा-

प्रभूहिं जप सर्ब्ब काल रे। तजौ सबै मोह जाल रे।
जपौ यही रे सबै घरी। हरी हरी रे हरी हरी॥

सोरठा-पूरण पूरब अर्द्ध, छंदप्रभाकर जिमि भयो।
तैसहिं उत्तर-अर्द्ध, सम्पूरण प्रभु कीजिये॥

इति श्रीछन्दःप्रभाकरे भानु-कवि कृते मात्रिक समार्धसमान्तर्गत वैतालीय छन्द वर्णनंनाम अष्टमो मयूखः॥८॥

॥ इति मात्रिक छंदांसि-पूर्व्वार्धंच ॥

अथ

# छंदःप्रभाकरोत्तरार्द्धं प्रारभ्यते ।

## तत्रादौ वर्णिक गण तथा गणागण विचारः ।

दोहा—श्रीगुरु पिंगलराय के, पद जुग हिय महँ आनि ।
छन्द प्रभाकर को कहौं, उत्तरार्द्ध सुखदानि ॥*

सोरठा—विनय करौं कर जोरि, उत्तम दीजे बुद्धि मुहिं ।
मति अति भोरी मोरि, तुम्हरोही बल है सदा ॥

मात्रिक छन्दों तक छन्दःप्रभाकर का पूर्वार्द्ध हुआ अब उसका उत्तरार्द्ध लिखा जाता है। वर्णवृत्तोंमें गणों का काम पड़ता है, अतएव यहां पर उनका वर्णन किया जाता है। तीन वर्णोंके समूह को गण कहते हैं। ये गण ८ हैं इनके नाम और लक्षण नीचे लिखे जाते हैं:—

सोरठा—आदि मध्य अवसान, 'यरता' में लघु जानिये ।
'भजसा' गुरु प्रमान, 'मन' तिहुं गुरु लघु मानिये ॥

जिस त्रिवर्णात्मके समुदायके आदिमें, मध्यमें और (अवसान) अन्तमें लघु वर्ण हो उसे यथाक्रमसे 'य र ता' यगण रगण और तगण कहते हैं। वैसेही जिस त्रिवर्णात्मक समूहके आदिमें, मध्यमें और अन्तमें गुरु वर्ण हो उसे यथाक्रम से 'भ ज सा' भगण जगण और सगण कहते हैं। और जिस त्रिवर्णात्मक समूहके तीनो वर्ण गुरु और लघु हों उसे यथाक्रमसे 'म नं' मगण और नगण कहते हैं। इसके लिये यहां संस्कृतका प्रमाण भी लिखते हैं। यथा—

SSS ।।। S।। ।SS
मस्त्रि गुरुस्त्रि लघुश्च न कारो, भादि गुरुः पुनरादि लघुर्य. ।
।S। S।S ।।S SS।
जो गुरु मध्य गतो रल मध्यः सोऽन्त गुरुः कथितोऽन्त लघुस्तः ॥

सूत्रकार भगवान् पिंगलाचार्यने इन गणों की परिभाषा इतनी उत्तमताके साथ की है कि पहिलेही गणकी व्याख्यामें छन्द.शास्त्रके

*इस दोहे में पिंगल के दशाक्षरों (म य र स त ज भ न ग ल) का स्मरण है।

प्रधान२ सिद्धांतोंको झलका दिया है अर्थात् पहिले सूत्र* द्वारा छन्दोवर्ग दशवर्णात्मकता तथा परमात्रत्वादिको सूक्ष्म रूपसे उल्लेख कर शेष गणोंकी परिभाषाके सूत्रो द्वारा गुरु शिष्य संवादके व्याजसे उस सर्व्वोत्कृष्ट गंभीराशय रूप मोतियोकी माला बनाई है कि जिसके कंठमें धारण करतेही छंदःशास्त्रके अध्ययन की आवश्यकता तथा तज्जन्य लाभका मनुष्य को तुरन्तही बोध हो जाता है। यह भाषा प्रधान ग्रन्थ होने के कारण यहां उन सबका विस्तृत वर्णन नहीं कर सकते पर अपने प्रिय पाठकोंसे उनके विशेष लाभार्थ, छन्दस्सूत्रके अवलोकनका अनुरोध अवश्य करते है। गणोंके लक्षण, नाम और लक्ष्य नीचे लिखे जाते है:—

धी श्री स्त्रीम्-यहां अन्तिम म से मगण जानो धीश्रीस्त्रीमें तीनों गुरु है
वरासाय—य से यगण जानो वरासामें आदि लघु है।
कागुहार—र से रगण जानो कागुहामें मध्य लघु है।
वसुधासः—स से सगण जानो वसुधामें अन्त गुरु है।

---

*प्रथम सूत्र धी श्रीस्त्रीम् के ३ वर्णों से यह ध्वनित होता है कि—

(१) वर्ण तीन प्रकार के होते हैं अर्थात् ह्रस्व (लघु) दीर्घ (गुरु) और प्लुत। यथा—

एक मात्रो भवेद् ह्रस्वो, द्विमात्रो दीर्घ उच्यते।
त्रिमात्रस्तु प्लुत ज्ञेयो, व्यंजनं चार्द्ध मात्रकम्॥
चाषश्चैकां वदेन्मात्रां, द्विमात्रं वायसो वदेत्।
त्रिमात्रंतु शिखी ब्रूते, नकुलश्चार्ध मात्रकम्॥

पद्य में लघु और गुरु का ही काम पड़ता है-प्लुत का काम संगीत शास्त्र में पड़ता है। नीलकंठ का शब्द एक मात्रा वाला, काक का दो मात्रा वाला, और नेवले का अर्द्ध मात्रिक होता है। (प्लुतः) दूराहूवाने च गाने च रोदने च प्लुतो मतः। (अर्द्धमात्रा) व्यंजनं चार्द्धमात्रकम्। व्यंजन हल कहाते हैं क्योंकि बिना स्वर के उनका पूर्ण उच्चारण नहीं हो सकता। अन्वग्भवति व्यंजनम्। कहा भी है-अर्द्धमात्रा लाघवेन पुत्रोत्सवं मन्यन्ते वैयाकरणाः।

(२) छन्दों के तीन वर्ग होते हैं अर्थात् गण छन्द, मात्रिक छन्द और वर्णवृत्त। यथा—

आदौ तावद्गणच्छन्दो मात्रा छंदस्ततः परम्।
तृतीयमक्षरश्छंदश्छंदस्त्रेधा तु लौकिकम्॥

(इस ग्रन्थमें भाषा परिपाटीके अनुसार गणछन्द (आर्याछन्द) को मात्रिक छन्दान्तर्गत ही मानकर छन्दोके मात्रिक और वर्णिक दो मुख्य भेद कहे हैं।

(३) मात्रिक छन्द व वर्णिक वृत्तोके तीन तीन भेद सम अर्द्धसम और विषम होते हैं, तीन तीन वर्णोंका एक एक गण होता है यह तो इससे स्पष्टही है,

सातेकत्—त से तगण जानो सातेक में अन्त लघु है।
कदासज—ज से जगण जानो कदास में मध्य गुरु है।
किवद्भ—भ से भगण जानो किवद् में आदि गुरु है।
नहसन—न से नगण जानो नहस में तीनो लघु हैं।

तीन वर्णोंका प्रस्तार निकालके उक्त गणोंका स्पष्टीकरण किया जाता है। वक्र रेखा से (ऽ) गुरु और सरल रेखा से (।) लघु का बोध होता है।

| नाम | रेखारूप | वर्णरूप | लघुसंज्ञा | उदाहरण |
|---|---|---|---|---|
| मगण | ऽऽऽ | मागाना | म | माधोजू |
| यगण | ।ऽऽ | यगाना | य | यचौरे |
| रगण | ऽ।ऽ | रागना | र | रामको |
| सगण | ।।ऽ | सगुना | स | सुमिरौ |
| तगण | ऽऽ। | तागान | त | तुईश |
| जगण | ।ऽ। | जगान | ज | जपैन |
| भगण | ऽ।। | भागन | भ | भावत |
| नगण | ।।। | नगन | न | नजन |

---

छन्दशास्त्रमें सम्पूर्ण कार्य गुरु लघु से ही चलता है मात्रिक तथा वर्णिक गण भी इन्हींके मेलसे सिद्ध होते हैं गुरु और लघु की मिलकर तीनही मात्राएं होती हैं। यथा—राम ३ मात्रा।

(४) इस सूत्र में 'य ई श र ई सू त र ई म' ये दशाक्षर 'म न भ य ज र स त ग ल' के भी सूचक हैं।

(५) ये दशाक्षर सम और अर्द्धसम छंदोंके चार चार पद और विषम छन्दोंके छै पद मिलकर दश पदोंको भी व्यंजित करते हैं।

(६) इस सूत्र की छै मात्राएं हैं (अंतिम हलन्त म् की कोई अलग मात्रा नहीं मानी जाती) मात्रिक गणोमें सबसे बड़ा गण टगणकी छै ही मात्राएं हैं तथा वर्णिक गणोमें सबसे बड़ा गण मगणकी भी छै ही मात्राएं हैं। यद्यपि विषय स्पष्टीकरणार्थ कवियोने कहीं ६ और कहीं १० प्रत्यय माने हैं तथापि शास्त्रोक्त ६ ही मूल प्रत्यय हैं। यथा—

प्रस्तारो नष्ट मुद्दिष्ट मेकद्व्यादि लग क्रिया।
संख्यानमध्व योगश्च षडेते प्रत्ययाः स्मृताः॥

अर्थात् प्रस्तार, नष्ट, उद्दिष्ट, मेरु, पताका और मर्कटी।

शास्त्र के प्रारम्भमें ही इस सूत्र को लिखकर सूत्रकार ने गुरु शिष्य संवाद

## अष्टगणात्मक दोहा ।

मायामें भूलहु नभ्रमि, यहैमा नपर तीत ।
सुखजो तूचाह सिसदा, रामना म भ जमीत ॥

मायामें मगण, भूलहु भगण, नभ्रमि नगण, यहैमा यगण, ये चार गण शुभ हैं और सुखजो सगण, तूचाह तगण, रामना रगण, जमीत जगण ये चार गण अशुभ हैं ।

## पिंगल के दशाक्षर ।

'म य र स त ज भ न ग ल' सहित, दश अक्षर इन सोंहि ।
सर्व्व शास्त्र व्यापित लखौ, विश्व विष्णु सों जोंहि ॥

"म्यरस्त जभ्न गै लान्तै रेभिर्दशभिरक्षरैः ।
समस्तं वाङ्मयं व्याप्तं त्रैलोक्यमिव विष्णुना ॥"

जैसे विष्णु से सम्पूर्ण विश्व व्याप्त है वैसेही इन दशाक्षरो से सम्पूर्ण काव्यरूपी सृष्टि व्याप्त है । इस दशाक्षरी विद्याका माहात्म्य भी स्मरणीय है । ये दशो अक्षर विष्णु के दशावतारो से सम्बंध रखते हैं । यथा—

---

रूप से यह सूचित किया है—

गुरु-शास्त्राध्ययन से धी अर्थात् बुद्धि बढ़ती है और जिसकी बुद्धि बढ़ी हुई होती है वही श्री अर्थात् लक्ष्मी को प्राप्त कर गृहस्थाश्रम के पूर्ण सुख देने वाली स्त्री के आनन्द को प्राप्त कर सक्ता है और धनोपार्जन के उपायो में (वरासा) वह बुद्धिही श्रेष्ठ है ।

शिष्य (का गुहा) वह बुद्धि कहां प्राप्त हो सकती है ।

गुरु-(वसुधा) वसुधा तल पर ।

शिष्य-(सातेक) पर कब ?

गुरु-(आदिपरः) धारणा अर्थ और अवबोधनशील होने पर (पूर्व्वापर सम्बन्धार्थ यहां पर इस सूत्र को भी लिख दिया है) ।

शिष्य-(कदास) वह कैसे प्राप्त हो सकती है ।

गुरु-(नहसन) हास्यादि चपलता का त्याग कर विनीतभाव पूर्व्वक अध्ययन करने से मनुष्य उक्त बुद्धि को प्राप्त कर सकता है ।

| क्रम | गणाक्षर | अवतार | स्वामी | फल | व्याख्या |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | म ऽऽऽ | आद्यो-मीन (मत्स्य) | पृथ्वी | श्री | आठ गणो में मगण ही राजा है पृथ्वी-आधार फल उसका श्री है, मगण मित्र है, मी से मगण और न से नगण का संकेत है । |
| २ | य ।ऽऽ | द्वितीयः गुह्य (कच्छ) | जल | वृद्धि | जल ही वृद्धि का कारण है । |
| ३ | र ऽ।ऽ | तृतीयः शूकरः (वाराह) | अग्नि | दाह | वाराहजी का तेज अग्निवत् है । |
| ४ | स ।।ऽ | चतुर्थ-नृहरिः (नरसिंह) | वायु | भ्रमण | सिंह का भ्रमण तथा वायु का प्रवाह स्वभाव सिद्ध है । |
| ५ | त ऽऽ। | पंचम-तन्वंग (वामन) | व्योम | शून्य | वामनजी ने अपने छोटे शरीर को बढ़ाकर आकाश को भी आच्छादित कर दिया । |
| ६ | ज ।ऽ। | षष्ठ-द्विजेश (परशुराम) | सूर्य | भय | जामदग्न्य परशुरामजीने अपने सूर्यवत् तेजसे २१ बेर पृथ्वी को निःक्षत्रिय करके भयभीत कर दिया और अब चिरजीव होकर महेन्द्रगिरि में तपस्या कर रहे है । |
| ७ | भ ऽ।। | सप्तम-भानुज (रामचन्द्र) | शशि | यश | भानुवंशी रामचन्द्रजी का शीतल यश ससार में विदित है । |
| ८ | न ।।। | अष्टम-निगम ( कृष्ण ) | स्वर्ग | सुख | वेदमूर्ति कृष्णावतार भक्तों को सुख और स्वर्ग का दाता है । |

वर्ण

९ ग ऽ बौद्ध ये गुरुवत् है, पंचदेवात्मक वर्ण, बौद्ध शास्त्र संस्थापन कर्त्ता वृहस्पतिः ।

१० ल । कल्कि ये लघुवत् है, पंचदेवात्मक वर्ण, कल्कि कल्क विनाशार्थं माविर्भूत विदुर्बुधाः ॥

इन दशाक्षरोंमें आठ गणोंके पश्चात् ही ग ल का प्रयोग है इससे यही प्रतिपादित होता है कि वर्णवृत्तमें आदि से लेकर तीन तीन अक्षरोंमें गण ग्रथित किये जायँ अन्त में जो वर्ण शेष रहेंगे वे गुरु अथवा लघु होंगे । यह शुद्ध शास्त्रोक्त प्रथा है । वर्ण प्रस्तारोंमें भी इन्हीं आठो गणो के तथा गुरु लघु के रूप (म य र स त ज भ न ग ल) क्रमपूर्वक आते जाते हैं गुरु वा लघु को

आदिमें वा अन्यत्र मनमाने मानकर गणों का क्रम बिगाड़ना शास्त्र प्रथाके अत्यन्त विरुद्ध और अनधिकार चेष्टा है । यथा-

| शुद्धगण. | अशुद्धगण |
|---|---|
| नयन यही तें तुम वदनामा । | (१) एक लघु, नगण तगण नगण, दो गुरु । |
| नगण, थगण, नगण, यगण । | (२) दो लघु, सगण, भगण, सगण, एक गुरु । |
| | (३) चार लघु, दो गुरु, नगण, यगण । |

विदित हो कि जहां 'म य र स त ज भ न' पाठ है वहां प्रस्तारके क्रमानुसार है और जहां 'म न भ य ज र स त' पाठ है वहां शुभाशुभ गणोंके क्रमानुसार है ।

## शुभाशुभ गण ।

मो भूमिः श्रियमातनोति यजलं वृद्धिं र वह्निर्मृतिं ।
सो वायुः परदेश दूर गमनं त व्योम शून्यं फलम् ॥
जः सूर्यो भयमादधाति विपुलं भेंदुर्यशो निर्म्मलम् ।
नो नाकश्च सुख प्रदः फलमिदं प्राहुर्गणानां बुधाः ॥
मनौ भवेतां मथ मित्र संज्ञौ भयौच भृत्यौ कथितौ गणज्ञैः ।
जतावुदासीन गणौ प्रदिष्टौ रसावरी नाम समप्रभावौ ॥
दोषो गणानां शुभ देव वाच्ये नस्यात्तथैवादर वृत्त संज्ञे ।
मात्रोत्थपद्येतु विचारणीयो न्यासादगुरोश्चैवलघोर नित्यत् ॥
पद्यादौ नैव कर्त्तव्या श्चादयो बहुधा बुधैः ।
दग्ध वर्णा अपित्याज्या, झहराश्च भपावपि ॥

| गण | रूप | स्वामी | फल |
|---|---|---|---|
| मगण | SSS | पृथ्वी | श्री |
| यगण | ISS | जल | वृद्धि |
| रगण | SIS | अग्नि | दाह |
| सगण | IIS | वायु | भ्रमण |
| तगण | SSI | व्योम | शून्य |
| जगण | ISI | भानु | भय |
| भगण | SII | शशि | यश |
| नगण | III | स्वर्ग | सुख |

पुनः उपरोक्त अभिप्राय नीचे लिखा जाता है:-

**मन भय सुखदा, जरसत दुखदा, अशुभ न धरिये, नर जु वराणिये ।**

भावार्थ-मन में ईश्वरका भय रखना सदा सुखका दाता है और माया जो जड़ है उसे सत्य मानकर उसीमें लिप्त रहना दुखदायी है, इसलिये

हे भाई ! तूने जो नर देह पाई है तो अशुभ कर्मोका परित्याग कर ॥

पिंगलार्थ—आठ गणोंमें मगण, नगण, भगण और यगण ये चार शुभ है और जगण, रगण, सगण और तगण ये चार अशुभ है। नर-कविताके आदि में श्रेष्ठ कविजन अशुभ गणोका प्रयोग नहीं करते। पद्य 'छन्द, के आदिमें अशुभ गणोका प्रयोग न करो, अनेक पंडितो का ऐसा मत है कि ग्रन्थ वा काव्यके आदिमे ही अशुभ गण वर्जित है, वैसेही आदि में झ ह र भ ष ये पांच दग्धाक्षर भी त्याज्य है क्योकि ये कर्ण कटु है। हां येही वर्ण यदि गुरु हो तो दोष-नहीं। यदि काव्य करनेमें कहीं अशुभ गण आ जावे तो उसके पश्चात् एक दूसरा शुभगण रखने से दोष का परिहार हो जाता है। द्विगण विचार यो है—

मगण नगण ये मित्र हैं, भगण नगण ये दास।
उदासीन 'जत' जानिये, 'रस' रिपु करत विनास ॥

इनके संयोगका फलाफल नीचे लिखा जाता है—

| ( मित्र ) मगण नगण | फल | ( दास ) भगण यगण | फल |
|---|---|---|---|
| मित्र+मित्र | सिद्धि | दास+मित्र | सिद्धि |
| मित्र+दास | जय | दास+दास | हानि |
| मित्र+उदासीन | हानि | दास+उदासीन | पीड़ा |
| मित्र+शत्रु | प्रियनाश | दास+शत्रु | पराजय |

| ( उदासीन ) जगण तगण | फल | ( शत्रु ) रगण सगण | फल |
|---|---|---|---|
| उदासीन+मित्र | अल्पफल | शत्रु+मित्र | शून्य |
| उदासीन+दास | दुःख | शत्रु+दास | प्रियनाश |
| उदासीन+उदासीन | विफल | शत्रु+उदासीन | शंका |
| उदासीन+शत्रु | दुःख | शत्रु+शत्रु | नाश |

गणागण के विषय में संस्कृत ग्रंथो में ये प्रमाण भी मिलते हैः—

नायको वर्ण्यते यत्र, फलं तस्य समादिशेत।
अन्यथातु कृते काव्ये, कवेर्दोषा वहं फलम् ॥
देवता वर्ण्यते यत्र, क्वापि काव्ये कवीश्वरैः।
मित्रामित्र विचारो वा, न तत्र फल कल्पना ॥
देवता वाचकाः शब्दा येच भद्रादिवाचकाः।
ते सर्वे नैव निन्द्यास्तु लिपितो गण तोपिवा ॥

भावार्थ—नरकाव्य ( नायिका भेदादि ) में गणागण का विचार अवश्य करना चाहिये न करने से कवि दोष का भागी होता है। कहा भी है--

कीन्हे प्राकृत जन गुण गाना। शिर धुनि गिरा लगति पछिताना।

देवतावाची शब्दों में, मंगलवाची शब्दों में, देव कथा के प्रसंग में तथा वर्णवृत्तों में गणागण वा मित्रामित्र के विचार करने की आवश्यकता नहीं। किसी महात्मा का वचन है कि-

इहां प्रयोजन गण अगण, और द्विगण को काहि।
एकै गुण रघुवीर गुण, त्रिगुण जपत है जाहि॥

दोष केवल मात्रिक छन्दो के आदि में ही माना जाता है वर्णवृत्तों में नहीं क्योंकि यदि वर्णवृत्तों में भी माना जावे तो जिन जिन वृत्तो के आदि में जगण, रगण, सगण वा तगण है वे निर्दोष बनही न सकेंगे इससे यह समझना चाहिये कि जहां जिसका विधान है वहां दोष नहीं। इसका विचार मात्रिक छन्दों के आदि में ही होना चाहिये क्योंकि मात्रिक छन्द स्वतन्त्र हैं उनमें गुरु अथवा लघु वर्ण का न्यास अनित्य है अर्थात् अनियमित है और उनमें शुभ गणो का प्रयोग करना वा न करना कवि के स्वाधीन है।

जगण से जगणपूरित एक शब्द का रगण से रगणपूरित एक शब्द का, सगण से सगणपूरित एक शब्द का और तगण से तगणपूरित एक शब्द का अभिप्राय है, परन्तु जहां शब्द गण से न्यून वा अधिक हो वहां दोष नहीं है। जैसे--बखान मोसों राम की, कथा मनोहर मीत। यहां आदि में बखान शब्द जगणपूरित होने के कारण दूषित है। भले भलाई पै लहहिं लहहिं निचाई नीच। यहां 'भलेभ' यद्यपि जगण है परन्तु स्वयं खंडित होने के कारण दूषित नहीं ऐसेही और भी जानिये।

अब यह प्रश्न हो सकता है कि 'ज र स त' गण अशुभ क्यों माने गये, शास्त्र प्रमाण-तो ऊपर लिख ही चुके हैं युक्ति-प्रमाण से भी देखिये तो 'म न भ य' इन चार शुभ गणों में ध्वनि का जैसा स्वाभाविक प्रवाह है वैसा 'ज र स त' मे नहीं। वर्णवृत्तो मे तो अन्य नियमित गणों के योग से ध्वनि सुधर जाती है परन्तु मात्रिक छंदों में वर्णों का न्यास अनियमित होने के कारण आदि में ही 'ज र स त' के प्रयोग से ध्वनि मे कुछ न कुछ न्यूनता आही जाती है इसका स्पष्टीकरण नीचे लिखते है—

( शुभ )

| गण | रूप | व्यवस्था |
|---|---|---|
| म | SSS | यहां तीनों दीर्घ स्वरों का एक समान बल है |
| न | ‌।।। | यहां तीनो लघु स्वरों का एक समान बल है |
| भ | S।। | यहां एक दीर्घ स्वर के पश्चात् दो लघु स्वर का समान बल है |
| य | ।SS | यहां एक लघु स्वर के पश्चात् दो ऊंचे स्वर का समान बल है |

अशुभ

| गण | रूप | व्यवस्था |
|---|---|---|
| ज | ।ऽ। | यहां एक लघुस्वर से ऊंचे स्वर में जाकर फिर लघु स्वर में गिरना पड़ता है अतएव बल न्यून है। |
| र | ऽ।ऽ | यहां दीर्घ स्वर से लघु स्वर में गिरकर फिर दीर्घ स्वर में चढ़ना पड़ता है अतएव बल न्यून है। |
| स | ।।ऽ | यहां दो लघु स्वरों से एकदम ऊंचे स्वर पर चढ़ना होता है अतएव बल न्यून है। |
| त | ऽऽ। | यहां दो ऊंचे स्वरों से एकदम लघु स्वर में उतरना होता है अतएव बल न्यून है। |

परन्तु नवीन विद्यार्थियोंके समक्ष यह कठिन समस्या उपस्थित हो जाती है कि गणागण वा द्विगणका विचार प्रत्येक मात्रिक छंदके आदिमें किया जाय वा ग्रन्थके आरंभमें ही करना उचित है इस विषयमें हमें प्राचीन प्रमाण ये मिलते हैं:—

(१) ग्रंथस्यादौ कविना बोद्धव्यः सर्वथा यत्नात्-अन्यत्रापि।
(२) दुष्टा र स त जा यस्माद्धनादीनां विनाशकाः॥
काव्यस्यादौ न दातव्य इतिच्छन्दोविदो जगुः॥
यदा दैववशादाद्यो गणो दुष्टफलो भवेत्।
तथा तद्दोष शांत्यर्थं शोध्यः स्यादपरोगणः॥

यहां 'ग्रन्थस्यादौ' और 'काव्यस्यादौ' पदोंसे तो ग्रन्थ वा काव्यके आदिमें ही शुभ गणोंका प्रयोग लिखा है इन प्रमाणोंसे यह नहीं पाया जाता कि प्रत्येक छन्दके प्रारम्भमें शुभ गणों का प्रयोग परमावश्यक है। पहिले प्रमाणके अन्तमें 'अन्यत्रापि' पद आया है यह बहुत विस्तीर्ण और असाध्य प्रतीत होता है इससे तो यह अभिप्राय निकलता है कि ग्रन्थारम्भके अतिरिक्त प्रत्येक अध्याय के आरम्भमें, प्रत्येक प्रसंगके आरम्भमें, प्रत्येक मात्रिक छन्दके आरम्भमें शुभ गणोंका प्रयोग किया जाय। दूसरे प्रमाणमें 'काव्यस्यादौ' पद स्पष्ट लिखा है जिसका अर्थ है काव्यके आदिमें, इसमें यह उपदेश किया है कि काव्यके आदि में अशुभ गण (ज र स त) का प्रयोग न करो यदि दैववशात् कोई अशुभगण पड़ जावे तो उसके परे एक शुभगणकी योजना करो जैसा कि ऊपर लिख चुके हैं यहां तक तो हुई नियमकी बात अब यह विचारणीय है कि श्रेष्ठ कविजनोंने इन नियमोंके रहते किस मार्गको अंगीकार किया है उसी मार्गसे हम सबोंको चलना श्रेयस्कर है क्योंकि 'महाजनो येनगतः स पंथाः' दूर न जाकर हम यदि कवि कुल सम्राट् श्रीगुसांई तुलसीदासजीके अनुपम काव्य रामायणको ही देखते हैं तो ग्रन्थके आदिमें ही उन्होंने संस्कृत श्लोकमें तो 'वर्णानाम्' जगणका

प्रयोग किया है और भाषाका जहां से प्रारम्भ है वहां 'जिहि सु' नगणका प्रयोग किया है ये दोनो गण महामंगल तथा सिद्धिके दाता हैं, अब कांड कांड प्रति गुसाईंजीकी पद योजना देखिये तो प्रत्येक कांडके आदिमें आपको शुभ गणका ही प्रयोग मिलेगा ।

(बालकांड)

(म) वर्णानामर्थ संघानां-अनुष्टुप् वर्णवृत्त ।

(अयोध्याकांड)

(म) वामांकेच विभाति भूधर सुता, देवापगा मस्तके-शा० वि० वर्णवृत्त ।

(आरण्यकांड)

(म) मूलंधर्म तरोर्विवेक जलधेः पूर्णेन्दुमानन्ददम्-शा० वि० वर्णवृत्त ।

(किष्किन्धाकांड)

(म) कुंदेंदीवर सुन्दरावतिबलौ, विज्ञान धामावुभौ-शा० वि० वर्णवृत्त ।

(सुन्दरकांड)

(म) शांतं शाश्वतमप्रमेय मनघं निर्वाण शांतिप्रदम्-शार्दूल विक्रीड़ित ।

(लंकाकांड)

(म) रामं कामारि सेव्यं भव भय हरणं काल मत्तेभसिंहं-स्रग्धरा वर्णवृत्त ।

(उत्तरकांड)

(म) केकी कंठाभनीलं सुरवर विलसद्विप्रपादाब्जचिन्हं-स्रग्धरा वर्णवृत्त ।

यद्यपि वर्णवृत्तों में गणोंका दोष नहीं तथापि देखिये गुसांईजीने प्रत्येक कांडका आरम्भ ऐसे वर्णवृत्तोसे किया कि जिन सबोंके आदिमें मगण ही मगण है । अब ग्रन्थके भीतर देखिये तो चौपाई वा अन्य मात्रिक छंदोंके एक नहीं सैकड़ों,ऐसे उदाहरण हैं कि जिनके आदिमें वर्जितगण कहीं पूर्णरूपसे और कहीं खंडितरूपसे आये हैं नीचे कुछ उदाहरण देते हैं ।

(स) सरिता सब पुनीत जल वहहीं ।
(स) विकसे सरसिज नाना रंगा ।
(त) बैठारि आसन आरती करि निरखि वर सुख पावहीं ।
(त) आचार करि गुरु गौरि गणपति मुदित विप्र पुजावहीं ।
(र) जानकी लघु भगिनि जो सुन्दरि शिरोमणि जानिकै ।
(र) भाग छोट अभिलाष बड़ करहुं एक विश्वास ।
(ज) यथा सु अंजन आंजि दृग, साधक सिद्ध सुजान ।
(ज) भले भलाई पै लहहिं लहहिं निचाई नीच । इत्यादि

अब ग्रन्थस्यादौ, काव्यस्यादौ—इन प्रमाणोंसे और श्रेष्ठ कवियोंके अवलम्बित मार्गसे यही प्रतिपादित होता है कि ग्रंथ वा काव्यके आदिमें ही शुभगणका प्रयोग आवश्यक है अन्यत्र शुभ गणोका प्रयोग हो सके तो उत्तमही है नहीं तो कोई हानि नहीं ।

अब विद्यार्थियो को यहां यह शंका हो सकती है कि श्रीगुसांईजी की रामायण तो देवकाव्य है उसमें जो गणागण का दोष हो तो भी दोष नहीं माना जा सकता। प्रिय मित्र ! यह कथन सत्य है देवकाव्य में गणागण का दोष नहीं अब विचारने का स्थान है कि दोष यद्यपि नहीं माना जाता है तथापि गुसांईजीने अपने ग्रन्थोमें आद्योपांत पिंगल का जैसा विचारपूर्वक निर्वाह किया है वैसा कदाचित्ही किसी दूसरे ने किया हो ऐसा करने से उन्होंने सोने में सुगंध की कहावत चरितार्थ कर दिखाइ है और हम लोगो के लिये मार्ग भी सुगम कर दिया है। गुसांईजीका पिंगल संबन्धी विशेष चमत्कार मेरी रचित "नवपंचामृत रामायण" में देखिये। अब हम नायिकाभेदादि ग्रन्थों की ओर दृष्टिपात करते हैं तो उनमें भी कवियो ने प्रायः इसी प्रथा को अंगीकार किया है। कुछ नमूने नीचे लिखते हैं—

जगद्विनोद (पद्माकर)-ग्रन्थारम्भ में (भ) सिद्धि सदन सुंदर वदन, अंत में (न) जगतसिंह नृप हुकुम तें, बीच में सगणादि कई प्रयोग हैं आद्योपांत रचना अत्यंत मनोहर है।

रसप्रबोध (सैयद गुलाम नबी)-ग्रन्थारम्भ में (य) दोहा में यह ग्रन्थ को। अंत में (भ) पूरन कीनों ग्रंथ मे। बीच में सगणादि अनेक दोहे हैं। रचना मधुर है।

रसविलास (देव कवि)-ग्रंथारम्भमें (भ) पायनि नूपुर मंजु बजै कटि किंकिणि के ध्वनि की मधुराई। अन्त में (म) रानी राधा हरि सुमिरि। यद्यपि वर्णवृत्त में गणागण का दोष नहीं तथापि कवि ने ऐसा वर्णवृत्त सवैया ग्रंथारम्भ में लिखा है जिसका प्रारम्भ शुभ गण भगण से है। कहीं२ सगणादि दोहे में शब्द काठिन्य दोष आगया है जैसे—

अवणोत्कण्ठा दरशन, लाज प्रेमकरि भाष।

हिततरंगिणी (कृपाराम)-ग्रन्थारम्भ में (भ) बेद पुरान बिरंचि शिव। अंत में (न) सिधि निधि शिव मुख चंद्र लखि। सगणादि दोहे कई हैं परतु कहीं२ दोहे के आदि में नगण अगणवत् खटकता है जैसे जड़ स्मृत व्याधि प्रलाप पुनि, उनमद अरु अभिलाख।

रसिकप्रिया (श्रीकेशवदास)-ग्रंथारम्भ में (भ) एक रदन गज बदन सदन बुधि मदन कदन सुत। अंत में (त) बाढ़ै रति मति अति परे। तगण खंडित है अतएव निर्दोष है।

व्यंग्यार्थ कौमुदी (प्रताप कवि)-ग्रंथारंभ में (न) गणपति गिरा मनाइ के— अन्त का भाव अच्छा नहीं। यथा—

विगरो देत सुधार जे, ते धनि सुकवि सुजान।
बनो विगारत जे मुखनि, ते कवि अधम समान॥

भावविलास (देवकवि)-ग्रन्थारम्भमें (भ) राधाकृष्ण किशोर जुग । अन्तमे स्वाभिमान सहित यह दोहा है—

दिल्ली पति अवरंग के, आजमशाह सपूत।
सुन्यो सराह्यो ग्रंथ यह, अष्ट जाम संयूत॥

ग्रन्थ के बीचमें सगणादि प्रयोग कई हैं परन्तु कहीं२ जगणादि दोहा अति निंद्य है। यथा—

सुहाग रिस रस रूप ते बढ़े गर्व अभिमान।
थोरेई भूषण जहां सो विच्छित्ति बखान॥

रसराज (मतिराम)-ग्रन्थारम्भ में (भ) ध्यावें सुरासुर सिद्ध समाज महेशहिं आदि महा मुनि ज्ञानी। (यद्यपि वर्णवृत्त में गणागणका दोष नहीं तथापि कविने ऐसा वर्णवृत्त (सवैया) आदिमें लिखा है जिसका प्रारम्भ शुभ गण-भगण से है। अन्तमें (न)।

समुझि समुझि सब रीझिहैं, सज्जन सुकवि समाज।
रसिकन के रस को कियो, नयो ग्रन्थ रस राज॥

उपरोक्त उदाहरणोंसे यह भलीभांति विदित हो गया कि इन ग्रन्थोंके आदि में कवियों ने शुभगण ही का प्रयोग किया है तत्पश्चात् ग्रन्थमें गणागणके विचारकी आवश्यकता न रक्खी जो थोड़े बहुत दोष दिखाये गये हैं वे उन कवियो के दोष बतानेके हेतु नहीं वरन इसलिये कि पाठकवृन्द उनको समझकर गुण का ग्रहण करें और दोषका परित्याग करें। इन सबो का सिद्धांत यही है कि ग्रंथ वा काव्यके आदिमे यदि कोई मात्रिक छंद रखा जावे तो उसके आदिमें 'म न भ य' में से किसी एक शुभ गणकी योजना अवश्य की जाय यदि वर्णिकवृत्त रखा जावे तो ऐसे वर्णवृत्तकी योजना हो जिसके आदि मे 'म न भ य' में से कोई एक शुभ गण हो तत्पश्चात् कविकी जैसी इच्छा हो वैसा प्रयोग करे अन्यत्र शुभगण आते जावें तो उत्तम ही है न आवें तो कोई हानि नहीं हां इतना तो अवश्य है कि छंदोंकी रचना पिंगलके नियमानुसार हो। अब इसके आगे वर्णवृत्तो का वर्णन किया जाता है—



# अथ वर्णवृत्तानि-तत्रांतर्गत समवृत्त भेदाः।

क्रम अरु संख्या बरण की, चहुं चरणनि सम जोय।
वर्णिक सम वृत्तहि सरस, भाषत सब कवि लोय॥

| वृत्त का नाम | लक्षण | पहिला | दूसरा पद | तीसरा पद | चौथा पद | अन्य नाम |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | उक्था | एकाक्षरी | वृत्तिः (२) | | |
| श्री | ग | गो | श्री | धी | ह्री | |
| | | अत्युक्था- | द्व्यक्षरा | वृत्तिः (४) | | |
| कामा | गग | गंगा | ध्यावौ | कामा | पावौ | स्त्री |
| मही | लग | लगी | मही | सही | न ही | |
| सार | गल | ग्वाल | धार | कृष्ण | सार | ग्वाल |
| मधु | लल | लखि | चल | मधु | भल | |
| | | मध्या- | त्र्यक्षरा | वृत्तिः (८) | | |
| नारी | म | माधो ने | दीतारी | गोपो की | है नारी | तारी, ताली |
| शशी | य | यशोदा | हरी को | बतावै | शशी को | |
| प्रिया | र | री प्रिया | मान तू | मान ना | ठान तू | मृगी |
| रमण | स | सब तो* | शरणा | गिरिजा | रमणा | |
| पंचाल | त | तू छांड़ | पंचाल | ये सर्व्व | जंजाल | |
| मृगेन्द्र | ज | जु खेल | नरेन्द्र | सिकार | मृगेंद्र | |
| मंदर | भ | भावत | मंदर | राजत | कंदर | |
| कमल | न | नयन | भजन | कमल | नयन | |

*तो=तुम्हारी

## प्रतिष्ठा ( चतुराक्षरावृत्तिः १६ )

### कन्या ( म ग )

मांगै कन्या।

मांगै कन्या। माता धन्या। बोल्यो कंसा। नासौं वंसा॥

यह एक मगण और एक गुरु का कन्या नामक वृत्त है।

अन्य नाम-तीर्णा, तिन्ना।

## धार ( म ल )

मूला धार ।

मूला धार । ही में धार । राधे श्याम । आठौं याम ॥

यह एक मगण और एक लघुका 'धार' नामक वृत्त है ।

ही मे=हृदय में । ( अन्य नाम-तारा )

## क्रीड़ा ( य ग )

युगो क्रीड़ा ।

युगै चागे । हरी तारो । करो क्रीड़ा । रखो व्रीड़ा ॥

यह एक यगण और एक गुरुका 'क्रीड़ा' नामक वृत्त है ।

व्रीड़ा=लाज, इसी के दुगुने को शुद्धगा वृत्त कहते हैं । यथा—

अरी कान्हा कहां जै है । सु तेरो दास ह्वै रै है ।
करै री ना अंदेसा तू । फिदारा शुद्ध गावे तू ॥

उर्दू की एक बहर भी इससे मिलती है । जैसे-मफ़ाईलुन् मफ़ाईलुन् मफ़ाईलुन् मफ़ाईलुन् । यथा—

अलग हम सबसे रहते है, मिलाले तार तंबूरा ।
जरा छेड़े से मिलते हैं, मिलाले जिसका जी चाहे ॥

इसी से मिलता हुआ विधाता नामक मात्रिक छन्द को भी देखिये।

## उषा ( य ल )

उषा यालि ।

युँला धीर । उषा वीर पती तोर । निलै भोर ॥

यह एक यगण और एक लघुका 'उषा' नामक वृत्त है ।

यालि=या अलि । युँला=यौं लाओ । उषा=बाणासुर की कन्या . अन्य नाम-मुद्रा ।

## रंगी ( र ग )

राग रंगी ।

राग रंगी । श्याम संगी । नित्य गावौ । मुक्ति पावौ ॥

यह एक रगण और एक गुरुका 'रंगी' नामक वृत्त है ।

## धारि ( र ल )

रोलि धारि ।

री ? लखौ न । जात कौन । वस्त्र हारि । मौन धारि ॥

यह एक रगण और एक लघुका 'धारि' नामक वृत्त है ।

रोलि=रोली कुमकुम । हारि=हरण करके ।

देवी ( स ग )

सग देवी।

सग देवी ! । तुव सेवी । सुख पावै । तर जावै ॥

यह एक सगण और एक गुरु का 'देवी' नामक वृत्त है।

तुव सेवी=तुम्हारा सेवक ( अन्य नाम रमा )

पुंज ( स ल )

सिल पुंज।

सिल पुंज । कल कुंज । जहँ जाव । हरि गाव ॥

सिल=शिला । पुंज=समूह । कल=सुन्दर ।

धरा ( त ग )

तुगौधरा।

तू गा हरी । क्यों ना अरी । जाने खरा । शैले धरा ॥

तुंगा=बड़ी । धरा=पृथ्वी । खरा=सत्य ।

कृष्णा ( त ल )

कृष्णातुल।

तू ला मन । गोपी धन । तृष्णै तज । कृष्णै भज ॥

कृष्णातुल=कृष्ण अतुल।

सुधी ( ज ग )

जगै सुधी।

जगै सुधी । भली बुधी । छमा करै । दया करै ॥

सुधी=अच्छी बुद्धि वाला।

धर ( ज ल )

जलधर।

जलंधर । पुरंदर । दयाकर । हराकर ॥

जलंधर=एक राक्षस, मेघ । पुरंदर=इन्द्र, शिव, विष्णु । हरा=हरियाली

( अन्य नाम=हरा )

कला ( भ ग )

भाग कला।

भाग भरे । ग्वाल खरे । पूर्ण कला । नन्द लला ॥

निसि ( भ ल )

भूल निसि।

भूल तज । शूलि भज । सर्व दिसि । द्यौस निसि ॥

शूलि=शिव, द्यौस निसि=दिन रात।

सती ( न ग )

नगलती ।

नगपती । वरसती । शिव कहौ । सुख लहौ ॥

नगपती=कैलासपति । वर सती=महादेव । ( अन्य नाम तरणिजा )

हरि ( न ल )

नल हरि ।

न लखत । भव रत । भ्रम तज । हरि भज ॥

नल=एक प्रधान बंदर का नाम । हरि=बंदर, प्रभु ।

## सुप्रतिष्ठा ( पंचाक्षरावृत्तिः ३२ )

सम्मोहा ( म ग ग )

मा गंगा काशी, सम्मोहा नासी । २ पद

मांगे गोपाला । वंसीरी बाजा । पेखैं सो नेहा । छांड़ो सम्मोहा ॥

पेखैं=देखते हैं । सम्मोहा=मोह ।

रति ( स ल ग )

सु लगै रती ।

सुलगै रती । इकहूं रती । बलराम सों । घनश्याम सों ॥

सु=अच्छी । रति वा रती=शुद्ध प्रेम । इकहूं रती=एक रत्ती भर भी ॥

नायक ( स ल ल )

सुलला यक, बहिनायक । २ पद

सुलली चल । यमुना थल । जहँ गायक । यदुनायक ॥

यक=एक । सु लली=अच्छी कन्या ।

हारी ( त ग ग )

तो गौ गुहारी ।

तू गंग मैया । कै पार नैया । मो शक्ति हारी । लागो गुहारी ॥

तो=तेरी । कै=कर । गुहारी=प्रार्थना । ( अन्य नाम=हारीत )

यशोदा ( ज ग ग )

जगौ गुपाला । कहैं यशोदा । २ पद

जगौ गुपाला । सुभोर काला । कहैं यशोदा । लहैं प्रमोदा ॥

प्रमोदा=आनन्द । यह वृत्त उर्दू के इस बहर से मिलता है फ़ऊल फ़ालन् ४ वार-यथा—

रहा सिकंदर यहां न दारा न है फ़रीहूं यहां न जम है ।
मुसाफ़िराना टिके हो उठो मुक़ाम फ़रदांस है अरम है ॥
सफ़र है दुश्वार राह कब तक बहुत बड़ी मंज़िलें अदम है ।
नसीम जागो कमर को बांधो उठाव बिस्तर कि रात कम है ॥

### पंक्ती ( भ ग ग )

भागग पंक्ती।

भाग गुनै को। नारि नरा को। नाहिं लखंती। अक्षर पंक्ती॥

भागग=भाग्य में गई हुई अर्थात् लिखी हुई। ( अन्य नाम-हंस )

### करता ( न ल ग )

नलग मता। मजु करता। २ पद

न लग मना। अधम जना। सिय भरता। जग करता॥

### यम ( न ल ल )

नलल यम।

न ललचहु। भ्रम तजहु। हरि भजहु। यम करहु॥

नलल=न कर खेल कूद। अन्य नाम-यमक। यम=नियमपूर्व्वक इंद्रिय निग्रह।

## गायत्री ( षडक्षरावृत्तिः ६४ )

### विद्युल्लेखा ( म म )

मोमें विद्युल्लेखा।

मैं माटी ना खाई। झूठे ग्वाला माई।

मू बायो माँ देखा। जोती विद्युल्लेखा॥

कृष्णोक्ति यशोदा प्रति। मूबायो=मुँह खोला, जोती=प्रकाश, विद्युल्लेखा=विद्युत् पटल। यह 'मम' का विद्युल्लेखा वृत्त है। अन्य नाम शेषराज।

### सोमराजी ( य य )

ययू सोमराजी।

ययू बाल देखो। सुरंगी सुभेखो। धरैं याहि आजी। कहैं सोमराजी॥

ययू=मेध्याश्व, सुरंगा=सुडौल, सोमराजी=चन्द्रावली सदृश।

( अन्य नाम-शंखनारी )

### विमोहा ( र र )

क्यों विमोहा ररौ।

रार काहे करो। धीर राधे धरो। देवि मोहा तजौ। कंज देहा सजौ॥

ररौ= कहते हो, रार=तकरार, कंज देहा=कमल सदृश देह।

( अन्य नाम-जोहा, विजोहा, द्वियोधा और विज्जोहा )

### तिलका ( स स )

ससि को तिलका।

ससि बाल खरो। शिव भाल धरो। अमरा हरखे। तिलका निरखे॥

ससि को=शशि का। ससिबाल=बालचन्द्र। अमरा=देवगण।

( अन्य नाम-तिल्ला, तिलना, तिल्लना )

### मन्थान ( त त )

तत्ताहि मन्थान ।

ताता धरौ धीर । मैं देत हौं छीर । जानै न नादान । धार्‍यो जु मंथान ॥

तत्ता=गरम, ताजा । मन्थान=मथानी ।

### तनुमध्या ( त य )

ती ये तनुमध्या ।

तू यों किमि आली । घूमैं मतवाली । पूछै निशि मध्या । राधा तनु मध्या ॥

ती=स्त्री । तनुमध्या=सुमध्यमा । ( अन्य नाम-चौरस )

### वसुमती ( त स )

तोसी वसुमती ।

तोसों वसुमती । धारैं जु कुमती । ते सर्व नसिहैं । धर्म्मिष्ठ वसिहैं ॥

वसुमती=पृथ्वी ।

### मालती ( ज ज )

जु जोहिं न अन्य । सुमालति धन्य । २ पद

जुदो करि मान । भजो भगवान । प्रभू हिय धार । सुमालति हार ॥

जोहिं=देखती हैं । जुदो करि=अलग करके ( जगण दो ) सुमालती=अच्छी युवती । मालती के अच्छे फूल ।

### अपरभा ( ज स )

जसै अपरभा ।

जसै अपरभा । उदार जनको । सुखी करत हैं । दुखी जनन को ॥

जसै=जसही । अपरभा=श्रेष्ठ प्रकाश ।

### अम्बा ( भ म )

भूमिहि है अम्बा ।

भूमिहि है अम्बा । जानिय आलम्बा । सेवत जो कोई । पावै फलै सोई ॥

अम्बा=माता, देवी । आलम्बा=आधार ।

### शशिवदना ( न य )

शशिवदनाऽन्या

नय धरु एका । न भजु अनेका । गहु पन खालो । शशि वदना सो ॥

यह 'नय' का शशिवदना वृत्त है ।

शशिवदना=चंद्रमुखी । अन्या=दूसरी । नय=न्याय । पन=प्रण ।

( अन्य नाम=चण्डरसा )

# उष्णिक् ( समाक्षरावृत्तिः १२८ )

## शिष्या ( म म ग )

मां मांगे है ये शिष्या।

मां ! मांगौं मैं दाना ना। काहे पूछौ ग्वाला ना।
मानौं ना तेरी ए रे। ग्वाला हैं शिष्यै तेरे॥

कृष्णोक्ति यशोदा प्रति। शिष्ये=चेलेही। ( अन्य नाम-शीर्षरूपक )

## मदलेखा ( म स ग )

मो संगी मद लेखा।

मोसी गोप किशोरी। पैहौ ना हरि जोरी।
बोले श्यामं सु भेखा। ना तेरो मद लेखा॥

मदलेखा=गर्व का अन्त वा परिमाण।

## समानिका ( र ज ग )

रोज गा समानिका।

रोज गोप औ हरी। रास मोद सों करी।
ग्वाल ती गॅवारिका। धन्य ते समानिका॥

यह 'रजग' का समानिका वृत्त है। दूसरी व्युत्पत्ति=ग्वालतीग=गुरु लघु तीन बार और एक गुरु।

## हंसमाला ( स र ग )

सुर गौ हंसमाला।

सुर गौं के सहाई। जमुना तीर जाई।
हरषे री गुपाला। लखि कै हंसमाला॥

हंसमाला=हंसों के समूह। सहाई=सहायक।

## सुमाला ( स स ग )

ससिगत सुमाला।

ससि गंत सुमाला। जय कृष्ण कृपाला।
कटिये भव जाला। प्रभु होहु दयाला॥

ससिगंत=शशि में गई हुई अर्थात् उसके चारो ओर।

## भक्ती ( त य ग )

तो योगहि में भक्ती।

तू योगहि में फूलो। भक्ती प्रभु की भूलो।
कामा तजु रे कामा। रामा भजु रे रामा॥

सूर ( त म ल )

तो मोल जानैं सूर ।

तो मोल जानैं सूर । का जान जो है कूर ।
तौहूं हरी को गाव । जासों सु धामैं पाव ॥

तो मोल=तेरी कीमत । सूर=योद्धा । तौहूं-तोभी । कूर=कुबुद्धि, कमअक्क । सुधामैं=अच्छे धाम को ।

कुमारललिता ( ज स ग )

जुसंग कलिता है । कुमार ललिता है । २ पद

जु सोगहि नसावै । प्रमोद उपजावै ।
अतीव सुकुमारी । कुमार ललिता नी ॥

यह 'जसग' का कुमार ललिता वृत्त है । कलिता=शोभित । सोग=शोक । प्रमोद=आनंद ।

लीला ( भ त ग )

भू तगि लीला लखौ ।

भूतगणौ नेमसों । पाल प्रभू प्रेमसों ।
रूपहु नाना धरैं । अद्भुत लीला करैं ॥

भूतगि=पृथ्वी में घूम फिर कर । भूत गणौ=समस्त प्राणियों को । पाल=पालते हैं ।

तपी ( भ भ ग )

भो भगवान तपी ।

भो भगवान तपी । रामहिं राम जपी ।
धन्य तुम्हार कला । वृत्ति सदा अचला ॥

भो=हे । वृत्ति=नियम ।

सवासन ( न ज ल )

नजल सवासन ।

न जु लख रामहिं । तजि सब कामहिं ।
कह जन तासन । अपजस वासन ॥

वासन=पात्र, ( अन्य नाम-सुवास )

करहंस ( न स ल )

नसल करहंस ।

निसि लखु गुपाल । ससिहिं मम वाल ।
लखत अरि कंस । नखत कर हंस ॥

नखत करहंस=नक्षत्रों का राजा चन्द्र ( अन्य नाम-करहंत, वीरवर )

मधुमती ( न न ग )

न नग मधुमती।

न नगधर हरी। बिसर नर घरी।
लहत न मुकती। भजत मधुमती॥

मधुमती – स्त्री। नगधर = गिरिधारी। इसके दूनेको प्रहरणकलिका कहते हैं।

## अनुष्टुप् (अष्टाक्षरावृत्तिः २५६)

विद्युन्माला ( म म ग ग ) ४, ४

मो में गंगा, विद्युन्माला।

मों में गंगा,! थारी भक्ती। बाढ़ै ऐसी दीजे शक्ती।
थारी वारी वीची जाला। देखे लाजै विद्युन्माला॥

यह 'म म ग ग' का विद्युन्माला वृत्त है। गंगा = चारो फल देने हारी चतुर्भुजा गंगाजी। थारी = तुम्हारी। वारी = पानी। वीची जाला = तरंग समूह। विद्युन्माला – बिजली की चमक। इसी के दुगुने को रूपा कहते हैं।

वापी ( म य ग ल ) ४, ४

मां! या गैल, वापी सोह।

माँ! या गैल, वापी सोह। जाही देखि, लागै मोह।
कीजे बैठि, ह्यां विश्राम। नीको स्वच्छ, है या धाम॥

माँ या गैल = हे माँ इस मार्ग में। वापी = बावड़ी। धाम ४ का वाचक है।

लक्ष्मी ( र र ग ल )

रे रंगीलो सु लक्ष्मीहि।

रार ग्वाला वधू ठान। कृष्ण जू सों करैं मान।
जाहि पावैं नहीं सन्त। खेल सो लक्ष्मी कन्त॥

मल्लिका ( र ज ग ल )

राज गैल मल्लिकानि।

रोज गौ लिये प्रभात। काननैं गुपाल जात।
ग्वाल चारि संग धारि। मल्लिका रचैं सुधारि॥

यह 'र ज ग ल' का मल्लिका वृत्त है। काननैं = वन को। मल्लिका = चमेली (माला)। दूसरो व्युत्पत्ति = ग्वाल चारि = गुरु लघु चार बार।

( अन्य नाम-समानी )

वितान ( स भ ग ग )
सुभ गंगादि विताना।

सुभ गंगा जल तेरो। सुख दाता जन केरो।
नसि कै भव-दुखनाना। जसको तान विताना॥
वितान=मंडप।

ईश ( स ज ग ग )
सजि गंग ईश ध्यावो।

सजि गंग ईश ध्यावौ। नित ताहि सीस नावौ।
अघ ओघहू नसैहैं। सब कामना पुजैहैं॥
अघ ओघहू=पापो के समूह भी।

नराचिका ( त र ल ग )
तोरी लगै नराचिका।

'तोरी लगै नराचिका। मोरी कटै भवाधिका'।
मारीच याहि ठानली। है कांचनौ मृगा छली॥
नराचिका=बाण। भवाधिका=संसारी आधि व्याध्यादि क्लेशः।
कांचनौ=सुवर्णमय।

रामा ( त य ल ल )
तू या ललि रामा कहु।

तूयों ललचावै मत। होवै मत माया रत।
कामा तजु कामा तजु। रामा भजु रामा भजु॥
रामा=सुन्दर, राम। मायारत=माया में लिप्त।

प्रमाणिका ( ज र ल ग )
जरा लगा प्रमाणिका।

जरा लगाय चित्तहीं। भजौ जु नन्द नन्दहीं।
प्रमाणिका हिये गहौ। जु पार भौ लगा चहौ॥
यह 'ज र ल ग' का प्रमाणिका वृत्त है। प्रमाणिका=प्रमाणिक।
दूसरी व्युत्पत्ति=लगा चहौ=।ऽ चार वार। यथा-
नमामि भक्त वत्सलं, कृपालु शील कोमलं।
भजामिते पदांबुजं, अकामि नां स्वधामदम्॥
इसके दूने को पंचचामर कहते हैं। (अन्य नाम-प्रमाणी और नगस्वरूपिणी)

विपुला ( भ र ल ल )

है विपुला भरी ललि।

भोर लला, जगे जब। आय गये, सखा सब।
मो विपुला मया करि। चूमि कह्यो, चलो हरि॥

विपुला=पृथ्वी, अत्यन्त। ललि=हे सखी। मया=प्यार।

चित्रपदा ( भ भ ग ग )

चित्रपदा भ भ गा गा।

भू भगुगो अघ सारो। जन्न जबै हरि धारो।
सोइ हरी नित गैये। चित्र पदारथ पैये॥

भ=शुक्राचार्य, तेज। चित्रपदारथ=अर्थ चतुष्टय।

माणवक ( भ त ल ग ) ४, ४

भूतल गो माणवकम्।

भूतल गौ, विप्र सबै। रक्षन को, जन्म जबै।
लीन हरी, शैल धरी। माणवकी, क्रीड़ करी॥

माणवकी क्रीड़=मनुष्यों की लीला। विप्र=चतुर्वेदपाठी
( अन्य नाम-माणवकाक्रीड़ )

तुंग ( न न ग ग )

न नग गुनहु तुंगा।

न नग गुनहु तुंगा। गुन हरि नर पुंगा।
नर तन कर चंगा। नित लह सत संगा॥

नग=पर्व्वत। तुंग=ऊंचा। पुंगा=श्रेष्ठ। (अन्य नाम-तुरंगम)

गजगती ( न भ ल ग )

न भल गा गजगती।

न भल गोपिकनसों। हसन लाग छलसों।
वदत मातु ! युवती। असत ई गजगती॥

असत=झूठ। ई=ये। गजगती=गजगामिनी।

पद्म ( न स ल ग )

निसि जगत पद्म हूं।

निसि लगन नैन री। दिन कुछ न चैन री।
कब पहुँचि सद्मरी। लखहुँ पद पद्मरी॥

सद्म=भवन (अन्य नाम-कमल)

श्लोक अनुष्टुप् ।

जामें पंचल षड् गुरु, सप्तौला सम पाद को ।
श्लोक अनुष्टुपै सोई, नेमना जहँ आन को ॥
पंचमं लघु सर्वत्र, सप्तमं द्वि चतुर्थयोः ।
गुरु षष्ठन्तु पादाना, मन्येष्व नियमी मतः ॥

टी०-जिसके चारों पदो में पाँचवां वर्ण लघु और छठा वर्ण दीर्घ हो और सम पदों में सातवां वर्ण भी लघु हो इनके अतिरिक्त अन्य वर्णो के लिये कोई नियम न हो उसे श्लोक कहते हैं । यथा—

वागर्थाविवसंपृक्तौ वागर्थ प्रति पत्तये ।
जगतः पितरौ वंदे पार्वती परमेश्वरौ ॥

वर्णानामर्थ संघानां, रसानां छन्द सामपि ।
मंगलानांच कर्त्तारौ, वन्देवाणी विनायकौ ॥
राम रामेति रामेति, रमे रामे मनोरमे ।
सहस्र नाम तत्तुल्यं, राम नाम वरानने ॥

भिखारीदासजी ने इसकी गणाना मुक्तक छंदों में की है यथा—

अक्षर की गिनती यदा, कहुं कहुं गुरु लघु नेप ।
वर्ण वृत्त में ताहि कवि, मुक्तक कहैं सप्रेम ॥

वर्णवृत्तों में यह अपवाद है जिसे फ़ारसी में मुस्तसना और अंग्रेजी में Exception कहते हैं । अनुष्टुप के कई भेदोपभेद इस भाषा ग्रन्थ में देना आवश्यक नहीं समझे गये ।

## बृहती (नवाक्षरावृत्तिः ५१२)

रलका ( म स स )

मो सों संकित है रलका ।

मोसों संकित है रलका । ना जानै यहि है भलका ।
प्राणों तुल्य रखावतु हौं । मीठो कंद खवावतु हौं ॥

रलका = हरिण । (अन्य नाम-रलकरा)

वर्ष ( म त ज )

मीता जीवौ वर्ष हजार ।

मीता जीवौ वर्ष हजार । कीनो भारी मो उपकार ।
दीनी शिक्षा मोहिं पवित्र । गाऊं सीताराम चरित्र ॥

## पाईता ( म भ स )

पाईता है जहँ 'म भ सा'

मो भासैं है जग सपना। सांचौ एकै सिय रमना।
बुद्धी जाकी अस जगती। पाई तामे रुचिर गती॥

रुचिर=सुन्दर ( अन्य नाम-पादाताली,।पवित्रा, प्रथिता )

## हलमुखी ( र न स ) ३, ६

रैनसी वह हलमुखी।

रानिसी, धरि हिय हरी। ना तजै, तिहिं इक घरी॥
होहिगी हम सब सुखी। जो तजै, वह हलमुखी॥

रैनसी=रात्रिके समान, रात्रि ३ का सूचक-यथा—त्रिरात्रमशुचिर्भवेत्।
रानिसी=रानी के तुल्य। हलमुखी=कुरूपा।

## महालक्ष्मी ( र र र )

रात्रि ध्यावौं महालक्ष्मी।

रात्रि-द्यौसौ रहै कामिनी। पीव की जो मनो गामिनी।
बोल बोलै जु बोरे अमी। जानिये सो महालक्ष्मी॥

यह तीन रगणका महालक्ष्मी वृत्त है। रात्रिद्यौसौ=रात्रि और दिन में भी।
रात्रि=रगण तीन। मनोगामिनी=इच्छानुरूप चलने वाली। अमी=अमृत।
( यस्य भार्या शुचिर्दक्षा भर्त्तारमनुगामिनी। नित्यं मधुर वक्त्री च सारमा न रमा रमा-इति भावः )

## भद्रिका ( र न र )

रैन रंध्र नहिं भद्रिका।

रानि रंच नहिं कान्ह री। देत गोपि मग जानरी॥
सत्य मान यह मातरी। भद्रिका न यह बातरी॥

रंध्र=छिद्र। रंच=जरा भी। भद्रिका=कल्याणकारिणी।

## भुजंगसंगता ( स ज र )

सजरी भुजंग संगता।

सजुरी करै अबेर क्यों। चल श्याम बंसि टेर ज्यों।
तट में भुजंग संगता। रच रास मोद संगता॥

भुजंगसंगता=कालीसंयुता।

## सुभ्राल ( ज य य )

जियै यह नीको सुभ्राला।

जियै यह नीको सुभ्राला। जपै नित नामै गुपाला।
मिटावत हीको कसाला। करै दुखियों को निहाला॥

हीं को-हृदय का। कसाला=दुःख। निहाला=खुश।

महर्षि ( ज ज य )

जुजीय महर्षि अनासा।

जु जीय महर्षि अनासा। अहै चिरजीव सुव्यासा।
पुराण अनेक बखाने। सुभक्ति सुधारस साने॥

अनासा=नहीं है नाश जिसका।

मणिमध्या ( भ म स )

है मणिमध्या भूमि सही।

भाम सु पूजा कतरज जू। प्रात गई सीता सरजू।
कंठ मणी मध्ये सु जला। टूट परी खोजैं अबला॥

भाम=सूर्यनारायण। मणिमध्य=मणिबन्ध।

शुभोदर ( भ भ भ )

भो गुणवन्त शुभोदर।

भो गुणवन्त शुभोदर। लेखत दीन सहोदर।
तो सम कौन सहायक। तूहि सदा सुखदायक॥

भो=हे। शुभोदर=अच्छे पेट वाला। भोगुण=भगण तीन।

निवास ( भ य य )

भाय यह तेरो निवासा।

भाय यह तेरो निवासा। रम्य अति नीको सुपासा।
वृन्द तुलसी के विराजें। भक्त जन सानन्द राजें॥

रम्य=रमणीक।

सारंगिक ( न य स )

नय सुख सारंगिक है।

नय सुखदाता भजुरे। मद अरु मोहा तजुरे।
नहिं हितु सारंगिक सो। जग पितु सीतावर सो॥

नय सुखदाता=न्याय जन्य सुखके दाता। सारंगिक=शारंगपाणि।

बिम्ब ( न स य )

न सिय प्रतिबिम्ब पैये।

न सियवर राम जैसे। बहु यदपि भूप वैसे।
इक इकन वार वारी। कह अधर बिम्बवारी॥

वैसे=बैठे। अधर बिंबवारी=बिंबाधरोष्ठी।

रतिपद ( न न स )

न निसि रति पद सजौ।

न निसि घर तजि घरी। कबहुं जग कुलनरी।
धरति पद परघरा। सुमति युत सति वरा॥

सतिवरा=सती श्रेष्ठा। ( अन्य नाम-कमला, कुमुद )

कामना ( न त र ) ६, ३

न तर को शुद्ध कामना।

न तरु की डार, काटरे। रहत तू जाहि, आसरे।
तजहुरे दुष्ट, वासना। धरहुरे शुद्ध, कामना॥

न तर को शुद्ध कामना=नहीं तरता है कौन शुद्ध मनोरथ से। दुष्ट वासना=षड् विकार।

भुजगशिशुसुता ( न न म ) ७, २

भुजगशिशुसुतान्मौमीं।

न नमहुं भुज में, तोको। किमि कट लिखनो, मोको।
'तजि तव पितु ना, कोई'। भुजगशिशुसुता, रोई॥

भुज दो का बोधक है। भुजगशिशुसुता=नाग की अल्प वयस्क कन्या सुलोचना। तव पितु=तेरे पिता शेष अर्थात् लक्ष्मण ( अन्य नाम-युक्ता )

अमी ( न ज य )

निज यश गान अमीसो।

निज यश गान अमी सो। सुजनहिं लाग तमीसों।
हरि यश गावत संता। लहत प्रमोद अनंता॥

अमी=अमृत। तमी=अंधियारा। प्रमोद=आनन्द।

श्याम ( न य य )

नय यहि श्यामै रिझैये।

नय यहि श्यामै रिझैये। कित भ्रम भूले खिजैये।
निज निज भागै जगैये। पद रज माथे लगैये॥

नय=नीति। रिझैये=प्रसन्न कीजिये।

## पंक्तिः (दशाक्षरावृत्तिः १०२४)

पणव ( म न य ग ) ५, ५

मानौ ये गति, पणवै नीकी।

मानौ योग सरस जो मोरा। जीतौ कौरव रण कै घोरा।
हर्षे अर्जुन सुनि श्री बानी। संग्रामै हित पणवै हानी॥

कै=करके। पणव=रणवाद्य। हानी=हनन किया, बजवाया। गति ५ का बोधक है।

### हंसी ( म भ न ग )

हंसी मो भा नग छवि हरै ।

मैंभीनी गा तुव गुण हरी । तोरे नेहा किमि परिहरी ।
माधो ! मोसों बहु विधि खरी । बोली हंसीतुव दुख भरी ॥

मो भा = मेरी समझ में । भीनी = पग या रंग गई । हंसी = एक सखी का नाम ।

### शुद्धविराट् ( म स ज ग )

मोसों जोग विराट धारिये ।

मैं साजो गिरि पूजनो अली । खायो जाय मुरारि औ हली ।
रोक्यो धाय दुहून पूत को । देख्यो शुद्धविराट रूप को ॥

गिरि = 'गोवर्धन' पर्वत । मुरारि = श्रीकृष्ण । हली = हलधर । अन्य नाम-विराट ।

### मत्ता ( म भ स ग ) ४, ६

मो भा संगा, व्रज तिय मत्ता ।

मो भा संगा, व्रज तिय रामा । ध्यावैं माधो, तजि सब कामा ।
मत्ता है कै, हरि रस सानी । धावैं वन्सी, सुनत सयानी ॥

तिय ४ का बोधक-यथा- जग पतिव्रता चारि विधि अहहीं । भा = भाता है ।
रामा = सुन्दर । मत्ता = मस्त, मोहित । कामा = कामादि षड्विकार ।

### मयूरी ( र ज र ग )

रोज ग सो नचै मयूरी ।

रोज राग अन्य कोहि भावै । बात चीत पीव ना सुहावै ।
है मयूर सारिणी कुवामा । त्यागिये न लेहु भूलि नामा ॥

राग = अनुराग । मयूरसारिणी = निलज्ज । कुवामा = कुत्सिता स्त्री ।
( अन्य नाम-मयूरसारिणी )

### कामदा ( र य ज ग )

राय जू गहौ, मूर्त्ति कामदा ।

राय जू ! गयो, मो लला कहां । रोय यों कहै, नन्द जू तहां ।
हाय देवकी दीन्ह आपदा । नैन ओट कै, मूर्त्ति कामदा ॥

यह 'रय जग' का कामदा वृत्त है । यशोदा की उक्ति—रायजू = हे नंदरायजी । आपदा = दुःख । कामदा = कामना पूर्ण करने वाली । लला = आदि गुरु के स्थान में दो लघु (॥) रखने से कोई शुद्धकामदा वृत्त मानते हैं परन्तु ११ वर्ण होने के कारण उसका शास्त्रोक्त नाम इन्दिरा है । देखो एकादशाक्षरी वृत्त " नरर लग " ओट कै=ओट करके ।

वाला ( र र र ग )

रोरि रँगै धरे मञ्जु वाला।

रोरि रंगा दियो कौन वाला। मैं न जानौं कहँ नन्दलाला।
श्याम की मात बोली रिसाई। गोपि कोई करी है ढिठाई॥

रोरि=रोरी, कुमकुमा। ढिठाई=ढीठपन।

संयुत ( स ज ज ग )

सजि जोग संयुत जानिये।

सजि जोग शंकर कारनै। तप गौरि कीन्हेउ काननै।
सति भक्ति संयुत पाइकै। किय ब्याह शंकर आइकै॥

काननै=वन में। ( अन्य नाम-संयुक्ता )

कीर्ति ( स स स ग )

ससिसी गुन कीर्ति किशोरी।

ससि सों गुनिये मुख राधा। सखि सांचहि आवत बाधा।
ससि है सकलंक खरो री। अकलंकित कीर्ति किशोरी॥

यह तीन सगण और एक गुरु का कीर्ति वृत्त है। गुनिये=मानिये।
बाधा=घट्टा। सकलंक=कलंकित। अकलंकित=निष्कलंक।
कीर्तिकिशोरी=श्रीराधिकाजी।

धरणी ( त र स ग ) ४, ६

तेरी सगी, नहीं धरणी है।

तेरी सगी, नहीं धरणी है। प्यारे सगी, भली करणी है।
सीतापती, सदा किन ध्यावै। रीती भरै, भरी ढरकावै॥

सेवा ( त र स ल )

सेवा दरिद्र को तिरसूल।

तेरे सुलूक को नहिं पार। तारे महा अघी सरदार।
दाया सदा करै गुण धाम। सेवा बनै नहीं कछु राम॥

सुलूक=उपकार। अघी=पापी। सरदार=मुखिया।

उपस्थिता ( त ज ज ग ) २, ८

तू जो, जगदम्ब उपस्थिता।

तीजी, जग में हरि कंसहीं। दीनी, जब मुक्ति स्वधामहीं।
फेरीं, सह ज्ञान सुसंस्थिता। ताकी, लखि रानि उपस्थिता॥

तीजी=तीसरी। स्वधामहिं=निज धाम को। सुसंस्थिता=अच्छी
प्रकार। उपस्थिता=आई हुई, वर्तमान।

क्षमा ( त य भ ग ) २, ८

तू यौं, भगु वामा तें सरला ।

तू यों, भगु वामा तें सरला । टेढ़े, धनुतें ज्यों तीर चला ।
ये हैं, दुख नाना की जननी । देखो, हम गाया तें अकनी ॥

भगु = भाग, दूर रह । वामा = टेढ़े स्वभाव वाली स्त्री ।
अकनी = सुनी । ( अन्य नाम सुसमा )

चम्पकमाला ( भ म स ग ) ५, ५

भूमि सुगंधा, चम्पकमाला ।

भूमि सगी ना, मान दुखाहीं । कृष्ण सगो है, या जग माहीं ;
ताहि रिझैये, ज्यों व्रजबाला । डारि गलेमें, चम्पकमाला ॥

यह 'भ म स ग' का चम्पकमाला वृत्त है । भिखारीदासजी ने ६ ही वर्ण माने हैं यथा-'कीजे ही की चंपकमाला' । यह शास्त्र सम्मत नहीं ।
( अन्य नाम-रुक्मवती )

सारवती ( भ भ भ ग )

भानि भगी वह सारवती ।

भाभि भगी रँग डारि कहां । ढूंढ़त यों हरि जाइ तहां ।
धाइ धरी वह गोप लली । सारवती फगुवाइ भली ॥

सारवती = रसीली ।

दीपकमाला ( भ म ज ग )

दीपकमाला है भमौ जगौ ।

भामज गोकन्या सखी वरी । देखत द्वै खंडा धनू करी ।
मंडप के नीचे अरी अली । दीपकमाला सी लसै लली ॥

यह 'भ म ज ग' का दीपकमाला वृत्त है । भामज = सूर्यवंशी श्रीरामचन्द्रजी ।
गोकन्या = भूमिसुता जानकीजी ।

पावक ( भ म भ ग )

भीम भगै क्यों जो पावक है ।

भीम भगै क्यों जो पावक है । वीर कहैं क्यों जो धावक हैं ।
शास्त्र पढ़ै जो सो मार्मिक है । धर्म गहै जो सो धार्मिक है ॥

भीम = निडर । पावक = आगी ।

बिंदु ( भ भ म ग ६, ४

बिन्दु सुधारस भाभी मांगै ।

भू भमि गावहु, सीता रामा । पावन कीरति, आठौं यामा ॥
संत समागम, दीजैं ध्याना । बिंदु सुधारस, कीजे पाना ॥

भू भमि गावहु = पृथ्वी में पर्य्यटन करते हुए गाओ । रस = ६

मनोरमा ( न र ज ग ) ६, ४

निरुज गांपिका मनोरमा।

नर जु गाइहीं, घरी घरी। सहित राधिका हरी हरी।
जगत होंय सो, नरोत्तमा। लहत भक्ति जो, मनोरमा॥

निरुज = बिना रोग अर्थात् षट् विकाररहित। (अन्य नाम सुन्दरी)

त्वरितगतिः ( न ज न ग ) ५, ५

न जु नग पै, त्वरितगती।

निज न.गुनै, हरिहरहूं। पयनिधि हू, गिरवरहूं।
त्वरित गती, हरिहर की। प्रभु यश तें मति टरकी॥

कोई विद्वान किसी दानशील की स्तुति में कहता है कि हे स्वामी आप की कीर्ति इतनी उज्वल है कि उससे सम्पूर्ण विश्व शुभ्र हो जाने के कारण हरिहर की मति भी भ्रमित हो रही है। हरि क्षीरनिधि को और हर कैलाश को खोजते हुए त्वरितगति अर्थात् शीघ्र गति से दौड़ रहे हैं और तब भीं नहीं पहिचान सके (अन्य नाम-अमृतगति)

## त्रिष्टुप् ( एकादशाक्षरावृत्तिः २०४८ )

माली ( म म म ग ग ) ५, ६

मॉ मॉ मॉ गा गा, साजौ वृत्ते माली।

मॉं मॉं मॉ गागा, साजौ वृत्ते माली। सेवा जो कीजे, तो कीजे श्रीकाली।
पावौ विश्रामा, धारे हीमें भक्ती। भूलौ ना नेमा, तो पावोगे शक्ती॥

यदि ८, ३ पर यति हो तो इसी का नाम श्रद्धा होगा यथा—

मां मां में गंगा की श्रद्धा, बाढ़ैरी।

भारती ( म भ य ल ग ) ६, ५

मो माया लागैना, भजौ भारती।

मो माया लागै ना, भजौ भारती। वीणा श्री वाणी की, सदा धारती।
श्रद्धा सों सेवै जो, करै आरती। सद्विद्या की खानी, वही तारती॥

भारती = सरस्वती।

शालिनी ( म त त ग ग ) ४, ७

मोता तू गा, गीतहू शालिनी की।

माता तुंगा, गान गंगा तिहारो। भावै सोई, कामना देन वारो।
आठों-जामा, तोहि मैं नित्य गाऊं। जातें शांती, शालिनी मुक्ति पाऊं॥

यह 'म त त ग ग' का शालिनी वृत्त है।

रामो माता मत्पिता रामचन्द्रः स्वामीरामो मत्सखा रामचन्द्रः।
सर्व्वस्वम्मे रामचन्द्रो दयालु र्नान्यं जाने नैव जाने न जाने ॥१॥
एकोदेवः केशवो वा शिवोवा एको मित्रं भूपतिर्वा यतिर्वा।
एको वासः पत्तने वा वनेवा एकानारी सुन्दरी वा दरीवा ॥२॥
तुंगा=श्रेष्ठ। शालिनी=पूरित।

भ्रमरविलसिता ( म भ न ल ग ) ४, ७

मो भा न ल्गा, भ्रमरविलसिता।

मैं भीनी ला, गुण गण मनमें। जैहौं माधो, चरण शरण में।
फूलै वल्ली, भ्रमरविलसिता। पावै शोभा, अलि सह अमिता॥
भीनी=रंग गई। वल्ली=बल्ली, लता। अमित=बहुत।

वातोर्मि ( म भ त ग ग ) ४, ७

मो भांती गो, गहि वातोर्मि जानो।

मो भांती गो, गहि धैर्य्यै धरो जू। नीके कौरो, सह युद्धै करो जू।
पैहौ सांची, यहि सों पार्थ युक्ती। वातोर्मी सो, समझो आत्म युक्ती॥
गो गहि=इंद्रिय निग्रह करके। वातोर्मि=पवन, तरंग। वातोर्मि और शालिनी के मेल को द्विज वृत्त कहते हैं।

माता ( म न न ग ग ) ५, ६

मानी नागग सुनियत माता।

मानी नागग, सुनियत माता। दोऊ भक्तहिं, अभिमत दाता।
सिद्धी दै पुनि, भजन गती हूं। तातें सेवत, सकल जती हूं॥
मानी=गर्वित। मा=नहीं। नग=गणेश, गंधर्व॥

मयतनया ( म स न ल ग ) ६, ५

मोसों ना लगरी मयतनया।

मोसों ना लगरी, मयतनया। वाणी बोलतरी, कत अनया।
मोहीं है भय ना, रघुबर सों। काहे तू डरपी, इक नर सों॥
रावणोक्ति मंदोदरी प्रति। कत=क्यों। मयतनया=मन्दोदरी पंच कन्याओं में १ वीं यथा—
अहल्या द्रौपदी कुन्ती, तारा मंदोदरी तथा। पंचकन्याः स्मरेन्नित्यं, महापातक नाशनम्॥ अनया=न्यायहीन।

भुजंगी ( य य य ल ग )

य तीनों लगाके भुजंगी रचौ।

यचौ अन्त में गान कै शंकरा। सता नाथ सों नानुकम्पा करा।
करेंगे कृपा शीघ्र गंगाधरा। भुजंगी कपाली त्रिशूला धरा॥
यह तीन यगण और लघु गुरु का भुजंगी वृत्त है।

यचौ अन्त में गा न कै=यगण चार के अन्त मे एक गुरु न रखकर अर्थात् तीन यगण और लघु गुरु। सतीनाथसो=महादेव के समान। नानुकम्पाकरा न+अनुकम्पाकरा=नहीं है कृपा करनेवाला कोई अन्य। यह वृत्त फारसीके इस बहरसे मिलता है फऊलुन फ़ऊलुन फऊलुन फअल। यथा—

करम माइये शादमानी बुवद, करम हासिले जिंदगानी बुवद।

## शाली ( र त त ग ग ) ४, ७

रात तू गा, गीत रे भाग्यशाली।

रात तू गा, गीतरे भाग्यशाली। राधिका की, प्रेम सों नेम पाली।
पात्र ह्वै है, कृष्ण हू की कृपा को। विप्र सोई, भक्ति में चित्त जाको॥

विप्र=चारों वेद जाननेहारा। पात्र=योग्य।

## रथोद्धता ( र न र ल ग )

रानिरी लगत ये रथोद्धता।

रानि! री लगत राम को पता। हाय ना कहहिं नारि आरता।
धन्य जो लहत भाग शुद्धता। धूरिहू विमल जो रथोद्धता॥

सखियो की उक्ति कौशल्या प्रति—आरता=आर्त्ता, दुखित। रथोद्धता=रथ से उठी हुई। यथा—

कौशलेन्द्र पदकंज मंजुलौ कोमलाम्बुज महेश वंदितौ।
जानकी कर सरोज लालितौ चिंतकस्यमनभृंग संगिनौ॥

## स्वागता ( र न भ ग ग )

स्वागतार्थ उठ रे नभ गंगा।

रानि! भोगि गहि नाथ कन्हाई। साथ गोप जन आवत धाई।
स्वागतार्थ सुनि आतुर माता। धाइ देखि सुद सुन्दर गाता॥

भोगि=सर्प।

## द्रुता ( र ज स ल ग ) ५, ६

राज सो लगो, बिसर ना द्रुता।

राजसों लगो, बिसरना दुखी। धारि के दया, कर तिन्हैं सुखी।
भूलना धरी, धरणि की सुता। होव तू जसी, सुगति हो द्रुता॥

द्रुता-शीघ्र।

## श्येनिका ( र ज र ल ग )

रे जरा लगी सु काल श्येनिका।

रे जरा लगात्र चेत कै नरा। इन्द्रि ग्वाल गोपिनाथ में खरा।
आय के गहै जबै करौ कहा। काल श्येनिका प्रचंड जो महा॥

जरा=बुढ़ापे की अवस्था, थोड़ा। दूसरी व्युत्पत्ति–इन्द्रि ५ वार ग्वाल ऽ। और गो=एक गुरु। श्येनिका=पक्षीविशेष, बाज।

सायक ( स भ त ल ग )

सुभ तैं ले गुण जो सायक में।

सुभ तौलौं गुन तैं रावन ! रे। जबलों सायक रामा न धरे।
सुनि यों अंगद की वाणि शठा। कह मैं त्यागहुं ना युद्ध हठा॥

सायक=वाण।

उपचित्र ( स स स ल ग ) ६, ५

ससि सों लग ये, उपचित्र है।

ससि सों लग ये, उपचित्र है। सखि देखहुरी, सुविचित्र है।
मन मोहत है, सबको खरो। अति सुन्दर है, रस सों भरो॥

ससि सों लग=चन्द्र के समान मालूम पड़ता है। उपचित्र=चन्द्र मंदिर, चंद्रमंडल।

शील ( स स स ल ल )

ससि सील लखात न रंचक।

ससि सील लखात न रंचक। यह तौ बिरहीतिय वंचक।
निठुराइ सदा हिय राखत। द्विजराज कहा जन भाखत॥

सील=शील। द्विजराज=द्विजो का राजा, चंद्रमा। कहा=क्यो।

गगन ( स स स ग ग )

ससि सो गगनौ कर है शोभा।

ससि सों गगनौ कर है शोभा। लखि जाहि मिटै मन को छोभा।
छवि अद्भुत आय निहारौरी। ब्रजराजहिं आजु रिझाऔरी॥

गगनौकर=आकाश की भी।

हित ( स न य ग ग ) ५, ६

सुनिये गग हितकारी मोरे।

सुनिये गग, हितकारी मोरे। विनवौं तुहिं, कर दोनों जोरे।
सब संकट, मम दीजे टारी। तुम हौ प्रभु, भव बाधा हारी॥

गग=गणेश, गंधर्व।

विध्वंकमाला ( त त त ग ग ) ६, ५

तू तात गा गाथ, विध्वंकमाला।

तू तात गा गाथ, विध्वंकमाला। षष्ठी महा तत्व, जानो विशाला।
जाने बिना अर्थ, शंका न जावे। है तो कछू और, औरै लगावै॥

विध्वंकमाला=विधु=चन्द्र। अंकमाला=चिन्हो के समूह।
षष्ठी=कात्यायनी देवी चंद्रशेखरा। ( अन्य नाम-आहि )

## इन्द्रवज्रा ( त त ज ग ग )

ताता जगौ गावहु इन्द्रवज्रा।

ताता जगो गोकुलनाथ गावो। भारी सबै पापन को नसावो।
सांची प्रभू काटहिं जन्म बेरी। है इन्द्रवज्रा यह सीख मेरी॥ यथा—

यह 'त त ज ग ग' का इंद्रवज्रा वृत्त है।

एकस्य दुःखस्य न यावदतं। पारंगमिष्यामि अथार्णवस्य।
तावद् द्वितीयं समुपस्थितन्मे। छिद्रेष्वनर्था बहुली भवंति॥१॥
गोष्ठे गिरिं सव्यकरेण धृत्वा। रुष्टेन्द्रवज्राहतिमुक्तवृष्टौ।
यो गोकुलं गोपकुलंचसुस्थं। चक्रे स नो रक्षतु चक्रपाणिः॥२॥
तत्रैव गंगा यमुना त्रिवेणी। गोदावरी सिंधु सरस्वती च।
सर्वाणि तीर्थानि वसंति तत्र। यत्राच्युतोदार कथा प्रसंगः॥३॥

## उपेन्द्रवज्रा ( ज त ज ग ग )

जतौ जगौ गाय उपेन्द्रवज्रा।

जिती जगीं गोपि ब्रजेश लागी। थकीं निशा खोजति प्रेम पागी।
कहैं सकीं ना जब दुःख सोसी। उपेन्द्र! वज्रादपि दारुणोऽसि॥

यह 'ज त ज ग ग' का उपेन्द्रवज्रावृत्त है।
सोसी=सहना। उपेन्द्र=कृष्ण। वज्रादपि=वज्र से भी। दारुणोऽसि=कठिन है। यथा—

त्वमेव माताच्च पितात्वमेव। त्वमेव बंधुश्च सखात्वमेव।
त्वमेव विद्याद्रविणं त्वमेव। त्वमेव सर्वं मम देव देव॥१॥
सुखस्य दुःखस्य न कोऽपि दाता। परो ददातीति कुबुद्धिरेषा।
अहंकरोमीति वृथाभिमानः। स्वकर्म सूत्र ग्रथितोहि लोकः॥२॥

विद्यार्थियो को जानना चाहिये कि इन्द्रवज्रा और उपेन्द्रवज्रा के सम्मेलन से सोलह वृत्त बनते हैं। इनके रूप और नाम उदाहरण सहित नीचे लिखे जाते हैं। प्रत्येक चरण के आदि में इनसे गुरु की जगह इन्द्रवज्रा और लघु की जगह उपेन्द्रवज्रा के पद समझना चाहिये। कीर्ति से लेकर सिद्धि तक इन्द्रवज्रा और उपेन्द्रवज्रा के चौदह भेद हैं। इन्हें उपजाति भी कहते हैं। यथा -

उपेन्द्रवज्रा अरु इन्द्रवज्रा, दोऊ जहां हैं उपजाति जानो।
मानो हमारी सिख याहि मीता, भजौ सदा सुन्दर राम सीता॥

# उपजाति प्रस्तार ।

| संख्या | रूप | नाम | संख्या | रूप | नाम | व्याख्या |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | SSSS | इन्द्रवज्रा | ९ | SSSI | बाला | कीर्ति से लेकर सिद्धि तक उपजाति के १४ भेद हैं |
| २ | ISSS | कीर्ति | १० | ISSI | आर्द्रा | |
| ३ | SISS | वाणी | ११ | SISI | भद्रा | |
| ४ | IISS | माला | १२ | IISI | प्रेमा | |
| ५ | SSIS | शाला | १३ | SSII | रामा | |
| ६ | ISIS | हंसी | १४ | ISII | ऋद्धि | |
| ७ | SIIS | माया | १५ | SIII | सिद्धि | |
| ८ | IIIS | जाया | १६ | IIII | उपेन्द्रवज्रा | |

## कीर्ति ISSS

मुकुन्द राधा रमणै उचारो । श्री रामकृष्णा भजिवो सँवारो ।
गोपाल गोविंदहिं ना बिसारो । ह्वै है तबै सिंधु भवै उबारो ॥

सू०—इसके पहिले पद के आदि में लघु है । यथा—

नमोस्तुते व्यास विशाल बुद्धे । फुल्लारविंदायतपत्रनेत्र ।
येनत्वया भारत तैलपूर्णः । प्रज्वालितो ज्ञानमयः प्रदीपः ॥१॥
अनंत शास्त्रं बहुलाश्च विद्या, अल्पश्च कालो बहु विघ्न ताच ।
यत्सारभूतं तदुपासनीयं, हंसो यथा क्षीर मिवाम्बु मध्यात् ॥२॥

## वाणी SISS

श्रीराम कृष्णा भज तैं अनन्दा । अनेक बाधा पल में निकंदा ।
संसार—सिंधू तरिहै सनन्दा । होवे कवौं ना यमराज फंदा ॥

सू० इसके दूसरे पद के आदि का वर्ण लघु है और शेष गुरु है । यथा—

गो कोटिदानं ग्रहणेषु काशी । प्रयागगंगायुतकल्पवासो ।
यज्ञायुतं मेरु सुवर्ण दानं । गोविंदनामस्मरणे न तुल्यं ।३॥
खादन्न गच्छामि हसन्न जल्पे । गतंन शोचामि कृतंन मन्ये ।
द्वाभ्यां तृतीयो न भवामि राजन् । किंकारणं भोज भवामि मूर्खः ॥

## माला IISS

कुटुम्बमाला अति घोर जाला । न राख मोहा मद को अटाला ।
फन्दा परो तो हिय है बिशाला । यातें सदाही भजले गुपाला ॥

सू०—इसके पहिले और दूसरे पद के आदि के वर्ण लघु हैं और शेष गुरु हैं । यथा—

कुलं पवित्रं जननी कृतार्था । वसुन्धरा भाग्यवती च धन्या ।
स्वर्गस्थिता ये पितरोऽपि धन्या । येषां कुले वैष्णवनामधेयं ॥

### शाला ऽऽ।ऽ

पीवो करो प्रेम रसे ब्रजेशा। गावो करो नाम सदा जगेशा।
गुर्विंद गोपाल भलो सुवेशा। ध्यावो करै जाहि नितै सुरेशा॥

सू०–इसके तृतीय पद के आदि का वर्ण लघु है और शेष गुरु हैं। यथा—

साहित्य संगीत कला विहीनः। साक्षात्पशुः पुच्छ विषाणहीनः।
तृणन्न खादन्नपि जीवमान। स्तद्भागधेयं परम पशूनाम्॥१॥
ब्रह्मा मुरारिस्त्रिपुरान्तकारी। भानुः शशी भूमिसुतो बुधश्च।
गुरुश्च शुक्रः शनिराहुकेतुः। कुर्वन्तु सर्वे मम सुप्रभातम्॥२॥

### हंसी ।ऽ।ऽ

मुरारि कंसारि मुकुंद श्यामै। गायो करै प्रेमहि प्रेम जामै।
यही उपाये तरिहै सकामै। पैहै भलोभांतिहि दिव्य धामै॥

सू०–इसके विषम पदों के आदि में लघु और सम पदों के आदि में गुरु वर्ण है। यथा—

दिने दिने सा परिवर्द्धमाना। लब्धोदया चान्द्रमसीव लेखा।
पुपोषलावण्यमयान् विशेषान्। ज्योत्स्नान्तराणीव कलान्तराणि॥

### माया ऽ।।ऽ

राधा रमा गौरि गिरा सु सीता। इन्हें विचारै चित नित्य गीता।
करै सबै तो अवओघ मीता। हेहै सदा तू जगमें अभीता॥

सू०-इसके दूसरे और तीसरे चरणों के आदि वर्ण लघु हैं। यथा—

यस्यास्ति वित्तं सनरः कुलीनः। सपण्डितः सश्रुतवान् गुणज्ञः।
सएव वक्ता सचदर्शनीयः। सर्वे गुणाः कांचनमाश्रयन्ति॥१॥
वासांसि जीर्णानि यथा विहाय। नवानि गृह्णाति नरोऽपराणि।
तथा शरीराणि विहाय जीर्णा। न्यन्यानि संयाति नवानि देही॥२॥
एकोहि दोषो गुण सन्निपाते। निमज्जतीन्दोः किरणेष्विवांकः।
न तेन दृष्टं कविना समस्त। दारिद्र्यमेकं गुण कोटिहारि॥३॥

### जाया ।।ऽऽ

भजौ भजौ रामहि राम भाई। वृथा अबै बैस सुजान धाई।
करौ करौ साधन सम्भुताई। शिक्षा जु मानो तब हो भलाई॥

सू०–इसके अन्त्य पद के आदि का वर्ण गुरु है। यथा—

न नाकपृष्ठं नच सार्वभौमं। न पारमेष्ठ्यं न रसाधिपत्यं।
न योग सिद्धि न पुनर्भवं वा। वांछन्ति यत्पादरजप्रपन्नाः॥

### बाला ऽऽऽ।

राखौ सदा शंभु हिये अखंडा। नासै सबै ताप महा प्रचंडा।
धारौ विभूती जपि अक्षमाला। नसैं सबैई अघ ओघ जाला॥

सू०-इसके अन्तिम पद के आदि का वर्ण लघु है । यथा—

नीलाम्बुज श्यामल कोमलांगं । सीता समारोपित वाम भागं ।
पाणौ महाशायक चारु चापं । नमामि रामं रघुवंशनाथम् ॥१॥
येषां न विद्या न तपो न दानं । ज्ञानं न शीलं न गुणो न धर्मः ।
ते मर्त्यलोके भुवि भार भूता । मनुष्य रूपेण मृगाश्चरन्ति ॥२॥

### आर्द्रा ।ऽऽ।

करौ कबौं ना गरबैंरु कोहा । दोऊ विनासौ हनि लोभ मोहा ।
राखौ यदेमी मन प्रेम पोहा । भजौ हरी को तव जन्म सोहा ॥

सू०-इसके पहिले और चौथे पद के आदि में लघु वर्ण हैं । यथा—

नभःस्पृशंदीप्तमनेकवर्णं । व्यात्ताननं दीप्तविशालनेत्रं ।
दृष्ट्वाहित्वां प्रव्यथितान्तरात्मा । धृतिं न विंदामिशमंच विष्णो ॥

### भद्रा ऽ।ऽ।

साधो भले योग सुतीर्थ धावो । खड़े रहो क्यों तन को तपावो ।
टीके सुछापे बहुतै लगाओ । वृथा सबै जो हरि को न ध्याओ ॥

सू०-इसके सम चरणों के आदि में लघु और विषम चरणों के आदि में गुरु वर्ण हैं यथा—

त्वमादि देवः पुरुषः पुराणस्त्वमस्य विश्वस्य परं निधानम् ।
वेत्तासि वेद्यंच परं च धामं त्वया ततं विश्व मनंत रूपं ॥

### प्रेमा ।।ऽ।

पुराण गावै नितही अगारे । श्रुती सबैंही हँस के उचारे ।
उन्हें जगज्ज्योति भले प्रकारे । सुकांति गाते सब देव हारे ॥

सू०-इसके तृतीय पद के आदि का वर्ण गुरु है । यथा —

पुरा कवीनां गणना प्रसंगे । कनिष्ठिकाधिष्ठित कालिदासा ।
अद्यापि तत्तुल्य कवेरभावा । दनामिका सार्थवती बभूव ॥
अनन्त रत्न प्रभवस्य यस्य । हिमं न सौभाग्य विलोपि जातम् ।
एकोहि दोषो गुण सन्निपाते । निमज्जतीन्दोः किरणेष्विवांकः ॥३॥

### रामा ऽऽ।।

रामै भजौ मित्त सु प्रेम भारी । देहैं जु तेरे सब दुःख टारी ।
सुनेम याही जब सत्य सारो । सुधाम अन्ते हरि के सिधारो ॥

सू०-इसके तीसरे और चौथे पदके आदि के वर्ण लघु हैं । यथा—

कर्पूर गौरं करुणावतारं । संसार सारं भुजगेन्द्रहारं ।
सदा वसंतं हृदयारविंदे । भवं भवानी सहितं नमामि ॥१॥
लंकापतेस्संकुचितं यशोयत् । यत्कीर्ति पात्रं रघुराज पुत्रः ।
ससर्व्व एवाद्य कवेः प्रभावः । न निंदनीयाः कवयः क्षितीशे ॥२॥

ऋद्धि ।ऽ।।

गुपाल कान्हा घनश्याम वेई। गोविंद नारायण राम जेई।
अनन्त नामै तिनके जगेई। भजे तिन्है ते सबही तरेई॥

सू०—इसके दूसरे पद का आदि वर्ण गुरु है यथा—

अपाणि पादो जवनो ग्रहीता पश्यत्य चक्षुःस श्रृणोत्य कर्णः।
सवेत्तिवेद्यं न च तस्य वेत्ता तमाहुरग्र्यं पुरुषं पुराणम्॥

सिद्धि वा बुद्धि ऽ।।

कुम्भी उबारो गणिका सु तारी अजामिलै तार दियो मुरारी।
कियो जिन्होने बहु पाप भारी। बरे सबैई शरणौ तिहारी॥

सू० - इसके पहिले पद के आदि का वर्ण गुरु है यथा--

स्वायत्तमेकांत गुण विधात्रा विनिर्मित छादन मज्ञतायाः॥
विशेषतः सर्व्वविदां समाजे। विभूषण मौनमपण्डितानाम्॥

उपरोक्त चतुर्दश पद्यो की रचना करते समय विशेष ध्यान इस बात पर रखना उचित है कि प्रत्येक पद्य के आदि मे तगण वा जगण रहे।

कहीं २ संस्कृत के प्राचीन उपजातियो में ११ वर्ण रहने पर भी गणों का क्रम ठीक ठीक नहीं मिलता, ऐसे प्रयोग भी आर्ष प्रयोग होने के कारण माननीय हैं।

मोटनक ( त ज ज ल ग )

ताजी जु लगी मनमो टनकी।

तू जो जल गोप ललो भरिकै। दीनो हरि को विनती करिकै।
तेरी लखिकै विरती मन की। भक्ती हरि की मनगो टनकी॥

विरती=वृत्ति। टनकी=सरग गई।

चपला ( त भ ज ल ग )

तू भाजि लोग-लखिहैं चपला।

तू भाजि लोग-लखिहैं चपला। री राखु चाल अपनी सरला।
राखै गुमान मत तू मन में। सीता सतीहि भजुरी मन में॥

विलासिनी ( ज र ज ग ग )

जरा जगौ गुनो विलासिनी है।

जरा जगौ गुपाल को भजोरे। जरा जवै धरै कहा करौरे।
लगाइ पंच गोहि को हरी पै। न चित्त दै कवौं विलासिनी पै॥

जरा=बुढ़ापा। पंच गो=पंच ज्ञानेन्द्रिय। लगाइ पंचगो=लगा ।ऽ के समूह पांच और १ गुरु।

### हरिणी ( ज ज ज ल ग )

जतीन लगी प्रिय ये हरिणी।

जु राम लगा, मन नित्य भजैं। निकाम रहैं, सब काम तजैं।
बसै तिनके, हिय में सुखदा। मनोहरिणी, अविराम सदा॥

जु राम लगा=जगण तीन और लघु गुरु।

### उपस्थित ( ज स त ग ग ) ६, ५

उपस्थित सदा, जे संत गंगा।

जु संत गग की, सत्कीर्ति गावैं। त्रि ताप जग के, सारे भगावैं।
सु संग तिनको, है मोदकारी। उपस्थित तहीं, संपत्ति सारी॥

जे संत गंगा=ये संत गंगारूपी। गग=गणेश, गंधर्व। ( अन्य नाम-शिखंडिन )

### अनुकूला ( भ त न ग ग ) ५, ६

भीत न गंगा, जहँ अनुकूला।

भीति न गंगा, जग तुव दाया। सेवत तोहीं, मन वचकाया।
नाशहु वेगी, मम भव शूला। हो तुम माता, जन अनुकूला॥

यह 'भ त न ग ग' का अनुकूला वृत्त है।

जन अनुकूला=भक्तो पर कृपा करने हारी। ( अन्य नाम-मौक्तिक माला )
यहां काया शब्द से पंचभूतात्मक शरीर और शूल शब्द से काम क्रोधादि षट् विकार से अभिप्राय है।

### दोधक ( भ भ भ ग ग )

भाभि भगी गहि दोधक नीको।

भागुन गो दुहि दे नँदलाला। पाणि गहे कहतीं ब्रजबाला।
दोध करैं सब आरत बानी या मिस लै घर जाँय सयानी॥

यह तीन 'भगण' और २ गुरु का दोधक वृत्त है।

भागुन गो दुहि=भागो मत गौ दुहि दे। भगण तीन गुरु दो। या मिस=इस बहाने से। दोध=बछड़े। यथा—

देव! सदोधकदम्बतलस्थ, श्रीधर! तावक नाम पदंमे।
कंठ तलेऽसुविनिर्गम काले, स्वल्पमपित्तणमेष्यति योगम्॥

( अन्य नाम-बंधु )

### सांद्रपद ( भ त न ग ल )

सांद्रपदै भांतिन गल हार।

भांतिन गौ लेकरहिं जु सेव। हों तिनपै हर्षित सब देव।
कीर्ति ध्वजा संतत फहरात। सांद्रपदै पावत अवदात॥

सांद्रपद=दृढ़ पद। अवदात=सुन्दर।

कली ( भ भ भ ल ग )

भामि भली गुन चंपक कली।

भामि भली गुन चंपक कली। नाहिन ती महँ तासन भली।

गावत श्यामहिं जोहत कदा। होत प्रफुल्लित मानस-तदा॥

ती=स्त्री। कदा=कभी। तदा=तब।

सुमुखी ( न ज ज ल ग )

'निज जल गोहिं भरे सुमुखी'।

निज जल गोपि बचाय सखी। इत उत देखत जात चली।

हरि न मिले मन होय दुखी। फिरि फिरि हेरि रही सुमुखी॥

वृत्ता ( न न स ग ग ) ४, ७

न। न। सँग, गहु तिय दुर्वृत्ता।

न। न। सँग, गुजरिन जावौरी। निसि किमि, कुल लजवावौरी।

यसुमति, सुत अति है मत्ता। बरजत, अलि कहि यों वृत्ता॥

अन्य नाम=वृन्ता।

दमनक ( न न न ल ग )

न गुण लगत दमनक है।

न तिन लगत कबहुं घरी। भल जु भजन बिनहिं हरी।

हृदय जवन भवन करी। अघन सघन दमन करी॥

अघन सघन दमन करी=घोर पाप समूहों के नाशकर्त्ता ईश्वर। नगुण लग वा न तिन लग=नगण तीन और लघु गुरु। दमनक=एक वृत्त विशेष। दमन करी=नाशकर्त्ता।

इंदिरा ( न र र ल ग ) ६, ५

नरर लोग श्री, इंदिरा कहा।

नरर लोग जो, इंदिरा सदा। लहहिं ना कदा, सौख्य संपदा।

नमत प्रेम सों, पाद पंकजै। नसत पापहूं, भक्ति हू सजै॥

यह 'न र र ल ग' का इंदिरा वृत्त है।

कहा=क्यों। नरर=नहीं जपते हैं। इंदिरा=लक्ष्मी। (अन्य नाम-कनकमंजरी)

अनवसिता ( न य भ ग ग )

अनवसिता क्यों नाय भगैगरी।

नय भगु गोरी, या कलि माहीं। अनवसितासी, नारि लखाहीं।

बिन शुभ विद्या, कौन सुधारै। सुजन सुशिक्षा मंजुल धारै॥

अनवसिता=न रहने वाली। क्यों नाय=क्यों नहीं। नय=न्याय। भगु गोरी=भाग गया री।

## सुभद्रिका ( न न र ल ग )

न नर लगति ये सुभद्रिका।

न नर लगन कृष्ण सों लगै। कबहुं न अघ तोहि सों भगै।
सुन मम बतियां सुभद्रिका। भज हरि बल औ सुभद्रिका॥

बल=बलराम। सुभद्रिका=कल्याणदायिनी कृष्ण की बहिन।

## बाधाहारी ( न ज य ग ग ) ७, ४

निज युग गुंठन, बाधाहारी।

निज युग गुंठन, बाधाहारी। मिलजुल कारज, कीजे भारी।
जहँ नहि राजत, एका पक्का। बिगरत कारज, खावैं धक्का॥

युगगुंठन=समाज रचना।

## रथपद ( न न स ग ग )

रथ पद वहि ननु जो गंगा।

न निसि गमन किमि देखौरी। रथपद सम छवि लेखौरी।
सुर सरि लस नभ की रानी। त्रिपथ गमन सुख की खानी॥

ननु=निश्चय। त्रिपथ=तीनों मार्ग, आकाश, मर्त्यलोक और पाताल।

## शिवा ( न म य ल ग )

नमिय ला, गाथा शिवा हीय में।

नमिय ला, गाथा शिवा हीय में। भजहुरे, पादाम्बुजै जीय में।
सरन जो, ताकी हरै आपदा। मुदित हो, देवै सदै सम्पदा॥

नमिय ला गाथा शिवा हीय में=नमन करना चाहिये लाकर गाथा को (शिवा) पार्वतीजी की अपने हृदय में।

सूचना—नीचे दो वृत्त लिखे जाते हैं जो दो वृत्तों के संयोग से बनते हैं।

## द्विज ( म त त ( वा ) म भ त )+ ग ग

शा०—मैं तो दूंगा, गा अभी शालिनी को। ( मततगग )
शा०—भावे नीकी, कृष्ण की कीर्ति गीता॥ ( मततगग )
वा०—मो भांती गा, द्विज वातोर्मि कोई। ( मभतगग )
शा०—देखूं तेरी, योग्यता आज प्यारे॥ ( मततगग )

यह उपजाति रूप 'द्विज' वृत्त 'म त त ग ग' और 'म भ त ग ग' अर्थात् शालिनी और वातोर्मि के संयोग से सिद्ध होता है।

मुक्ति ( त त ज (वा) म त त ) + ग ग

इं०—ताता जु गादो कहुं इन्द्रवज्रा। ( ततजगग )
शा०—मैं तो दूंगा गा अभी शालिनी को ।। ( मततगग )
शा०—दोनों भाई विष्णु की कीर्ति गावैं। ( मततगग )
शा०—छूटे माया, वेगिही मुक्ति पावैं ।। ( मततगग )

यह उपजाति रूप 'मुक्ति' वृत्त 'त त ज ग ग' और 'म त त ग ग' अर्थात् इन्द्रवज्रा और शालिनी के संयोग से सिद्ध होता है।

## जगती ( द्वादशाक्षरावृत्तिः ४०९६ )

### विद्याधारी ( म म म म )

मैं चारौ बंधू गाऊं तौ विद्याधारी।

मैं चारों बंधू गाऊं भक्ती को पाऊं। रे लाभै सारे यामें अन्तै ना जाऊं।
जाने भेदा याको सत्संगा को धारी। वोही सांचो भक्ता सांच्रो विद्याधारी ।।

यह चार मगण का विद्याधारी वृत्त है।
मैं चारों=मगण चार। सारे=समस्त।

टी०—एक भक्त कहता है—मैं चारों भाइयों का अर्थात् राम, लक्ष्मण, भरत और शत्रुघ्न का गुण गान करके भक्ति प्राप्त करूंगा। रे भाइयो! इसी में सब लाभ है मै दूसरी जगह नहीं जाऊंगा। इस पद्य में 'रे' ला, भै, सा' आदि पदान्तर्गत वर्णों के 'रे' से राम 'ला' से लक्ष्मण 'भै' से भरत और 'सा' से शत्रुघ्न आदि का बोध होता है। पुनः आदि 'रे' से राम और अंत्य 'सा' से सीता का बोध होता है रे और सा के मध्य मे लाभ' शब्द है इससे यह सूचित होता है कि सीताराम के भजन से लाभही लाभ होता है। इसका भेद वेही जानते हैं जो सत्संग को धारण करते हैं और वेही सच्चे विद्वान हैं। यह 'मैं चारौं' अर्थात् चार मगण का 'विद्याधारी' वृत्त है। पादान्त में यति है।

### भूमिसुता ( म म म स ) ८, ४

मो मां मों सों वृत्ते भाखौ, भूमि सुता।

मो मां मों सों वृत्तै भाखौ, भूमिसुता। मोंही रागा दासै जानों,
सत्य व्रता। आज्ञा स्वामी नाहीं शत्रू, मैं दलतो।
शीघ्रै माता तोहीं साथै, लै चलतो ।।

हनुमानजी की उक्ति जानकीजी प्रति। वृत्तै=समाचार को।

वैश्वदेवी ( म म य य ) ५, ७

मो माया या है, वैश्वदेवी अनूपा ।

मो माया या है, स्त्री खगेशा अनूपा । पै मोहै भक्ती, ना शुहै नारि रूपा । छांड़ौ ज्ञाना जो, है नरा ! क्लिष्ट भारी । साधौ भक्ती रे, वैश्वदेवी सुखारी ॥

क्लिष्ट=कठिन ।

जलधरमाला ( म भ स म ४, ८

मो भासे माँ, जलंधरमाला येही ।

मो भासै मो, छलि हरि दीन्हों जोगा । ठानो ऊधो, उन कुब्जा सों भोगा । सांचो गोपी, मनकर नेहा देखी । प्रेमा भक्ती, जलधरमाला लेखी ॥

जलधरमाला=मेघों का समूह ।

भुजंगप्रयात ( य य य य )

यचौ युक्त ताता भुजंगप्रयाता ।

यचौं मैं प्रभू तें यही हाथ जोरी । फिरै आपुतें ना कवौं बुद्धि मोरी । भुजंगप्रयातोपमा चित्त जाको । जुरै ना कदा भूलिकै संग ताको ॥

यह चारि यगण का भुजंगप्रयात वृत्त है ।

( तजौ रे मन हरि विमुखन को संग–इति भावः )

भुजंगप्रयात=भुजंग की गति यचौं मैं=याचना करता हूं मैं । यचो यगण चार । यथा—

विना गोरस को रसो भोजनानाम् विना गोरस को रसो भूपतीनाम् ।
विना गोरसं को रसः पण्डितानाम् । विना गोरस को रसः कामिनीनाम् ॥

नमामीशमीशान निर्वाण रूपं । विभुं व्यापकं ब्रह्म वेदस्वरूपं ।
निज निर्गुणं निर्विकल्पं निरीहं चिदाकाशमाकाशवासं भजेहं ॥
नमस्तेस्तु गंगेत्य दंग प्रसंगा भुजंगास्तु रंगाः कुरंगाः प्लवंगाः ।
अनंगारि रंगाः ससंगा शिवांगा भुजंगाधि पांगी कृतांगा भवन्ति ।

सू०–यह वृत्त उर्दू के इस बहर से मिलता है अर्थात् फ़ऊलुन् फ़ऊलुन् फ़ऊलुन् फ़ऊलुन् यथा—

न छेड़ो हमें दिल दुखाये हुए हैं । जुदाई के सदमे उठाये हुए हैं ।
मेरा घर कहां उनके आने के क़ाबिल । बुलाऊं अगर हो बुलाने के क़ाबिल ॥

इसके डेवढ़े अर्थात् छः यगण वाले को क्रीडाचक्र और दुगने को 'महाभुजंगप्रयात' कहते हैं । भुजंगप्रयात और भुजंगी वृत्त मिलाकर अर्थात् ७ यगण और एक लघु गुरु का कवियों ने 'वागीश्वरी' नामक वृत्त माना है । यथा—

यचौ राम लागै सदा पाद पद्मै, हिये धारि वागीश्वरी मात को।

यह एक चरण हुआ। इसी प्रकार शेष तीनो चरणों को जानो। भुजंग-प्रयात को भुजंगप्रयात पढ़ो। इस वृत्त के लिये एक पुरानी आख्यायिका प्रसिद्ध है। यथा—

छप्पय—श्री विनतासुत देखि, परम पटुता जिन्ह कीन्यउ।
छन्द भेद प्रस्तार, बरणि बातन मन लीन्यउ॥
नष्टोद्दिष्टनि आदि, रीति बहु विधि जिन भाख्यो।
जैवो चलत जनाय, प्रथम याचापन राख्यो॥
जो छन्द भुजंग प्रयात कहि, जात भयो जहँ थल अभय।
तिहि पिंगल नाग नरेश की, सदा जयति जय जयति जय॥

## शैल ( य य य ज )

यथी याजका क्या करैं जाय शैल।

यथी याजका क्या करैं जाय शैल। करैं अश्वमेधै जहां स्वच्छ गैल। सदानन्द धर्मार्थ में दत्त चित्त। नहीं कोइ वैरी नहीं कोइ मित्त॥

यथी=मेध्याश्व। याजक=पुजारी।

## स्रग्विणी ( र र र र )

रे चहौ स्रग्विणी मूर्त्ति गोविंद की।

रार री राधिका श्याम सों क्यों करै। सीख मो मान ले मान काहे धरै। चित्त में सुन्दरी क्रोध ना आनिये। स्रग्विणी मूर्ति को कृष्ण की धारिये॥

यह चार रगण का स्रग्विणी वृत्त है।

रार=झगड़ा। स्रग्विणी=माला पहिनी हुई।

अच्युतं केशवं रामनारायणं। कृष्ण दामोदरं वासुदेव हरिम्।
श्रीधरं माधवं गोपिका वल्लभं। जानकी नायकं रामचंद्रं भजे॥१॥
अंगना मंगना मंतरे माधवो। माधवं माधवं चांतरेणांगना।
इत्थमा कल्पिते मंडले मध्यगः। वेणुना संजगौ देवकी नन्दनः॥२॥

( अन्य नाम—लक्ष्मीधर, शृंगारिणी, लक्ष्मीधरा और कामिनी मोहन )

## केहरी ( र त म ज )

रात में जे केहरी गर्जंत घोर।

रात में जे केहरी गर्जंत घोर। जाय भागैं काननै होतै सुभोर।
देवि पूजा कीजिये मेटै विपाद। भक्ति कीजे लीजिये आशीरवाद॥

केहरी=सिंह।

चंद्रवर्त्म ( र न भ स )
चन्द्रवर्त्म लखु रे नभ सहिता ॥

रे ! न भासु हर भाल शशि समा । जानि त्यागि हियकी कनक तमा ।
सिंधु रैन नलिनी कहु शुहि रे चन्द्रवर्त्म लख अन्धकि तुहि रे ॥

न भासु=नहीं प्रतीत होता है । कनक=धतूरा । तमा=अन्धेरा, अज्ञान । नलिनी=कुमुदिनी । चन्द्रवर्त्म=चन्द्र किरण ।

तोटक ( स स स स )
ससिसो सुअलंकृत तोटक है ।

ससिसें सखियां विनती करतीं । टुक मंद न हो पग तो परतीं ।
हरि के पद अंकनि ढूंढ़न दें । छिमतो टक लाय निहारन दे ॥

रास क्रीड़ा करते समय गोपियो को गर्वयुक्त देखकर श्रीकृष्ण के अन्तर्धान होने का प्रसंग ।

यह चार सगण का तोटक वृत्त है ।

टुक=थोड़ा । पग तो=पांच तेरे । अंकनि =चिन्हों को यथा—
द्विजराजमुखी मृगराज कटि । गजराज विराजितमंदगतिः ।
यदि सा ललना हृदयंगमिता । क जपः क तपः क समाधि विधिः ॥
जय राम सदा सुख धाम हरे । रघुनायक सायक चाप धरे ।
भव वारण दारण सिंह प्रभो । गुण सागर नागर नाथ विभो ॥

गिरधारी ( स न य स )
सुनिये सखि गिरधारी बतियां ।

सुनियें सखि गिरिधारी बतियां । विसरीं सब ब्रज केरी रतियां ।
मनमोहन अब कीनी घतियां । उपदेशहिं मिस जारी छतियां ॥

प्रमिताक्षरा ( स ज स स )
प्रमिताक्षराहि सुजसौ सब में ।

सजि सो सुपेय घट मोद भरे चलि आव शौरि ! सखि संग घरे ।
कहिहौं सुधीर हँसि के तुमको । प्रमिताक्षरा जु पय दे हमको ॥

सखाओ की उक्ति श्रीकृष्ण प्रति ।

सुपेय=स्वादिष्ट । सुधीर=पूरा पंडित । शौरि=श्रीकृष्ण । प्रमिताक्षरा=थोड़े शब्द बोलने वाली ।

सारंग ( त त त त )
तूतौ तितै बाल ना छेड़ सारंग ।

तू तौ तितै कृष्ण ना जाउं मो बाल । मैं आनि तोको यहीं देउं गोपाल ।
सारंग नीके हरे लाल जो भावें । नीलेरु पीले लखौ शुभ्र मो शाव ॥

यशोदा की उक्ति बालकृष्ण से ।

शुभ्र=अच्छे । मो शाव=मेरे प्यारे बच्चे । सारंग=पक्षी ।

( अन्य नाम—मैनावली )

बनमाली। ( त भ म भ ) ४, ४, ४

तू-भा-तभी बनमाली, भजे जब।

तू-भा-तभी घनमाली, भजे जब। बीती सभी, सुधरेगो, भला कब।
गोविंद की, कर भक्ती, अहो निशि तेरी बनै, यश छावै, चहूं दिशि॥

इन्द्रवंशा ( त त ज र )

है इन्द्रवंशा जहं तात जोर है।

ताता! जरा आ लख तू विचारि ही। को मार को दे सुख दुःख जीवही।
संग्राम भारी कर आजु बान सों। रे इंद्रवंशा! लर कौरवान सों॥

इन्द्रवंशा = अर्जुन।

मणिमाला ( त य त य ) ६, ६

तू यो तय देही, जैसे मणिमाला।

तू यों तय देही, जैसे तप आगी। राधा भजु श्यामा, पापा सन भागी।
छांड़ो सब जेते, हैं रे जग जाला। फेरौ प्रभुही की, नामा मणिमाला॥

तय = तपा। सन = से।

सुरसरि ( त न भ स )

आई सुरसरि तू नभ सुख सों।

तू नाभस पद श्री सुरसरि के। धारै निसि दिन जो हित करि कै।
फूले यश लह संपति सिगरी। जैहै बनि तुव बातहु बिगरी॥

नाभस = नभ मे रहने वाली।

ललिता ( त भ ज र )

तै भाजि रंच ललिता न जा कहूं।

तैं भाजिरी अलि! छिपी फिरै कहां। तूही बता थल हरी नहीं जहां।
बोली सुशील ललिता सुजानती। खेलौं लुकौअल जु हो पदारती॥

रती = प्रीति।

गौरी ( त ज ज य )

तीजो जय विश्व चहै भजु गौरी।

ती जो जय विश्व चहै चिरथाई। गौरी पग रेणु धरै सिरलाई।
दैहैं द्रुततोप प्रिया स्वइ वामा। देगी जय लाभ सदा सब कामा॥

विश्व = संसार। द्रुततोपप्रिया = आशुतोप शिवकी प्रिया पार्वतीजी।
चिरथाई = चिरस्थायी।

वाहिनी ( त ग म म ७, ५

तो मो मया ही त्यागौ, जो वाहिनी है।

तो यो मग्राही त्यागौ, जो वाहिनी है। सीता भजौ स ता को, जो दाहिनी है।
जे जानहीं संसारै, एकै घराना। ते भेद त्यागे गावैं, श्री अंब गाना॥

वाहिनी=बहने या बहाने वाली।

भीम ( त भ म ज )

तू भीम जुद्ध कला, जानै अनूप।

तू भीम जुद्ध कला, जानै अनूप। तो बंधु पर्म बड़ो, धर्मस्वरूप।
मानो सिखापन जो, देवैं सुधीर। पूरो मनोरथ हू, है है सु वीर॥

मोतियदाम ( ज ज ज ज )

जँचौ सियराम सु मोतिय दाम।

जँचौ रघुनाथ धरे धनु हाथ। विराजत सानुज जानकि साथ।
सदा जिनके सुठि आठहुं याम। विराजत कण्ठ सु मोतियदाम॥

यह चार जगण का मोतियदाम वृत्त है।

जचौ=याचना करौ, जगण चार। मोतियदाम=मोतियों की लड़ी व माला। इसी के दुगने को मुक्तहरा कहते हैं।

वंशस्थविलं ( ज त ज र )

सुजान वंशस्थविलं जता जरा।

जिती जुरावै निज पीय भावती। तिती सुखी हो गति नीक पावती।
प्रथा जु वंशस्थ विलंघि धावती। नसाय तीनों कुल को लजावती॥

जिती=जितनी। जुरावै=जुड़ावै, खुश करे। भावती=प्यारी स्त्री, श्रेष्ठ स्त्री। प्रथा=पद्धति। विलंघि=छोड़कर। यथा—

प्रसन्नतां यो न गतोऽभिषेकतस्। तथा न मम्लौ वनवास दुःखतः।
मुखाम्बुजं श्रीरघुनन्दनस्य मे। सदास्तु तन्मंजुलमंगलप्रदम्॥१॥
नमोऽस्त्वनंताय सहस्र मूर्त्तये सहस्र पादाक्षि शिरोरु बाहवे।
सहस्र नाम्ने पुरुषाय शाश्वते। सहस्र कोटी युगधारिणेनमः॥२॥
सुतं पतंतं प्रसमीक्ष्य पावके, न। बोधयामास पतिं पतिव्रता।
पतिव्रता शाप भयेन पीडितो, हुताशनश्चंदन पंक शीतलः॥

वंशस्थविलं और इन्द्रवंशा के मेल से जो वृत्त सिद्ध होता है उसे माधव कहते हैं।

माधव ( ज त ज र+त त ज र )

यशेन्द्र वंशायुत गाव माधवै।

जितै जरा शोक न मोह हो कभी। तातो जुरै इच्छित सम्पदा सभी।
खुलैं हिये लोचन मुक्ति हो भली। गा तू सदा माधव की गुणावली॥

जिते=जीत लेवे। जरा=वृद्धावस्था। जुरे=प्राप्त हो।

यह उपजाति रूप वृत्त 'ज त ज र' वा 'त त ज र' के अर्थात् वंशस्थविलम् और इन्द्रवंशा के मेल से सिद्ध होता है जैसे इन्द्रवज्रा और इन्द्रवंशा के मेल से १४ उपजाति हो सकते हैं। परन्तु अनेक भेदोपभेद करने की आवश्यकता नहीं है। ऐसे प्रत्येक भेद को मुख्य नाम 'माधव' के अन्तर्गतही मानना अलम् है। पादान्त में यति है।

जलोद्धतगतिः (ज स ज स) ६, ६

जु साज सहिता, जलोद्धतगती।

जु साजि सुपली हरीहिं सिर में। पिता धसत से निशीथ जल में।
प्रभू चरण को छुआ जमुन में। जलोद्धतगती हरी छिनक में॥

सुपली=टोकनी। निशीथ=आधीरात। जलोद्धतगति=जल के चढ़ने की गति।

धारी (ज ज ज य)

जतीन यही नित नेमहि धारी।

जु काल यहै छवि देखत वीते। तुम्हार प्रभू गुण गावत ही ते।
कृपा करि देहु यहै गिरिधारी। यचौं कर जोरि सुभक्ति तिहारी॥

जु काल य=जगण तीन और यगण। हीते=अंतःकरण से।

मोदक (भ भ भ भ)

भा चहु पीर न खा मन मोदक।

भा चहु पार जु भौ-निधि रावन। तौ गहु रामपदै अति पावन।
आय परौ प्रभु लै चरणोदक। भूख भगै न भखे मन मोदक॥

यह चार भगण का मोदक वृत्त है। अंगद की उक्ति रावण प्रति—
भाचहु=होना चाहे, भगण चार। मोदक=लड्डू।

सौरभ (भ ज स ल)

भा जस सदैव सह सौरभ है।

भा जस सदैव सह सौरभ है। माधव सु गान युत ही शुभ है।
श्रीगुरु सुमंत्र धरिये चितही। केशव सुनाम जपिये नितही॥

सौरभ=सुगंध।

### ललना ( भ म स स ) ५, ७

भाम सखी क्यों, घूमत री ललना ।

भूमि लिसू धौं, धावत री सजनी । मैं कब देखौं, भाषत यों जननी ।
डारत सोये, रेसम के पलना । चारिड भैया, झूलन से ललना ॥

### कांतोत्पीड़ा ( भ म स म )

भौम समा प्यारे, यह कांतोत्पीड़ा ।

भौम समा प्यारे, यह कांतोत्पीड़ा । राखत श्री देवी, जनकी है व्रीड़ा ।
ध्यावत जो ताही, अरु भक्ती धारै । सो छमि कै दोपैं, भव बाधा टारै ॥
भौम=मंगल । कांत+उत्पीड़ा=वियोग दुःख । व्रीड़ा=लाज ।

### दान ( भ स ज स )

भू सजु सुख मान दान सहिता ।

भू सजु सुख मान दान सहिता । सेवहु सब साधु गर्व रहिता ।
गावहु हरि नाम प्रेम धरिये । पावहु हरि धाम शीघ्र तरिये ॥
भू= पृथ्वी ।

### पवन ( भ त न स ) ५, ७

भा-तन-सोहै, पवन तनय की ।

भा-तन-सोहै, पवन तनय की । बाणि गही है, नसन अनय की ।
श्री बजरंगी, नित सिय पिय के । द्वार खड़े हैं, हरि रस पिय के ॥
भा-तेज । नसन=नाश करना । अनयकी=अन्याय की ।

### मदनारी ( भ ल न य ) ६, ६

भूसन यहि है, अहि मदनारी ।

भूसन यहि है, अहि मदनारी । भस्म लसति है, तन दुति भारी ।
भक्त जनन को, अति सुखकारी । धन्य भजत जो, नित त्रिपुरारी ॥
भूसन=भूषण । अहि=सर्प । मदनारी=मदन के अरि महादेव । दुति=तेज ।

### तामरस ( न ज ज य )

निज जय काहि न तामरसै सो ।

निज जय हेतु करौं रघुबीरा । तव नुति मोरि हरौ भव पीरा ।
मम मन-तामरसै प्रभु धामा । करहु सदा विभु पूरण कामा ॥
नुति=स्तुति । विभु=निग्रहानुग्रहसमर्थ, पूर्णकाम । तामरस=कमल, सुवर्ण ।

### सुन्दरी ( न भ भ र )

नभ भरी विधु भासन सुन्दरी।

नभ भरी विधु भासन आगरी। मुख प्रभा बहु भूपित नागरी।
भज न जो रघु बालमुकुन्दरी। जग न सोहत यद्यपि सुन्दरी॥

नभ भरी विधु भासन आगरी=आकाश में भरी हुई चन्द्रप्रभा से बढ़कर। यथा—

इतर पाप फलानि यदृच्छया। वितर तानि सहे चतुरानन।
अरसिकेषु कवित्व निवेदनं। शिरसि मा लिख मा लिख मा लिख॥
( अन्य नाम—द्रुतविलम्बित )

### मंदाकिनी ( न न र र ) ८, ४

न नर रटत काह, मंदाकिनी।

न नर ! रहत सेय, मंदाकिनी। अघ निकर जु भेक, भू अँगिनी।
कृत जहँ सियराम, वासा फनी। जग महँ महिमा जु, सोहै घनी॥

अघ निकर जु भेक भूअंगिनी=पाप समूह रूप भेकों की नाशकर्त्री सर्परूपिणी। फणी=लक्ष्मणजी। मंदाकिनी=गंगाजी।
( अन्य नाम—चंचलाक्षिका )

वृत्त रत्नाकर रचयिता के मत से प्रमुदित वदना और मल्लिनाथजी के मत से इसी को गौर प्रभा भी कहते हैं।

### ललित ( न न म र )

ललित न नमरे श्यामै श्यावरे।

न निमि रह चखा सीता ज्यों लखा। रघुवर सु सखा राख्यो जो मखा।
ललित जिन सिया की शोभा लखी। अमरतिय कहैं सो धन्या सखी॥

निमि=जनक राजा के पूर्व्वज। चखा=नेत्रों में। मख=यज्ञ।
अमरतिय=देवांगना। ( अन्य नाम तत )

### कुसुमविचित्रा ( न य न य ) ६, ६

नय नय धारौ, कुसुम विचित्रा।

नयन यही तें, तुम वसुजामा। हरि छवि देखौ, किन वसु जामा।
अनुज समेता, जनक दुलारी। कुसुम विचित्रा, जग फुलवारी॥

यह नयनय का कुसुमविचित्रा वृत्त है।
नयन=नेत्र, न्यायशून्य। वसुजामा=आठों पहर।

### मालती ( न ज ज र ) ७, ५

निज जर वंधन, जान मालती ।

निज जर आपुहिं, मूढ़ काटहीं । विमुख मधू रहि, जन्म नासहीं ।
अधर अमी चख, कञ्ज राजती । कहि कहि लागत, छन्द मालती ॥

जर = जड़ । अधर = होंठ । राजती = शोभित है । मालती = स्त्री । यदि ६, ६ पर यति हो तो इसी को 'वरतनु' कहेंगे ।

( अन्य नाम-यमुना )

### पुट ( न न म य ) ८, ४

ननु राय पुट कीजे, हे सुजाना ।

न न मयदुहिता मैं, तोरि बानी । सुनहुं कहि सभा गो, तू दिवानी ।
श्रवण पुट करौना, जान रानी । रघुपति कर याकी, मीचु ठानी ॥

न न = नहीं नहीं । ननु = निश्चयपूर्वक । मयदुहिता = मंदोदरी । मीचु = मृत्यु । पुट = मिलाव, निकटवर्ती करना ।

### प्रियंवदा ( न भ ज र ) ४, ४, ४

न भजु रे, किमि सिया, प्रियंवदा ।

न भजु रे, हरिजु सों, कदौं नरा । जिहि भजैं, हर विधी, सुनिर्जरा ।
सह सिया, जनकजा, प्रियंवदा । जनहिं जो, नित अहैं, सुराभदा ॥

न भजु रे = नभाग रे । निर्जरा = देवगण । प्रियंवदा = मीठे वचन बोलने वाली । सुशभदा = कल्याणकारिणी ।

### द्रुतपद ( न भ न य )

न भनिये कहुं द्रुतपद पोचे ।

न भनिये कहुं द्रुतपद पोचे । कहु न मीत वचन बिन सोचे ।
मधुर बैन कहिय अति दीने । सरल मंत्र जगत बस कीने ॥

न भनिये कहुं द्रुत पद पोचे = नहीं कहना चाहिये कहीं शीघ्र वचन सारहीन । कहीं२ इस वृत्त का लक्षण 'न भ ज य' भी मिलता है ।

### नवमालिनी ( न ज भ य ) ८, ४

पद नवमालिनीहुं, निज आयो ।

निज भय छांड़ि चीन्ह, हनु लीजे । अहि महि नाथ आजु, बलि दीजे ।
किमि हनु तो प्रवेश, इहिं काला । प्रभु ! नवमालिनीसु, फुलमाला ॥

अहि महि = अहिरावण महिरावण । हनु = हनुमानजी ।

( अन्य नाम-नवमालिका )

निवास ( न न र ज )

न नर जपत क्यों रमा निवास।

न नर जपत क्यों रमा निवास। भटकत जग क्यों फिरै उदास।
जब लग हरि सों लगै न प्रीत। तब लग मन हो सुखी न मीत॥

रमेश ( न य न ज )

नयन जु देखौ चरित रमेश।

नयन जु देखौ चरित रमेश। पद रति राखौ सुजन हमेश।
सुनिय सदा सुंदर रस खान। मधुर कथा पावन भगवान॥

उज्ज्वला ( न न भ र ) ७, ५

न नभ रह सदा, निसि उज्ज्वला।

न नभ रघुवरा, भन भूसुरा। लसत रवि दुती, वरणौं फुरा।
धरणि तल जबै, मिलना थला। भरति यश लता, अति उज्ज्वला॥
भन=कहता है। दुती=तेज। भूसुर=ब्राह्मण।

नभ ( न य स स )

नय ससि को दूज लखे नभ में।

नय ससि को दूज लखे नभ में। लस शिव के भाल सुहावन में।
गुरुजनहू आदर जाहि दिये। जउ लखिये वक्र तऊ नमिये॥
नय=सिर झुकाते हैं। वक्र=टेढ़ा।

श्रीपद ( न त ज य ) ४, ८

न तजिये, श्री पद पद्म प्रभू के।

न तजिये, श्रीपद पद्म प्रभू के। सु भजिये, पावन नाम अचूके।
शरण जो, होत सभक्ति हरी की। तरत सो, सत्वर भांति करी की॥
अचूके=बिना भूल। सत्वर=जल्दी। करीकी=हाथी की।

मानस ( न य भ स ) ६, ६

नय भसु ही में, मानस कहिये।

नय भसु ही में, मानस कहिये। जहँ नय नाहीं, तामस लहिये।
जय संतही की, जानहु मन में। नहिं भय कोई, सत्य वचन में॥
नय भसु ही में=न्याय भासमान होता है हृदय में।

### सुमति ( न र न य )

नरन याहि री सुमति सुनीकी ।

नरन याहि री सुमति सुनीकी । मगन कीर्त्ति में नित सिय पी की ।
भजन भाव को मरम महाना । लहत लीन है परम सुजाना ॥

### राधारमणा ( न न म स )

न नम सुघर क्यों राधा रमणा ।

न नम सुघर क्यों राधा रमणा । रहत न किमि है ताता शरणा ।
बिसरत हरि को होवै कुगती । भजन करहु तो होवै सुगती ॥

### वासना ( न स ज र )

नसि जर कुवासना हरी भजौ ।

नसि जर कुवासना हरी भजौ । अहमिति विकारही सभी तजौ ।
पुनि कछुक दीन को दिया करौ । नित प्रभु सुनाम को लिया करौ ॥

जर = जड़, मूल । अहमिति = मैं ही हूं ऐसा ।

### साधु ( न स त ज ७, ५

नसति जड़ बाधा, संगति साधु ।

नसति जड़ बाधा, संगति साधु । गहत पग आधा, आयहु आधु ।
चरण रति होतै, पातक जाहिं । लहत सुख भारी, या जग माहिं ॥

### तारिणी न स य स )

नस यसहिं तारिणी जो न भजै ।

नस यसहिं तारिणी जो न भजै । अस समुझि सर्व्वदा सीय भजै ।
जन भजत नित्य जो राम सिया तिन यम निवास को जीत लिया ॥

नस यसहिं = नाश करती है यश को ।

### तरलनयन ( न न न न ) ६, ६

नचहु घरिक, तरल नयन ।

नचतु सुघर, सखिन सहित । थिरकि थिरकि, फिरत मुदित ।
तरल नयन, नवल युवति । सुहरि दरस, अमिय पिवति ॥

तरल नयन = चंचल नेत्र । नचतु = नगण चार ।

# अतिजगती (त्रयोदशाक्षरावृत्तिः ८१९२)

## माया (म त य स ग) ४, ९

माता यासो, गा कछु जोगी क्रिय माया।

माता! यासों, गा कछु जोगी छल कीन्हें।
रोवै कान्हा, मानत री ना कछु दीन्हें।
कोऊ बोली, ता कहँ लै आव सयानी।
माया या पै, डार दई री हम जानी॥

यशोदा की उक्ति किसी गोपी से।

गा = गाकर। (अन्य नाम-मत्तमयूर)

## विलासी (म त म म ग) ५, ३, ५

मीता मो मो गा, विलासी, भूल्यो संसारा।

मीता गो मो गा, बिलासी, भूल्यो संसारा।
गावै क्यों नाहीं, जनों के, जो मूलाधारा।
भूलौ ना प्यारे, तिहारो, लागै ना दामा।
पैहौ विश्रामा, भजौ जो, श्री सीतारामा॥

## प्रहर्षिणी (म न ज र ग) ३, १०

मानो जू रँगमहलों प्रहर्षिणी है।

मानोजू, रँग रहि प्रेम में तुम्हारे।
प्राणों के, तुमहिं अधार हौ हमारे।
वैसोही, विरचहु रास हे कन्हाई।
भावै जो, शरद प्रहर्षिणी जुन्हाई॥

जुन्हाई = चांदनी रात।

## कंदुक (य य य य ग)

यचौ गाइकै श्याम की कंदुकी क्रीड़ा।

यचौ गाइकै कृष्ण राधा दुहूं साथा।
भजौ पाद पाथोज नैकै सदा माथा।
धरो रूप वाराह धारी मही माथा।
लियो कन्दुकै काज काली अहीनाथा॥

यचौगाइकै = यांचना करो गाकर, यगण चार और गुरु एक।

पाथोज = कमल। नैके = नवायकर।

कंद ( य य य य ल )

यचौ लाइकै चित्त आनन्दकन्दाहिं।

यचौ लाइकै चित्त आनन्द कंदाहिं।
सुभक्ती निजा नाथ! दीजे अनाथाहिं।
हरे! राम! हे राम! हे राम! हे राम।
हिये दास के आय कीजे सदा धाम॥

यचौ लाइकै=यगण चार और लघु एक।

चंचरीकावली ( य म र र ग ) ६, ७

यमौ रे-रागौ ज्यो, चंचरीकावली ज्यों।

यमौ रे! रागोंमें, जन्म कांहे गमावौ।
न भूलो माधो को, धर्म में चित्त लावौ।
लखौ या पृथ्वी को, वाटिका चंपको ज्यों।
बसौ रागै त्यागे, चंचरीकावली ज्यों॥

यमों=निर्वैरता, सत्यालाप, चोरी त्याग, वीर्यरक्षा और विषय भोगादिकों से घृणा, इन पांच यमो का सेवन करो। रागों में=विषय वासनाओं में। चंचरीकावली=भँवरो की पंक्ति।

सुरेन्द्र ( य म न न ग ) ५, ८

सुरेन्द्रै लेखौ, यामुन नग जहँवा।

यमी नाना गा, ध्यावत जिहिं रति सों।
सुरेन्द्रै सोऊ, जांचत ब्रजपति सों।
हमारी शिक्षा, मान्नि भजहु नितहीं।
मुरारी जी को, जो चहु निज हितही॥

यामुन नग=गोवर्धन पर्वत। यमी नाना गा=यम धारण करनेहारे बहुत से गा गाकर।

राधा ( र त म य ग ) ८, ५

रे तु माया गोपिनाथा, ध्याय ले राधा।

रे तु माया गोपिनाथा, जानिकै भारी।
भूलि सारी त्यागि कै लै, आपको तारी।
प्रेम सों तू नित्य प्यारे, छांड़ि कै रागा।
कृष्ण राधा कृष्ण राधा, कृष्ण राधा गा॥

राग ( र ज र ज ग )

रे जरा जगौ सुमीत राग गाव रे।

रे जरा जगौ न नींद गाढ़ सोव रे।
पाय देह मानुषी, न जन्म खोव रे।
है अनन्द राग गा सुमुक्ति पाव रे।
राम राम राम राम राम गाव रे॥

इसकी दूसरी व्युत्पत्ति-'नंद ऽ।×राग ६+गा' से भी प्रगट होती है।

तारक ( स स स स ग )

ससि सीस गहे स्वइ, तारक भारी।

ससि सीस गरे नर माल पुरारी।
सुनिये सति नाथ पुकार हमारी।
पढ़ि पिंगल छंद रचैं सब कोई।
करतार करौ सुभ वासर सोई॥

वासर=दिन। तारक=तारा, तारनेवाला।

मंजुभाषिणी ( स ज स ज ग )

सजि साज गौरि वद मंजुभाषिणी।

सजि साज गौरि सदनै गई लिये। कर पुष्प माल सिय मांगती हिये।
वर देहु राम जन तोष कारिणी। सुनि एवमस्तु वद मंजुभाषिणी॥

सदनै=घर में। वद=कहती हैं। ( अन्य नाम-कनकप्रभा, सुनंदिनी प्रबोधिता और कामलालापिनी )

कलहंस ( स ज स स ग )

सजि सी सिँगार कलहंस गती सी।

सजि सी सिँगार कलहंस गती सी।
चलि आइ राम छवि मंडप दीसी।
जयमाल हर्षि जब ही मँह डारी।
सुर लोग हर्ष खल-भूप दुखारी॥

सी=सीता। कलहंस=सुन्दरहंस दीसी=दिखी। ही मँह=हृदय में। डारी=पहिनादी। खल भूप=रावणादि दुष्ट राजे।
( अन्य नाम-सिंहनाद, नंदिनी, सिंहनी, कुटजा )

प्रभावती ( त भ स ज ग ) ४, ९

ती-भास-जो, गुण सहिता प्रभावती।

ती-भास जो, गुण सहिता प्रभावती।
साध्वी महा, निज पिय को रिझावती।

मीठी गिरा, कहति सदा सुहावती ।
धन्या वही, द्वउ कुल को अघावती ॥

ती=स्त्री । भास=प्रतीत होती है । साध्वी=साधु गुण सम्पन्ना ।
अघावती=प्रसन्न करती है ।

त्राता (त य य म ग) ६, ७

तू या यम गावै, न गावै काहे त्राता ।

तू या यम गावै, न गावै काहे त्राता ।
रामा भजु रामा, वही है शांती दाता ।
छांड़ो छल छिद्रा, बिहावो सारे कामा ।
तोरी बनि जैहै, जु गावै नीको नामा ॥

या यम=इस यमराज को । बिहावो=छोड़ो ।

रुचिरा (ज भ स ज ग) ४, ९

जु भास जी, गहि रुचिरा सँवारिये ।

जु भास जी, गणहिं न योग सों कदा ।
सुभक्ति सों, हिय बस रामजू सदा ।
सुधन्य जो, छवि रुचिरा हिये धरैं ।
न वे कबौं, यहि भव जाल में परैं ॥

जी गणहिं=जीवगणों को । ( अन्य नाम–प्रभावती )

कंजअवलि (भ न ज ज ल)

कंजअवलि खिल 'भानुज जो लखि' ।

भानुज जल महँ आय परै जब । कंजअवलि विकसैं सर में तब ।
त्यों रघुबर पुर आय गये जब । नारिऽरु नर प्रमुदे लखि के सब ॥

भानुज=सूर्य्य की किरणें । कंजअवलि विकसैं=कमल पंक्तियां विकसित होती हैं । प्रमुदे=आनंदित हुए । ( अन्य नाम–पंकजअवलि, पंकावली, पकावली, पंकजवाटिका )

चंडी (न न स स ग)

न नसु सिगरि भज ले नर चंडी ।

न नसु सिगरि नर ! आयु तु अल्पा ।
भजि निशि दिन सुविलासिनि तल्पा ।
कुबुध-कुजन अघ ओघन खंडी ।
भजहु भजहु जन पालिनि चंडी ॥

सुविलासिनी=सुन्दर स्त्री । तल्पा=शय्या ।

चन्द्ररेखा ( न स र र ग ) ६, ७

निसि रुरु गता, जानिये चन्द्ररेखा।

निसि रुरुगता, जानिये चन्द्ररेखा।
बिनु हरि कृपा, को कहै सत्यलेखा।
लखि यह गती, जो विधाता रची है।
सुर नर थके, बुद्धि सारी पची है॥

रुरु=मृग। जानना चाहिये कि चन्द्र का नाम मृगलाञ्छन भी है।

चन्द्रिका ( न न त त ग ) ७, ६

न नित तगि कहू, देखिये चन्द्रिका।

न नित तगि कहूं, आन को धावरे।
भजहु हर घरी, राम को बावरे।
लखन जुत भजौ, मातु सीता सती।
वदन दुति लखे, चन्द्रिका लाजती॥

तगि=भटक कर। दुति=प्रकाश। ( अन्य नाम-उत्पलिनी, विद्युत् कुटिलगति )

मृगेन्द्रमुख ( न ज ज र ग )

परत मृगेन्द्रमुखै 'नजा जु रोगी'।

निज जर गंजत जो सुमार्ग त्यागे। सु यम मृगेन्द्रमुखै परैं अभागे।
कपट विहाय भजै जु सीय रामा। अघहिं नसाय लहै अनूप धामा॥

मृगेन्द्रमुखै=सिंह के मुख में। गंजत=नाश करते हैं।

पुष्पमाला ( न न र र ग ) ६, ४

न नर रँगहि मानिये, पुष्पमाला।

न नर रँगहिं मानिये, पुष्पमाला। यदपि लसत चित्र हैं, चित्रशाला।
कुशल नरनि कौशलै, देख भूला। गुणत कस न ईश जो, सर्व मूला॥

क्षमा ( न न ज त ग )

ननु जित गरव साधु धारै क्षमा।

न निज तिगम सुभाव छाड़ैं खला। यदपि नित उठ पाव ताको फला।
तिमि न सुजन समाज धारै तमा। जग जिनकर सुसाज नीती क्षमा॥

ननु=निश्चय। तिगम=तीक्ष्ण। तमा=अज्ञान।

कहींर इसका लक्षण 'न न त त ग' भी कहा है परन्तु देखो चंद्रिका वृत्त। यति पादान्त मे है। कोई कोई ७, ६ पर भी यति रखते हैं।

# शर्करी ( चतुर्दशाक्षरावृत्तिः १६३८४ )

वासन्ती ( म त न म ग ग ) ६, ८

माता नौ मैं गंग, सरस राजै वासन्ती ।

माता ! नौ मैं गंग, चरण तोरे त्रैकाला ।
नासो वेगी दुःख, विपुल ओरो जंजाला ।
जाके तीरा राम, परिहर भूर्जा की छाला ।
भू कन्या को देत, सुमन वासन्ती माला ॥

यह म त न म ग ग' का वासंती वृत्त है ।

नौ मैं=नमन करता हूं मैं । भू कन्या=श्रीमती जानकी जी । भूर्जा छाला=भोजपत्र । वृत्तरत्नाकर में इसकी व्युत्पत्ति म त न य ग ग' कही है यति निर्धारित नहीं है, ६, ८ पर ठीक प्रतीत होती है ।

असम्बाधा ( म त न स ग ग ) ५, ६

माता नासौगी, गहन भव असंबाधा ।

माता ! नासौगी, गहन कदहिं मो पीरा ।
हे गंगे ! माँगौं, चरण शरण तो तीरा ।
गावौं तेरोही, गुण निसि दिन दै बाधा ।
पावौं वेगी ज्यों, गति परम असम्बाधा ॥

गहन=कठिन । असम्बाधा=निर्बाधा ।

मध्यक्षामा ( म भ न य ग ग ) ४, १०

मो भा नाये, गगरि धरत मध्यक्षामा ।

मो भा नाये, गगरि धरत मध्यक्षामा ।
भीती लागै, कटि लचकत कैसी रामा ।
स्वामी सेवा, करति सतत भोरी वामा ।
सा नारी की, सरल प्रकृति ओ है श्यामा ॥

मो भा नाये, गगरि धरत=मुझे भाता नहीं है इसका गगरी धरना । मध्यक्षामा=पतली कमरवाली । भीती=भय ।

लोला ( म स म भ ग ग ) ७, ७

माँ सोभौ मधु गोरी ! देखे आनन लोला ।

माँ तोभौ मधु गोरी ? काहू ती मुख देखे ।
सिंहोरी कटि जोहे, हस्ती चालहिं पेखे ।

लोला सी मृदुवैना, पूछै बात नवीना।
बोली मातु फबै ना, वाणी नीति विहै ना॥
गॉ=है मात। सोमो भगु गो री!=क्यों चन्द्र भी भाग गया?
ती=स्त्री। लोला=चंचल।

चन्द्रौरसः (म भ न य ल ग)

मो भौने या जगत सुघर चन्द्रौरसा।

मो भौने या लगत सुघर चन्द्रौरसा।
देखौ सोने सरिस सु तनु कैसे लसा।
सोभा न्यारी ललित बदन की है सखी।
भूलै नाहीं छिन छवि जिन याकी लखी॥
भौने=घर में। चन्द्रौरसः=चन्द्र का पुत्र।

रेवा म स त न ग ग)

मॉ सातों नग गावैं कीरति तुव रेवा।

मॉ सातौं नग गावैं कीरति तुव रेवा।
ना जानै सुर वृन्दौ रंचक तुव भेवा।
कन्या मेकल धन्या कीजिय तनि दाया।
चेरो तो पद पद्मा मैं मन वचकाया॥
सातौं नग=सातौं पर्व्वत। रेवा=नर्मदा। कन्या मेकल=पुत्री मेकल पर्वत की। तो=तेरा। (अन्य नाम-लक्ष्मी) पाया जाता है परन्तु लक्ष्मी नामक अन्य वृत्त भी है)

कुटिल (रा भ न य ग ग) ४, १०

सुभ ना ये, गगन कुटिल ध्यावो राना।

सुभ नायो, गगरिक तुव गंगा! पानी।
जिन शम्भू. सिर जननि! दया की खानी।
तजि सारे कुटिलन कपटी को साथा।
तिन पाई, अति शुभ गति गावैं गाथा॥
नायो=डाला। गाथा=पुराणादि।

मंजरी (स ज स य ल ग) ५, ६

सजि सीय लै, गवनि ज्यों सखी मंजरी।

सजि सीय लै, गवनि ज्यों सखी मंडपा।
सुखमा लखे, रति मयंक लागी त्रपा।

रघुनाथ के, नयन जोह ज्यों चंचरी ।
सुवितान त्यों, लसत आम्र की मंजरी ॥
यह 'स ज स य ल ग' का मंजरी वृत्त है ।

सुखमा = शोभा । मयंक = चंद्रमा त्रपा = लाज । चंचरी = भ्रमर । जोह = देखदेखकर । सुवितान = सुन्दरमंडप में । ( अन्य नाम-वसुधा, पथा )

मनोरम ( स स स स ल ल )

ससि सीस लला-अवलोक मनोरम ।

ससि सीस लला-अवलोक मनोरम ।
कमनीय कला छकि जात न को रम ।
विधि की रचना सब के मन भावन ।
जग में प्रगटो यह रत्न सुहावन ॥

कमनीय = सुन्दर ।

मंगली ( स स ज र ल ग ) ३, ६, ५

ससि जो, रलगंत होन, वृत्त मंगली ।

ससि जो, रलगंत होत, वृत्त मंगली ।
विलसै, सब साज बाज, साथ मंडली ।
जग को, सत संग पंथ, देत यों लखा ।
जिहि सों, सुख शांति होय, प्रेम सों सखा ॥

रल = मृग ।

प्रतिभा ( स भ त न ग ग ) ८, ६

प्रतिभा है कवि माहीं, सुभ तन गंगा ।

सुभ तौ नाग गरे जो, भजु सह भक्ती ।
प्रतिभा हो तब नीकी, अरु शुभ शक्ती ।
लहि नैपुण्यहि सोई, हरि यश गावैं ।
कविता सो रस खानी, सुनत सुहावै ॥

सुभ तौ नाग गरे जो = शुभ ता यही है कि जिनके गले में नाग लपटा है अर्थात् महादेवजी को । प्रतिभा = बुद्धि की तेजी ।

वसंततिलका ( त भ ज ज ग ग )

जानौ वसंततिलका 'तु भजौ जगौ गा' ।

तैं भोज जोग गुनिकै कहु लाभ हानी ।
यों मुञ्ज बात सुनिकै कह देव ज्ञानी ।

है है मुदान जग पै लह विज्ञ मांगे।
हों सर्वसंत तिलका लखि मोद पागे।
यह 'त भ ज ज ग ग' का वसन्ततिलका वृत्त है।

मुंज=भोज का चाचा। ( अन्य नाम-उद्धर्षिणी सिंहोन्नता वसंत-तिलक, प्रभृति। श्रुतबोध में ८, ६ पर यति है परन्तु हलायुधने पदांत मे यति मानी है पदांत में यति प्रमाणिक प्रतीत होती है। यथा-

यां चिंतयामि सततं मयिसा विरक्ता। साप्यन्यमिच्छति जनं सजनोऽन्य सक्तः।
अस्मत्कृतेतु परितुष्यति काचिदन्या। धिक तांच तंच मदनच इमांच मांच॥ १॥
उद्योगिनं पुरुषसिंहमुपैति लक्ष्मी। दैवं प्रधानमिति कापुरुषावदंति।
दैवं विहाय कुरुपौरुषमात्म शक्त्या। यत्ने कृते यदि न सिद्धयति कोऽत्र दोषः॥ २॥
निन्दन्तु नीतिनिपुणायदिवास्तुवंतु। लक्ष्मीः समाविशतु गच्छतु वायथेष्टम्।
अद्यैव वा मरणमस्तु युगांतरेवा। न्याय्यात्पथः प्रविच लन्ति पद न धीराः॥ ३॥
किंतेन हेमगिरिणा रजताद्रिणावा। यत्राश्रिताश्चतरवस्तरवस्तथैव।
मन्यामहे मलयमेव परं तदीयाः। शाकोटनिंब कुटजा अपि चंदनाः स्युः॥ ४॥
रात्रिर्गमिष्यति भविष्यति सुप्रभातं। भास्वानुदेष्यति हसिष्यति पंकजश्री।
इत्थं विचिन्त यति कोशगतेद्विरेफे। हा हन्त! हन्त! नलिनीं गज उज्जहार॥ ५॥
नाना पुराण निगमागम सम्मतं य। द्रामायणे निगदितं क्वचिदन्यतोऽपि।
स्वान्तस्सुखाय तुलसी रघुनाथ गाथा। भाषा निबंधमति मञ्जुलमातनोति॥ ६॥

मुकुंद ( त भ ज ज ग ल ) ८, ६
तै भोज जोग लहि के, भजले मुकुन्द।

तैं भोज जोग लहि के, भजले मुकुंद।
जानो असार जगको, जिमि वारि बुंद।
माया प्रपंच तजि के, उर शांति धार।
काया मनुष्य अपनी, अब तू सुधार॥
( अन्य नाम-हरिलीला )

अनंद ( ज र ज र ल ग )
जरा जरा लगाय चित्त ले अनन्द तू।

जरा जरा लगाय चित्त मित्त नित्तहीं।
सिया पती भजौ अजो विचार हित्तहीं।
मनै लगा सतै गुणानुवाद गाइये।
सदा लहौ अनंद राम धाम पाइये॥

इसी की दूसरी व्युत्पत्ति 'लगा सतै' से प्रगट होती है, अर्थात् लघु गुरु सात बार आने से 'अनन्द' वृत्त सिद्ध होता है।

इन्दुवदना ( भ ज स न ग ग )

भौजि सुनु गंग छवि इन्दुवदनासी।

भौजि ! सुनु गागरि न वैहहु उतारी।
बन्धु मम नाम जब ताँइ न उचारी।
इन्दुवदना वदत जाउं बलहारी।
जान मुहिं दे घरहिं सत्वर विहारी॥

जब ताँइन = जब तक नहीं। बल = बलरामजी। बलहारी = हे बल मैं हारी, न्योछावर गई। सत्वर=जल्दी।

चक्र ( भ न न न ल ग ७, ७

चक्र चलत रव, भननन लगही।

भौननि न लगत, कतहुं ठिकनवां।
राम विमुख रहि, सुख मिल कहँवां।
चक्र हरिहिं अरु, ऋषि न बिसरिये।
चक्रधरहिं भजि, भव दुख हरिये॥

रव = शब्द, ध्वनि। भौननि = घरो में। ( अन्य नाम—चक्रविरति )

अपराजिता ( न न र स ल ग ) ७, ७

न निरस लगती, कथा अपराजिता।

न निरस लगती, जिन्हैं हरि की कथा।
सुनत रति बढ़ै, समुद्र शशी यथा।
सु धनि जगत में, महा सुख साजिता।
रहति यश धुजा, सदा अपराजिता॥

धुजा = ध्वजा। अपराजिता = नहीं जीती गई किसी से।

प्रहरणकलिका ( न न भ न ल ग ) ७, ७

ननु भन लग है, प्रहरणकलिका।

न नभ नल ! गये, बच खल कितहूं।
मधुकर शरसों, लह गति तितहूं।
अनल दहति ज्यों, छिन महँ दलिका।
सुमिरण हरि त्यों, प्रहरण कलिका॥

एक वानर की उक्ति नल नामक वानर से-हे नल ! वह खल (रावण) आकाश में भाग जाने से भी कहीं नहीं बच सकेगा। अनल=अग्नि। दलिका = लकड़ी का टुकड़ा।

## नान्दीमुखी ( न न त त ग ग ) ७, ७

न नित तगि गहौ, वृत्त नान्दीमुखी को।

न नित तगि गहे, श्री गुरु पाद जाई।
दशरथ हरषे, पुत्र चौ दिव्य पाई।
हिय महँ धरिके, ध्यान शृंगी ऋषी को।
मुदित मन कियो, श्राद्ध नान्दीमुखी को॥

न नित तगि=नहीं नित्य चूककर अर्थात् निम्य विना चूके।

## कुमारी ( न ज भ ज ग ग ) ८, ६

न जु भज गंग काह, नितही कुमारी।

न जु भज गंग काह, नितही कुमारी।
जप बिन जन्म व्यर्थ, तिय देह धारी।
सुनु उपदेश मोर, अति मोदकारी।
नित भजती सु होय, पति को दुलारी॥

न जु भज गंग काह=अरी नहीं भजती है गंगाजी को क्यों?

## ललितकेसर ( न र न र ल ग )

नरन री लगी ललित केसरै अली।

नरन री लगी ललित केसरै अली।
तियन अंग में सहज सोहती भली।
स्वपति प्रेमहीं तियन को सिंगार है।
नतरु जन्म ही गुनहु री असार है॥

नतरु=नहीं तो। ( अन्य नाम-केसर )

## प्रमदा ( न ज भ ज ल ग )

न जु भज ले गुविंद किमि तू प्रमदा।

न जु भजले गुविंद किमि तू प्रमदा।
नहिं तिनसो दयाल जन को सुखदा।
नित गुण गान ठानि पद ना तजिये।
हठ अरुमान त्यागि हरि को भजिये॥

प्रमदा=स्त्री।

### सुपवित्रा ( न न न न ग ग ) ८, ६

नचहु गगरि धरि, तिय सुपवित्रा ।

नचहु गगरि धरि, तिय सुपवित्रा ।
पुनि पुनि प्रकटहु, सु छबि विचित्रा ।
नित हरि चरणनि, दरसन कीजे ।
जनम सुफल निज, निज करि लीजे ॥

नचहु गग=नगण चार और दो गुरु ।

### नदी ( न न त ज ग ग ) ७, ७

न ! न ! तजि गगरी, जावहु री नदी में ।

न ! न ! तजि गगरी, जावहु री नदी में ।
भय कछु करतीं, सांसहु कौ न जी में ।
भरि जल डगरौ, वेगिहिं धाम प्यारी ।
नहिं भल लगती, धारव रीति न्यारी ॥

## अतिशर्करी ( पंचदशाक्षरावृत्तिः ३२७६८ )

### सारंगी ( म म म म म ) ८, ७

मो प्राणों की संगी प्यारी, मीठी बाजै सारंगी ।

मो प्राणों की संगी प्यारी, मीठी बाजै सारंगी ।
राधाकृष्णा राधाकृष्णा, दूजै रंगै ना रंगी ।
काहे सिंगी सेली मेलै, काहे अन्तै धावै तू ।
पावै मुक्ती नीकी प्यारे, जो गोविंदै गावै तू ॥

यह पांच मगण का सारंगी वृत्त है ।
मो प्राणों=मगण पांच । जहां यति पदांत में वा स्वेच्छानुकूल हो वहां इसे लीलाखेल कहते हैं ( अन्य नाम-कामक्रीड़ा )

### चित्रा ( म म म य य ) ८, ७

मो मो माया याही जानो, पार नाहीं विचित्रा ।

मो मो माया याही जानो, याहि छांड़े विना ना ।
पावै कोऊ या भौ सिंधू, कैसहू पार जाना ।
नारी रूपा मोरी माया, पार्थ जानो विचित्रा ।
जोई धारे भक्ती मोरी, मुक्ति पावै सुमित्रा ॥

मो मो=यह मेरा वह मेरा । पार्थ=अर्जुन ।

चन्द्रलेखा (म र म य य) ७, ८

मैं री मैया! यही तो, ल्यों चन्द्रलेखा खिलौना।

मैं री मैया! यही तो, ल्यों चन्द्रलेखा खिलौना।
रोवै आली! न माने, मेरी कही यों सुछौना।
धाई कोई सखी लै, वेगी तहां वारिवारो।
कुम्भा तामें गहौ है, चन्दा हँसो नंद वारो॥

छौना=बालक। वारि वारो=सजल। कुंभा=घड़ा।

धाम (म त ज त ज) ५, १०

माताजी तीजा, व्रत में पधारो मम धाम।

माताजी-तीजा,-व्रत में पधारो मम धाम।
सेवौं मैं तोरे, पद पद्म दोऊ अभिराम।
दासी पै कीजे, करुणा सदाही जगदम्ब।
नाहीं है मोहीं, तुहिं छांड़ि कोई अवलम्ब॥

अवलम्ब=आधार।

चामर (र ज र ज र)

रोज रोज राधिका सु चामरै डुलावहीं।

रोज रोज राधिका सखीन संग आइकै।
खेल रास कान्ह संग चित्त हर्ष लाइकै।
बांसुरी समान बोल सप्त ग्वाल गाइकै।
कृष्णहीं रिझावहीं सु चामरै डुलाइकै॥

यह 'र ज र ज र' का चामर वृत्त है।

दूसरी व्युत्पत्ति सप्त ग्वाल=सात बार गुरु लघु+गाइकै=गुरु एक
(अन्य नाम-तूण, सोमवल्लरी)।

सीता (र त म य र)

रे तु माया रंचहू जानी न सीताराम की।

रे तु माया रंचहू जानी न सीताराम की।
हाय क्यों भूलो फिरै ना सीख मेरी कान की।
जन्म बीता जात मीता अन्त रीता जावरे।
राम सीता राम सीता राम सीता गावरे॥

यह 'र त म य र' का सीता वृत्त है।

रंचहू=थोड़ी भी। यह वृत्त उर्दू के इस बहर से मिलता है-फ़ायलातुन फ़ायलातुन फ़ायलातुन फ़ायलुन। यथा-गो मिले जिन्नत भी रहने को बजाये लखनऊ। चौंक उठता हूं मैं हरदम कहके हाये लखनऊ॥

चन्द्रकांता ( र र म स य ) ७, ८

रार मोसों यही है, त्यागै किन चन्द्रकांता।

रार मोसों यही है, त्यागै किन चन्द्रकांता।
क्यों न गीता पढ़ै तू, रामायण चित्त शांता।
संत को पंथ याही, धारै निज चित्त जोई।
राम सीता प्रसादै, पावै गति शुद्ध सोई॥

मनहंस ( स ज ज भ र )

सज जीभरी मनहंस वृत्तहि गानकै।

सज जीभरी! कर जो सु कीर्तन राम को।
न तु व्यर्थ तू मुख माहिं टूकहि चामको।
जिमि बाग सूमन हंस सों जिमि मान है।
तिमि तू लसै मुख गा हरी गुण गान है॥

सज=शोभा। मान=मानसरोवर। ( अन्य नाम-मानहंस, रणहंस, मानसहंस )

एला ( स ज न न य ) ५, १०

सजनी न यो, अपतहिं वितरिय एला।

सजनी न यों, अपतहिं वितरिय एला।
भल तो यही, रहु इन सन अनमेला।
नहिं अन्य है, तुम कहँ जग महँ देवा।
तिय पार्वती, शुभ गति निज पति सेवा॥

अपतहिं=अप्रतिष्ठित को। एला=इलायची। वितरिय=बांटना, देना।

नलिनी ( स स स स स )

ससि सीस सखी लखि फूल रही नलिनी।

ससि सों सु सखी रघुनंदन को बदना।
लखि कै पुलकीं मिथिलापुर की ललना।
तिन के सुख तें दिश फूल रहीं दशहूं।
पुर में नलिनी विकसी जनु ओर चहूं॥

नलिनी=कुमोदिनी। ( अन्य नाम-भ्रमरावली, मनहरण )

ऋषभ ( स य स स य ) ६, ६

सुयसी सिया के पति को, ऋषभै बखानो।

सु यसी सिया के पति को, ऋषभै बखानो।
तिय में सती में सिय को, अति श्रेष्ठ जानो।

उपमा कहां सों कविहू, उचरैं विचारे।
उनते वहां हैं कहहीं, हिय मोद धारे॥

ऋषभ=परमोत्तम। इस वृत का लक्षण 'स ज स स य' भी कहा है। यथा—ऋषभै बखान जहँ पै सुजसी सिया है।

## मोहिनि (स भ त य स) ७, ८

सुभ तो ये सखि री, नागरिही मोहिनि है।

सुभ तो ये सखिरी!, आदिहुं जो चित्त धरी।
नर औ नारि पढ़ैं, भारत के एक घरी।
शुद्ध भाषा व्रज की*, जासु लिपी सोहनि है।
सांचहूं नागरि है, आगरि है मोहिनि है॥

टी०—एक स्त्री दूसरी से कहती है री सखी! इस देश अर्थात् भारत का कल्याण तभी होगा कि जब एक घडी भर भी भारत के स्त्री, पुरुष चित्त लगाकर व्रज की शुद्ध भाषा को-जिसकी लिपि यथार्थ में सुन्दर, नागरी के नाम से परिचित, सब गुण आगरी और मोहिनी अर्थात् मन को मोहित करनेहारी है-पहिलेही से पढ़ेंगे। यह 'स भ त य स' का 'मोहिनि' वृत्त है। ७, ८ पर यति है।

सू०-'री आदिहुं' से यह अभिप्राय है कि इस वृत्त के आदि में रगण भी होता है। यहां पर इस वृत्त के दो पद सगण और दो पद रगण से प्रारम्भ किये गये हैं परन्तु विद्यार्थी को उचित है कि जब वह इस वृत्त की रचना करे तो चारो पद के आदि में या तो सगण ही सगण अथवा रगण ही रगण का प्रयोग करे।

## मंगल (स भ त ज य) ७, ८

सुभ तीजा यह तो, मंगल नारि मनावैं।

सुभ तीजा यह तो, मंगल नारि मनावैं।
निसि जागैं सिगरी, मंजुल गौरि सजावैं।
पति काजैं विनती, सीस नवाय सुनावैं।
जस गावैं उनके, वांछित जो मन पावैं॥

पति काजैं=पति के लिये।

---

*दोहा—देश भेद सों होत है, भाषा विविध प्रकार।
बरणत हैं तिन सबन में, ग्वार परी रस सार॥
व्रजभाषा भाषत सकल, सुर बानी समतूल।
ताहि बखानत सकल कवि, जानि महा रस मूल॥
ग्वार-ग्वाल अर्थात् व्रजभाषा।

कुंज ( त ज र स र ) ८, ७

तू जा-रस रूप पुंज, कुंज जहां श्याम री ।

तू जा-रस रूप पुंज, कुंज जहां श्यामरी ।
काहे अस मान ठानि, बैठ रही धाम री ।
बृन्दावन आज मंजु, रास रच्यो मोहना ।
आवो हठ छांड़ि आलि, रूप लखो सोहना ॥

निशिपाल ( भ ज स न र )

भोज सुनि राघवहिं द्योस निसिपाल है ।

भोज सुनि राघव कवीन्द्र कुल की नई ।
काव्य रचना विपुल वित्त तिहिं दै दई ।
द्योस निशि पालत सुजान सुकृती जनै ।
हो नृप चिरायु अखिलेश ! कवि यों भनै ॥

अखिलेश = हे परमेश्वर ।

पावन ( भ न ज ज स ) ८, ७

भानुज जस कहिये, अति पावनन में ।

भानुज जस ददुआ, कब गान करिहौ ।
पावन हरि नमवां, कबधौं सुमिरिहौ ।
मानुष तन लहिकै, अब ना बिसरिये ।
रामहिं नित भजिकै, अपनी सुधरिये ॥

भानुज=सूर्यवंशी रामचन्द्र जी ।

भाम ( भ म स स स ) ६, ६

भाम ससी सोहैं नभ मे, सुख सों नितही ।

भाम ससी सोहैं नभ में, सुख सों जब लों ।
वैदिक सांचो धर्म रहै, जग में तब लों ।
लोग सुखी है रात दिना, सुमिरैं तुमहीं ।
मांगत तोसों दान यही, प्रभु दे हमहीं ॥

भाम =सूर्य्य ।

निश्चल ( भ त न म त ) ५, ६, ४

निश्चल एका, मित न मतेका, जानो धीर ।

भीति न मीता, वहिं जग जीता, धारै धीर ।
निश्चल एका, भजु न अनेका, टारै पीर

इष्टहिं सेवौ, सब सुख लेवौ, याही सार।
जो मति तोरी, दृढ़ रति चोरी, लागौ पार॥
भित न भेका = डरने वाला नहीं अनेक मत मतांतरों से।

दीपक ( भ त न त य ) १०, ५

भाँतिन ती ये घर घर में, दीपक साजैं।
भाँतिन ती ये घर घर में, दीपक साजैं।
आनन सोभा लखि रतिहू, चंदहु लाजैं।
संतत काया मन बच सों, देवि मनावैं।
स्वामिहि सेवैं अति हित सों, बांछित पावैं॥
भांतिन = भांति भांति। ती ये = स्त्रियां ये।

शशिकला ( न न न न स ) ६, ९

नचहु सुघर, तिय मनहु शशिकला।
नचहु सुखद, यसुमति सुत सहिता।
लहहु जनम, इह सखि सुख अमिता।
बढ़त चरण, रति सुहरि अनुपला।
जिमि सित पक्ष, नित बढ़त शशिकला॥
नचहु सु = नगण चार और एक सगण। अमित = बहुत। अनुपल = प्रतिपल। सित पक्ष = शुक्ल पक्ष ( अन्य नाम-शरभ, स्रक, चन्द्रावती, मणिगुण ) यति ८, ७ पर हो तो यही वृत्त 'मणिगुण निकर' कहा जायगा। अन्य नाम-माला, चन्द्रावली।

मालिनी ( न न म य य ) ८, ७

न नमिय यह काहे, मालिनी मूर्ति धन्या।
न नमिय यह धारो, पार्थ! शिक्षा सुधन्या।
कबहुं तजि हमारी, मालिनी मूर्ति अन्या।
जिनकर यह नेमा, मित्र! मैं देखि पावौं।
तिन हित सब कामैं, छांड़ि कै शीघ्र धावौं॥
यह 'न न म य य' का मालिनी वृत्त है।
पार्थ = अर्जुन। यथा—
अतुलित बलधामं स्वर्णशैलाभदेहं। दनुज बन कृशानुं ज्ञानिनामग्रगण्यं।
सकलगुणनिधानं वानराणामधीशं। रघुपतिवरदूतं वातजातं नमामि॥
( अन्य नाम-मंजुमालिनी )

विपिनतिलका ( न स न र र )

विपिनतिलका रचत कौनसी नारि री ।

निसि नर रघूत्तम जु कैकयी मंदिरा ।
गवन किय क्रुद्ध लखि भाषि मीठी गिरा ।
तु दुइ तजि चार वर मांगि कै लीजिये ।
विपिन तिलका सु कह रामहीं दीजिये ॥

नर रघूत्तम = नर श्रेष्ठ रघूत्तम दशरथजी । विपिन = वन ।

प्रभद्रिका ( न ज भ ज र )

नजु भज राघवेन्द्र जग ना प्रभद्रिका ।

निज भुज राघवेन्द्र दशसीस ढाइहैं ।
सुरन अभै किये तुसह औध जाइहैं ।
वचन हनू सुने लखत राम मुद्रिका ।
मुदित सिया दियों अशिष जो प्रभद्रिका ॥

तु सह=तुम्हारे सहित । प्रभद्रिका=विशेष कल्याणदायिनी ।
( अन्य नाम-सुखेलक )

उपमालिनी ( न न त भ र ) ८, ७

न नित भर छटा सों, अटा उपमालिनी ।

न नित भर छटा सों, अटा उपमालिनी ।
सरल प्रकृति खोई, कहां हिय सालिनी ।
लहत सकल कामैं, अरी सुकुमारि तू ।
कमल नयन ध्यावै, सदा हिय धार तू ॥

हिय सालिनी = हृदय को दुख देनेवाली ।

## अथाष्टिः ( षोडशाक्षरावृत्तिः ६५५३६ )

मदनललिता ( म भ न म न ग ) ४, ६, ६

साजौ वृत्ते, मदनललिता, 'माँ भौन मनि ग' ।

मैं भै नेमी, नगपति सदा, शंभू शरण की ।
मांग्यो जीवो, निज पति भई, दासी चरण की ।
वे बोलेरी, मदन ललिता ! खासी पतिरता ।
पैहै सांची, हरि कर सुतै, प्रद्युम्न भरता ॥

मैं=मैं हुई या होकर । नगपति = कैलासपति । प्रद्युम्न = श्रीकृष्ण का पुत्र ।

प्रवरललिता ( य म न स र ग ) ६, १०

यमी नासै रागा, प्रवरललिता घोर माया।

यमी नासै रागा, भव जनित जंजाल भाई।
यही तें धेरै ना, प्रवरललिता ताहि जाई।
अहो मोरे मीता, यदि चहहु संसार जीता।
सबै त्यागौ रागा, भजहु भवहा रामसीता॥

यमी=( निर्वैरता सत्यादि पांच संयमों का करने वाला ) भवहा=जन्म मृत्यु के नाश करने वाले।

चंचला ( र ज र ज र ल )

री जरा जुरो लखो जु, चंचला गई पराय।

री जरा जुरो लखो कहां गयो हमैं विहाय।
कुंज बीच मोहि तीय ग्वाल बांसुरी बजाय।
देखि गोपिका कहैं परी जु टूटि पुष्पमाल।
चंचला सखी गई लिवाय आजु नंदलाल॥

विहाय=त्यागकर। जुरो=एकत्रित होकर। ( अन्य नाम-चित्र )
(१) यह 'र ज र ज र ल' का चंचला वृत्त है।
(२) 'ग्वाल वासु'-ग्वाल वसु अर्थात् क्रम से गुरु लघु आठ बार का 'चंचला' वृत्त है।

रतिलेखा ( स न न न स ग ) ११, ५

सुनु ! ना नस गरब कहुं न, बिरतिलेखा।

सुनु ना नस गरब कहुं न, बिरतिलेखा।
नित राम पद कमल गहु, दुमन पेखा।
इक ओर महि सकल जप, तप बिसेखो।
इक ओर सियपति चरण, भगति लेखो॥

सुनु ! ना नस गरब=सुनो ! नहीं नष्ट होता है गर्व ( जब तक )-(तब तक) सद्भक्ति का कोई लेखा नहीं अर्थात् सचार ही नहीं।

पंचचामर ( ज र ज र ज ग )

जु रोज रोज गोपतीय द्वार पंच चामरै।

जु रोज रोज गोपतीय कृष्ण संग धावतीं।
सु गीत भाव पांव सों लगाय चित्त गावती।
कबौं खवाय दूध औ दही हरी रिझावतीं।
सुबन्य छांड़ि लाज पंच चामरै डुलावती॥

यह 'ज र ज र ज ग'-का पंचचामर वृत्त है।

इस वृत्त में, इस वृत्त की व्युत्पत्ति भिन्न२ रीति से दो बार कही गई है। यह 'बसो लगा' अर्थात् क्रम से आठ लघु गुरु का 'पंचचामर' वृत्त है। पदांत में यति है। यथा—

जटाटवीगलज्जल प्रवाहपावितस्थले। गलेऽवलंब्यलंबितां भुजंगतुंग मालिकाम्।
डमड्डमड्डमड्डमन्निनादवड्डमर्वयं। चकार चंडतांडवं तनोतुनः शिवः शिवम्॥

यह वृत्त प्रमाणिका का दुगना होता है। यथा—

प्रमाणिका पद द्वयं वदंति पंचचामरम्।

( अन्य नाम-नराच, नागराज )

## घनश्याम ( ज ज भ भ भ ग ) ६, १०

लखे घनश्याम, डोलत कुंज जु भाभि भगी।

जिजी भभ भागु, कुंजन में घनश्याम यहां।
सखी मत भूल, हैं नहिं री ब्रजराज कहां।
अलौकिक रूप, देखत को अपने बसुरी।
चलो जहँ श्याम, आजु बजावत हैं बँसुरी॥

जिजी=हे जीजी। भभ=भागो के पूर्व संभ्रमसूचक एक ध्वन्यात्मक शब्द। भागु=भागो। देखत को=देखकर कौन।

## रसाल ( ज स त य र ल ) ७, ९

रसाल वाहि जानो जो सत धारी लै निबाह।

जसी तिय रली जो, प्रीतम हू ताको रसाल।
स्वधर्म रत जोई, कीरति है ताकी विसाल।
स्वपीय नित सेवै, भाषत है मीठी सुबानि।
सुधन्य जग माहीं, मंगल ही की मंजुखानि॥

जसी=सुयश वाली। रली=प्रेम में पगी। प्रीतम=पति।

## धीरललिता ( भ र न र न ग )

भोर नरा न गावत कहा जु धीरललिता।

भोर नरा न गावहिं जु-कृष्ण कृष्ण सुमना।
जन्म वृथा चलो न फिर वे लहैं नर तना।
धार व्रतै सुधीर! ललिता सखी जस कियो।
छांड़ि सबै सनेह बल सों हरी बस कियो॥

पदांत में यति है। नेह बल सों=स्नेह द्वारा।

## नील ( भ भ भ भ भ ग )

भा शिव आनन गौरि अबंभित नील लखी।

भा शिव आनन गौरि जबै मन लाय लखी।
लै गइ ज्यों सुधि भूषण साजि वितान सखी।
चिंतित होय गईं तुरतै लखि नील गरो।
पालक है सुर को यह की जन पाप भरो॥

यह वृत्त पांच भगण और एक गुरु का है।

भा=कांति। नील गरो=नीलकंठ। भा शिव आनन गौ=भगण ५ गो १ गुरु।

( अन्य नाम—विशेषक, अश्वगति, लीला )

## चकिता ( भ स म त न ग ) ८, ८

भो सुमति न गोविंदे, पैये बुद्धि जु चकिता।

भो सुमति ! न गोविंदै, जानौ हैं निपट नरा।
देखत ब्रजवासी के, जो भारी गिरिहिं धरा।
जोहत चकिता गोपी, ग्वाला पाणि डिगत सो।
कीन्ह निडर ऐसें जो, स्वामी धन्य भजत सो॥

भो=हे। गिरिहिं धरा=गोवर्धन पर्वत उठा लिया। पाणि=हाथ। डिगत सो=हिलते हुए।

## वरयुवती ( भ र य न न ग ) ६, ७

भोरिय नैन गर्व हीना, वहि वर युवती।

भोरिय नैन गर्वहीना, वहि वरयुवती।
प्रीतम प्रीति रीति पालै, धनि वह सुमती।
बोलत नित्य बाणि मीठी, पद रति विमला।
धर्म पुनीत जान जोई, गुनु वहि कमला॥

भोरिय नैन=भोली आंख वाली। विमला=स्वच्छ।

## ऋषभ गजविलसिता ( भ र न न न ग ) ७, ६

भीरु न नैन गोपि, ऋषभ गजविलसिता।

भीरु न नैन गोपि, ऋषभ गजविलसिता।
गौरि रमा सुवाणि, सुअवर अभिहिता।
वाहन रूढ़ दोउ, पतिन सह मुद भरी।
भेंटत हर्ष युक्त, चरित अति शुभ करी॥

भीरु न नैन गोपि=( जो ) डरने वाली नहीं नेत्र और वाणी से भी ( ऐसी देवियां ) ( ऋषभ ) बैल और ( गज ) हाथी पर विलास करती हुईं। अभिहिता=निश्चित कही गईं।

वाणिनी ( न ज भ ज र ग )

न जु भज राग सो नर लहै न वाणिनीकी ।

न जु भज राग सों लखन युक्त राम सीता ।
जन हित मानुषी चरित कीन्ह जो पुनीता ।
तिहिक्कर सोह ना भणित कैसहूं जु नीकी ।
हरि विन वाणि नीति विन है नितांत फीकी ॥

नजु भज = नहीं जो भजते हैं । राग सो = प्रीतिपूर्व्वक ।
भणित = वाणी । नितांत = विलकुल ।

गरुड़रुत ( न ज भ ज त ग )

गरुड़ रुतै न जो भजत गान सो भांज क्यों ।

न जु भज तैं गुपाल निशि वासरा रे मना ।
लहसि न सौख्य भूलि कहुं यत्न कीन्हे घना ।
हरिहर के भजे भजत पाप को जूह यों ।
गरुड़रुतै सुनै भजत सर्प को व्यूह ज्यों ॥

जूह = समूह । व्यूह = समूह । रुत = आवाज ।

मणिकल्पलता ( न ज र भ भ ग ) १०, ६

नजु रभ भागवन्त सोई, मणिकल्पलता ।

न जु रभ भागवन्त सोई, मणि कल्पलता ।
हरि पद प्रीति शुद्ध जोई, रहि वुद्धिमता ।
विधि लिख दीन्ह भाल प्यारे, नहि केहुं टरै ।
गुनि अस शांति हीय माही, नर विज्ञ धरै ॥

रभ = लोभ करना । विज्ञ = वुद्धिमान ।

अचलधृति ( न न न न न ल )

न शिव वदन लखि रहत अचलधृति ।

न शिव वदन लखि डर हिम गिरिपुर ।
नर अरु युवति अचल धृति जिहिं फुर ।
निरखि भयद छवि सवपुर वटु कह ।
धनि धनि वर लखि जिन वपु जिउ रह ॥

यह वृत्त पांच नगण और एक लघु का है ।
गिरिपुर = हिमाचल नगरी के । अचलधृति = अचल धैर्य्य । पुर वटु = पुरी के बालक । वपु = शरीर । न शिव वदन ल = नगण पांच और एक लघु ।

## अथात्यष्टिः ( सप्तदशाक्षरावृत्तिः १३१०७२ )

### मन्दाक्रांता ( म भ न त त ग ग ) ४, ६, ७

मन्दाक्रांता, कर सुमति को, मां भनौ तात गा गा।

मो भा नीती, तगि गहत क्यों, मूर्खता रे अजाना।
सर्व्वे व्यापी, सखुभि मुहिं जो, आत्मज्ञानी सुजाना।
मोरी भर्त्ता, सुलभ तिहिं को, शुद्ध है बुद्धि जाकी।
मन्दाक्रांता, करत मुहिं को, धन्य है प्रीति ताकी॥

यह 'म भ न त त ग ग' का मंदाक्रांता वृत्त है।
तगि=भटककर। मदाक्रांता=धीरे धीरे खींचने वाली यथा—

धन्याऽयोध्या दशरथ नृपस्साच माता च धन्या।
धन्योवंशो रघुकुलभवो यत्र रामावतारः॥
धन्या वाणी कविवरमुखे रामनामप्रपन्ना।
धन्यो लोके प्रतिदिन मसौ रामनामशृणोति॥

### मंजारी ( म म भ त य ग ग ) ६, ८

मीं मीं भांती-या-गा-गाकर, घूमै घर मैं मंजारी।

मीं मीं भांती-या-गा-गाकर घूमैं घर में मंजारी।
जूठी सामा धामा की करि, खाती सब की है गारी।
लाड़ौ पाळौ चाहौ केतिक स्वारौ अपनौ ना जानै।
नेती चोरी माहीं संतन, तामें सब शंका मानै॥

सामा=सामग्री। नेती=नियत।

### भाराक्रांता ( म भ न र स ल ग ) ४, ६, ७

भाराक्रांता, मभन रसला, गहौ मन लायकै।

मो भा नारी, सुलग सुभगा, भंज पति देव जो।
भाराक्रांता, रह न जग में, सनेमहि सेव जो।
पातिव्रत्यं, सिय सरिस जो, अहोनिसि धारती।
सोई धन्या, सुजस सहिता, उभै कुल तारती॥

मो भा नारी=सुलगं सुभगा=मुझे भाती है स्त्री और वही लगती है सुन्दर।

### हारिणी ( म भ न म य ल ग ) ४, ६, ७

मो भौने मां सुलग सुभगा, देवी मनोहारिणी।

मो भौने मां, सुलग सुभगा, देवी मनोहारिणी।
भावै मोको, जगत जननी, भक्तै सदा तारिणी।

ध्यावैं जोई, चरण कमलें, दूजो कछू काम ना।
पावै सोई, अचल भगती, पूजैं सबै कामना॥
मो भौने मां=मेरे गृह में मां। युलग=यह लगती है।

शिखरिणी ( य म न स भ ल ग ) ६, ११

यमी ना सो भूला, गुण गणनि गा गा शिखरिणी।
यमीना सो भोला, गुनत जु प्रिये मोह मदिरा।
महा पापी पावें, अधम गति जानौ श्रुतिगिरा।
यमी को? शम्भू सों, जिन मदन जीत्यो भट महां।
जबै कीन्हें ध्याना, गिरि शिखर नीके वट छहां॥
यह य म न स भ ल ग' का शिखरिणी वृत्त है।
यमी=इंद्रिय निग्रह करने वाला। ना=नहीं। सो=वह। भोला=नादान।
श्रुतिगिरा=वेद वचन। शिखरिणी=मनोहर स्त्री। यथा—
क्वचिद्भूमौ शय्या क्वचिदपि च पर्यंकशयनं।
क्वचिच्छाकाहारः क्वचिदपि च शाल्योदनरुचिः॥
क्वचित्कंथाधारी क्वचिदपि च दिव्याम्बरधरो।
मनस्वीकार्य्यार्थी न गणयति दुःखं नच सुखम्॥
यदा किंचित् ज्ञोऽहं द्विपइवमदांधः सम भवं।
तदा सर्वज्ञोस्मीत्यभवदवलिप्तं मम मनः॥
यदाकिंचित्किंचित् बुधजनसकाशादवगतं।
तदा मूर्खोस्मीति ज्वर इवमदोमेव्यपगतः॥

कांता य भ न र स ल ग ४, ६, ७

यहै कांता, जहै लसत है, 'य भै नर सों लगा'।
यु-भा-नारी, सुलग सुभगा, प्रिया निज कंतकी।
वहै कांता, प्रकृति सरला, क्षमा जनु संतकी।
वहै रम्या, मधुर वदना, सुखी जग देखिये।
वहै धन्या, पतिरत सदा, रमासम लेखिये॥
यभ=संयोग। भा=भाता है। यु=यह, जो।

सारिका ( स ५+ल ग ) १०, ७

सुगती लग रामहि राम, रटै नित सारिका।
सुगती लग रामहि राम, रटै नित सारिका।
करहीं जन प्रेम अगाध, मनो निज दारिका।
जपि जो हरि नाम उदार, सदा गुण गावहीं।
तरि सो भवसागर पार, महा सुख पावहीं॥

यह वृत्त पांच सगण और लघु गुरु का है।

सुगती जग=अच्छी गति के लिये, सगण पांच और लघु गुरु।

सारिका=मैना दारिका=लड़की।

अतिशायिनी ( स स ज भ ज ग ग ) १०, ७

सु सजे भज गंग क्यो नहीं, तु अतिशायिनी है।

सु सजे भज गंग क्यों नहीं, तु अतिशायिनी है।
लहवी सखि भक्ति क्यों नहीं, जु अनपायिनी है।
जग पावनि ता समान ना, हिय लखौ विचारी।
जिहि सीस धरे सदैव री, वड़ भये पुरारी ॥

अतिशायिनी=बहुत सोनेवाली, सुस्त। अनपायिनी=दुर्लभ। पुरारी=महादेवजी।

तरंग ( स म स म म ग ग ) ५, ५, ७

शिव के संगा, सोह तरंगा, सीमा सीमा मैं गंगा।

सम सीमा में, गागरिया में, पानी लावै गंगा को।
मनहू रंगा, प्रेम तरंगा, सेवे है श्री रंगा को।
करतो काजै, धामहिं साजै, धन्या है वाही नारी।
पति को पूजै, देख न दूजै, ताही सों पीकी प्यारी ॥

सीमा=सींव हद्द।

पृथ्वी ( ज स ज स य ल ग ) ८, ९

जु साजि सिय लैगई, जगत मातु पृथ्वीसुता।

जु साजि सिय लै गई, सुघर मंडपै जो सखी।
सु भाग्य तिनको वड़ो, अमरनारि भाषैं लखी।
जु राम छवि कंकणौं, निरखि आरसी संयुता।
लगाय हिय सों धरी, कर न दूर पृथ्वी सुता ॥

यह 'ज स ज स य ल ग' का पृथ्वी वृत्त है।

साजि=अलंकृत करके। सुघर=सुन्दर। अमरनारि=अमरांगना।

पृथ्वीसुता=जानकीजी।

वंशपत्रपतिता ( भ र न भ न ल ग ) १०, ७

साजिय वंश पत्र पतिता, भरन भन लगा।

भीरन भीन लोग रहहीं, अहनिसि सुख सों।
साजिय वंशपत्रपतिता, विकल जु दुख सों।
स्वारथ छांड़ि ध्याव हरि को, विगत गरव सों।
मानि कुटुम्ब जीव जगती, कर हित सब सों ॥

भीरन भीन = समूहों में रंगकर अर्थात् प्रीतिपूर्वक। वंशपत्रपतिता= वंश की कीर्ति से गिरी हुई।

शूर ( भ म स त य ग ल ) ५, ५, ७

भूमि सताये, गाल बजाये, कौन कहायो शूर।

भूमि सताये, गाल बजाये, कौन कहायो शूर।
कंस सरीखो, बोलत तीखो, सोउ कहायो क्रूर।
सूर सुकर्मा, अर्जुन वर्मा, नीति सदा ही धार।
धर्म सँभारो, शत्रु सँहारो, कीर्ति रही संसार॥

हरिणी ( न स म र स ल ग ) ६, ४, ७

न सुमिरि शुली, गावौ काहे, वृथा हरिणी कथा।

न सुमिरि शुली, गौरीनाथा, हरी तजि आन को।
भजि जिहिं लहैं, निश्चै योगी, सुखी पर धाम को।
बन बसि करी, नाना लीला, किये बन के यती।
बहु बिधि सुखी, औ सोने को, हन्यो हरिणीपती॥

शुली = शूली। महादेव जो गौरीनाथ हैं सो हरि के सिवाय दूसरे को नहीं भजते हैं। हरिणीपती = हरिण।

मालाधर ( न स ज स य ल ग ) ६, ८

न सज सिय लागि जो न, छिन मंत्र माला धरे।

निसि जु ! सिय लौं गभीर, मम नेह में जो पगी।
तुमहिं बिनु कौन जाय, लयके सँदेशा भगी।
फिरत हम साथ बंधु तुम्हरी हि चिंता भरे।
बिरह पल को गिनै जु, नित हाथ माला धरे॥

निसिजु = हे रात्रिजी। सिय लौं = सीता तक। गम्भीर = अथाह।

किसी२ ने ८, ६ पर यति मानी है। यथा—

न सजु सिय लागिना, छिन जु मंत्र माला धरे।

कोकिल ( न ज भ ज ज ल ग ) ७ ६, ४

न जु भज जो लगो, मधु भलो रव, कोकिल को।

न जु भज जो लगो, मधु भलो रव, कोकिल को।
पिय घर ना तजो, न फलपावहु, मो दिल को।
अति सुखदायिनी, ऋतु सुहावन, भाय रही।
ललित 'बसंत' की, छवि मनोहर, छाय रही॥

न जु भज = न भागो। मधु = चैत्र। रव = शब्द।

समुद्रविलासिनी (न ज भ ज भ ल ग) १०, ७

समुद्रविलासिनी सजहिं, नाजु भाजु भलगा।

निज भुज भूलि गर्व-शुभ, राम नाम कहुरे।
समुद विलासिनी विसरि, जन्म लाहु लहुरे।
भवनिधि जो चहै तरण, याहि नेम गहुरे।
हरि पद पद्म धारि हिय, मग्न ध्यान रहुरे॥

नाजु भाजु भलगा=न भागो भली प्रकार गावो। लाहु=लाभ।

रसना (न य स न न ल ग) ७, १०

नय सन ना लाग, तबै कहत कवि रसना।

नय सन ना लाग, तबै कहत कवि रसना।
अन रस में पागि, अरी भजत हरि कस ना।
कुमतिहिं दे त्यागि, गहौ सतत शुभ मति को।
दशरथ के लाल, भजो लहहु शुभ गति को॥

नय=नीति। सन=से। रसना=रस नहीं है जिसमें, जीभ।

## अथधृतिः (अष्टादशाक्षरावृत्तिः २६२१४४)

हरिणीप्लुता (म स ज ज भ र) ८, ५, ५

मैं साजो जु भरो-घड़ा, तट में लख्यो, हरिणप्लुता।

मैं साजो जु भरो घड़ा, तट में लख्यो हरिणा-प्लुता।
क्रीड़ावन्त हरो भरो, विलसै तहां, हरिणी युता॥
कस्तूरी त्यहि नाभि जो, तिहि सों सजैं, निज आननै।
हे आली तिहि क्यों बधैं, हठ धारिकै, नृप काननै॥

हरिणीप्लुताको यो पढ़िये-हरिणप्-प्लुता=हरिण की उछाल कूद। आननै=मुख को। काननै=जंगल में।

कुसमितलतावेल्लिता (म त न य य य) ५, ६, ७

माता ना यत्रे, कुसुमित लता, वेल्लिता मान सांची।

माता ना ये ती, कहत सत री, दै दही मू हमारे।
झूठे लाई हैं, यह उरहनो, आज होतै सकारे।
अन्तै ना जाऊं, प्रमुदित लखौं, नित्य भानू सुता की।
शोभा न्यारी है, कुसमित लता, वेल्लिता वीचि जाकी॥

ती=स्त्रियां। प्रमुदित=आनन्दपूर्वक। भानुसुता=सूर्य्य नंदनी यमुनाजी। कुसुमितलतावेल्लिता=पुष्पवती लताओ से कंपित। वीचि=अल्प तरंग।

### चित्रलेखा ( म भ न य य य ) ४, ७, ७

मैं भीनी यों, गुणनि तुव पती, ध्यान दै चित्र लेखा ।

मैं भीनी यों, गुणनि सुनि यथा, कामरी पाय वारी ।
बोली ऊषा, लखहु सखि दशा, मीन बे वारि वारी ॥
देख्यो स्वप्ने, इक पुरुष युवा, मानिये काम मेखा ।
छांड़ौ शोकै, सु कह जु न मिलै; नाम ना चित्रलेखा ॥

भीनी=भींजी । कामरी=कमरी वा कम्मल । बे वारिवारी=बे पानी वाली । यो गुणनि=यगण तीन ।

### शार्दूल ललिता ( म स ज स त स ) १२, ६.

मो सो जो सुत सांच पूछत कहौं, शार्दूल ललिता ।

मो सों जो सुत ! सांच पूछहु पिता, गे मीचु सदना ।
हा ! ! ! काहे ? सुत शोक-को चहुन में, रे राम भल ना ।
काहे ? गे बन राम सानुज वधू, वैदेहि सहिता ।
राजा की सुनि वाणि हे सुत विभू, शार्दूल ललिता ॥

( कैकेई और भरत की उक्ति प्रत्युक्ति )

मीचु सदना=मृत्यु के घर । हे सुत विभू=हे पुत्र श्रेष्ठ ।

### केसर ( म भ न य र र ) ४, ७, ७

मो भा नाये, रयहु कित वृथा, धारौ सदा केसरै ।

मो भा नाये, रयहु कित वृथा, धारौ सदा केसरै ।
आभा दूनी, सुभग तन लसै, ज्यों नासिका बेसरै ।
देखो कैसी, लसत बदन की, शोभा घनी पान सों ।
त्योंही आली, सजत नित हियो, गोविंद के गान सों ॥

रयहु=कहते हो । आभा=प्रकाश ।

### मंजीर ( म म भ म स म ) ६, ६

मो मैं भू मैं सो मो पालक, गाऊं ताहि बजा मंजीरा ।

मोमें भूमें सो मो पालक, दूजो कोउ न है मो ताता ।
रे मूढ़ा तैं मिथ्या भाषत, है तोरी अनहोनी बाता ।
वाणी प्रह्लादा की श्रीपति, ज्योंहीं कान करी सा पीरा ।
आये खंभा फारी ताछिन, बाजी दुंदुभि औ मंजीरा ॥

मो में भू में सो मो पालक=मुझ मे है, भूमि में है वही मेरा रक्षक है ।

चला ( म भ न ज भ र ) ४, ७, ७

मो भौने जो, भरहि धन सदा, कहौ तिहि क्यो चला।

मो भौने जो, भरहि धन सदा, कहौ तिहि क्यों चला।
सेवौ स्वामी, सहित सतत जो, न हो पुनि क्यों भला।
मानो शिक्षा, मम अति हित की, लगै कछु दाम ना।
ध्यावौ लक्ष्मी, बिसरि न हरि को, फलै सब कामना॥

भौने = घर में। चला = लक्ष्मी, चल देने वाली।

सिंहविस्फूर्जितम् ( म म भ म य य ) ५, ६, ७

मो माँ भीमा या, युद्धै चढ़ि धावै, सिंहविस्फूर्जितासी।

मो माँ भीमा या, युद्धै चढ़ि धावै, सिंहविस्फूर्जितासी।
शत्रू संहारै, खड्गै कर धारै, काल की काल भासी।
चाहो जो रक्षा, मानो मम शिक्षा, कीजिये मातृ भक्ती।
आनन्दै पावै, बाधा सब जावै, सेव जो आदि शक्ती॥

शार्दूल ( म स ज स र म ) १२, ६

मो सो जो सर में प्रवीण लखिये, वीर सो शार्दूलै।

मो सों जो सर में प्रवीण लखिये, वीर सो शार्दूलै।
युद्धै पीठ दिखाय गर्व कर जो, मूढ़ सोई भूलै।
नाहीं और उपाय अन्त लहिये, व्यर्थ धोखा खावै।
शम्भू को सुमिरै सभक्ति जन जो, बाधा विघ्ना पावै॥

महामोदकारी ( य ६ )

यगना छहौ मित्र एकत्र देखो महा मोदकारी।

यचौ यो यशोदा जु को लाड़िलो जो कला पूर्ण धारी।
जिन्हीं भक्त गावैं सदा चित्त लाये मुरारी पुकारी।
वही पूरवैगो सबै लालसा तो लला देवकी को।
करै गाथ जाको महामोदकारी सबै काव्य नीको॥

यचौ यो य = यगण चार और यगण दो अर्थात् ६ यगण। यचौं = याचना करो। तो = तेरी। ( अन्य नाम–क्रीड़ाचक्र )

सुधा ( य म न स त स ) ६, ६, ६

यमी ना संतो से, पिय नित हरी, नामावलि सुधा ।

यमी ना संतों से, पिय नित हरी, नामावलि सुधा ।
उन्हीं की धारे हैं, परम हितसों, सत्संगति बुधा ।
स्वधर्मे रांचे जो, सतगहि रहैं, त्यागैं नहिं कदा ।
जपैं सीतारामा, पद रति युता, गावैं गुण सदा ॥

यमी ना सन्तो से = यमी नहीं कोई सन्तों के समान । रांचे = रंगे ।

चंचरी ( र स ज ज भ र ) ८, १०

री सजै जु भरी हरी, गुण चंचरीवत वाणि तू ।

री सजै जु भरी हरी, गुण से रहै नित वाणि ! तू ।
औ सदा लह मानहू, सु समाज में जग माहिं तू ।
भूलि के यदि रामहीं, कहुं आन को गुण गाइ है ।
ना हरीजन चंचरी, मन चम्पकै सम भाइ है ॥

सजै=शोभा को प्राप्त होगी । ( अन्य नाम = चर्चरी, विबुधप्रिया )
कई पिंगलकारो ने पादांत में यति मानी है । ८, ५, ५ पर यति रखकर इसी का नाम हरनर्त्तन भी कहा है ।

केतकी ( स स स ज न र ) १०, ८

ससि सो जनु रीझि न रंच, सेवत अलि केतकी ।

ससि सों जनु रीझि न रंच, सेवत अलि केतकी ।
जिहि सों मन लागत सोइ, जानत गति हेत की ।
हरि के पद पंकज मंजु, ध्यावहु नित वावरे ।
करि कै तिन सों सत प्रेम, कीरति शुभ गावरे ॥

जनु = मानो ।

शारद ( त भ र स ज ज ) ९, ९

तू भोर सो जु जपै जदै, शुभ शारदा पद कंज ।

तू भोर सों जु जपै सदा, शुभ शारदा पद कंज ।
हो बुद्धि निर्मल वेगही, मतिहू लहै अति मंजु ।
है इष्ट तो सब शुद्ध है, विन इष्ट को लह पार ।
तासों कहौं जगदम्ब के, पदकंज ही महँ धार ॥

### लालसा ( त न र र र र ) ६, ६

तू नीर चतुर-वांधहीं, युद्ध की है जिन्हें लालसा।

तूनीर चतुर वांधहीं, युद्ध की है जिन्हें लालसा।
मारैं रण चढ़ि शत्रु को, खड्ग सों जो महाकाल सा।
धारैं कठिन प्रसंग में, धीरता धीरता धीरता।
है धर्म सतत वीर को, वीरता वीरता वीरता॥

तूनीर=तूणीर, तरकस। तूनीर चतुर=तगण, नगण और रगण चार। सतत=हमेशा।

### अचल ( ज त भ य स त ) ५, ६, ७

जती भयो सो, तपै अचल पै, त्यागि सबै जजाल।

जती भयो सो, तपै अचल पै, त्यागि सबै जंजाल।
जपै हरी को, सुभक्ति सहिता, जो जगती को पाल।
वही प्रभू को, सुनामसत है, झूठहिं माया जाल।
कही हमारी, सुमीत सुनिये, नित्य जपो गोपाल॥

### हीर ( भ स न ज न र ) १०, ८

भूसन अनु रंक मुदित, पाय जलित हीरहीं।

भे मुनि जन राघवकर, आवन मुद के भरे।
दुःख लखत पुत्र वदन, मातु तिहुन के टरे।
भा विपुल उछाह अवध, मंगल ध्वनि है रहीं।
दीन्ह पहुत हेम सहित, हीरक सब विप्रहीं॥

भूसन=भूषण, पृथ्वीसे। भे=हुए। हेम=सुवर्ण।

### तीव्र ( भ ५+स )

भू गति सोधत पंडित जो वहु तीव्र गणित में।

भू गति सोधत पंडित जो वहु तीव्र गणित में।
आदर योग्य वही पुनि जो कह राम भणित में।
जो मद मत्सर मोह असार तिन्हें सब दहिये।
मंगल मोद निधान प्रभू शरणै नित रहिये॥

भू=पृथ्वी। भू गति सो=भगण पांच और सगण। ( अन्य नाम- अश्वगति ) भी पाया जाता है परन्तु १६ वर्णों के वृत्तों में भी एक वृत्त अश्वगति नामक है। देखो 'नील'।

भ्रमरपदक ( भ र न न न स ) ६, १२
भीरु न नैन से, भ्रमरपदक तउ गर परे ।

भीरु न नैन से, भ्रमरपदक तउ गर परे ।
कामुक सैन से, डिगत न तिय पति चित धरे ।
मंगल जो चहै, कस न सतत सत पथ गहै ।
तीय स्वकीय ज्यों, मन वच क्रम निज पति चहै ॥
भीरु न नैन से=आंख के समान कोई डरपोक नहीं वा लज्जायुक्त ।
कामुक सैन से=कामी के इशारे से ।

नंदन ( न ज भ ज र र ) ११, ७
नजु भजरे रिझाव हितसों, महारथी नंदना ।

नजु भजरे रिझाव हित सों, महा रथी नंदना ।
निपट अवोध हैं विमुख जे, घनी करैं क्रन्दना ।
भजत सनेह युक्त नितही, जु राम भूपाल को ।
सु लहत मोद औ हरति है, विमोह के जाल को ॥
नजु भजरे=अरे मत भाग। महारथी नंदना=दशरथ जिनके पुत्र सप्तमावतार श्री रामचन्द्र। घनी करैं क्रन्दना=खूब रोते हैं।

अनुराग ( न ज ज न त ज ) ८, १०
निज जनता जहँ है, प्रगट तहांही अनुराग ।

निज जनता जहँ है, प्रगट तहां ही अनुराग ।
सुख सहजै लहिये, हरिहुँ सहाई बड़ भाग ।
जहँ लखिये कुमती, विपति तहां ही दिन रैन ।
जहँ लखिये सुमती, सतत तहां ही सब चैन ॥

प्रज्ञा ( न य म म भ म ) ६, ४, ८
नय मम भीमा, प्रज्ञा सीमा, ताही ना छिन छांड़ौ जू ।

नय मम भीमा, प्रज्ञा सीमा, ताही ना छिन छांड़ौ जू ।
मिल सब प्यारे, ना हो न्यारे, एकत्रै रण मांड़ौ जू ।
रत निज कर्मा, छत्री धर्मा, योद्धाहू पुनि तू बंका ।
प्रभु जय दाता, मानो भ्राता, यामें ना कछु है शंका ॥
नय=नीति । प्रज्ञा=श्रेष्ठ बुद्धि ।

### लता (न न र भ र र) १०, ८

न निरभर रहै असींचे, वर काव्य की ये लता।

न निरभर रहै असींचे, वर काव्य की ये लता।
तिमि जन समुदाय छीजै, जहँ नाहिं है एकता।
सुजस भनिय प्रेम धारे, हरि राधिका को जहां।
कहिय सरस काव्य ताही, सब श्रेष्ठताही तहां॥

निरभर=निर्भर, दृढ़। छीजै=क्षीण होता है। भनिय=कहिये।

### मान (न र स म न म) १०, ८

नर समान मोहन नाहीं, तू मान तजरी प्यारी।

नर समान मोहन नाहीं, तू मान तज री प्यारी।
रस अनूप कुंजन माहीं, शोभा सखिन की न्यारी।
तट लखो सखी जमुना के, गोविन्द सुखमा खासी।
चलि लहौ प्रमोद अपारा, हूजे चरण की दासी॥

### नाराच (न न र र र र) ६, ६

न नर चतुर भूल तू, गाय नाराच धारी सदा।

न नर चतुर भूल तू, ध्याय ले केशवै निर्भरा।
भजत जिनहिं शंकरौ, इन्द्र ब्रह्मादि हू निर्जरा।
नसत सकल पाप यों, श्रीप्रभू भक्ति की ओट सों।
धरणि दनुज वंश ज्यों, राम नाराच की चोट सों॥

यह वृत्त दो नगण और चार रगण का है।
न नर चतुर=नगण नगण और रगण चार। निर्भरा=निर्भर प्रेम से।
निर्जरा=देवगण। (अन्य नाम-महामालिका)

## अथातिधृतिः (ऊनविंशत्यक्षरावृत्तिः ५२४२८८)

### शार्दूलविक्रीड़ित (म स ज स त त ग) १२, ७

मैं साजो सतते गुरू सुमिरिकै, शार्दूलविक्रीड़िते।

मोसों जो सत तू गरूर तजिकै, पूछै मतो ज्ञान को।
तो शीघ्र भजले विदेह तनया, तासों बडो आन को।
शक्ती आदि अकथ्य जासु महिमा, राखे वचा पीडिते।
संहाऱ्यो जन लागि दुष्ट असुरं, शार्दूल विक्रीड़िते॥

यह 'म स ज स त त ग' का शार्दूलविक्रीड़ित वृत्त है।

सततं=सर्वदा। अकथ्य = नहीं कही जा सकती। वचा पीड़िते = आधि व्याधि दुःखो से बचाती है। शार्दूल विक्रीड़िते = सिंह के समान क्रीड़ा करती हुई। यथा—

नैव व्याकरणज्ञमेव पितरं न भ्रातरं तार्किकम्।
मीमांसानिपुणं नपुंसकमिति. ज्ञात्वानिरस्तादरा॥
दूरात्संकुचितेव गच्छति पुनश्चाण्डालवच्छांदसम्।
काव्यालंकरणज्ञमेव कविता कांता वृणीते स्वयम्॥
मूलं धर्मतरोर्विवेक जलधेः पूर्णेन्दु मानन्ददं।
वैराग्याम्बुज भास्करं ह्यघघनं ध्वान्तापहंतापहं॥
मोहाम्भोधर पुंजपाटनविधौ खेसम्भवं शंकरम्।
वन्दे ब्रह्मकुलं कलंकशमनं श्रीरामभूपप्रियम्॥

फुल्लदाम ( म त न स र र ग ) ५, ७, ७

मो तो नासौ रे, रँगहु हिय प्रभू, नाम की फुल्लदामै।

मो तो नासौ रे, रँगहु निज मनै, राम के राग माहीं।
ध्यावैं ब्रह्मा जू, शिव सुर पतिहू, प्रेम सो नित्य जाहीं।
जाने भंज्यो है, शिव धनुष महा, जा नृपाली सभा में।
जा कंठै मेली, विपुल यश युता, जानकी फुल्लदामैं॥

मो तो=मेरा तेरा। विपुलयशयुता=प्रचुर यश सम्पन्न।

गिरिजा ( म स म स स म ल ) २, ७, १०

मो सो, मास समै लों भाखौ, गिरिजा शिवरानी की गाथ।

मोसों, गास समै लों भाखो, गिरिजा शिवरानी की गाथ।
पूजैं नारि सबै भक्ती सों, धरती चरणों में है माथ।
रात्री, जागत तीजा माहीं, सजनी जिनको नीको भाग्य।
गातीं, गान महामाया को, लहतीं अति नीको सौभाग्य॥

मोसो मास समै जो भाखो=मुझसे एक मास के समय तक कहो।

बिम्ब ( म त न स त त ग ) ५, ७, ७

मो तो नासौ तो, तगि भजत न क्यों, बिम्बाधरा जानकी।

मो तो नासौ तो, तगि भजत न क्यों, बिम्बा धरा जानकी।
भूलौ ना प्यारे, शरण गहहु जो, तो खैर है जानकी।
वाही संहारै, सकल असुर को, बाधा सबै टालती।
वाही की दाया, जन सुख लहहीं, वाही सदा पालती॥

मो तो नासौ तो=यह मेरा वह तेरा इस अज्ञान का तो नाश करो। तगि=भटककर। जानकी=सीता। जान की=जीव की।

सुमधुरा ( म र भ न म न ग ) ७, ६, ६
मोरे भौने मनोग्या, वदति रमणी, वाणी सु मधुरा।

मोरे भौने मनोग्या, वदति रमणी, वाणी सु मधुरा।
धारै श्रद्धा पती में, मन वच कर्मै, सेवै सु चतुरा।
नारी धर्मै सु पालै, सरल चित सों, ना गर्व गहती।
धन्या ऐसी सती जो, जनमि जग में, कीर्ती सु लहती॥

भौने=घर मे। मनोग्या=मनोज्ञा, मनानुसार चलने वाली, मनोहर वदति=कहती है।

सुरसा ( म र भ न य न ग ) ७, ७, ५
मोरे-भै-नाय-नागी, हरि अनुचर हौं, जान सुरसा।

मोरे-भै-नाय-नागी, हरि अनुचर हौं, जान सुरसा।
मोहीं ना जान हीनो, बुधि बल गुण में, री असुर सा।
स्वामी काजै सिधावौं, जलनिधि तरिहौं, एक छन में।
सीता को खोज पाऊं, तब लगि सुहि ना, धीर मन में॥
( हनुमानजी की उक्ति ) भै=डर। नाय=नहीं। नागी=सर्पिणी।

मेघविस्फूर्जिता ( य म न स र र ग ) ६, ६, ७
यमूना सौरी री, गुनत हुलसे, मेघविस्फूर्जिता को।

यमूना सौरी! री, गहन निशि में, बांसुरी ज्यों बजाई।
सखी धाई बौरी, सपदि उठिकै, लाज काजै बिहाई।
लह्यो भारा मोदा, पुलकि लखिकै, मोहना नाम जाको।
वनैलं ज्यों केकी, लहत सुनिकै, मेघविस्फूर्जिता को॥
सौरी=श्रीकृष्ण ने। बौरी=विक्षिप्त। सपदि=शीघ्र। केकी=मयूरगण
मेघविस्फूर्जिता=मेघ की गर्जना। ( अन्य नाम=विस्मिता )

छाया ( य म न स त त ग ) ६, ६, ७
करौ छाया ऐसी, यमुन सततै, गोविंदही हो पती।

यमूना सों ताँती, गवलि तनया, मांगै निते जायकै।
चही दे माता! जो, वर हम भँगैं, माथा तुम्हैं नायकै।
धरे धंसी माला, सुभग वट को, छाया मनो श्रीपती।
छबी जाकी देखैं, तुव तट सदा, दीजै हमैं सो पती॥
तांनी=पंक्ति, समूह।

मकरंदिका ( य म न स ज ज ग ) ६, ६, ७
यमै ना साजौ जो, गहि कर कियो, कहा मकरंदिका ।

यमै ना साजौ जो, गहि कर कियो, कहा मकरंदिका ।
कहां चन्द्रा जोती, गुन पुनि कहां, मयूरक चंद्रिका ।
अहै मूलाधारा, जगत जननी, महा यश साधिका ।
अहो मीता मानो, शरण गहि के, भजौ नित राधिका ॥
यमै=यम नियमादि को । मकरंदिका=पुष्परस ।

शम्भू ( स त य भ म म ग ) ५, ७, ७
सत यां भूमी, मग शंभू ध्यावहु, सिच्छा मोरी मानो जू ।

सत या भूमी, मग जोपै खोजहु, सिच्छा मोरी मानोजू ।
गिरिजानाथा, नमिये माथा नित, याही नेमै धारो जू ।
तजिये कामा, भजिये नामा अस, बेरा नाहीं पावौ जू ।
शिव बम्भोला, शिव बम्भोला बम, भोला शंभू गावौ जू ॥
सत=सखा ।

तरल ( स न य न य न ग ) ६, १०
सुन या नय नगरी में, तरल करैं न्यायहि सवै ।

सुन या नय नगरी में, तरल करैं न्यायहि सवै ।
रह चित्त सरल जाको, न जन करैं आदर कवै ।
सवही लखि अपने सो, विपतिहु में संग न तजो ।
सत संग सतत धारो, सुहृद सदा रामहिं भजो ॥
नय नगरी=न्याय की नगरी । तरल=शीघ्र । सुहृद=प्यारे ।

मणिमाल ( स ज ज भ र स ल ) १२, ७
सजि जो भरी सु लखात सुन्दर, हीय में मणिमाल ।

सजि जो भरी सु लखात सुन्दर, हीय में मणिमाल ।
तिमि धारिकै करुणा-करो नृप, दीन को प्रतिपाल ।
पुनि जानि धर्महिं संत सेवहु, ध्याइये सियराम ।
जग में सुकीर्ति अपार पावहु, अन्त में हरि धाम ॥

समुद्रतता ( ज स ज स त भ ग ) ८, ४, ७
जसी जस तभी गुनौ, रहत जो, छायो समुद्रतता।

जसी जस तभी गुनौ, रहत जो, छायो समुद्रतता।
गुमान मन ना धरौ, अमर जो, चाहो सुकीर्ति लता।
सदा शिवहिं सेइयें, सुजन जो, चाहो सु दिव्य गती।
करौ भजन मोद सों, पदन में, धारौ विशुद्ध रती॥
समुद्रतता=समुद्र तक फैला हुआ। विशुद्ध रती=विशुद्ध प्रेम।

## अथकृतिः ( विंशत्यक्षरावृत्तिः १०४८५७६ )

सुवदना ( म र भ न य भ ल ग ) ७, ७, ६
मो रंभा नाय भूलै, गुण गण अगरी, प्यारी सु वदना।

मो रंभा नाय भूलै, गुण गण अगरी, प्यारी सुवदना।
देखी ताकें समाना, सुभग अपसरा, ना इन्द्र सदना।
हैं चौदा रत्न जोईं, जलनिधि मथिकै, काढ़े सुर वरा।
तामें है सोइ दिव्या, अति मन हरणी, ऐसी न अपरा॥
नाय=नहीं। अपरा=दूसरी।

सुवंशा ( म र भ न त त ग ग ) ७, ६, ७
माँ रंभा नीति तू गा, गहु न कुमती, रत्त धर्मैं सुवंशा।

माँ रंभा नीति तू गा, गहु न कुमती, रत्त धर्मैं सुवंशा।
रांचो वैकुंठनाथै, पद कमल जो, ताहि ना मोह अंशा।
माया तोरी न व्यापै हरि जनन को, कोटि कीजे उपाई।
ऐसी वानी सुनी जो, कहत शुक सों, धन्य है तोरि माई॥

शोभा ( य म न न त त ग ग ) ६, ७, ७
यमी नाना ताता, गगन तज अजौं, मग्न जो ब्रह्म शोभा।

यमूना ना तू तौ, गगरि लय कबौं, जा सुनै बात मेरी।
फिरै कान्हा नित्यै, यमुन तट घने, ग्वाल संगी लिये री।
लखै वाकी शोभा, विपुल गुण युता, जो सुवाला नवीनी।
न जानौं सो कैसे, सपदि सुत वधू!, प्रीति में जाय भीनी॥
यमी नाना ताता=यमी बहुतसे हैं हे तात। सपदि=शीघ्रही।
भीनी=रँग जाती है।

## वृत्त ( र ज र ज र ज ग ल )

रोज रोज राज गैल तें लिये गुपाल जात ग्वाल वृत्त ।

रोज रोज राज गैल तें लिये गुपाल ग्वाल तीन सात ।
वायु सेवनार्थ प्रात बाग जात आव लै सु फूल पात ।
लायकै धरैं सबै सु फूल पात मोद युक्त मातु हात ।
धन्य मान मातु बाल वृत्त देखि,हर्ष रोम रोम गात ॥

(१) यह 'रोज रोज राज गैल' अर्थात् 'र ज र ज र ज ग ल' का 'वृत्त' संज्ञक वृत्त है ।

(२) यह 'ग्वाल तीन सात' अर्थात् क्रम से गुरु लघु दस बार का 'वृत्त' संज्ञक वृत्त है । इसे रल्यका, दंडिका अथवा गंडका भी कहते हैं पादांत में यति है ।

## गीतिका ( स ज ज भ र स ल ग ) १२, ८

सज जीभ री सुलगै मुहीं प्रभु, गीत कान सुनाय दे ।

सज जीभ री ! सु लगै मुहीं सुन, मो कहा चित लायकै ।
नय काल लक्खन जानकी सह, राम को नित गायकै ।
पद ! गो शरीरहिं राम के कल, धाम को लय धावहू ।
कर ! बीन लै अति दीन है नित, गीति कान सुनावहू ॥

यह 'स ज ज भ र स ल ग' का गीतिका वृत्त है ।
नय काल=कालक्षेपकर । सुलगै=प्यारा लगेगो । कल=सुन्दर ।
( अन्य नाम-मुनिशेखर )

## मत्तेभविक्रीड़ित ( स भ र न म य ल ग ) १३, ७

सुभ री ना मयि लागती विलसती, मत्तेभविक्रीड़िता ।

सुभ री ना मयि लागती विलसती, मत्तेभविक्रीड़िता ।
मति ओछी जस धारती तस रहै, भारावहा पीड़िता ।
तिमि मूढ़ा सब देह भूषण सजे, भावै नहीं कामिनी ।
पिय भक्ती बिन व्यर्थ जन्म जग में, है घोर संतापिनी ॥

मयि=गभी । मत्त+इभ=मत्तेभ=हाथी का मस्त बच्चा । विलसती=विलास करती हुई । भारावहा=बोझ ढोने वाली । संतापिनी=दुःख देने वाली ।

सरिता ( त य स भ र य ग ल ) १०, १०

तोयै सुं भरी ये गलियां री, सरिता समान मानो माय।

तोयैं सुँ भरी ये गलियांरो, सरिता समान मानो माय।
कैसे जमुना को जल लाऊं, गग में खड़ो कन्हैया आय।
मोंरी घर में सास रिसावै, ननदी वड़े सुनावे बोल।
देख्यो जब से मैं बनमाली, तब से विकी अरी बेमोल॥

तोयैं सुँ-भरी=पानी से ही भरी हुई।

भृंग ( न ६+ग ल ) ६, ६, ८

न रस गलिन, कुसुम कलिन, जहँ न लसत भृंग।

न रस गलिन, कुसुम कलिन, जहँ न लसत भृंग।
वसति कुमति, नसति सुमति, जहँ न सुजन संग।
कमल नयन, कमल वदन, कमल शयन राम।
शरण गहत, भजत सतत, लहत परम धाम॥

न र स गलि=नगण ६ और गुरु लघु। कमलशयन=जलशायी।

अथप्रकृतिः ( एकविंशत्यक्षरावृत्तिः २०९७१५२ )

स्रग्धरा ( म र भ न य य य ) ७, ७, ७

मोरे भौने ययूयों, कहहु सुत अहै, कौन को स्रग्धरे यो।

मोरे भौने ययू यो, कहहु सुत! कहां तें लिये आवते हो।
भा का आनन्द आजै, तुम फिरि फिरि कै, माथ जो नावते हो।
वोलें माता! विलोक्यो, फिरत सह चमू, वाग में स्रग्धरे ज्यों।
काढ़ी मालाऊ मारे, विपुल रिपु वली, अश्व लो जीतिके त्यों॥

यह 'म र भ न य य य' का स्रग्धरा वृत्त है।
जानकी जी की उक्ति लव और कुश से।
मोरे भौने=मेरे घर में। ययू=मेध्याश्व को। चमू=फौज। स्रग्धरे=माला धारण किये हुए। भा का=हुआ क्या। लो=लिया। यथा

रामं कामारिसेव्यं भवभयहरणं कालमत्तेभसिंहं।
योगीन्द्रं ज्ञानगम्यं गुणनिधिमजितं निर्गुणं निर्विकारं॥
मायातीतं सुरेशं खलवधनिरतं ब्रह्मवृन्दैकदेवं।
वन्देकंदावदातं सरसिजनयनं देवमुर्वीशरूपं॥

### नरेन्द्र ( भ र न न ज ज य ) १३, ८

भो रन ना जु जाय कहुं विचलित, सोइ नरेन्द्र बखानो।

भो रन ना जु जाय कहुं विचलित, सोइ नरेन्द्र बखानो।
देवन में जु देवपति कहियत, सोइ सुरेन्द्र प्रमानो।
भक्तन में जु भक्त दृढ़ ध्रुव सम, इष्ट टरै नहिं टारे।
देविन में जु देवि सिय सम नहिं, सत्य पतिव्रत धारे॥

यह 'भ र न न ज ज य' का नरेन्द्र वृत्त है।
भो रन=हुआ रण में। नाजु=नहीं जो। विचलित=घबड़ाया।
( अन्य नाम-समुच्चय )

### धर्म ( भ स न ज न भ स ) १०, ५, ६

भा-सन जन भास कलित, कीर्ति ललित, धर्म वलित जो।

भा-सन जन भास कलित, कीर्ति ललित, धर्म वलित जो।
शंभु भजत मोद अमित, कर्म फलित, काम रहित जो।
हे नर किन ध्यान धरत, भूल करत, मोह तजत ना।
देवन महँ देव परम, छांड़ि भरम, शंभु भजत ना॥

भा सन=तेज से, कांति से। भास=प्रतीत होता है।
कलित=सुन्दर। अमित=बहुत।

### अहि ( भ ६+म ) १२, ६

भोर समै हरि नाथ लियो अहि, संग सखो जमुना तीरा।

भोर समै हरि गेंद जु खेलत, संग सखा यमुना तीरा।
गेंद गिरी यमुना दह में झट, कूद परे धरि के धीरा।
ग्वाल पुकार करी तब रोवत, नन्द यशोमतिहूं धाये।
दाउ रहे समुझाय इतै अहि, नाथि उतै दह तें आये॥

भोर समै=भगण छै और एक मगण। दाऊ=बलरामजी।

### सरसी ( न ज भ ज ज ज र ) ११, १०

न जु भज जो जरा किमि नरा, सरसीरुह नैन जानकी।

न जु भज जो जरा पुहुमिजा, सरसीरुह नैन जानकी।
भजि जिहिं भक्ति पावत सबै, दृढ़ राम दया निधानकी।
अधम लहैं कतौं सुख न ते, नर देह धरे निकाम यों।
सुनहु सुधी! अजागल जु सो, पुनि जानहु श्वान पूछ ज्यों॥

पुहुमिजा=जानकीजी। अजागल जु सो=बकरी के गले के स्तनो के समान। सरसीरुह नैन=कमलनयनी।

हरिहर ( न ज भ स त ज ज ) ८, ५, ८

निज मसती जु जोहै, सो भरमो है, गाव हरीहर मीत।

निज मसती जु जोहै, सो भरमो है, गाव हरीहर मीत।
गुरु पद पद्म छाकी, है गति जाकी सो जनु भौ निधि जीत।
प्रभु पद प्रीत सांची, जो हिय रांची, ताहि बखानत संत।
हित जग को करैं जो, धीर धरैं जो, है धनि सो बुधि मंत॥

निज मसती जु जोहै सो भरमो है=अपनी मस्ती जो देखता है सो भ्रम में पड़ा है।

## अथाऽकृतिः ( द्वाविंशत्यक्षरावृत्तिः ४१६४३०४ )

हंसी ( म म त न न न स ग ) ८ १४

मैं मो तो ना नाना सोंगै, तज हरि भज पिय पय जस हंसी।

मैं मो तो ना नाना सोंगै, तजहु सुबुध ! न तु ग्रस हरि माया।
जो यातें ना छूटै पावै, कबहुं न सुख लह सुजन निकाया।
चंपैं अग्नी चाहै चन्दा, अकरम करम करहिं अवतंसी।
वांढै कंजा माथे शैला, लवणि जलधि पय पिय वरु हंसी॥

मैं मो तो ना नाना सोंगै=मैं, मेरा तेरा नहीं ऐसे नाना प्रकार के ढोंग। निकाया=समूह। अवतंसी=शिरोमणि, यहां प्रथम पद में ग्रस के पूर्व का 'तु' लघु ही माना जायगा क्योंकि उस पर गुरुत्व नहीं पड़ता।

लालित्य ( भ स र स त ज न ग ) ६, ५, ८

मो सो रोस तजो नागरी, कहु लालित्यै, कटु वाक्य परिहरौ।

मों सों रोस तजो नागरी, कहु लालित्यै, कटु वाक्य परिहरौ।
हंसी मंजु मची फाग री, चलि देखौ तो, हरि प्रीति उर धरौ।
खेलैं मोहन श्रीराधिका, सब गोपीहू, जुरि कै अति हित सों।
ऐसों मान करै क्यों अली, चलि खेलौरी, अति हर्षित चित सों॥

महास्रग्धरा ( स ज त न स र र ग ) ८, ७, ७

सज तान सूर रंगी, श्रवण सुखद जो, ये महास्रग्धरा की।

सज तान सूर रंगी, श्रवण सुखद जो, ये महास्रग्धरा की।
शुभ राम नाम संगी, जन मन हरणी, कीर्ति हो शुभ्र जाकी।
नहिं अन्य भांति प्यारे, रसिक जनन को, तोष होवै कदाही।
शुभ गीत राम सीता, कलिमल हरणी, हर्ष दात्री सदाही॥

तोष=संतोष।

### मंदारमाला ( त ७+ग )

तू लोक गोविंद जावै नरा नाम मंदारमाला हिये धारिले ।

तू लोक गोविंद जावै नरा छोड़ जंजाल सारे भजे नेम सों ।
श्रीकृष्ण गोविंद गोपाल माधो मुरारी जगन्नाथहीं प्रेम सों ।
मेरी कही मान ले मीत तू जन्म जावै वृथा आप को तार ले ।
तेरी फलै कामना हीय की नाम मंदारमाला हिये धार ले ॥

यह सात तगण और एक गुरु का मंदारमाला वृत्त है ।
तू लोक गो = तगण सात और गुरु एक ।

### मदिरा ( भ ७+ग )

भा सत गूढ़ न मर्म तिन्हें जु पिये जग मोह मयी मदिरा ।

भा सत गौरि गुसांइन को वर राम धनू दुइ खंड कियो ।
मालिनि को जयमाल गुहो हरि के हिय जानकि मेलि दियो ।
रावण की उतरी मदिरा चुपचाप पयान जु लंक कियो ।
राम वरी सिय मोद भरी नभ में सुर जै जयकार कियो ॥

यह सात भगण और एक गुरु का मदिरा नामक सवैया है ।
भा सत = हुआ सत्य । यह 'भा सत गौ' अर्थात् भगण ७ और गुरु १ का 'मदिरा' वृत्त है इसी प्रकार के वृत्तो का दूसरा नाम सवैया हैं जिनके कई भेद हैं जो यथास्थान दिये गये हैं । यथाः— सुमुखी, मत्तगयन्द, चकोर, दुर्मिल, वाम, किरीट, सुन्दरी, अरविंद, सुख इत्यादि ।

सूचना-सवैये और कवित्तों के तुकांत अवश्य मिलने चाहिये अर्थात् चारों चरणों के अंत्याक्षर एक से होने चाहिये ।

( अन्य नाम-मालिनी, उमा, दिवा )

### मोद ( भ ५+म स ग )

भे सर में सिगरे गुण अर्जुन द्रौपदि ब्याही लाय समोदा ।

भे सर में सिगरे गुण अर्जुन जाहिर भूपालौ हु लजाने ।
ज्योंहि स्वयम्बर में मछरी दइ वेधि सभा सों द्रौपदि आने ।
जाय कह्यो निज मातहिं तें फल एक मिलो एतोहि बखाने ।
बांटहु आपस में तव वोलत मोद गहे कुन्ती अनजाने ॥

भे सर में = हुए बाण में । सिगरे = सब । जाहिर = प्रकाशित । एतोहि = इतनाही । भे सर में सिग = भगण पांच, मगण, सगण और एक गुरु ।

भद्रक ( भ र न र न र न ग ) ४, ६, ६, ६
भोर नरा, नरी नग धरै, हिये जु सुमिरैं, सुभद्र कहिये।

भोर नरा, नरी नगधरै, हिये जु सुमिरैं, सदा सुमति कै।
ध्यावतही, समूह अघ को, नसै तुरत ज्यों, मतो कुमति कै।
भावहिसों, कुभावऽनख सों, महालसहि सों, अडोल मति सों।
भद्रक है, पुरारि मुनि सों, दशाननहिं सों, सुकुंभश्रुति सों॥

नगधरै=गिरवरधारी श्री कृष्ण को। सुभद्र = विशेष कल्याणकारी। सुमति कै=अच्छी मति से। मतो कुमतिकै=मनोरथ कुमतिका। ऽनख=अनख, वैर। महालस=महा आलस्य। अडोल मति सों=स्थिर मति से। भद्रक=कल्याणकारी। पुरारि=शंकर। मुनि=वाल्मीक। दशानन=रावण। कुंभश्रुति=कुंभकर्ण। भावार्थ—
भाव कुभाव अनख आलसहू। राम जपत मंगल दिसि दसहू॥
भाव सहित शंकर जप्यो, कहिं कुभाव मुनि बाल।
कुंभकरण आलस जप्यो, अनखै जप्यो दशभाल॥

सू०-कहीं कहीं १०, १२ पर भी यति लिखी है वह भी अनुचित नहीं।

## अथविकृतिः ( त्रयोविंशत्यक्षरावृत्तिः ८३८८६०८ )

मत्ताक्रीड़ा ( म म त न न न न ल ग ) ८, १५, १०
मत्ताक्रीड़ा सोई जानों, लसत जहँ, ममं तननि ननु लगही।

मो माता! नाचौ लो गो को, सुपय दधि, इमि मुहिं पुकरि कहतीं।
जो ना नाचौं मोरी माता, तमकि सब, युवति भजतहुँ धरतीं।
यों रानी माधो की वानी, सुनत कह, निपट असत कहत री।
लाजौरी ना मत्ताक्रीड़ा, गुरुन सन, कहत गत भय सिगरी॥

लो गो को सुपय दधि=लेव गाय का मधुर दूध दही। भजतहुँ=भागने में भी। गुरुन सन=बड़ों से। गत भय=निर्भय होकर। मो माता नाचौ लो गो=मगण, मगण, तगण, नगण चार और लघु गुरु।

वागीश्वरी ( य७+ल ग ) १३, ११
यचौ राम लागैं सदा पाद पंज, हिये धारि वागीश्वरी मात को।

यचौ राम लागैं सदा पाद पंजै, हिये धारि वागीश्वरी मात को।
सदा सत्य बोलौ हिये गांठ खोलौ, यही योग्य है मानवी गात को।
पुरावै वही कामना जो गना लो, वनावै वही नाथ जी बात को।
करौ भक्ति सांची महा प्रेम रांची, विसारो न त्रैलोक्य के तात को॥

यह सात यगण और लघु गुरु का वागीश्वरी नामक वृत्त है।
राम=३। जो मवा=जो मनमें है। रंची=रँगी हुई। तात=पिता।

सुन्दरि ( स स भ स त ज ज ल ग ' ६, ७, १०
ससि भास तजो, जौं लगि सखि ढूंढ़ौं, सुन्दरि हाय कहां बिछुरी।

ससि भास तजो, जौं लगि सखि ! ढूंढ़ौं, कुंजगली बिछुरी हरि सों।
जमुनातट की, जोहत सब बल्ली, हौं बहु पूछ करी तिनसों।
कहुँ कोउ कहै, ना हम लखि पाये, माधव पाणि गहे बँसुरी।
नहिं जानति हौं, सुन्दरि ! इक बारी, आजुहि दैव फिरो कसुरी॥
यह 'स स भ स त ज ज ल ग' का सुंदरि वृत्त है।
ससि भास तजो=चन्द्र ने अपना प्रकाश छोड़ा अर्थात् चन्द्रास्त हो गया। हौं=मैं। दैव=भाग्य। बल्ली=लता।

सर्वगामी ( त ७+ग ग )
तै लोक गंगा तिहूं ताप भंगा नमामी नमामी सदा सर्वगामी।

तिल्लोक गंगा किये पाप भंगा महा पापियों को सदा तारती तू।
मो बेर क्यों बेर तू ने लगाई नहीं तारिणी नाम क्या धारती तू।
सेवा बनै मात कैसे तुम्हारी सदा सेवते सीस पै सर्वगामी।
मैं क्रूर कामी महा पाप धामी तुही एक आधार अम्बे ! नमामी॥
तिल्लोक गंगा किये पाप भंगा=तीनो लोकों के हे गंगे ! किये हैं पाप भंग। तगण ७+गंगा=२ गुरु। सर्वगामी=शिव।
( अन्य नाम-अग्र )

सुमुखी ( ज ७+ल ग )

जु लोक लगा चित राम भजें तिनपै सु प्रसन्न सिया सुमुखी।

जु लोक लगैं सिय रामहिं साथ चलैं वन माहिं फिरैं न चहैं।
हमैं प्रभु आयसु देहु चलैं रउरे सँग यों कर जोरि कहैं।
चलैं कछु दूर नमैं पग धूरि भले फल जन्म अनेक लहैं।
सिया सुमुखी हरि फेरि तिन्हैं बहु भांतिन तें समुझाय कहैं॥
यह सात जगण और लघु गुरु का सुमुखी नामक सवैया है।
जु लोक लगैं=जगण ७+।ऽ, रउरे=आप के।
( अन्य नाम=मानिनी, मल्लिका )

## मत्तगयन्द ( भ ७+ग ग )

भासत गंग न तो सम मो भ्रघ मत्तगयंदहिं नास करैया।

भासत गंग न तो सम आन कहूँ जग में मम पाप हरैया।
बैठि रहे मनु देव सबै तजि तोपर तारण भारहि मैया।
या कलि में इक तूहि सदा जन की भव पार लगावत नैया।
है तु इकै हरि अम्ब अरी अघ मत्तगयन्दहिं नास करैया॥

यह सात भगण और दो गुरु का मत्तगयन्द नामक सवैया है।

भासत गंग = मालुम होता है हे गंगे। भगण ७+ऽऽ, हरि=सिंह। अघ मत्तगयन्द = पापरूपी मस्त हाथी।

सू०-सवैयाओं में अर्थात् मदिरा, चकोर, मत्तगयन्द, सुमुखी, किरीट, प्रभृति वृत्तों में बहुधा गुरु लघु का क्रम ठीक न मिलने के कारण विद्यार्थियों को भ्रम होता है कि यथार्थ में यह सवैया है वा कोई विशेष मात्रिक छन्द है इसका एक उदाहरण नीचे देते हैं। यथा—

भ भ भ भ भ भ भ ग ग
आईभ-लेहौंच लीसखि यानमें-पाँगो-विंद्रके-रूपकी-मां-की।
यह भगण के लिये इस प्रकार पढ़ा जायगा।
आइभ-लेहुंच-लीसखि-यानम-पाइगु-विंदक-रूपकि-मां-की।

या लकुटी कर कामरिया पर राज तिहूं पुर को तजि डारौं।
आठहुं सिद्धि नवौ निधि को सुख नंद की गाय चराय बिसारौं।
खान कहैं इन नैननतें ब्रज के बन बाग तड़ाग निहारौं।
कोटिन हू कलधौत के धाम करील की कुंजन ऊपर वारौं॥
ऐसेही और भी जानिये। ( अन्य नाम-मालती, इन्दव )

## चकोर ( भ७+ग ल )

भासत ग्वाल जहाँ लखिये कह वृत्त चकोर महा मुद मान।

भासत ग्वाल सखी गन में हरि राजत तारन में जिमि चंद।
नित्य नयो रचि रास मुदा ब्रज में हरि खेलत आनँद कंद।
या छवि काज भये ब्रज बासि चकोर पुनीत लखैं नँद नंद।
धन्य वही नर नारि सराहत या छवि काटत जो भव फंद॥
यह सात भगण और गुरु लघु का चकोर नामक सवैया है।
भासत = प्रतीतमान होते हैं। भासत ग्वाल=भगण ७+ऽ।

### अद्रितनया ( न ज भ ज भ ज भ ल ग ) ११, १२

न जु भज भंजु भाज गति को, हिमाद्रितनया जरा सुमिरि लो।

न जु भज भाज भूल गहि के, हिमाद्रितनया तिया सुमन में।
जिन हित शंभु राम महिमा, कही सुनत पाप जायँ छन में।
नहिं तिनसों अभागि जग में, कहौं 'सुमति! ज्यों खरी विचरतीं।
न पति करैं सनेह तिन सों, कदापि मन सों सदुःख मरतीं॥

न जु भज भाज भूल गहि के=नहीं भजती हैं जो और भागती हैं भूल करके। हिमाद्रितनया=पार्वतीजी। ज्यो खरी विचरतीं=गधी के समान संसार में फिरती हैं। सदुःख=खेदयुक्तही।

( अन्य नाम-अश्वललित )

### शैलसुता ( न, ज ६+ल ग ) १२, १०

नजर सु लोगन ऊपर कीजिय, हे जग तारिणि शैल सुते।

पिंगलार्थ- न, ज ( र स ) ६+ज ग। ऐसेही चारों चरण जानो। यथा—

अयि जगदम्ब कदंब वन प्रिय, वास निवासिनिहासरते।
शिखिर शिरोमणि तुंग हिमालय, श्रृंग निजालय मध्य गते।
मधुमधुरेमधुकैटभ भंजिनि, कैटभ गंजिनि रासरते।
जय जय हे महिषासुर मर्दिनि, रम्य कपर्दिनि शैल सुते॥

वन प्रिय को वनप्रिय पढ़ो।

यह वृत्त नगण, छः जगण और लघु गुरु का होता है।

## अथसंस्कृतिः ( चतुर्विंशत्यक्षरावृत्तिः १६७७७२१६ )

### गंगोदक ( र ८ )

रे चलौ धाइ कै अन्त कासीहि कै धाम निश्चित गंगोदकै पानकै।

रे परा धाइ कै अंत कासीहि कै धाम निश्चित गंगोदकै पान कै।
कोटि दाधे कटैं पाप सारे छुटैं शंभु शंभू रटैं नाथ जो मान कै।
जन्म बीता सबै चेत गीता अबै कीजिये जा तरैं काज लै आन कै।
मुण्डमाला गरैं सीस गंगा धरैं आठ याने हरैं ध्याय लै गान कै॥

गंगोदकै=गंगाजी के जल को।

इस वृत्त में इस वृत्त के लक्षण भिन्नर रीति से दो बार कहे गये हैं। यथा—

(१) 'रे चलौ' अर्थात् रगण आठ का 'गंगोदक' वृत्त है।

(२) चौथी पंक्ति में 'रे आठ' अर्थात् रगण आठ का 'गंगाधर वृत्त' है

( अन्य नाम गंगाधर लक्ष्मी, खञ्जन )

## दुर्मिल ( स ८ )

सब सों करि नेह भजौ रघुनन्दन दुर्मिल भक्ति सदा लहिये।

सब सों करि नेह भजौ रघुनन्दन राजत हीरन माल हिये।
नव नील वपू कल पीत झँगा झलकैं अलकैं घुंघरारि लिये।
अरविंद रमानन रूप मरन्द अनंदित लोचन भृंग पिये।
हिय में न बस्यो अस दुर्मिल बालक तो जग में फल कौन जिये॥

यह आठ सगण का दुर्मिल सवैया है।

राजत=विराजमान है। नव नील वपू=सद्य विकसित नील कमल के समान शरीर है। अरविंद रमानन=कमल के समान मुख। लोचन भृंग=नेत्ररूपी भ्रमर। दुर्मिल=कठिनाई से प्राप्त होने वाला। स वसो=सगण आठ। ( अन्य नाम-चन्द्रकला )

## आभार ( त ८ )

तू अष्ट जामैं जपै राम को नाम ना भूल तौलू गुरू देव आभार।

तू अष्ट जामैं जपै राम को नाम रे शिष्य! दे त्यागि सारे वृथा काम।
तेरी फलै कामना हीय की औ विना दाम तू अन्त पावै हरी धाम।
बोल्यो तबै शिष्य आभार तेरो गुरूजी न भूलौं जपौं आठहू याम।
श्रीराम श्रीराम श्रीराम श्रीराम श्रीराम श्रीराम श्रीराम श्रीराम॥

यह आठ तगण का आभार नामक वृत्त है।

तू अष्ट जामैं=तू आठो प्रहर तगण आठ। आभार=अहसान।

## मुक्तहरा ( ज ८ )

जु योग बली सु मनोभव मुक्त हरैं शिवजी तिनके दुख दद।

जु आठहु याम भजैं शिव को नित छांड़ि सबै छल छिद्र सुजान।
सु है धन या जग माहि लहैं फल जन्म लिये कर सन्त समान।
प्रसन्न सदा शिव हों तुरतै जन पै सब भाषत वेद पुरान।
करैं नित भक्तन को भव मुक्त हरैं जन के सब क्लेश महान॥

यह आठ जगण का मुक्तहरा नामक वृत्त है।

जु योग वली सु मनो=जो योग में वली है सो मानो। जु आठ-जगण आठ।

## वाम ( ज ७+य )

जु लोक यथा विधि शुद्ध रहै हरि वाम तिन्हैं सपनेहुं कवौं ना।

जु लोक यथा मति वेद पढ़ैं रह आगम औ दश आठ प्रमाने।
बनैं गहि में शुक शारद शेष गणेश महा बुधि मन्त समाने।
चढ़ैं गज बाजि सु पीनस आदि जु वाहन राजन केर बखाने।
लहैं भलि वाम अरू धन धाम तु काह भयो विनु रामहिं जाने॥

यह सात जगण और एक यगण का वाम नामक सवैया है।
जुलोकय = जगण ७+य । पीनस=पीनसादि राजा लोगों के वाहन ।
( अन्य नाम-मंजरी, मकरंद, माधवी )

## तन्वी ( भ त न स भ भ न य )

भातन सोभा, भनिय अशुभ सी, जो नहिं सेवत निज पति तन्वी।
भातन सोभा, भन यह सु बुधा, यद्यपि सुन्दर मनहर तन्वी ।
जो पति नेहा, रहित सु नयना, ज्यों जग घाव सहित नर धन्वी ।
शील न लाजा, नय नहिं तनिको, भूषित भूषण तन सुकुमारी ।
त्रै कुल नासै, कुपथहिं चलिकै, पोषत सो तिय लग अघभारी ॥
भातन सोभा, भन यह सुबुधा=भाती नहीं है शोभा ऐसा कहते हैं बुद्धिमान लोग । तन्वी=सुकुमार स्त्री ।

## अरसात ( भ ७+र )

भासत रुद्र जु ध्यानिन में तिमि ध्यान धरौ अरसात न नेकहू ।
भासत रुद्र जु ध्यानिन में पुनि सार सुती जस वानिन ठानिये ।
नारद ज्ञानिन पानिन गंग सुसानिन में विक्टोरिय मानिये ।
दानिन में जस कर्ण बड़े तस भारत अम्ब भली उर आनिये ।
बेटन के दुख मेटन में कबहूं अरसात नहीं फुर जानिये ॥
यह वृत्त सात भगण और एक रगण का होता है यथा—
भासत रु=भगण सात और रगण । अरसात नहीं = आलस नहीं करती ।
सारसुती = सरस्वती ।

## किरीट ( भ ८ )

भा वसुधा तल पाप महा हरि जू प्रगटे तब धारि किरीटहिं ।
भा वसुधा तल पाप महा तब धाइ धरा गइ देव सभा जहँ ।
आरत नाद पुकार करी सुनि वाणि भई नभ धीर धरौ तहँ ।
लै नर देह हतौं खल पुंजनि थापहुँगो नय पाथ मही महँ ।
यों कहि चारि भुजा हरि माथ किरीट धरे प्रगटे पुहुमी महँ ॥
यह आठ भगण का किरीट नामक सवैया है ।
भा वसुधा तल=हुआ पृथ्वी तल में । भावसु=भगण आठ ।
आरतनाद=दुख भरी वाणी । पुहुमी=पृथ्वी । यथा—
मानुष हौं तो वही रसखान बसौं मिल गोकुल गाँव के ग्वारन ।
जो पशु हौं तो कहा बस मेरो चरौं नित नंद की धेनु मँझारन ।
पाहन हौं तो वही गिरि को जो कियो सिर छत्र पुरंदर धारन ।
जो खग हो तो बसेरो करौं यहि कालिंदि कूल कदंब की डारन ॥

सू०—प्राचीन कवियो के सवैये कहीं २ ऐसे भी मिलते हैं जिनका कोई पद लघु से और कोई गुरु से प्रारंभ होता है जिससे गणो का क्रम चारो चरणों मे एकसा नहीं मिलता। कोई२ कवि ऐसे सवैयों को "उपजाति" मानते हैं। ऐसे प्राचीन सवैये आदरणीय अवश्य हैं परंतु प्रामाणिक नहीं। मुख्य नियम तो यह है कि चारो चरणो में गणो का क्रम एकसा रहे।

## अथातिकृतिः (पंचविंशत्यक्षरावृत्तिः ३३५५४४३२)

### सुन्दरी (स ८+ग)

सब सों गहि पाणि मिले रघुनन्दन सुन्दरि सीय लगी पद सासू।

सबसों गहि पाणि मिले रघुनन्दन भेंटि कियो सबको सुख भागी।
जबहीं प्रभु पांव धरे नगरी महँ ताछिन तें विपदा सब भागी।
लखि के विधु पूरण आनन मातु लह्यो मुद ज्यों मृत सोवत जागी।
यहि औसर की हरि सुन्दर मूरति धारि जपैं हिय में अनुरागी॥

यह आठ सगण और एक गुरु का सुंदरी नामक सवैया है।
सबसोंग=सबसुग=सगण आठ और एक गुरु।
(अन्य नाम=मल्ली, सुखदानी)

### अरविंद (स ८+ल)

सब सों लघु आपुहिं जानिय जू पद ध्यान धरे हरि के अरविंद।
सबसों लघु आपुहिं जानिय जू यह धर्म सनातन जान सुजान।
जबहीं सुमती अस आनि बसै उर सम्पति सर्व विराजत आन।
प्रभु व्याप रह्यो सचराचर में तजि बैर सुभक्ति सजो मतिमान।
नित राम पदै अरविंदन को मकरंद पियो सुमलिंद समान॥

यह आठ सगण और एक लघु का अरविंद नामक सवैया है।
सबसोल=सगण आठ और लघु। अरविंद - कमल। मकरंद=रस। मलिंद=भँवरा।

### लवंगलता (ज ८+ल)

जु योग लवंगलतानि लग्यो तब सूझ परै न कछू घर बाहर।

जु योग लवंगलतानि लग्यो तब सूझ परै न कछू घर बाहर।
अरे मन चंचल नेक विचार नहीं यह सार असार सरासर।
भजौ रघुनन्दन पाप निकंदन श्रीजगवंदन नित्य हियाधर।
तजौ कुमती धरिये सुमती शुभ रामहिं राम ररौ निसि बासर॥

यह आठ जगण और एक लघु का लवंगलता नामक सवैया है।
जु यों ग ल = जगण आठ और लघु। जु योग लवंगलतानि लग्यो = यदि प्रेम सुन्दर स्त्रियों से लग गया। रहौ = रहौ, कहौ।

क्रौंच भ म स भ न न न न ग ) ५, ५, ८, ७

क्रौंच वही है, भूमि सुभौना, ननु न गुनत कछु, भ्रमत जलहि में।

भूमि सुभौना, चोगुन राजै, बसत सुमति युत, जहँ नर अरु ती।
शील सनेहा, औ नय विद्या, लखि तिनकर मन, हरषति धरती।
पून जहां है, मानत माता, जनक राहित नित, अरचन करि कै।
नारि सुशीला, क्रौंच समाना, पति बचननि सुन, तिय तन धरिकै॥

क्रौंच = बगुला। सु भौना = अच्छा घर। ननु = निश्चय। भूमि सुभौना चोगु = भगण, मगण, सगण, भगण, नगण, चार और गुरु।

## अथोत्कृतिः ( षड्विंशत्यक्षरावृत्तिः ६७१०८८६४ )

भुजंगविजृम्भित ( म म त न न न र स ल ग ) ८, ११, ७

मो मीता नैना नारी सों, लगि सुधि न गरुड़ लखि ज्यो, भुजंगविजृम्भिता।

गो मीता नैना नारी सों, लगतहिं जप तप सिगरे, विनाशहिं पाव रे।
कामा क्रोधा ईर्षा याही, अघ जनक निकर अतिही, सदा मद भाव रे।
त्यागोयों ती इच्छा संगा, दुखद नसत प्रथम करी, जु कीरति संचिता।
प्यारी जागी क्रीड़ा भौनो, निरखतहि गरुड़ तज ज्यों, भुजंगविजृम्भिता॥

भुजंगविजृम्भिता = सर्प का आलस्य वा उसकी चेष्टा। सञ्चिता = कमाई हुई।

सुख ( स ८+ल ल )

सब सो ललुआ मिलिके रहिये तुमहीं सुखदायक हो मनमोहन।

सब सों ललुआ! मिलिकै रहिये मम जीवन मूरि सुनो मनमोहन।
इमि बोधि खवाय पियाय सखा सँग जाहु कहै मुद सों बन जोहन।
धरि मातु रजायसु सीस हरी नित यामुन कच्छ फिरैं सह गोपन।
यहि भांति हरी जसुदा उपदेशहिं भाषत नेह लहैं सुख सों धन॥

यह आठ सगण और दो लघुका सुख नामक सवैया है।
सब सों ललु = सगण आठ और दो लघु।
( अन्य नाम-किशोर, कुन्दलता )

इति श्रीछन्दःप्रभाकरे भानु-कविकृते समवृत्त वर्णनंनाम नवमो मयूखः॥९॥

# अथ वर्णसमांतर्गत दण्डक प्रकरणम्।

दण्डक छब्बिस तें अधिक, साधारण गणां संग।
मुक्तक गिनती वरण की, कहुं लघु गुरु प्रसंग॥

जिस पद्य के प्रत्येक पद में वर्णसंख्या २६ से अधिक हो उसे दंडक कहते हैं। दंडक अर्थात् दंडकर्त्ता कहने का प्रयोजन यह है कि इसके प्रत्येक चरण इतने लम्बे होते हैं कि उसके उच्चारण करने में मनुष्यों की सांस भर आती है। यही एक प्रकार का दंड कहने मात्र को है। दंडक के मुख्य दो भेद हैं। १ साधारण दंडक जो गणबद्ध हैं, २ मुक्तक दंडक जो गणों के बंधन से मुक्त हैं। इनमें कहीं कहीं लघु अथवा गुरु की व्यवस्था रहती है। नीचे इनके कुछ भेद लिखते हैं।

## (१) साधारण दंडक

| | | |
|---|---|---|
| १ चंडवृष्टिप्रपात | —न २+र ७ | =२७ वर्ण |
| २ मत्तमातंगलीलाकर-र ९ वा अधिक | | =२७, ३०, ३३ इत्यादि |
| ३ कुसुमस्तबक | —स ९ वा अधिक | =२७, ३०, ३३ इत्यादि |
| ४ सिंहविक्रीड़ | —य ९ वा अधिक | =२७, ३०, ३३ इत्यादि |
| ५ शालू | —त+न ८+लग | =२९ |
| ६ त्रिभंगी | —न ६ स स भ म स ग | =३४ वर्ण |
| ७ अशोकपुष्पमंजरी—ग ल यथेच्छ- | १ नीलचक्र ३० | वर्ण |
| | २ सुधानिधि ३२ | ,, |
| ८ अनंगशेखर | —ल ग यथेच्छ- महीधर २८ | ,, |

## (२) मुक्तक दंडक

31, 32 वा 33 वर्ण, कहीं कहीं वा अंत में गुरु वा लघु के नियम विशेष।

| | | |
|---|---|---|
| १ मनहर | ३१ | ,, |
| २ जनहरण | ३१ | ,, |
| ३ कलाधर | ३१ | ,, |
| ४ रूपघनाक्षरी | ३२ | ,, |
| ५ जलहरण | ३२ | ,, |
| ६ डमरू | ३२ | ,, |
| ७ कृपाण | ३२ | ,, |
| ८ विजया | ३२ | ,, |
| ९ देवघनाक्षरी | ३३ | ,, |

## १ चण्डवृष्टिप्रपात ( न न+र ७ )

न नर ! गिरिधरै तजै भूलिकै राख जो चंडवृष्टिप्रपाताकुलै गोकुलै ॥

टी०-प्रचंड जलवृष्टि से अति व्याकुल गोकुल की रक्षा जिन गिरिधारी श्रीकृष्णजी ने की है नर ! उन्हें भूल के भी मत तज अर्थात् सदा सर्वकाल उनका भजन किया कर । यह 'न न र गिरि' अर्थात् नगण दो और रगण सात का 'चंडवृष्टिप्रपात' संज्ञक दंडक है ।

उ०-भजहु सतत राम सीता महामंत्र जालों महा कष्ट तेरो नसै मूल तें ।
तजहु असत काम को जो चहौ आपनो श्राण या दुष्ट भौजाल की शूल तें ॥
गुनहु मरम नाम को तार दीने महापातकी एकदा हू जपे राग सों ।
लहहु परम धाम को जाहि जोगी जती कष्ट साधे लहे हैं बड़े भाग सों ॥

सू०-इसी वृत्त के आगे एक एक रगण अधिक रखने से जो वृत्त बनते हैं वे सब 'प्रचित' कहाते हैं । प्रचित के भी रगणों के न्यूनाधिक्य के कारण अनेक उपभेद होते हैं उनमें से मुख्य२ नीचे दर्शाये जाते हैं । यथा—

नगण २+रगण ८ का अर्ण
नगण २+रगण ९ का अर्णव
नगण २+रगण १० का व्याल
नगण २+रगण ११ का जीमूत
नगण २+रगण १२ का लीलाकर
नगण २+रगण १३ का उद्दाम
नगण २+रगण १४ का शंख इत्यादि

परन्तु श्रीमदुंगगादासजी और श्रीकेदारभट्टजी के मतानुसार दो नगणके पश्चात् सात वा सात से अधिक यगणों का प्रयोग करने से चंडवृष्टि-प्रपात तथा प्रचित के ऊर्ध्व कथित उपभेद होते हैं । ऐसे दो नगण और सात वा सात से अधिक यगणों के दंडकों का दूसरा नाम 'सिंहविक्रांत' भी है ।

## २ मत्तमातंगलीलाकर ( र ९ वा अधिक )

रानि ! धीरैं धरौ आजु मार्‍यो खरो कंस को मत्त
मातंग लीला करी श्याम ने ॥

टी०-हे रानि ! अर्थात् हे यशोदा रानी धीर धरो, आज तुम्हारे श्याम ने खेलते२ कंस का कुवलिया संज्ञक मस्त हाथी यथार्थ में मार डाला । यह 'रा निधि' अर्थात् रगण ९ का 'मत्तमातंगलीलाकर' दंडक है । यथा—

उ०-योग जाना नहीं यज्ञ ठाना नहीं वेद माना नहीं याकली माहिं मीता कहूं ।
ब्रह्मचारी नहीं दंडधारी नहीं कर्मकारी नहीं है कहा आगमे जो लहूं ॥
सच्चिदानंद आनंद के कंद को छांड़िके रे मती मन्द ! भूलो फिरै ना कहूं ।
याहितें हौं कहौं ध्याइ ले जानकीनाह को गावहीं जाहि सानंद वेदा चहूं ॥

## ३ कुसुमस्तवक (स ९ वा अधिक)

सुरसै गुणवंत पियैं नित ज्यों अलिपुंज सुवृत्त लता कुसुमस्तवकै ॥

टी०-गुणीजन सदा सत्संगरूपी सुरस का पान किया करते हैं जैसे भ्रमरों के समूह सुवृत्त लताविकों के (कुसुमस्तवक) पुष्प गुच्छों का सदा सुरस पीते हैं। यह 'सु रस गुण' अर्थात् ६+३=९ सगण का 'कुसुमस्तवक' नामक दंडक है। यथा—

उ०-छहरै सिर पै छबि मोर पखा उनके नथ के मुकता थहरैं थहरैं।
फहरै पियरो पट बेनी इतै उनकी चुनरी के झबा झहरैं झहरैं॥
रस रंग भिरे अभिरे हैं तमाल दोऊ रस ख्याल चहैं लहरैं लहरैं।
नित ऐसे सनेह सों राधिका श्याम हमारे हिये में सदा बिहरैं बिहरैं॥

## ४ सिंहविक्रीड़ (य ९ वा अधिक)

यचौ पंच इन्द्री लगा सीय देवी सहस्राननै मार जो।
सिंहविक्रीड़ वारी ॥

टी०-सिंहवत् क्रीड़ा करनेहारी जिन आदिशक्ति जगज्जननी श्रीसीताजी महारानी ने सहस्रानन दैत्य को मारा उन्हीं से निजेष्ट सिद्ध्यर्थ ज्ञानेन्द्रियां लगाकर याचना करो। यह 'यचौ पंच' अर्थात् ९ यगण का 'सिंहविक्रीड़' दंडक है। यथा—

उ०-नहीं शोक मोहीं पिता मृत्यु केरो जहै पुत्र चारी किये यज्ञकेतौ पुनीता।
नहीं शोक मोहीं लखी जन्म भूमी रमानाथ केरी अयोध्या भई जो अमीता॥
नहीं शोक मोहीं कियो जोड़ माता भलेई कहैं मोहिं मूढ़ा सुबुद्धीरु मीता।
अरै नित्य छाती यहै एक शोका विना पादत्राणा उदासी फिरैं राम सीता॥

## ५ शालू (त+न न+ज ग) १४, १५

शालू तन अहि लग सपनहुं जु न, हरि पद सरसिज सुमिरण करहीं।
पाये नर तन सब सन वर पुनि, किमि भ्रम परत न भवनिधि तरहीं॥
राधे रमण भजन कस बिसरत, भटकत फिरत न बुध भल कहहीं।
चाहै भल भज प्रभु पद निशि दिन, शरण गहत जन अति सुख लहहीं॥

## त्रिभंगी (न ६+स स भ म स ग)

न निसर ससि भमि सगरि लखत सखि ससिवदनी
व्रज की रंगन रंगी श्याम त्रिभंगी ॥

टी०-रासमंडल की गति में चन्द्र को अचल देख किसी कवि की उक्तिः—
सब व्रज की सखियों को त्रिभंगी श्याम के प्रेम में मग्न और चंद्रमुखी देखकर

चन्द्रमाको भ्रम हुआ कि सत्य चन्द्र मैं हूं या ये व्रज गोपललनाएं हैं इसी सोच में अपने स्थान से न हिला अर्थात् अचल रहा। यह न निलर इत्यादि नगण १+नगण ५ अर्थात् ६ नगण फिर सगण सगण भगण मगण सगण और एक गुरु का 'त्रिभंगी' दंडक है। यथा—छन्दोऽर्णवे—

उ०-सजल जलद तनु लसत विमल तनु अमकन त्यों झलको है उमगो है बुन्द मनो हैं। भ्रुव युग मटकनि फिरि फिरि लटकनि अनमिषि नैननि जो है हरषो है है मन मांहै। पगि पगि पुनि पुनि खिनखिन सुनि सुनि मृदु मृदु ताल मृदंगी सुरंगी झांझ उपंगी। बरहि बरहि अरि अमित कलनि करि नचत अहीरन संगी बहु रंगी लाल त्रिभंगी॥

## ७ अशोकपुष्पमंजरी ( ग ल यथेच्छ )

गौ लिये निजेच्छया फिरैं गुपाल घाट घाट ज्यों
अशोकपुष्पमंजरी मलिन्द ॥

टी०-रोज रोज श्रीकृष्ण गौओं को लेकर स्थानर पर चराने के हेतु अशोकपुष्पमंजरी के अर्थ मलिन्द के समान फिरा करते थे। 'गौ लिये निजेच्छया' अर्थात् गुरु लघु का यथेच्छ न्यास करने से यह 'अशोकपुष्पमजरी'-संज्ञक दंडक सिद्ध होता है परन्तु प्रत्येक चरण में वर्णसंख्या समान रहे। यहां केवल १४ गुरु लघु के पद्यो का एक उदाहरण दिया जाता है—

उ०-सत्य धर्म नित्य धारि व्यर्थ काम सर्व्व डारि भूलिके करो कदा न निंद्यकाम।
धर्म अर्थ काम मोक्ष प्राप्त होय मीत ! तोहि सत्य सत्य अंत पाव राम धाम॥
जन्म बार बार मानुषी न पाइये जपौ लगाय चित्त अष्ट जाम सत्य नाम।
राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम॥

सू०-कवियो ने अशोकपुष्पमंजरी के निम्न लिखित भेद और मान लिये हैं—

### (१) नीलचक्र ३० वर्ण ( गुरु लघु )

रोज पंच प्राण गारि ग्वाल गो दसा विचारि गाव
जत्तनाथ राज नीलचक्र द्वार ॥

टी०-प्रतिदिन पंचप्राणो को गारि कर ग्वाल और गौओं की सुगति को ध्यान में लाकर श्री जगन्नाथजी का, जिनके द्वार पर नीलचक्र बिराजता है गुण गान किया करो। यह 'रोज' अर्थात् रगणजगणात्मक पांच समूहों का 'नीलचक्र' दंडक है। अथवा 'ग्वाल गोदसा' अर्थात् गुरु लघु ( गो ५+दसा १०) १५ बार क्रमपूर्वक आने से 'नीलचक्र' दंडक सिद्ध होता है। यथा काव्यसुधाकरे—

उ०–जानिकै समै भुवाल राम राज साज साजि ता समै अकाज काज केकई सु कीन। भूपतैं हराय वैन राम सीय बंधु युक्त बोल के पठाय वेगि काननै सु दीन। है रह्यो विलाप को कलाप सो सुनो न जाय राय प्राण भो प्रयाण पुत्र के विहीन। आयकै भरत्थ है विहाल कै नृपाल कर्म सोधि चित्रकूट गौन है तनै मलीन॥

## (२) सुधानिधि ३२ वर्ण (गुरु लघु)

रोज प्राण नन्दपुत्र पै लगाय गोपि ग्वाल लोक भक्ति
दिव्य कीन है सुधानिधी समान॥

टी०–व्रज के ग्वाल और गोपियो ने नन्दजी के पुत्र श्रीकृष्णजी पर पांचो प्राण लगाकर लोकों में भक्ति को चंद्रवत् प्रकाशित कर दिया। यह 'रोज प्राण नंद' अर्थात् रगण जगण के पांच समूहो का और 'नद' एक गुरु लघु का 'सुधानिधि' दंडक है। अथवा 'ग्वाल लोक ७ भक्ति ६' अर्थात् १६ बार क्रम से गुरु लघु आने से 'सुधानिधि' दंडक सिद्ध होता है। यथा काव्य सुधाकरे—

का करै समाधि साधि का करै विराग जाग का करै अनेक योग भोगहू करै सु काह। का करै समस्त वेद औ पुराण शास्त्र देखि कोटि जन्म लौं पढ़ै मिलै तऊ कछू न थाह। राज्य लै कहा करै सुरेश औ नरेश है न चाहिये कहूं सुदुःख होत लोक लाज माह। सात द्वीप खंड नौ त्रिलोक संपदा अपार लै कहा सु कीजिये मिलैं जु आप सीय नाह॥

## ८ अनंगशेखर (ल ग यथेच्छ)

लगा मनै अनंगशेखरै सु कौशलेश पाद वेद रीति रामहीं
विवाहि जानकी दई॥

टी०–(अनंग) विदेहजी ने निज (शेखर) शिरत्राण को सुचित्ततापूर्वक कौशलेश दशरथजी के पांवो पर लगा अर्थात् उन्हें प्रणाम कर वेद विहित रीति से श्रीरामचन्द्रजी को जानकी विवाह दी। यह 'लगा मनै' अर्थात् लघु गुरु के मनमाने न्यास से 'अनंग शेखर' दंडक सिद्ध होता है। यथा लक्ष्मणशतके:—

उ०–गरज्जि सिंहनादलौं निनाद मेघनाद वीर क्रुद्धमान सामसो कृशानुवान छंडियं। लखी अपार तेज धार लक्खनौ कुमार वारि वान सो अपार धार वर्षि ज्वाल खंडियं। उड़ाय मेघ मालकौं उताल रच्छुपाल घाल पौन वान अत्र घाल कीस लाल दंडियं। भयो न होत होयगो न ज्यो अमान इन्द्रजीत रामचंद्र वन्धु सों कराल युद्ध मंडियं॥

सू०–इसके प्रत्येक चरण में वर्ण संख्या समान रहनी चाहिये। इसे द्विनपाचिका और महानाराच भी कहते हैं। इसका भी निम्न लिखित एक भेद माना गया है:—

महीधर (ल ग १४)

जरा जरा जु रोज रोज गाइ कै सुकाव्य शक्तिरत्न लागि
याचिये महीधरै ॥

टी०-रोज रोज प्रभु के गुण गान द्वारा सुकाव्यशक्तिरूपी रत्न की प्राप्ति के अर्थ श्री प्रभु से याचना करो। यह 'ज र ज र ज र ज र ज ग' का अथवा 'रत्नलागि' १४ लघु गुरु का 'महीधर' दंडक है।

उ०-सदा सुसंग धारिये नहीं कुसंग सारिये जगाय चित्त सीख मानिये खरी।
वृथा न जन्म मानुषीहिं खोइये सुकाल पाय ध्याव ईश नित्य वंदना करी।
तजौ असत्य काम धारि सत्य नाम अन्त पाव पर्म धाम जो जपै सबै घरी।
हरी हरी हरी हरी हरी हरी हरी हरी हरी हरी हरी हरी हरी हरी॥

मुक्तक।

अक्षर की गिनती यदा, कहुं कहुं गुरु लघु नेम।
वर्ण वृत्त में ताहि कवि, मुक्तक कहैं सप्रेम॥
(भिखारीदास)

टी०-मुक्तक उसे कहते हैं जिसके प्रत्येक पाद में केवल अक्षरों की संख्या काही प्रमाण रहता है अथवा कहीं२ गुरु लघु का नियम होता है। इसे मुक्तक इसलिये कहते हैं कि यह गणों के बंधन से मुक्त है अथवा कविजनों को मात्रा और गणों के बंधन से मुक्त करनेवाला है। इसके नौ भेद पाये जाते हैं:—

(१) मनहर (३१ वर्ण)

आठों जाम जोग राग, गुरु पद अनुराग, भक्ति रस प्याय संत,
मनहर लेत हैं॥

टी०-आठो प्रहर जिनको योग से प्रेम है जो सदा गुरुपदानुरागी हैं, ऐसे संत संसारी लोगो को भक्ति रस का पान कराकर उनके मनको हर लेते हैं।

पिंगलार्थ ८+जाम८+योग+८राग६+ग अर्थात् ३१ वर्ण का मनहर वृत्त है। आठ और याम का योग=१६ और भक्ति ६+रस ६= ५ पर यति है। इसे कवित्त, घनाक्षरी और मनहरण भी कहते हैं। इसमें अन्त का वर्ण गुरु होता है, शेष के लिये गुरु लघु का नियम नहीं है। यथा—

सुन्दर सुजान पर, मन्द मुसकान पर, बांसुरी की तान पर, ठौरन ठगी रहै।
मूरति विशाल पर, कंचनसी माल पर, हंसनसी चाल पर, खोरन खगी रहै।
भौहैं धनु मैन पर, लोने जुग नैन पर, शुद्ध रस बैन पर, वाहिद पगी रहै।
चंचल से तन पर, सांवरे वदन पर, नंद के नँदन पर, लगन लगी रहै।
श्याम तन घन पर, विज्जु से बसन पर, मोहिनि हँसन पर, सोभा उमगी रहै।
खौर वारे भाल पर, लोचन विशाल पर, उर बन माल पर, खेलत खगी रहै।
जंघ जुग जान पर, मंजु मोरवान पर, श्रीपति सुजान मति, प्रेम सों पगी रहै।
नूपुर नगन पर, कंज से पगन पर, आनँद मगन मेरी, लगन लगी रहै।

सू०-मनहर के अन्त मे प्रायः तीन गुरु का एक पूर्ण शब्द नहीं पाया जाता। यों तो सभी छंदों की संज्ञा कवित वा कवित्त हैं, परन्तु आजकल कवित्त शब्द मनहरण, जलहरण, रूपघनाक्षरी और देवघनाक्षरी के लिये ही विशेषकर व्यवहृत होता है। कवित्त की लय ठीक होने के लिये प्रथम उसकी ध्वनि ठीक कर लो। दूसरे उसकी रचना में सम वा विषम प्रयोग का उचित निर्व्वाह करो। कवित्तों में समप्रयोग बहुत कर्णमधुर होते हैं। यदि कहीं विषम प्रयोग आजावे तो उसी के आगे एक विषम प्रयोग और रख देने से उसकी विषमता नष्ट होकर समता प्राप्त हो जाती है और वे भी कर्ण मधुर हो जाते हैं। इस नियम को प्रधान नियम जानो। यह तो पहिले ही लिख चुके हैं कि विभक्ति सहित शब्द को पद कहते है। जैसे घरहिं, रामहिं, कंज से इत्यादि। इनमें १, ३ वा ५ वर्णों में पूर्ण होने वाले पद विषम और २, ४ वा ६ में पूर्ण होने वाले सम कहाते हैं।

कवित्त रचने के विषय में साधारण नियम यह है कि ८, ८, ८, ७ वर्णों का प्रयोग हो। यथासंभव इन्हीं में पाद पूर्ण होते जावें। यदि यह न हो सके तो १६ और १५ पर अवश्य ही पद पूर्ण हों। कहीं२ पद्य योजना ऐसी आ पड़ती है कि इस नियम के हिसाब से उसमें कुछ अन्तर दीख पड़ता है, यथा—८, ८, ७, ८ वा ७, ६, ७, ८ परन्तु लय के अनुसार मिलान करके देखिये तो यथार्थ में मूल सिद्धांत में कोई अंतर नहीं पड़ता, क्योंकि एक की विषमता दूसरे में लुप्त हो जाती है और फिर ८, ८, ८, ७ ही सिद्ध होते हैं। लय के अनुसार प्रथमाष्टक में ही सम विषम की विवेचना कर लेनी चाहिये। कवित्त में लय ही मुख्य है। नीचे लिखे उदाहरण देखिये—

## १ सम प्रयोग ८, ८, ८, ७

१ (पद) - रैन दिन आठों जाम, राम राम राम राम,
सीताराम सीताराम, सीताराम कहिये।

सू०—अन्त का सप्तक सात वर्णों के कारण सदा विषम रूप वा सम विषम वा विषम सम रहता है। इस चरण में पद और लय दोनो एक समान हैं।

२ (पद)—कहैं पद्माकर, पवित्रपन पालिबे को, चोर चक्रपाणिके,
चरित्रन को चहिये।

(लय)—कहैं पद्माकरप, वित्रपन पालिबे को, चोर चक्रपाणि केच,
रित्रन को चहिये।

सू०—यहां पदानुसार ७, ६, ७, ८ वर्ण है परन्तु लयानुसार ८, ८, ८, ७ ही हैं।

## २ विषम विषम सम प्रयोग ८, ८, ८, ७

१ (पद)—नूपुर नगन पर, कंज से पगन पर, आनंद मगन मेरी, लगन
लगी रहै।

सू०-इस चरण में पद और लय दोनों एक समान हैं।

२ (पद)-कुंजमें ललित केलि, करि राधिकादिक सों, प्रेमके प्रकाश को, प्रगट कौन करतो।

(लय)—कुंजमें ललित केलि, करि राधिकादिक सों, प्रेम के प्रकाश कोप्र, गट कौन करतो।

सू०-इस चरण में पदानुसार ८, ८, ७, ८ और लयानुसार ८, ८, ८, ७ वर्ण हैं।

३ (पद)—अवध विहारी के, विनोदन में वीथि वीथि, गीध गुह गीधे के, गुणानुवाद गाइये।

(लय)—अवध विहारी के वि, नोदन में वीथिवीथि, गीध गुह गीधे केगु, णानुवाद गाइये।

सू०-इस चरण में पदानुसार ७, ६, ७, ८ और लयानुसार ८, ८, ८, ७ वर्ण हैं।

### ३ सम विषम विषम प्रयोग ( निकृष्ट )

१ (पद)—कोऊ काहू में मगन, कोऊ काहू में मगन, हम वाही में मगन जासों लगन लगी।

सू०-३१ वर्णों के कवित्त में सम विषम विषम प्रयोग निकृष्ट है, ऐसा प्रयोग ३२ वर्णों के कवित्त में कर्णमधुर होता है। जैसे—

(पद)—कोऊ काहू में मगन, कोऊ काहू में मगन, हम वाही में मगन जासों लागी है लगन।

### ४ विषम सम विषम प्रयोग ( निषिद्ध )

| ( निषिद्ध ) | ( मधुर ) |
|---|---|
| १ (पद)—कुंज में केलि ललित। | कुंज में ललित केलि। |
| २ (पद)—कौन को गाय सुजस। | कौन को सुजस गाय। |

सू०-यह आवश्यक नहीं कि कवित्त के चारों चरणों में आदि से अन्त तक किसी एक प्रयोग विशेष की ही योजना की जावे। प्रत्येक चरण में भी अपनी२ रुचि तथा शक्त्यनुसार एक वा अधिक समुचित प्रयोगों की योजना हो सकती है। केवल निकृष्ट और निषिद्ध प्रयोग से बचना चाहिये। ३२ तथा ३३ वर्णों के कवित्त मेंभी ये ही विचार उपयोगी हैं। उपरोक्त नियमों का सारांश नीचे के कवित्त में दिया गया है विद्यार्थियों को चाहिये कि इसको कंठस्थ कर लें:—

आठ आठ आठ पुनि, सात वरननि सजि, अंत इक गुरु पद, अवसहि धरिकै।
सम सम सम सम, विषम विषम सम, सम विषमहु दोय, प्रति आठ करिकै॥
दोय विषमनि बीच, सम पद राखिये ना, राखे लय नष्ट होत, अतिहि बिगरिकै।
हरि पद परिकै जु, सुमति सुधरिकै सो, रचिये कवित्त इमि, गुरुहि सुमरिकै॥

प्रत्येक सवैया और कवित्त को दुहराकर पढ़ना उचित है क्योंकि उसका सम्पूर्ण आशय चतुर्थ पद वा चतुर्थ पद के उत्तरार्द्ध के आश्रित रहता है जब तक चतुर्थ पद पढ़ने का समय आता है तब तक पहिले तीन चरणों का सम्बन्ध ठीक स्मरण नहीं रहता परन्तु दुहराने से सब आशय भलीभांति समझ में आ जाता है।

### (२) जनहरण ( ३० ल+१ ग=३१ वर्ण )

लघु दिसि वसु वसु फल गुरु इक पद, भल धरु चित कलिमल
जन हरणा ॥

टी०-संसार के दसों दिशाओं में वसु (धन) वसु (रत्न) तथा उनके (फल) परिणाम सब लघु अर्थात् तुच्छ हैं केवल एक गुरु पद ही सब से श्रेष्ठ है। हे नर! ऐसा समझकर चित्त में जनों के कलिमल को नाश करनेहारे गुरुपद ही का सेवन करो। यह दिसि १०, वसु ८, वसु ८, फल ४=३० लघु का और अन्त में एक गुरु का जनहरण दंडक है। यथा—

उ०-यदुपति जय जय नर नरहरि जय जय कमल नयन जय गिरधरये।
जगपति हरि जय जय गुरु अग जय जय मनसिज जय जय मन हरये।
जय परम सुमतिधर कुमतिन क्षयकर जगत तपत हर नरवरये।
जय जलज सदृश छवि सुजन-नलिन रवि पढ़त सुकवि जस जग परये॥

सू०-किसोर कवि ने इसको जलहरण लिखा है वह प्रमाणिक नहीं है। बाबा रामदासजी गणप्रस्तार प्रकाश प्रणेता ने इसीको मनहरण माना है।

### ( ३ ) कलाधर (गुरु लघु १५+ग=३१ वर्ण )

ग्वाल सात आठ गोपि कान्ह संग खेल रास भानुजा सु तीर
चारु चांदनी कलाधरा ॥

टी०-चन्द्र की सुन्दर चांदनी रात में यमुना के तीर पर श्रीकृष्ण गोपियों और सात आठ ग्वालों के साथ रास खेलते हैं। यह 'ग्वाल सात आठ गो' अर्थात् १५ गुरु लघु क्रमपूर्वक और अन्त में एक गुरु का 'कलाधर' संज्ञक दंडक है। यथा काव्य सुधाकरे—

उ०-जाय के भरत्थ चित्रकूट राम पास वेगि हाथ जोरि दीन ह्वै सुप्रेम तैं विनै करी। सीय तात मात कौशिला वशिष्ठ आदि पूज्य लोक वेद प्रीति नीति की सुरीतिही धरी। जान भूप वैन धर्म पाल राम ह्वै सकोच धीर दे गँभीर वंधु की गलानि को हरी। पादुका दई पठाय औध को समाज साज देख नेह राम सीय के हिये कृपा भरी॥

### (४) रूपघनाक्षरी ( ३२ वर्ण अन्त्य लघु )

राम राम राम लोक नाम है अनूप रूप घन अक्षरी है भक्ति
भवसिंधु हर जाल ॥

टी०-इस संसार में राम नाम अनुपम है। इस नामी के रूप की (घन अविरल एवं (अक्षरी) त्रयरहित भक्ति, जनों के आवागमन को हरण करने के लिये कारणभूत होती है। पिंगलार्थ—इसके प्रत्येक चरण में 'राम३+राम ३ +राम ३+लोक ७+भक्ति ६+भवसिंधु ७' सोलह सोलह वर्णों के विश्राम से ३२ वर्ण होते हैं। यह बत्तिसाक्षरी अंत्य लघु का 'रूपघनाक्षरी' संज्ञक कवित्त है। यथा छन्दविनोदे—

उ० १–रूपक घनाक्षरीहुं गुरु लघु नियम-न बत्तीस वरण कर रचिये चरन चारि। कीजे बिसराम आठ आठ आठ आठ करि अन्त एक लघु धरि त्यों नियम करि धारि। या विधि सरस भाग छन्द गुरु सेसनाग कीनो कविराजन के काज बुद्धितें बिचारि। पद्य सिंधु तरिबे को रचना के करिबे को पिंगल बनायो भेद पढ़ि सुद्धकै सुधारि॥

उ०२–बेर बेर बेर लै सराहैं बेर बेर बहु रसिक बिहारी देत बंधु कहँ फेर फेर। चाखि चाखि भाषैं यह वाहु ते महान मीठो लेहु तो लखन यों बखानत हैं हेर हेर। बेर बेर देवै बेर सबरी सु बेर बेर तऊ रघुबीर बेर बेर तेहि टेर टेर। बेर जनि लावो बेर बेर जनि लावो बेर बेर जनि लावो बेर लावो कहैं बेर बेर॥

सू०–रूपघनाक्षरी के अन्त में ऽ। गुरु लघु अवश्य होते हैं।

## (५) जलहरण (३२ वर्ण)

वसु जाम रच्छ गोपि ग्वाल जलहरण कै भजु नित नव
गिरिधारी के जुगल पद॥

टी०-अमरनाथ इंद्र के बृज पर कुपित हो प्रचंड वृष्टि करने पर जिन गिरिधारी श्रीकृष्णजी ने उस वृष्टि को हरण कर तत्रस्थ गोपि ग्वालों की रक्षा की उन्हीं के युगल पदों का भजन आठों याम करना समुचित है। यह ३२ वर्णों का 'जलहरण' दंडक है। पहिले वसु ८+जाम ८=१६ पर यति और फिर नव ९+गिरि ७=१६ पर यति होती है। 'युगलपद' अर्थात् प्रत्येक पद के अन्त में दो लघु होते हैं और कहीं२ 'गोपि' पादांत में एक गुरु भी होता है परन्तु उसका उच्चार प्रायः लघुवत् ही होता है।

उ०–भरत सवाही पूजे पादुका उते समेम इते राम सीय बंधु सहित सिधारे बन। सूपनखा के कुरूप मारे खल झुंड घने हरी दससीस सीता राघव बिकल मन। मिले हनुमान त्यों सुकंठ सों मिताई ठानि बाली हति दीनों राज्य सुग्रीवहिं जानि जन। रसिक बिहारी केसरी कुमार सिंधु लाँघि लंक जारि सीय सुधि लायो मोद बाढ़ो तन॥

उ० २–चालै क्यों न चन्द्रमुखी चित्त में सुचैन करि नित बन बागन घनेरे अलि घूमि रहे। कहैं पदमाकर मयूर मंजु नाचत हैं चाय सों चकोरिनि चकोर चूमि चूमि रहे। कदम अनार आम अगर असोक थोक लतनि समेत लोने लोने लगि भूमि रहे। फूलि रहे फल रहे फैलि रहे फबि रहे झपि रहे झलि रहे झुकि रहे झूमि रहे॥

( ६ ) डमरू।

हर हर सरस रटत नस मल सब डम डम डमरु बजत
शिव बम बम ॥

टी०-जिन बम्भोलानाथ के डमरू से कल्याणकारी 'डमडम' शब्द प्रगट होता है उनको जो सरस अर्थात् भक्तिरस में लीन होकर रटता है उसके सब ( मल ) अघ नाश हो जाते हैं। 'यह हर ११+हर ११+सर ५+सर ५'=३२ वर्णों का डमरू दंडक है। 'ल सब' अर्थात् इसके बत्तीसों वर्ण लघु होते हैं। यथा रामबिलास रामायणे—

उ०-रहत रजत नग नगर न गज तट गज खल कज गर गरल तरल धर।
न गनत गन यश लघम अगन गन अतन हुतम तन लसत नखत कर।
जलज नयन कर चरण हरण अघ शरण सकल चर अचर खचर तर।
चहत कनक जय लहत कहत यह हर हर हर हर हर हर हर हर॥

( ७ ) किरपान वा कृपाण।

बसु बरन बरन धरि चरन चरन कर समर बरन गल
धरि किरपान।

टी०-सब मनुष्यों को उचित है कि बहुत सावधानीपूर्वक अपने२ वर्णाश्रम धर्मों का यथावत् पालन करें और श्रेष्ठों से कलह न करें क्योंकि श्रेष्ठों से कलह करना मानो अपने हाथों अपने गले पर कृपाणाघात करना है। पिंगलार्थ—प्रत्येक चरण में ( वसु ८×चरण ४ ) आठ आठ के विश्राम से ३२ वर्णों का प्रयोग करने से 'किरपान' वा 'कृपाण' संज्ञक दंडक बनता है। इस वृत्त में आठ आठ वर्णों पर यति सानुप्रास होती है अन्त में 'गल' अर्थात् गुरु लघु होते हैं। प्रायः इस वृत्त में वीर रस वर्णन किया जाता है। यदि इसके प्रत्येक चरण के अन्त में नकार का प्रयोग किया जाय तो अतीव ललित एवं कर्णमधुर होता है। यथा जानकीसमरविजय से उद्धृत १-५ और निजकृत ६-८ तक श्रीकालिकाष्टक—

चली ह्वैके विकराल महाकालहू को काल, किये दोउ दृग लाल धाई रन समुहान। जहां क्रुद्ध ह्वै महान युद्ध करि घमसान, लोथि लोथि पै लदान तड़पी ज्यों तड़ितान। जहां ज्वाला कोट भान के समान दरसान, जीव जन्तु अकुलान भूमि लागी थहरान। तहां लागे लहरान निसिचरहू परान, वहां कालिका रिसान झुकि मारी किरपान॥१॥ जहां छूटत हैं बान गोला गोली के समान, नहीं आपनो बिरान तहां केहू निगरान। कहुं छूरी पटा ठान मांड़ि जुद्ध बे प्रमान, कै कटारन कटान किये अधुरी भुजान। मनौ दांतन पै सान चिंथि आंतन रिसान, करै कहां लौं बखान भये अकह कहान। तहां झमकि झमकि पग धरति ठमकि कर लमकि लमकि काली मारै किरपान॥२॥ लाल रसना अपार बारबिथुरे सेवार, बंक भृकुटी सुधार लगी खेलै चवगान। मची महा ललकार, धरु धरु मार मार, चलो रुधिर अपार लगी नदी

लहरान। तहां लैकरि दुधार पिले झूमत जुझार, मानैं जीतऊ न हार घूरि छाई आसमान। तहां ठमकि ठमकि पगु धरति झमकि, कर लमकि लमकि काली झारै किरपान ॥३॥ जहां झिलिम अपार बखतर बेसुमार, काटि कीन्हें तहां छार खुसी गिद्ध वो मसान। जुरी जोरी नीकी जूह चहुं ओर करि हूह, निसिचर के समूह धरि करत पिसान। तहां काटैं मुंडमाल खून चाटैं ततकाल, मारि दोऊ करताल को लखावैं घमसान। तहां ठमकि ठमकि पगु धरति झमकि, कर लमकि लमकि काली झारै किरपान ॥४॥ जहां सूल सेल सांग मुगदर की लड़ान, बांक बिछुवा मचान सोर छायो चहुं घान। तहां लपटि लपटि मुंड कीन्हें चटकान, कहुं रावन हजार सीसहूं को न लखान। घनै घूमै घघरान जाके तेऊ नहिं जान, केते चढ़ि कै विमान बीर बोलैं करखान। तहां ठमकि ठमकि पगु धरति झमकि, कर लमकि लमकि काली झारै किरपान ॥५॥ देखि कालिका को जंग सब होय जात दंग, मति कविहू की पंग नहीं सकत बखान। कहूं देखो न जहान नहिं परो कहुं कान, ऐसो युद्ध भो महान महा प्रलय लखान। यातुधान कुलहान देखि देव हरखान, मन मुदित महान हनै तबल निसान। जब झमकि झमकि पग ठमकि ठमकि, चहुं लमकि लमकि काली झारी किरपान ॥६॥ रूप देखि विकराल कांपे दसो दिगपाल अब हैहै कौन हाल शेषनाग घबरान। महा प्रलय समान मन कीन अनुमान, राम रावण को युद्ध काहू गिनतो न आन। लखि देवन अँदेश विधि हरि औ महेश, तब साथ लै सुरेश करो अस्तुति महान। माई कालिकाकी जय, माई कालिकाकी जय, माई हूजे अब शांत खूब झारी किरपान ॥७॥ सुनि विनय अमान रूप छांडो है भयान, सब मन हरखान करैं माई गुण गान। चढ़ि चढ़ि के विमान देव आये आसमान, लिये पूजा को समान बहु फूल बरखान। थाके वेद औ पुराण माई करत बखान, यश तेरो है महान किमि कहैं लघु भान। दीजे यही वरदान दास आपनोही जान रहै वैरिन पै सान चढ़ी तोरी किरपान ॥८॥

दो०-समर विजय अष्टक सुभग, गावहिं जे मनलाय।
विजय सदा जग में लहैं, सुख संपति अधिकाय॥

## ( ८ ) विजया ( ३२ वर्ण )

चरण वसु चारिये चरण मति धारिये,
लगन ना बिसारिये सुविजया सम्हारिये।

टी०-एक संत की प्रार्थना-हे जगज्जननी श्रीमती जानकीजी! आप विजया नाम से परिचित हैं और आदिशक्ति हैं बिना आप की कृपा हम सब शक्तिहीन हैं। अतएव 'वरण वसु' वर्णाश्रम में बसने हारे अर्थात् हम चारों प्रकार के वर्णाश्रमियों को अपने चरण में शरण दीजिये। कृपा न बिसारिये। हे माता! हम सबो का उद्धार कीजिये। पिंगलार्थ-आठ आठ वर्णों की चार

चौकड़ी अंत में 'लगन' लघु गुरु अथवा नगन भी होता है। कवित्तों के विपरीत इस दंडक में सम सम के अतिरिक्त दो विषमो के बीच सम पद भी होता है। यथा सुन्दरविलासे—

भई हू अति बावरी विरह घेरो बावरी चलत है चवावरी परोंगी जाय बावरी।
फिरतिहू उतावरी लगत नाहीं तावरी सुवारी को बतावरी चल्यो है जात दांवरी।
थके हैं दोऊ पांवरी चढ़त नाहीं पांवरी पियारो नाहीं पांवरी जहर बांटि खांवरी।
दौरत नाहीं नावरी पुकार के सुनावरी सुन्दर कोऊ नावरी डूबत राखे नावरी॥

दूसरा उदाहरण नगणांत जिसमें सब प्रयोग सम विषम विषम रहते हैं—

कोऊ खान में मगन, कोऊ पान में मगन, कोऊ तान में मगन, कोऊ दान में मगन। कोऊ संत में मगन, कोऊ तंत में मगन, कोऊ रहत मगन, सदा शिव के पगन। कोऊ संग में मगन, कोऊ भंग में मगन, कोऊ रहत मगन, तप करत नगन। कोऊ काहू में मगन, कोऊ काहू में मगन, हम कृष्ण में मगन, जासों लागी है लगन॥

सू०-मनहर, रूपघनाक्षरी, जलहरण, कृपाण, विजया तथा देवघनाक्षरी वर्णदंडकांतर्गत मुक्तक के भेदो में से हैं इसी कारण ग्रन्थारम्भ में जो दोहा मात्रिक और वर्णवृत्तो के भेदो का दिया गया है, उसके नियम से ये मुक्त हैं। इनको उस नियम के अपवाद में ( Exception ) समझो।

## ( ६ ) देवघनाक्षरी ( ३३ वर्ण )

राम योग भक्ति भेव जानि जपैं महादेव,
घनअक्षरी सी उठै दामिनी दमकि दमकि।

टी०-श्रीमद्रामचन्द्रजी विषयक भक्ति योग के प्रभाव को जानकर श्रीमहादेवजी निरन्तर राम नाम का जप करते हैं। कैसी है वह भक्ति कि जिसकी कांति ( हृदय में ) अक्षयमेघमाला की दामिनीवत् सदा दैदीप्यमान रहती है। यह राम ३×योग ८=२४+भक्ति ९=३३ वर्णो का देवघनाक्षरी वृत्त है। ८, ८, ८, ९ पर यति है। इसके अंतिम तीनो वर्ण लघु होते हैं और ऐसेही दुहरे प्रयोग रोचक होते हैं जैसे—

झिल्ली झनकारैं पिक चातक पुकारैं वन मोरनि गुहारैं उठैं जुगुनू चमकि चमकि।
घोर घनघोर भारे धुरवा धुरारे धाम धूमनि मचावैं नाचैं दामिनी दमकि दमकि।
झूकनि बयार बहै लूकनि लगावै अंक हूकनि भभूकनि की उर में खमकि खमकि।
कैसे करि राखौं प्राण प्यारे जसवन्त विन नान्हीं नान्हीं बूंद झरैं मेघवा झमकि झमकि॥

इति श्रीछन्दःप्रभाकरे भानुकविकृते वर्णसमान्तर्गतदंडकवर्णनन्नाम दशमो मयूखः॥१०॥

# अथ वर्णार्द्धसम प्रकरणम् ।

विषम विषम सम सम चरण, तुल्य अर्द्ध सम वृत्त ।

जिस वर्णवृत्त के पहिले और तीसरे चरण में और दूसरे और चौथे चरण में समता हो उसे अर्द्धसमवृत्त कहते हैं ॥

अर्धसमवृत्तों की संख्या जाननेकी यह रीति है कि जहां चारो चरणों के अक्षर सम हों तो प्रथम चरण के वर्णों की वृत्त संख्या को दूसरे चरण के वर्णों की वृत्त संख्या से गुणा करो और जो गुणनफल आवे उसमें से उसी गुणनफल की मूलराशि घटा दो जो शेष रहे उसी को उत्तर जानो । और जहां सम विषम चरणों में भिन्नाक्षर हों वहां प्रथमचरण के वर्णों की वृत्त संख्या को दूसरे चरण के वर्णों की वृत्त संख्या से गुणा करो जो गुणनफल आवे उसी को उत्तर जानो ॥

वर्णिक संख्या एक सम, चहुँ चरणनि जहँ होय ।
मूल राशिहृत गुणनफल वृत्त अर्द्धसम सोय ।
वर्ण विषम सम चरण की, संख्या जहँ न समान ।
वृत्त भेद गुणि तिनहिं के, वृत्त अर्ध सम जान ॥

| | पहिला चरण ( विषम ) | दूसरा चरण ( सम ) | तीसरा चरण ( विषम ) | चौथा चरण ( सम ) | रीति और संख्या |
|---|---|---|---|---|---|
| | | सम विषम पाद समान वर्ण | | | |
| वर्ण | ४ | ४ | ४ | ४ | |
| वृत्त | १६ | १६ | १६ | १६ | (१ १६×१६=२५६–१६=२४० । समान वर्णों में मूलराशि घटानी पड़ती है क्योंकि उनके समान समवृत्तों के भेद आ पड़ते हैं । (२) समान वर्णों में वृत्त की संख्या से १ घटाव, शेष को वृत्त की संख्या से गुणा करो यथा— १६–१=१५×१६=२४० । |
| | | सम विषम पाद असमान वर्ण | | | |
| वर्ण | ३ | ४ | ३ | ४ | ८×१६=१२८ वा ३+४=७ |
| वृत्त | ८ | १६ | ८ | १६ | जिसकी वृत्त संख्या १२८ । |
| | | ( रूपान्तर ) | | | |
| वर्ण | ४ | ३ | ४ | ३ | १६×८=१२८ वा ४+३=७ । |
| वृत्त | १६ | ८ | १६ | ८ | जिसकी वृत्त संख्या १२८ । |

प्रश्न-(१) प्रतिपद एक एक वर्ण के (२) प्रतिपद दो दो वर्णों के और (३) विषम चरणों में एक एक वर्ण और सम चरणों में दो दो वर्णों के कितने अर्द्धसम वृत्त होंगे ? क्रिया सहित उनके रूप लिखो।

उत्तर-(१) १ वर्ण के २ भेद, २×२=४-२ (मूलराशि)=२

(२) २ वर्ण के ४ भेद, ४×४=१६-४ ( मूलराशि )=१२

(३) १ वर्ण के २ भेद, २ वर्णों के ४ भेद २×४=८

नीचे इनके रूप लिखे जाते हैं:—

| | पहिला पद | दूसरा पद | तीसरा पद | चौथा पद | मूलराशि के भेद जो छोड़े गये |
|---|---|---|---|---|---|
| | | प्रतिपद एक एक वर्ण | | | |
| १ | ऽ | । | ऽ | । | ऽ ऽ ऽ ऽ सम |
| २ | । | ऽ | । | ऽ | । । । । सम |
| | | ( प्रतिपद दो दो वर्ण ) | | | |
| १ | ।ऽ | ऽऽ | ।ऽ | ऽऽ | ऽऽ ऽऽ ऽऽ ऽऽ सम |
| २ | ऽ। | ऽऽ | ऽ। | ऽऽ | ।ऽ ।ऽ ।ऽ ।ऽ सम |
| ३ | ।। | ऽऽ | ।। | ऽऽ | ऽ। ऽ। ऽ। ऽ। सम |
| ४ | ऽऽ | ।ऽ | ऽऽ | ।ऽ | ।। ।। ।। ।। सम |
| ५ | ऽ। | ।ऽ | ऽ। | ।ऽ | |
| ६ | ।। | ।ऽ | ।। | ।ऽ | |
| ७ | ऽऽ | ऽ। | ऽऽ | ऽ। | |
| ८ | ।ऽ | ऽ। | ।ऽ | ऽ। | |
| ९ | ।। | ऽ। | ।। | ऽ। | |
| १० | ऽऽ | ।। | ऽऽ | ।। | |
| ११ | ।ऽ | ।। | ।ऽ | ।। | |
| १२ | ऽ। | ।। | ऽ। | ।। | |
| | | ( विषम पदों में १ और सम पदों में २ वर्ण ) | | | |
| १ | ऽ | ऽऽ | ऽ | ऽऽ | जहां विषम और सम पदों के वर्णों की संख्या भिन्न२ हो वहां मूलराशि की संख्या नहीं घटती है। |
| २ | । | ऽऽ | । | ऽऽ | |
| ३ | ऽ | ।ऽ | ऽ | ।ऽ | |
| ४ | । | ।ऽ | । | ।ऽ | |
| ५ | ऽ | ऽ। | ऽ | ऽ। | |
| ६ | । | ऽ। | । | ऽ। | |
| ७ | ऽ | ।। | ऽ | ।। | |
| ८ | । | ।। | । | ।। | |

इसी प्रकार और भी जानो। प्रस्तार की रीति से यदि सम्पूर्ण भेद निकालने बैठो तो असंख्य भेद प्रगट होंगे। परन्तु प्राचीन मतानुसार यह केवल कौतुक और समयनाशक है और यथार्थ में इनके न जानने से कोई विशेष हानि भी नहीं है। विद्यार्थियों को मुख्यर नियम ही जानना बस है।

अब इसके आगे वृत्तों का वर्णन किया जाता है—

१ वेगवती।

विषम चरण-स स स ग, सम चरण-भ भ भ ग ग। यथा—

गिरिजापति मो मन भायो। नारद शारद पार न पायो।
कर जोर अधीन अभागे। ठाढ़ भये वरदायक आगे।

२ भद्रविराट।

विषम चरण-त ज र ग, सम चरण-म स ज ग ग। यथा—

लोकेश हरी रमा बिहारी। केशी काल कृपा करा मुरारी।
वीरेश हरी विभू मुरारी। मेरी तारण की भई सुवारी॥

३ द्रुतमध्या।

विषम चरण-भ भ भ ग ग, सम चरण-न ज ज य। यथा—

रामहिं सेवहु रामहिं गावो। तन मन दै नित सीस नवावो।
जन्म अनेकन के अघ जारो। हरि हरि गा निज जन्म सुधारो॥

४ उपचित्र।

विषम चरण-स स स ल ग, सम चरण-भ भ भ ग ग। यथा—

करुणानिधि माधव मोहना। दीन दयाल सुनो हमरी जू।
कमलापति यादव सोहना। मैं शरणागत हौं तुम्हरी जू॥

५ केतुमती।

विषम चरण-स ज स ग, सम चरण-भ र न ग ग। यथा—

प्रभुजी दयाल मुहिं तारो। मो मन तें सबै अघ निकारो।
जन आपनो मत बिसारो। राम अनाथ को लखि उबारो॥

६ हरिणप्लुता।

विषम चरण-स स स ल ग, सम चरण-न भ भ र। यथा—

हरिको भजिये दिन रात जू। टरहिं तोर सबै भ्रमजाल जू।
यह सीख जु पै मन में धरो। सहज में भवसागरहीं तरो॥

७ अपरवक्त्र।

विषम चरण-न न र ल ग, सम चरण-न ज ज र। यथा—

सब तज सरना गहौ हरी। दुख सब भागहिं पापहूं जरी।
हरि विमुखन संग ना करी। जप दिन रैन हरी हरी हरी॥

## ८ पुष्पिताग्रा।

विषम चरण-न न र य, सम चरण-न ज ज र ग। यथा—
प्रभु सम नहिं अन्य कोइ दाता। सु धन जु ध्यावत तीन लोकत्राता।
सकल असत कामना बिहाई। हरि नित सेवहु मित्त चित्त लाई॥
परि पतति पयोनिधौ पतंगः सरसिरुहामुदरेषु मत्तभृंगः।
उपवन तरुकोटरे विहंग स्तरुणिजनेषु शनैः शनैरनंगः॥

## ९ आख्यानिकी।

विषम चरण-त त ज ग ग, सम चरण-ज त ज ग ग। यथा—
गोविंद गोविंद सदा ररौ जू। असार संसार तबै तरौ जू।
श्रीकृष्ण राधा भजु नित्य भाई। जु सत्य चाहौ अपनी भलाई॥

## १० विपरीताख्यानिकी।

विषम चरण-ज त ज ग ग, सम चरण त त ज ग ग। यथा—
असार संसार तबै तरौ जू। गोविंद गोविंद सदा ररौ जू।
जु सत्य चाहौ अपनी भलाई। श्रीकृष्ण राधा भजु नित्य भाई॥

## ११ मंजुमाधवी।

तुकांतहीना उपजाति साथ, मिलै जहां माधव द्वादशाक्षरी।
एकादश द्वादश अक्षरांगी, वहां बखानो मति मंजु माधवी॥

टी०—जिस वृत्त में (इंद्रवज्रा और उपेन्द्रवज्रांतर्गत) उपजाति और (वंशस्थविलम् और इंद्रवंशांतर्गत) माधव वृत्त का संयोग हो उसे 'मंजु माधवी' कहते हैं। यह वृत्त तुकांतहीन भी मधुर होता है। इसके विषम चरण ११, ११ वर्णों के और सम चरण १२, १२ वर्णों के हों अथवा विषम चरण १२, १२ वर्णों के और सम चरण ११, ११ वर्णों के हों। ध्यान रहे कि जहां ये नियम घटित न हों अर्थात् जिसके विषम विषम और सम सम चरणों के वर्ण एक समान न हों तो वह विषम वृत्तों के भेद में गिना जावेगा। "पादांतस्थं विकल्पेन" इन प्रमाण से प्रथम पद के अंत का 'थ' गुरु मानना चाहिये, उसी प्रकार तीसरे चरण में 'एकादश' शब्द के अंतिम 'श' को 'संयुक्ताद्यं दीर्घं' इस प्रमाण से गुरु मानो।

## १२ यवमती।

विषम चरण-र ज र ज, सम चरण-ज र ज र ग। यथा—
त्यागि दे सबै जु हैं असत्य काम। सुधार जन्म आपनो न भूल रामा।
गाइये जु राम राम राम राम। तंनै मनै धनै लगा जपौ सुनामा॥

## १३ शिखा।

विषम चरण-२८ ल+ग, सम चरण-३० ल+ग। यथा—
नर धन जग महँ नित उठ नरपति कर जस बरनन अति हित सों।
तन मन धन सन जपत रहत तिहिं कर भजन करत भल अति चित सों॥
किमि अरसत मन भजत न किमि तिहिं भज भज भज शिव धरि चितहीं।
हर हर हर हर हर हर हर हर हर हर हर हर हर कह नितहीं॥

## १४ खंजा।

विषम चरण–३० ल+ग, सम चरण–२८ ल+ग। यथा—

नर धन धन जग महँ नित उठ नगपति कर जस बरनत अति हित सों।
तन मन धन सन जपत रहत तिहिं भजन करत भज अति चित सों॥
किमि अरसत मन भजत न किमि तिहिं भज भज भज भज शिव धरि चितहीं।
हर हर हर हर हर हर हर हर हर हर हर हर कह नितहीं॥

शिखा और खंजा वृत्त में २६ अक्षरों से अधिक अक्षर हैं परन्तु इनकी गणना दंडक में इसलिये नहीं की है कि इनके चारों पद समान नहीं होते।

अर्द्धसम वृत्तों का प्रयोग विशेषकर संस्कृत ही में पाया जाता है भाषा में इन वृत्तों का बहुत कम प्रचार है।

इति श्रीछन्दःप्रभाकरे भानुकविकृते वर्णार्द्धसम वृत्त वर्णनन्नाम एकादशो मयूखः॥११॥



# अथ वर्णविषम प्रकरणम्।

ना सम ना पुनि अर्द्धसम, विषम जानिये वृत्त।

जो वर्णवृत्त न तो सम वृत्त हो न अर्द्धसम वृत्त हो वही विषम वृत्त है चार चरणों से न्यूनाधिक चरणों वाले वृत्त भी विषम वृत्त ही हैं। मात्रिक विषम छन्दो में प्रतिपद नियमित मात्राओं की संख्या का विचार है परन्तु वर्णिक विषम वृत्तो में प्रतिपद नियमित गणों की वा वर्णों की अपेक्षा है। वर्ण विषम वृत्तो की सख्या जानने की रीति नीचे लिखी है।

प्रति चरणन के बरन जो, तिनको लीजे जोर।
तिनकी संख्या वृत्त जो, विषम वृत्त बिन खोर॥
वर्णिक संख्या एक सम, चहुं चरणनि जहँ देख।
मूलराशिहृत गुणनफल, संख्या इष्ट सु लेख॥ यथा—

| | पहिला पद (विषम) | दूसरा पद (सम) | तीसरा पद (विषम) | चौथा पद (सम) | रीति और संख्या |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | असमान वर्ण | | |
| वर्ण | २ | ३ | २ | ४ | २+३+२+४=११ जिसके वृत्त २०४८ |
| वृत्त | ४ | ८ | ४ | १६ | ४×८×४×१६= २०४८ |
| वर्ण | ३ | २ | ४ | २ | ३+२+४+२=११ जिसके वृत्त २०४८ |
| वृत्त | ८ | ४ | १६ | ४ | ८×४×१६×४= २०४८ |
| वर्ण | २ | ३ | ३ | ४ | २+३+३+४=१२ जिसके वृत्त ४०९६ |
| वृत्त | ४ | ८ | ८ | १६ | ४×८×८×१६= ४०९६ |
| वर्ण | २ | ३ | ४ | ५ | २+३+४+५=१४ जिसके वृत्त १६३८४ |
| वृत्त | ४ | ८ | १६ | ३२ | ४×८×१६×३२= १६३८४ |
| | | | | | असमान समवृत्तों के प्रस्तार का एक अटल सिद्धांत यह है कि सम्पूर्ण पदों के वर्णों के तुल्य गुरु स्थापित कर के उनका प्रस्तार निकाले, फल वही प्राप्त होगा। |
| | | | समान वर्ण | | |
| वर्ण | ४ | ४ | ४ | ४ | |
| वृत्त | १६ | १६ | १६ | १६ | १६×१६×१६×१६=६५५३६-२५६= ६५२८० |
| | | | | | समान वर्णों मे मूलराशि घटानी पड़ती है क्योंकि उनके समान सम और अर्द्ध समवृत्त के भेद आ पड़ते हैं॥ |

प्रश्न—प्रतिपद् १ वर्ण के विषम वृत्त कितने होंगे रीति सहित रूप लिखो।
उत्तर—१ वर्ण के २ वृत्त, २×२×२×२=१६-४=१२

| भेद | १ पद | २ पद | ३ पद | ४ पद | कुल भेद | विषम भेद | व्याख्या |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | सम | ० | १६ में से ४ घटाये शेष १२ रहे सो प्रतिपद १ वर्ण के विषम भेद हैं। ऐसे ही और भी जानो। |
| २ | । | ऽ | ऽ | ऽ | विषम | १ | |
| ३ | ऽ | । | ऽ | ऽ | विषम | २ | |
| ४ | । | । | ऽ | ऽ | विषम | ३ | |
| ५ | ऽ | ऽ | । | ऽ | विषम | ४ | |
| ६ | । | ऽ | । | ऽ | अर्द्धसम | ० | |
| ७ | ऽ | । | । | ऽ | विषम | ५ | |
| ८ | । | । | । | ऽ | विषम | ६ | |
| ९ | ऽ | ऽ | ऽ | । | विषम | ७ | |
| १० | । | ऽ | ऽ | । | विषम | ८ | |
| ११ | ऽ | । | ऽ | । | अर्द्धसम | ० | |
| १२ | । | । | ऽ | । | विषम | ९ | |
| १३ | ऽ | ऽ | । | । | विषम | १० | |
| १४ | । | ऽ | । | । | विषम | ११ | |
| १५ | ऽ | । | । | । | विषम | १२ | |
| १६ | । | । | । | । | सम | ० | |

विद्यार्थियों के स्मरणार्थ उक्त नियमों का सारांश नीचे लिखते हैं:—

( समान वर्ण )

(१) दुगुन दुगुन सम, सम सम आद्य। सम सम सम सम विषम अगाध।
अर्द्धसमन सों सम इक बार। सम सम, गुणि घटि विषम सुधार॥

( समवृत्त ) आदिही से दूने दूने।
( अर्द्धसमवृत्त ) समवृत्त×समवृत्त-समवृत्त।
( विषमवृत्त ) समवृत्त×समवृत्त×समवृत्त×समवृत्त-( समवृत्त×समवृत्त )

(१) दुगुन दुगुन समवृत्त हैं, सम सम गुणि पुनि आध।
सम सम सम सम के गुणे, लहिये विषम अगाध॥
अर्द्धसमन अरु विषम तें, मूलराशि हरि लेय।
अक्षर सम चहुं चरण के, भेद सकल कहि देय॥

## ( असमान वर्ण )

असम वर्ण प्रस्तार अनंता । गुरु बिन लहत न कोऊ अंता ।
वृत्त भेद गुणि अति सुख लहिये । जय जय जय पिंगल गुरु कहिये ॥

असम वर्ण प्रस्तार में गुरु से ही सब प्रयोजन सिद्ध होते हैं जिसकी व्याख्या पहिले लिख ही चुके हैं । अनंत नाम शेषावतार श्रीगुरु पिंगलाचार्य महाराज का भी है ।

उदाहरणार्थ नीचे लिखे हुए कोष्ठक में केवल एक से लेकर ८ वर्णों तक के ही सम अर्द्धसम और विषम वृत्तों की संख्या दर्शित की जाती है । पाठकगण इसी से जान लेंगे ।

| प्रतिपादाक्षर संख्या- | समवृत्त की संख्या वा मूलराशि | अर्द्धसम वृत्त | विषम वृत्त |
|---|---|---|---|
| १ | २ | २ | १२ |
| २ | ४ | १२ | २४० |
| ३ | ८ | ५६ | ४०३२ |
| ४ | १६ | २४० | ६५२८० |
| ५ | ३२ | ९९२ | १०४७५५२ |
| ६ | ६४ | ४०३२ | १६७७३१२० |
| ७ | १२८ | १६२५६ | २६८४१६०७२ |
| ८ | २५६ | ६५२८० | ४२९४९०१७६० |

देखिये कहां तक प्रस्तार बढ़ता जाता है सो भी केवल प्रतिपद समाक्षरों का है यदि पादाक्षर संख्या भिन्न हो तो पूर्वोक्त नियमानुसार इनसे भी अधिक भेद होंगे ।

इस रीति से यदि प्रस्तार निकालने बैठो तो असंख्य वृत्त निकलेंगे जिनका पारावार जन्म भर लगना कठिन है । प्राचीन मतानुसार यह केवल कौतुक और समयनाशक है और यथार्थ में इसके न जानने से कोई विशेष हानि भी नहीं है । ग्रंथ की परिपाटी के अनुसार सब भेदों के नियम लिख दिये हैं । विद्यार्थियों को मुख्य२ नियम समझ लेना समुचित है । ग्रन्थ के आरम्भ में जो दोहा मात्रिक छन्द और वर्णवृत्त की पहिचान का दिया गया है वह वर्ण विषमवृत्त में घटित नहीं हो सकता क्योंकि इसमें नियमित रूप से प्रतिपद भिन्नाक्षर वा गण होते हैं ।

विषम वृत्त के मुख्य दो भेद हैं जो नीचे लिखे हुए वृत्त से प्रगट होते हैं । उपभेद तो अनेक हैं—




पदचतुरूर्द्ध उसे कहते हैं जिसके प्रथम चरण में ८, दूसरे में १२, तीसरे में १६ और चौथे में २० अक्षर हो । इसमें गुरु लघु का नियम नहीं है । इसी चतुरूर्द्ध के ५ भेद ऐसे हैं जिनके प्रत्येक पद में गुरु लघु का अथवा वर्णों के घट बढ़ होने का नियम है ।

## १ आपीड़ ।

पदचतुरूर्द्ध के प्रति चरण में सर्व वर्ण लघु और अन्त में दो गुरु रहते हैं यथा—

प्रभु असुर सुहर्त्ता ८ । जग विदित पुनि जगत भर्त्ता १२ ॥ दनुजकुल अरि जग हित धरम धर्त्ता १६ । सरबस तज मन भज नित प्रभु भव दुखहर्त्ता २० ॥

## २ प्रत्यापीड़ ।

पदचतुरूर्द्ध के प्रत्येक चरण के आदि में दो गुरु किंवा आदि और अन्त दोनो म दो दो गुरु और शेष सब वर्ण लघु रहते हैं । यथा—

रामा असुर सुहर्त्ता ८ । सांची अहहिं पुनि जगत भर्त्ता १२ ॥ देवारि कुल अरि जग हित धरम धर्त्ता १६ । मोहा मद तज मन भज नित प्रभु भव दुखहर्त्ता २० ॥

## ३ मंजरी ।

पदचतुरूर्द्ध के प्रथम पद में १२, दूसरे में ८, तीसरे में १६ और चौथे मे २० वर्ण रहते हैं । यथा –

सांची अहहिं प्रभु जगत भर्त्ता १२ । रामा असुर सुहर्त्ता ८ ॥ दनुज-कुल अरि जग हित धरम धर्त्ता १६ । सरबस तज मन भज नित प्रभु भव दुखहर्त्ता २० ॥

### ४ लवली

पदचतुरूर्द्ध के प्रथम पाद मे १६, दूसरे में १२, तीसरे में ८ और चौथे में २० वर्ण रहते हैं। यथा—

दनुजकुल अरि जग हित धरम धर्त्ता १६। सांची अहहिं प्रभु जगत भर्त्ता १२॥ रामा असुर सुहर्त्ता ८। सरबस तज मन भज नित प्रभु भव दुख हर्त्ता २०॥

### ५ अमृतधारा।

पदचतुरूर्द्ध के प्रथम पाद में २०, दूसरे पाद में १२, तीसरे में १६ और चौथे में ८ वर्ण रहते है। यथा—

सरबस तज मन भज नित प्रभु भव दुखहर्त्ता २०। सांची अहहिं प्रभु जगतभर्त्ता १२॥ दनुज कुल अरि जग हित धरम धर्त्ता १६। रामा असुर सुहर्त्ता ८॥

॥ इति पदचतुरूर्द्धाधिकारः॥

---

### १ उद्गता।

प्रथम चरण-स ज स ल, द्वितीय चरण-न स ज ग, तृतीय चरण-भ न ज ल ग, चतुर्थ चरण-स ज स ज ग। यथा—

सब त्यागिये असत काम। शरण गहिये सदा हरी॥
दुःख भव जनित जायँ टरी। भजिये अहो निशि हरी हरी हरी॥

### २ सौरभक।

प्रथम चरण-स ज स ल, द्वितीय चरण-न स ज ग, तृतीय चरण-र न भ ग, चतुर्थ चरण-स ज स ज ग। यथा—

सब त्यागिये असत काम। शरण गहिये सदा हरी॥
सर्व सूल भव जायँ टरी। भजिये अहो निशि हरी हरी हरी॥

### ३ ललित।

प्रथम चरण-स ज स ल, द्वितीय चरण-न स ज ग, तृतीय चरण-न न स स, चतुर्थ चरण-स ज स ज ग। यथा—

सब त्यागिये असत काम। शरण गहिये सदा हरी॥
भव जनित सकल दुःख टरी। भजिये अहो निशि हरी हरी हरी॥

### ४ उपस्थितप्रचुपित।

प्रथम चरण-म स ज भ ग-ग, द्वितीय चरण-स न ज र ग, तृतीय चरण-न न स, चतुर्थ चरण-न न न ज य। यथा—

गोविंदा पद में जु मित्त चित्त लगैहौ। निहिचै यदि भवसिंधु पार जैहौ॥
भ्रम अरु मद तज रे। तन मन धन सन भजिये हरि को रे॥

## ५ वर्द्धमान ।

प्रथम चरण-भ स ज भ ग ग, द्वितीय चरण-स न ज र ग, तृतीय चरण-न न स न न स, चतुर्थ चरण-न न न ज य । यथा—

गोविंदा पद में जु मित्त चित्त लगैहौ । निहिचै यहि भवसिंधु पार जैहौ ॥
असत सकल जग मोह मदाहि सब तज रे । तन मन धन सन भजिये हरि को रे ॥

## ६ शुद्धविराट्ऋषभ ।

प्रथम चरण-भ स ज भ ग ग, द्वितीय चरण-स न ज र ग, तृतीय चरण-त ज र, चतुर्थ चरण-न न न ज य । यथा—

गोविंदा पद में जु मित्त चित्त लगैहौ । निहिचै यहि भवसिंधु पार जैहौ ॥
त्यागौ मद मोह जाल रे । तन मन धन सन भजिये हरि को रे ॥

## ७ मुक्तक ।

विषम वृत्तों में 'मुक्तक' वृत्त उसे कहते हैं जिस वृत्त में कहीं गुरु लघु और कहीं केवल अक्षरों के संख्या का ही नियम होता है भाषा में इसके प्रायः दो भेद पाये जाते हैं अर्थात् 'अनंगक्रीड़ा' और उसी का उलटा 'ज्योतिः शिखा' ।

और महाराष्ट्रीय भाषा में भी दो ही भेद देखे जाते हैं, अर्थात् अभंग और 'ओंवी' यथा—

### १ अभंग ।

ये वृत्त बहुधा महाराष्ट्रीय भाषा में ही पाये जाते हैं अतएव केवल महाराष्ट्रीय उदाहरण दिये गये हैं इस वृत्त के प्रथम प्रयोगकर्त्ता प्रसिद्ध साधु श्रीतुकारामजी हुए हैं । अभंग ५ प्रकार के होते है ।

| | वर्ण प्रत्येक चरण में | | | |
|---|---|---|---|---|
| | १ ले | २ रे | ३ रे | ४ थे |
| प्रथम प्रकार | ६ | ६ | ६ | ४ |
| द्वितीय प्रकार | ६ | ६ | ६ | ४ |
| तृतीय प्रकार | ८ | ८ | ० | ० |
| | ६ | ८ | ० | ० |
| चतुर्थ प्रकार | ८ | ७ | ० | ० |
| पंचम प्रकार | ८ | ८ | ८ | ८ |

१ दूसरे और तीसरे चरणों में यमक होती है ।

२ पहिले दूसरे और तीसरे चरणो में यमक होती है ।

३ दो दो पद होते हैं चरणान्त में यमक होती है ।

४ पहिले चरण के अन्त्याक्षर का मेल दूसरे चरण के चौथे अक्षर से होता है ।

५ पहिले तीन चरणों के अन्त में यमक होती है । यथा वृत्तदर्पणे—

प्रथम प्रकार ।

काय वाणूं आतां, नपुरे ही वाणी । मस्तक चरणीं, ठेवीयलें ॥१॥

द्वितीय प्रकार।

जन हे सुखाचे, दिल्या घेतल्याचे। वा अन्तकाळीचे, नाहीं कोणी ॥१॥

तृतीय प्रकार।

जरी व्हावा तुज देव। तरी सुलभ उपाव ॥१॥
करीं मस्तक ठेंगणा। लागे संतांच्या चरणा ॥२॥
भावें गावें गीत। शुद्ध करोनियां चित्त ॥३॥
तुका म्हणे फार। थोड़ा करीं उपकार ॥४॥

चतुर्थ प्रकार।

पुढें आता कैचा जन्म। ऐसा श्रम वारेला ॥१॥
पांडुरंगा ऐशी नाव। तारी भाव असतां ॥२॥

पंचम प्रकार।

देवा पायीं नाहीं भाव। भक्ति वरी वरी वाव ॥१॥
समर्पिला नाहीं जीव। जाणावा हा व्यभिचार ॥२॥

## ओवी।

यह एक अद्‌भुत प्रकार का वृत्त है। मुख्य नियम पहिले, दूसरे, तीसरे और चौथे चरणों में ८+८+८+७ वर्णों का है परन्तु जैसा जिसके जी में आया वैसा प्रति चरण में अक्षर घटा वढ़ा लिया है केवल इतना ही नियम प्रत्येक वृत्त म देखा जाता है कि प्रथम तीन चरणान्त में, अन्त्यानुप्रास की झलक होती है। यथा वृत्तदर्पणे--

ओवी ज्ञानदेव ८, ८, ८, ६

जो सर्वा भूतांचे ठायीं। द्वेपातें नेणेचि कांहीं।
आप पर जया नाहीं। चैतन्य पैं जैसे ॥१॥

ओवी मुक्तेश्वर १०, १०, ६, ७

पौरव वंशीं प्रख्यात कीर्ती। दुष्यंतनामा गुणैक मूर्ती।
श्रेष्ठ भूपाल चक्रवर्ती। वीर्यें शौर्यें आगळा ॥२॥

ओवी एकनाथ ६, ६, ६, ८

मस्तकींचे नील कुंतळ। जैंवि नभ अति सुनीळ।
तळीं मुख चन्द्र निर्मळ। भीमकीचा उगवला ॥३॥

ओवी श्रीधर १०, ८, १०, ८

यशोदा म्हणे हे जग जेठी। आतां कैंची तुम्ही भेटी।
स्नेहें उमाळे उठती पोटीं। स्तनीं पान्हा फुटलासे ॥४॥

ओवी रामदास ८, ६, १०, ४

आतां वंदूं कवीश्वर। जे शब्द सृष्टीचे ईश्वर।
नाहीं तरी हे परमेश्वर। वेदावे ते ॥५॥

इस वृत्त के आचार्य्य श्रीज्ञानेश्वर महराज माने जाते हैं।

सू०-अभंग और ओवी की व्याख्या में जहां यमक शब्द आया है उससे मुख्य अभिप्राय तुकांत का है अर्थात् अन्त्याक्षर अवश्य मिलें।

## अनंगक्रीड़ा।

जिस वृत्त के पूर्व्व दल में १६ गुरु वर्ण और उत्तर दल में ३२ लघु वर्ण हों उसे 'अनंगक्रीड़ा' कहते हैं।

आठो यामा शम्भू गावै। सत्कीर्तैं मुक्ती पावै॥
सिख मम धरि हिय भ्रम सब तजि कर। भज नर हर हर हर हर हर हर॥

सू०-इसका दूसरा नाम सौम्याशिखा है। इसीके उलटे को अर्थात् जिसके पहिले दल में ३२ लघु और दूसरे दल में १६ गुरु हो उसे ज्योतिः शिखा कहते हैं।

विषम वृत्तों का प्रयोग बहुधा महाराष्ट्रीय और संस्कृत भाषाही में पाया जाता है, हिन्दी भाषा में इन वृत्तों का प्रचार बहुत कम है। इन वृत्तों का यदि प्रस्तार बढ़ाया जाय तो असंख्य भेद प्रगट होते हैं, परन्तु विद्यार्थियों को मुख्य मुख्य भेद जान लेना ही अलम् है।

## विज्ञप्ति।

दोहा-छन्द प्रभाकर ग्रन्थ को, जे पढ़िहैं चितलाय।
तिनपै पिंगलरायजू, रहिहैं सदा सहाय॥१॥
काव्य कछू यदि कीजिये, लहि पिंगल को ज्ञान।
ईशहिं को गुण वरणिये, लोक दुहूं कल्यान॥२॥
ईश! लगै जो छन्द जग, लगै छन्द को छन्द।
यहै छन्द सच्छन्द है, और छन्द सब फन्द॥३॥
समुझि छन्द को अर्थ जे, पढ़हिं सुनहिं मतिमान।
इहँ सुख उहँ मुक्ती लहैं, भाषत वेद पुरान॥४॥
हेतु हिये यह आनि मैं, कीन्हों सरल सुपन्थ।
छन्द शास्त्र सुखदानि को, देखि वहुत सद्‌ग्रन्थ॥५॥
अमित नायका भेद जे, गूढ़ सिंगार सुसाज।
बुधजन विरचेई नहीं, छंद नियम के काज॥६॥
जगन्नाथपरसाद तें, जगन्नाथपरसाद।
छंद प्रभाकर में धरे, छंद सहित मरजाद॥७॥

काव्य नहीं कविता नहीं, कठिन तासु की रीति।
छंद वर्ण गुण ग्रन्थि दै, रची माल*सहप्रीति ॥८॥
सज्जन गुणग्राही सदा, करिहैं हिय को हार।
छंद सुमन की वास सों, पैहैं मोद अपार ॥९॥
ब्रह्म बिना नहिं लख परत, जग महँ कछु निर्दोष।
जानि यहै त्रुटि ढांपिहैं, लैहैं गुण मति कोष ॥१०॥
दया दृष्टि सों जो कछू, दरशैहैं सत भाय।
ह्वै कृतज्ञ दैहौं तिहीं, पुनरावृत्ति मिलाय ॥११॥
संवत् नभ सर ग्रह शशी, विक्रम महँ अवतार। (१९५०)
छन्दप्रभाकर को भयो, मधुसित पट गुरुवार ॥१२॥

इति श्रीछन्दःप्रभाकरे भानुकविकृते वर्णविषमवृत्तवर्णनन्नाम द्वादशो मयूखः ॥१२॥




*(१) माल अर्थात् माला, (२) 'म, य, र, स, त, ज, भ, न, ग, ल" इन दशाक्षरों के आदि का गण "मगण" है और मगण के आदि का गुरुवर्ण "मा" और इन्हीं दशाक्षरों के अन्त का लघुवर्ण "ल" मिलकर "माल" शब्द सिद्ध हुआ। इन्हीं दो के अन्तर्गत ये सब वर्ण हैं।

## श्रीगुरु पिंगलाचार्य महाराज की जय ! ! !

### आरती १

जय जय जय पिंगल गुरुराया । सन्तत मोपर कीजिय दाया ॥टेक॥
मंगल करण अमंगल हारी । अनुचर पर निज राखहु छाया ॥१॥
तुम्हरी कृपा परम सुख भोगत । सुमिरत श्रीशारद गणराया ॥२॥
आदि गुरू शुभ नाम तुम्हारो । अगम गूढ़ सब पंथ लखाया ॥३॥
छोटे मुख किमि महिमा गावौं । गरल छुड़ाय सुधारस प्याया ॥४॥
तव प्रसाद निर्मल मति पाई । करत भजन सिय पिय रघुराया ॥५॥
संशय सकल समूल नसाने । छन्द प्रबन्ध बोध भल पाया ॥६॥
दीन दयाल दया निधि स्वामी । दीन जानि प्रभु मुहिं अपनाया ॥७॥
"भानु" जुगल पद पंकज सेवत । दास तुम्हारो मन वच काया ॥८॥

### आरती २

जय जय जय पिंगल गुरुराया । दीन जानि प्रभु कीजिय दाया ॥टेक॥
सिद्धि सदन अभिमत वरदानी । भक्तन हित मुद मंगल खानी ॥
प्रभुता तुव नहिं जात बखानी । गावत गुण शारद गणराया ॥१॥
ब्रह्मादिक नारद मुनि ज्ञानी । घट संभव शुक शंभु भवानी ॥
कीरति वरणत अति गति मानी । संतन संतत गुण गण गाया ॥२॥
वाल्मीकि सनकादि ऋषीसा । व्यास समान महान मुनीसा ॥
गावत गुण तुव पद धरि सीसा । करत गान सीता रघुराया ॥३॥
अष्टादश पुराण श्रुति चारी । पुनि षट् शास्त्र सुमति अनुसारी ॥
नित नूतन वरणत यश भारी । भजन प्रभाव सरस दरसाया ॥४॥
मर्म सुछन्द गरुड़ प्रति गाये । मोह जनित भ्रम सकल नशाये ॥
भेद अनंत भनत मन भाये । हिय अनुराग अचल उपजाया ॥५॥
धरि महि भार दुसह दुख टारे । सब जग तुम्हरेहि रहत सहारे ॥
राम अनुज जन तारण हारे । दीनन की नित करत सहाया ॥६॥
जय जय शेष अमित गुण आगर । परम कृपाल उदार उजागर ॥
छन्द प्रबन्ध सुधारस सागर । पान करत अज्ञान नसाया ॥७॥
जुगल चरण पङ्कज अनुगामी । नाथ नमामि नमामि नमामी ॥
"भानु" सदा शरणागत स्वामी । सेवक तुम्हरो मन वच काया ॥८॥



# अथ वैदिक छंदः कोष्ठकम् ।

| | संज्ञा | छंद | ६ गायत्री | ७ उष्णिक् | ८ अनुष्टुप् | ९ बृहती | १० पंक्ति | ११ त्रिष्टुप् | १२ जगती |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | देवता | अग्नि | सविता | सोम | बृहस्पति | मित्रा वरुणा | इन्द्र | विश्वे देवा |
| | | स्वर | षड्ज | ऋषभ | गांधार | मध्यम | पंचम | धैवत | निषाद |
| | | वर्ण | सित | सारङ्ग | पिशंग | कृष्ण | नील | लोहित | गौर |
| | | गोत्र | अग्निवेश्य | काश्यप | गौतम | आंगिरस | भार्गव | कौशिक | वाशिष्ठ |
| १ | आर्षी— | | २४ | २८ | ३२ | ३६ | ४० | ४४ | ४८ |
| २ | दैवी— | | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
| ३ | आसुरी— | | १५ | १४ | १३ | १२ | ११ | १० | ९ |
| ४ | प्राजापत्या— | | ८ | १२ | १६ | २० | २४ | २८ | ३२ |
| ५ | याजुषी— | | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ |
| ६ | साम्ना— | | १२ | १४ | १६ | १८ | २० | २२ | २४ |
| ७ | आर्ची— | | १८ | २१ | २४ | २७ | ३० | ३३ | ३६ |
| ८ | ब्राह्मी— | | ३६ | ४२ | ४८ | ५४ | ६० | ६६ | ७२ |

इन कोष्ठों में जो वर्ण संख्या दी गई है उतने ही में भिन्न२ प्रकार के प्रत्येक छन्द को पूर्ण समझो चाहे उन वर्णों के योग से एक वा अनेक पाद सिद्ध हो ॥

उक्त कोष्ठक से यह जाना गया कि आर्षी गायत्री में सब चरणों के वर्ण मिलकर २४ होते हैं वैसेही साम्ना गायत्री में सब चरणों के वर्ण मिलकर १२ होते हैं, आर्ची पंक्ति के सब चरणों में कुल ३० वर्ण होते है ऐसेही और भी जानो, जिस छन्द का जो देवता, स्वर वर्ण अथवा गोत्र है वह स्मरणार्थ उसी छन्द के सामने लिख दिया है। इस हिन्दी के ग्रन्थ में इनके अनेक भेदोपभेद लिखने की आवश्यकता नहीं है।

# उपयुक्त सूचना ।

## तुकांत ।

यद्यपि यह विषय पिंगल सम्बन्धी नहीं साहित्यसम्बन्धी है, तथापि छंदःप्रभाकर के पाठकों के लाभार्थ इसका संक्षिप्त वर्णन यहां इसलिये कर दिया जाता है कि भाषा कविता में इसका बहुत काम पड़ता है। प्रत्येक पद के चार चरण होते हैं। इन चरणों के अन्त्याक्षरों को तुकांत कहते हैं। भाषा में तुकांत ६ प्रकार के पाये जाते हैं। यथा—

| संख्या | संज्ञा | प्रथम चरणान्त्य (विषम) | द्वितीय चरणान्त्य (सम) | तृतीय चरणान्त्य (विषम) | चतुर्थ चरणान्त्य (सम) |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | सर्वान्त्य | रा | रा | रा | रा |
| २ | समान्त्य विषमान्त्य | रा | मा | रा | मा |
| ३ | समान्त्य | मा | मा | रा | मा |
| ४ | विषमान्त्य | रा | रा | रा | मा |
| ५ | समविषमान्त्य | रा | रा | मा | मा |
| ६ | मिश्र तुकांत Blank (Verse) | रा | मा | सी | ता |
| | | रा | रा | सी | ता |
| | | सी | ता | रा | रा |

### १ सर्व्वान्त्य ।

जिस छन्द के चारों चरणों के अन्त्याक्षर एकसे हों। यथा—

न जलचहु। सब तजहु। हरि भजहु। यम करहु।

### २ समान्त्य विषमान्त्य ।

जिस छन्द के सम से सम और विषम से विषम पद के अन्त्याक्षर मिलें। यथा—

जिहि सुमिरत सिधि होय, गणनायक करिवर वदन।
करहु अनुग्रह सोय, बुद्धि राशि शुभ गुण सदन॥

### ३ समान्त्य।

जिस छंद के सम चरणों के अन्त्याक्षर मिलते हों, परन्तु विषम चरणों के न मिलें। यथा—

सब तो। शरणा। गिरिजा। रमणा॥

४ विषमान्त्य।

जिस छन्द के विषम चरणों के अन्त्याक्षर मिलते हों, परन्तु सम चरणो के नहीं। यथा —

लोभिहिं प्रिय जिमि दाम, कामिहिं नारि पियारि जिमि।
तुलसी के मन राम, ऐसे ह्वै कब लागिहौ।

५ समविषमान्त्य।

जिस छन्द के प्रथम पाद का अन्त्याक्षर दूसरे पद के अन्त्याक्षर से और तीसरे का चौथे से मिले। यथा —

जगो गुपाला। सुमोर काला। कहै यशोदा। लहै प्रमोदा।

६ भिन्न तुकांत।

जिस छन्द के सम से सम और विषम से विषम पदों के अन्त्याक्षर न मिलें। इसके ३ भेद हैं।

प्रतिपद भिन्नांत्य-रामाजू। ध्यावो रे। भक्ती को। पावोगे॥
पूर्व्वार्द्ध तुकांत-श्रीरामा। विश्रामा। दै दीजे। दाया कै॥
उत्तरार्द्ध तुकांत-दै दीजे। दाया कै। श्रीरामा। विश्रामा॥

भाषा में तुकांतप्रिय कवियों को निम्नांकित नियमों को ध्यान में रखना समुचित है केवल इतनाही नहीं कि चरणों के अन्त्याक्षर ही मिल जावें, किंतु स्वर भी मिलना चाहिये। यथा—

| तुकांत | उत्तम | मध्यम | निकृष्ट |
|---|---|---|---|
| SS | तिहारी बिहारी | तुम्हारी, हमारी | मुरारी, घनेरी |
| IS | मानकी, जानकी | ध्याइये, गाइये | देखिये, चाहिये |
| SI | मोजान, सोजान | कुमार अपार | अहीर हमार |
| I I | टेरत, हेरत | ध्यावत, गावत | भोजन, दीनन |
| I II | गमन, नमन | सुमति, लसति | उचित, कहत |
| II II | परसत, तरसत | बिहँसत, हुलसत | तपसिन दरसन |

अभिप्राय यह है कि तुकांत में अन्त्याक्षर और स्वर अवश्य मिलें उपांत्याक्षर (अन्त्य के पूर्व्व का अक्षर) भी जहां तक हो सवर्णी हो। यदि यह न हो तो समान स्वर मिलित तो अवश्य हो।

तुकांत अर्थात् अन्त्यानुप्रास हिंदी भाषा काव्य में परम आदरणीय है और वह होता भी है बहुत सरस और कर्ण मधुर। हिन्दीही क्यो मराठी, गुजराती, पंजाबी, बंगाली, अंग्रेजी, फारसी उर्दू जहां देखो वहां अन्त्यानुप्रास का ही साम्राज्य दृष्टिगोचर होता है परन्तु देववाणी संस्कृत के समस्त काव्य ग्रन्थ भिन्न तुकांत कविता से भरे पड़े हैं और उस भाषा में वे सरस और कर्णमधुर भी हैं। अब बंगला तथा अंग्रेजी भाषा में भी भिन्न तुकांत कविता होने लगी है। हर्ष की बात है कि साम्प्रत हिंदी खड़ी बोली के कुछ कवियो

का भी ध्यान इस ओर आकर्षित हुआ है यथार्थ में भिन्न तुकांतसी, कविता के नियमों से पृथक् नहीं है इसमें इतनी सुबिधा और है कि कवि अपने विचारों को स्वतंत्रतापूर्वक बिना कठिनाई के प्रगट कर सकता है। भिन्न तुकांत कविता के लिये संस्कृत वृत्त ही उपयुक्त जान पड़ते हैं। परन्तु, यहां पर यह सूचित कर देना भी आवश्यक जान पड़ता है कि कविता चाहे तुकांत में हो चाहे भिन्न तुकांत मे पर भाषा उसकी सरल रहे। उसमें क्लिष्ट शब्दों का बाहुल्य न हो क्योंकि प्रसादगुणसम्पन्न कविता का ही सर्वत्र समादर होता है। हाल ही में खड़ी बोली में श्रीयुत पं० अयोध्यासिंह उपाध्याय (हरि औध कवि) ने प्रियप्रवास नामक एक ग्रंथ भिन्न तुकांत में लिखा है आपका नूतन परिश्रम प्रशंसनीय है। आप के ग्रंथ से नीचे एक उदाहरण दिया जाता है—

(मन्दाक्रान्ता)

कुंजो कुंजों प्रतिदिन जिन्हें चाव से था चराया।
जा प्यारी थीं परम ब्रज के लाड़िले को सदाही।
खिन्ना दीना विकल बन में आज जो घूमती हैं।
ऊधो कैसे हृदय भन को हाय! वे धेनु भूलीं।

## उर्दू कविता शैली का दिग्दर्शन

उर्दू कोई जुदी भाषा नहीं वह हिन्दी भाषा की ही एक शाखा है। उर्दू के प्रसिद्ध विद्वान् मौलाना आज़ाद का तो यहां तक कथन है कि उर्दू ज़ुबान ब्रजभाषा से निकली है अन्तर इतनाही है कि हिंदी देवनागरी लिपि में लिखी जाती हैं और संस्कृत के शब्दोंकी उसमें अधिकता रहती है। उर्दू फारसी लिपि में लिखी जाती है और उसमें फारसी और अरबी के शब्दोंकी अधिकता रहती है और उसकी कविता के नियम भी फारसी के नियमों से बँधे हुए हैं। पिंगल शास्त्र के प्रस्तार भेदानुसार तो फारसी वा उर्दू के कोई छंद ऐसे नहीं जो हिन्दी के भेदो से बाहर हो तथापि प्रत्येक भाषा की शैली अलग अलग है। हिंदी के नियम उर्दू में तथा उर्दू के नियम हिंदी में पूर्णतया घटित नहीं हो सकते। हां ध्वनि का साम्य अवश्य पाया जाता है। जहां जहां किसी छंद का साम्य उर्दू के प्रचलित छंदों से पाया गया वह इस ग्रन्थ मे संक्षेप से लिख दिया गया है।

उर्दू में गद्य को नसर और पद्य को नज़म कहते हैं। हिन्दी पिंगल की तुलनानुसार उर्दू के प्रायः सब छंद मात्रिक होते हैं क्योंकि उनमें एक गुरु के स्थान में दो लघु आ सक्ते हैं और उनमें भाषा की सफाई भी अच्छी है परन्तु संस्कृत के 'अपिमाषं मषं कुर्य्याच्छंदो भंगन्न कारयेत्' के आधारवत् उर्दू में भी बहर के लिहाज़ से गुरु वर्ण को लघु मान लेते हैं जैसे-मेरा का मिरा, तेरा का तिरा, और का अर, किसी का किसि, ये का य, वह का व, मी का मि, से का स इत्यादि। छंदों को बहर और छंदों के नियमों को इल्म उरूज़ कहते हैं। पदों के अनुसार छंद इस प्रकार हैं, १ पद को मिसरा

२ पद वाले छंदोको फर्द, बैत या शेर, ३ पद वालों को मुसल्लिस, ४ पद वालों को मुरब्बा या क़िता, ५ पद वालोको मुखम्मस, ६ पद वालों को मुसद्दस, ७ पद वालोंको मुसब्बा, ८ पद वालो को मुसम्मन, ९ पद वालोंको मुतस्सा और, १० पद वालो को मुअश्शर कहते हैं। प्रारंभिक पदों को मतला और अंतिम पदों को मक़ता कहते हैं। छंदों के लक्षण विचार को तक़तीअ कहते हैं। चरणांत में जो पद होता है उसे रदीफ़ और उपांत अर्थात् अंतिम से पूर्व पद वाले शब्द को काफ़िया कहते हैं यथा-अंत रदीफ़ उपांत क़ाफ़िया। क़ाफ़िया सभी कविता में नहीं होता विशेष कर क़सीदे और गजलो में पाया जाता है। क़ाफ़िया प्रायः एक शब्द से अधिक का नहीं होता। क़ाफ़िया पूर्व पद अर्थात् विषम चरण में कभी२ परन्तु उत्तर पद अर्थात् सम चरण में अवश्य होता है। रदीफ़ और क़ाफ़िये की परिभाषा इस प्रकार है।

रदीफ़—वह एक वा अनेक शब्द जो निरंतर चरणों के अंत में आते जावें और उनका एकही अर्थ रहे।

क़ाफ़िया—चरणांत में रदीफ़ के पूर्व का वह सानुप्रास शब्द जो सदैव बदलता जावे और उसका अर्थ भी बदलता जावे यथा—

(१)

खुदा तेरा बुते नाज़ां दराज सिन तोकरे
सितम के तू भी हो क़ाबिल खुदा वो दिन तोकरे।

यहां सिन और दिन क़ाफ़िया हैं और तोकरे तोकरे रदीफ़ हैं।

(२)

रुखे पुर नूर दिखलाया तो होता, महेतावां को शरमाया तो होता।
खुशी से नाखुशी से नेको बद से, जबां पर कुछ कभी लाया तो होता।

यहां दिखलाया, शरमाया और लाया क़ाफ़िया हैं और तो होता तो होता रदीफ़ है। ऐसेही और भी जानो।

हमारी हिंदी भाषा की कविता में भी ऐसे कई पुराने तथा नवीन प्रयोग मिलते हैं। उनके दो तीन उदाहरण यहां देते हैं।

(१)

झांकति है का झरोखे लगी लग लागिबे को यहां भेल नहीं फिर।
त्यो पद्माकर तीखे कटाछन की सर को सर सेल नहीं फिर॥
नैनन ही की घला घल कै घन घावन को कछु तेल नहीं फिर।
प्रीति पयोनिधि में धसि कै हँसि कै कढ़िबो हँसी खेल नहीं फिर॥

यहां भेल, सेल, तेल और खेल क़ाफ़िया हैं और चारो चरणों के अंत में 'नहीं फिर' 'नहीं फिर' रदीफ़ है।

(२)

चंचला चमां के चहूं ओरन तें चाह भरी चरज गई थी फेर चरजन लागीरी।
कहै पद्माकर लवंगन की लोनी लता लरज गई थी फेर लरजन लागीरी॥
कैसे धरौं धीर बीर त्रिविध समीरैं तन तरज गई थी फेर तरजन लागीरी।
घुमड़ घमंड घटा घन की घनेरो अबै गरज गई थी फेर गरजन लागीरी॥

यहां चरजन, लरजन, तरजन और गरजन क़ाफ़िया है और चारों चरणों के अन्त में लागीरी लागीरी रदीफ़ हैं।

(२) (लाला भगवानदीन जी)

खिल रही है आज कैसी भूमि तल पर चांदनी।
खोजती फिरती है किसको आज घर घर चांदनी॥
घन घटा घूंघट उठा मुसकाई है कुछ ऋतु शरद।
मारी मारी फिरती है इस हेतु दर दर चांदनी॥

यहां घर और दर काफ़िया हैं और चांदनी रदीफ़ है।

क़ाफ़िया में अनूठापन अवश्य है परन्तु शुद्ध क़ाफ़िया का मिलते जाना सहज नहीं है जब क़ाफ़िया नहीं मिलता और शायर हताश हो जाता है तब कहा जाता है कि अब क़ाफ़िया तंग हो गया। हिन्दी में यह बात नहीं यहां का मैदान बहुत विस्तृत है। ( देखिये अनुप्रास विषय ) इसमें क़ाफ़िया तंग होने की संभावना ही नहीं है।

विदित हो कि उर्दू में भी गण होते हैं पर उनकी रीति विलक्षण है। वे सब ध्वन्यात्मक हैं। गण को रुक्न कहते हैं। रुक्न का बहुवचन अरकान है जैसे लफ़्ज़ का बहुवचन अलफ़ाज़, वज़न का बहुवचन अवज़ान और शेर का बहुवचन अशआर है। ध्वनि भेद से अरकान कई हैं।

( अरकान )

मुतहर्रिक और साकिन दो प्रकार के हर्फ़ ( हरफ़ों ) के आधार पर अरकान बनते हैं। मुतहर्रिक हर्फ़ वह है जो ज़बर, ज़ेर या पेश रखता हो ज़बर को-अ, ज़ेर को-इ, और पेश को-उ समझिये-जैसे गल, गिल, गुल यहां ग के ऊपर ज़बर है, गि के नीचे ज़ेर है और गु के ऊपर पेश है इसलिये ग, गि और गु में हरकत लगने से तीनों मुतहर्रिक हैं। तीनों शब्दों के अन्त में ल साकिन अर्थात् हल् है, परन्तु निस्बत अर्थात् संबंधवाची प्रयोगों में पूर्व शब्द का अंतिम अक्षर भी ज़ेर लगने के कारण मुतहर्रिक हो जाता है यथा—

गुल-नरगिस=गुले नरगिस-यहां ग और ल दोनों मुतहर्रिक हैं।
दर-दौलत=दरे दौलत-यहां द और र दोनों मुतहर्रिक हैं।
दिल बीमार=दिले बीमार-यहां द और ल दोनों मुतहर्रिक हैं।

हिन्दी या संस्कृत में 'संयुक्ताद्यं दीर्घं' और हल् से ही ये सब काम निकल जाते हैं। उर्दू के तर्ज़ पर मुतहर्रिक और साकिन का झगड़ा नहीं है इसलिये हिंदी की कविता को उर्दू पैमाने या उर्दू कविता को हिन्दी पैमाने से नापना ठीक नहीं। दोनों की शैली अलग अलग है। जिसकी जो शैली है वह उसी में शोभा देती है जैसे हिंदी के ब्राह्मण, प्रद्युम्न, संस्कृत, शास्त्र इत्यादिक शब्द उर्दू में बिरहमन, परदमन, संसकिरत, और शासतर लिखे और पढ़े जाते हैं अतएव वर्णसाम्य तो असंभव है। हां! ध्वनिसाम्य हिंदी के किसी न किसी छंद से अवश्य पाया जायगा।

हर्ष का विषय है कि आजकल हिंदी के अनेक कवि उर्दू भाषा से और उर्दू के अनेक कवि हिंदी भाषा से भलीभांति परिचित हैं तथापि कई व्यक्ति ऐसे भी हैं जो केवल एकही भाषा जानते हैं ऐसे कवियो के हितार्थ आगे दिया हुआ कोष्ठक किसी न किसी अंश में अवश्य लाभदायक होगा—

हिंदी के गणों और उर्दू के अरकानों का तुलनात्मक कोष्ठक।

| | गणं और वर्ण | गणाक्षरों में उदाहरण | मिलते जुलते अरकान | उर्दू में उदाहरण | मात्रा |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | मगण | मागाना ऽऽऽ | मफ़ऊलुन् | मौलाना, पैमाना | ६ |
| २ | यगण | यगाना ।ऽऽ | फ़ऊलुन् | यशोदा, करम कर | ५ |
| ३ | रगण | रागेना ऽ।ऽ | फ़ायलुन् | रामका, कर करम | ५ |
| ४ | सगण | सगना ।।ऽ | फ़यलुन् | सहना, सहकर | ४ |
| ५ | तगण | तागाल ऽऽ। | मफ़ऊल | तातार, बाज़ार | ५ |
| ६ | जगण | जगान ।ऽ। | फ़ऊल | जमाल, कमाल | ४ |
| ७ | भगण | भागन ऽ।। | फ़ालन् वा फ़ेलुन् | भीतर, बहतर | ४ |
| ८ | नगण | नगन ।।। | फ़अल | नसर, नफ़र | ३ |
| ९ | ग | गा ऽ | फ़े | मां | २ |
| १० | ल | ल। | फ़ | म | १ |
| ११ | गंग | गागा ऽऽ | फ़ालन् वा फ़ेलुन् | फ़ानी | ४ |
| १२ | गल | गाल ऽ। | फ़ाअ् | माल | ३ |
| १३ | लग | लगा ।ऽ | फ़अल् | फ़ना | ३ |
| १४ | सग | सगनागा | फ़यलातुन् | फहराया, बतलाया | ६ |
| १५ | जग | जगानगा | मफ़ाइलुन् | मिलाकरो | ६ |
| १६ | भग | भागनगा | मुफ़्तअलुन् | मेलकरो | ६ |
| १७ | यल | यगानाल | मफ़ाईल, फ़ऊलान् | मकानात | ६ |
| १८ | रल | रागनाल | फ़ायलात् | फेरफार | ६ |
| १९ | यग | यगानागा | मफ़ाईलुन् | मकानों में, करम कर रब | ७ |
| २० | जलग | जगानलगा | मफ़ाअलतुन् | मुबारक है | ७ |
| २१ | रग | रागनागा | फ़ायलातुन् | फ़ायदा है, रब करम कर | ७ |
| २२ | तग | तागानगा | मुस्तफ़ अलुन् | मालूम है, ये कौन हैं | ७ |
| २३ | सलग | सगनालगा | मुतफ़ायलुन् | महबूब है, यह कौन है | ७ |
| २४ | सगल | सगनागाल | मफ़ऊलात् | मनकी बात, रब कोमाना | ७ |

विदित हो कि उर्दू में एक गुरु के स्थान में दो लघु आ सके हैं तदनुसार हिंदी से तुलना करने में हिंदी के गणों में भी फेरफार होता जायगा। हिंदी की दृष्टि से कुछ अरकान आपस में एक दूसरे से मिले हुए जान पड़ते हैं। इन अरकानों के भी अनेक भेदोपभेद हैं जिस बहर में एकही प्रकार या अन्य प्रकार के अरकान पूर्णरूप से आवें उस बहर को सालिम कहते हैं अगर अरकानों में तोड़ मरोड़कर कमी बेशी की गई हो तो वह

बहर मुजाहिफ कहलायगी । विस्तारपूर्वक वर्णन बहरुलउरज़ उर्दू या मेरी रचित उर्दू पुस्तक गुलज़ारे सखुनमें मिलेगा । अब इस ग्रंथ से चुनकर कुछ उदाहरण अपने प्रिय पाठकों के विनोदार्थ यहां लिखते हैं ।

| नाम छंद | अरकान की तरतीब | उदाहरण |
|---|---|---|
| पीयूषवर्ष | फ़ायलातुन फ़ायलातुन फायलुन् | मन नमीदानम फऊलुन फ़ायलुन् शेर मी गोयम बह अज़दुर्रे अदन । |
| शुद्धगीता | फ़ायलातुन् फायलातुन फायला-तुन फायलात् | सूरते गरदद मुजस्सिम सुबह गोयद आशकार । |
| गीता | फायलातुन फायलातुन फायला-तुन फायलुन् | गो मिले जिन्नत भी रहने को वजाये लखनऊ । चौंक उठता हूं मैं हरदम कहके हाये लखनऊ । |
| सुमेरु | मफाईलुन मफ़ाईलुन फऊलुन् | तसव्वर राम का शामो सहर हो खयाले जानकी नक़्शे जिगर हो । |
| शास्त्र | मफाईलुन मफाईलुन मफाईल् | रहे विर्दे ज़बां श्रीराम का नाम नमो रामो नमो रामो नमो राम । |
| विधाता | मफ़ाईलुन मफाईलुन मफ़ाईलुन मफाईलुन | न छोड़ा साथ लछमन ने बिरादर हो तो ऐसा हो । |
| भुजंगी | फऊलुन फ़ऊलुन फ़ऊलुन फअल् | करीमा बबख्शाय बर हालमा कि हस्तम असीरे कमन्दे हवा । |
| सगुण | फऊलुन फ़ऊलुन फऊलुन फऊल | बनामे खुदावन्द बिशियार बख्श । |
| भुजंग-प्रयात | फ़ऊलुन फऊलुन फऊलुन फऊलुन | न छेड़ो हमें दिल दुखाये हुए हैं । |
| यशोदा | फऊल फ़ालन फ़ऊल फ़ालन फ़ऊल फ़ालन फ़ऊल फालन | रहा सिकंदर यहां न दारा न है फ़रीदू यहां न जम है । |
| बिहारी | मफऊल मफाईल मफाईल फ़ऊलुन या मफ़ऊल मफाईलुन मफ़ऊल फ़ऊलुन | यो कहके गया दिल तू मुझे याद कियाकर । मक़्दूर नहीं उस्कि तजल्ली के बयां का । |
| दिग्पाल | मफ़ऊल फायलातुन मफ़ऊल फ़ायलातुन | क्या क्या मची हैं यारो बरसात की बहारें । |
| खरारी | मफ़ऊल मफ़ाईलुन मफ़ऊल फ़ऊलुन मफ़ऊल फ़ऊलुन् | शाहां च अजबगर ब नवाज़ंद गदारा गाहे ब निगाहे । |
| नित | मुफ़्तयलन् मफ़ाइलुन् | मुतरिबे खुशनवा बगो ताज़ा ब ताज़ा नौ बनौ । |
| सारस | मुफ़्तअलन् मुफ़्तअलन् मुफ़्त-अलन् मुफ़्तअलन् | इल्म यहर हासिल हो छंदप्रभाकर जो पढ़ो । |
| हरिगीतिका | मुस्तफ़अलन् मुस्तफ़अलन् मुस्तफ़अलन् मुस्तफ़अलन् | अय माह आलम सोज़मन अज़मन चरा रंजीदई । |

# अलंकार ।

मुख्य अलंकार दो हैं-१ शब्दालंकार और १ अर्थालंकार । ये दोनो (अलंकार) साहित्य के विषय हैं । इनका सम्यक् ज्ञान साहित्य के ग्रंथ से तथा हमारे रचित काव्यप्रभाकर अथवा हिंदी काव्यालंकार ग्रंथों के पठन से हो सकता है यहां केवल शब्दालंकार का ही कुछ संक्षिप्त वर्णन करते हैं । इनमें ६ मुख्य है १ छेक, २ वृत्ति, ३ श्रुति, ४ लाट, ५ अंत्य और ६ यमक ( वर्णसाम्यमनुप्रासः )

## १ छेक-अनुप्रास
( Single Alliteration )

जहँ अनेक व्यंजनन की, आवृति एकै बार ।
सो छेकानुप्रास ज्यों, अमल कमल कर धार ॥

जहां अनेक व्यंजनो की क्रमपूर्वक केवल एक बार आवृत्ति हो उसको छेकानुप्रास कहते हैं स्वर मिलें या न मिलें । यथा---

(१) अमल, कमल यहां 'मल' की एक बार आवृत्ति है ।

(२) कर, धार यहां 'र' की एक बार आवृत्ति है ।

(३) दाख दुखी मिसरी मुरी । यहां द, ख, म और र की एक बार आवृत्ति है ।

## २ वृत्ति अनुप्रास
( Harmonious Alliteration )

व्यंजन इक या अधिक की, आवृति कैयो बार ।
सो वृत्त्यानुप्रास जो, परै वृत्ति अनुसार ॥

जहां एक वा अधिक व्यंजनों की आवृत्ति कई बार हो, स्वर मिलें वा न मिलें उसे वृत्यानुप्रास कहते हैं । यथा—

(१) कहि जय जय जय रघुकुल केतू ।
( ककार ३ बार, जकार ३ बार, यकार ३ बार )

(२) सहित सनेह सील सुखसागर ( सकार ५ बार )

वृत्ति के तीन भेद हैं । उपनागरिका, (२) कोमला, (३) परुषा ।

१ उपनागरिका-जिसमें मधुर वर्ण तथा सानुनासिक का बाहुल्य हो परन्तु ट ठ ड ढ ण नहो । यथा-रघुनंद आनँद कंद कौशलचंद दशरथ नंदनम् । गुण-माधुर्य्य । अनुकूलरस-शृंगार, हास्य, करुणा और शांत ।

२ कोमला-जिसमें प्रायः उपनागरिका के ही वर्ण हो परन्तु योजना सरल हो सानुनासिक और संयुक्त वर्ण कम हों और अल्प समास वाले वा समासरहित ऐसे शब्द हो जो पढ़ते या सुनते ही समझ में आ जावें । यथा-सत्य सनेह सील सुख सागर । गुण-प्रसाद । अनुकूल रस-सब रस ।

३ परुषा—जिसमें कठोर वर्ण ट ठ ड ढ ण, द्वित्व वर्ण, रेफ, दीर्घ समास तथा संयुक्त वर्णों का बाहुल्य हो जैसे वक्र वक्त्र करि पुच्छ करि रुष्ट ऋच्छ कपि गुच्छ । गुण-ओज । अनुकूलरस-वीर, वीभत्स, भय, अद्भुत और रौद्र ।

उपनागरिका और कोमला की रीति को वैदर्भी और परुषाकी रीति को गौड़ी कहते हैं; वैदर्भी और गौड़ी के मिश्रण को पांचाली रीति कहते है यदि पांचाली में गूढ़ता कुछ कम हुई तो वह लाटी रीति कहाती है । यथा—

वैदर्भी सुन्दर सरल, गौड़ी गुंठिन गूढ़ ।
पांचाली जानों जहां, रचना गूढ़ अगूढ़ ॥

### श्रुति अनुप्रास
### ( Melodious Alliteration )

वर्ण तालु कंठादि की, समता श्रुतिहि प्रमान । यथा—

जयति द्वारिका धीश, जय संतन संतापहर ।

यहां तालुस्थानी जकार यकार तथा दंतस्थानी सकार तकार और नकार का प्रयोग है ।

### ४ लाट अनुप्रास
Repetition in the same sense, but in a different application.

लाट पदावृति जानिये, तात्पर्य्य महँ भेद ।
पीय निकट जाके-नहीं घाम चांदनी ताहि ।
पीय निकट जाके नहीं, घाम चांदनी ताहि ।

टी०-जिस स्त्री के निकट उसका प्रीतम प्यारा है उसे धूप, धूप नहीं वरन चांदनी प्रतीत होती है, जिस स्त्री के निकट उसका पति नहीं उसे चांदनी, चांदनी नहीं वरन धूप है ।

## ५ अन्त्य अनुप्रास
## ( Final Alliteration )

पदके अंतहिं वर्ण जो, सो तुकांत दिय जान।
इसका वर्णन उपर्युक्त सूचना में ऊपर कर ही चुके हैं।
तुकांतही अन्त्यानुप्रास है।

## ६ यमक
## ( Repetition of words in different meaning )

यमक शब्द को पुनि श्रवण, अर्थ जुदो हो जाय। यथा—

" शीतल चंदन चंदनहिं अधिक अग्नि तें ताय "

यहां चंदन शब्द के पश्चात् फिर चंदन शब्द आया है, परन्तु अर्थ भिन्न है। शीतल चन्दन है नकि चन्द्र, क्योंकि विरहाग्नियों के लिये चन्द्र अग्नि से भी अधिक तप्त है। कहीं२ शब्द बहुलार्थी और ध्वन्यर्थी भी होते हैं।

बहुल-अर्थी, यथा-वृन्द वृन्द। ध्वनि-अर्थी, यथा—छुम् छुम् छुम् छुम्।
एक पद या एक छन्द में एक से अधिक अनुप्रास भी होते हैं। यथा—

छोनी में के छोनी पति छाजै जिन्हें छत्र छाया-
छोनी छोनी छाये छिति आये निमि राज के॥

१ छेक—छोनी में के छोनी ( छ छ न न )
२ वृत्ति—छकार नकार कई बार आया है।
३ श्रुति—छकार, जकार, यकार, तालुस्थानीय तथा तकार, नकार दंतस्थानीय की समता है।
४ लाट—छोनी में के छोनी पति, छोनी छोनी छाये छिति-इन पदों में लाटानुप्रास की भी झलक है।
५ यमक—छोनी छोनी, पहिले छोनी का अर्थ अक्षौहिणी और दूसरे का अर्थ अनेक है।
६ अन्त्यानुप्रास-इस कवित्त का एकही चरण ऊपर दिया है, इसके चारों चरणों में ' सर्वान्त्य ' तुकांत तो स्पष्टही है।



## समालोचना-सार ।

विस्तार भयसे सहस्रो प्रशंसापत्रों में से केवल एक नीचे उद्धृत किया जाता है:—

# भानु की झांकी ।

श्री कामताप्रसादजी गुरु ( सरस्वती-फरवरी १६०६ )

१ छंदः पथ-दर्शक कवि भानु, छन्दो जलधि जिन्हें परमाणु ।
जिनका छंद-प्रभाकर ग्रंथ, विद्युत-प्रभा-प्रकाशित पंथ ॥
२ उनकी आज मनोहर झांकी, कलम ! बतादे सबको बांकी ।
प्रतिभा-अवलोकन-अभिलाषी, होंय तृप्त सब भारत-वासी ॥
३ गौर शरीर तेज की राशी, मानो यश की प्रभा प्रकाशी ।
विहसन मधुर सुधा से बैन, दिव्य-साधुता-सूचक नैन ॥
४ जिनका अहंकार उपकार, वसुधा जिनका प्रिय परिवार ।
कालिदास से कविता कामी, मनसा ईदृश कवि नमामी ॥
५ चलो, उठो सब हिन्दी-सेवी, है प्रिय जिनको कविता देवी ।
देखो अन्तर्नयन उघार, अपनों में अपना अवतार ॥
६ वीराराधन धर्म समाज, रखले तूभी अपनी लाज ।
ले विलोक यह रूप पवित्र, सत्य-वीर-पूजा का चित्र ॥
७ विज्ञानी जज, सभ्य वकील, कवि, लेखक, शिक्षक गुणशील ।
अंग्रेजी-रत हिन्दुस्तानी, अस्थिर प्रभुता के अभिमानी ॥
८ तजके स्वार्थ जनित सब द्वेष, देखो यह उपकारी भेष ।
जरा उबालो अपना रक्त, बनो मातृ-भाषा के भक्त ॥
९ जननी पय सँग की प्रिय बाणी, बालक पन की लाड़ कहानी ।
सारे जीवन का सुख-मूल, गये हाय ! तुम पल में भूल ॥
१० महाराष्ट्र उड़िया, बंगाली, हँसते हैं सब दे दे ताली ।
जिनकी भाषा का यह हाल, वह भी बजा रहे हैं गाल ॥
११ 'इन्दुप्रकाश', 'काल', इत्यादी, 'प्रजाबंधु', 'वसुमति' हितवादी ।
निज-निज-जाति-जीवनाधार, करते हैं हमको धिक्कार ॥
१२ धर्म बंधु मम हिंदी-भाषी, मत होओ इमि स्वार्थ विलासी ।
यह अनूप छवि हिये विचारो, पड़ी हुई निज जाति उबारो ॥



Printed by Manik Rao, Manager at the Jagannath Press
Bilaspur C. P.

श्रीयुत बाबू घनश्यामप्रसाद 'श्याम' साहित्यालंकार रचित निम्नांकित पुस्तकें भी इसी यंत्रालय से प्राप्त हो सकती हैं:—

१-हकीकतराय (नाटक) ... ... मूल्य ॥=)

२-नया ज़माना " ... ... " ॥=)

३-कालेज गर्ल (उपन्यास, सिनेमा प्रतिन्यास) ... " ॥।)

४-बाहरी ससुराल (हास्यरस प्रधान उपन्यास) ... " १।)

५-बाल कवितावली (बालोपयोगी कविता) ... =)

६-ग्राम सुधार ... " =)

७-श्याम कुसुमावली (उत्कृष्ट कविताओं का संग्रह) ... प्रेस में है

८-गुप्त भेद (जासूसी उपन्यास) ... प्रेस में है

पता:—मैनेजर जगन्नाथ प्रेस, बिलासपुर सी. पी.